

श्रीमद्राजचन्द्रजैनशास्त्रमाला

श्रीमन्नेमिचन्द्रसिद्धान्तचक्रवर्तीरचित

# लब्धिसार

## (क्षपणासार गर्भित)

पंडितप्रवर श्री टोडरमल्लजीकृत सम्यग्ज्ञानचंद्रिका भाषाटीका सहित

संपादक
श्री पं० फूलचन्द्रजी सिद्धान्तशास्त्री

प्रकाशक
श्री परमश्रुत प्रभावक मण्डल
श्रीमद् राजचन्द्र आश्रम, अगास

वीरनिर्वाण संवत् २५०६ ईस्वी सन् १९८० विक्रम संवत् २०३६

मूल्य रु० ४२)



**श्रीमद् राजचंद्र**

जन्म ववाणिया
वि स १९२४ कार्तिक पूर्णिमा, रविवार

देहविलय राजकोट
वि स १९५७ चैत्र वद ५, मगलवार

एक अन्य पत्रमें लिखते हैं—"कितने ही निर्णयोसे मैं यह मानता हूँ कि इस कालमें भी कोई-कोई महात्मा गतभवको जातिस्मरणज्ञानसे जान सकते हैं, यह जानना कल्पित नही किंतु सम्यक् (यथार्थ) होता है। उत्कृष्ट सवेग, ज्ञानयोग और सत्सगसे भी यह ज्ञान प्राप्त होता है अर्थात् पूर्वभव प्रत्यक्ष अनुभवमें आ जाता है। जब तक पूर्वभव अनुभवगम्य न हो तब तक आत्मा भविष्यकालके लिए सशकित धर्मप्रयत्न किया करता है, और ऐसा सशकित प्रयत्न योग्य सिद्धि नही देता।" (पत्रांक ६४)

**अवधान-प्रयोग, स्पर्शनशक्ति**

वि० स० १९४० से श्रीमद्जी अवधान-प्रयोग करने लगे थे। धीरे-धीरे वे *शतावधान तक पहुँच गये थे। जामनगरमें बारह और सोलह अवधान करने पर उन्हें 'हिन्दका हीरा' ऐसा उपनाम मिला था। वि० स० १९४३ में १९ वर्षकी उम्रमें उन्होने बम्बईकी एक सार्वजनिक सभामें डॉ० पिटर्सनकी अध्यक्षतामें शतावधानका प्रयोग दिखाकर बडे-बडे लोगोको आश्चर्यमें डाल दिया था। उस समय उपस्थित जनताने उन्हें 'सुवर्णचन्द्रक' प्रदान किया था और 'साक्षात् सरस्वती' की उपाधिसे सम्मानित किया था।

श्रीमद्जीकी स्पर्शनशक्ति भी अत्यन्त विलक्षण थी। उपरोक्त सभामें उन्हें भिन्न-भिन्न प्रकारके बारह ग्रन्थ दिये गये और उनके नाम भी उन्हें पढ कर सुना दिये गये। बादमें उनकी आँखोपर पट्टी बाँध कर जो-जो ग्रन्थ उनके हाथ पर रखे गये उन सब ग्रन्थोके नाम हाथोंसे टटोलकर उन्होने बता दिये।

श्रीमद्जीकी इस अद्भुत शक्तिसे प्रभावित होकर तत्कालीन बबई हाईकोर्टके मुख्य न्यायाधीश सर चार्ल्स सारजन्टने उन्हें यूरोपमें जाकर वहाँ अपनी शक्तियाँ प्रदर्शित करनेका अनुरोध किया, परन्तु उन्होने इसे स्वीकार नही किया। उन्हें कीर्तिकी इच्छा न थी, बल्कि ऐसी प्रवृत्ति आत्मोन्नतिमें बाधक और सन्मार्ग-रोधक प्रतीत होनेसे प्राय बीस वर्षकी उम्रके बाद उन्होने अवधान-प्रयोग नही किये।

**महात्मा गांधीने कहा था**

महात्मा गाधीजी श्रीमद्जीको धर्मके सम्बन्धमें अपना मार्गदर्शक मानते थे। वे लिखते हैं—

"मुझ पर तीन पुरुषोंने गहरा प्रभाव डाला है—टालसटॉय, रस्किन और रायचन्दभाई। टालसटॉयने अपनी पुस्तको द्वारा और उनके साथ थोडे पत्रव्यवहारसे, रस्किनने अपनी एक ही पुस्तक 'अन्टु दि लास्ट' से—जिसका गुजराती नाम मैने 'सर्वोदय' रखा है, और रायचन्दभाईने अपने गाढ परिचयसे। जब मुझे हिन्दुधर्ममें शका पैदा हुई उस समय उसके निवारण करनेमें मदद करनेवाले रायचन्दभाई थे

जो वैराग्य (अपूर्व अवसर एवो क्यारे आवशे ?) इस काव्यकी कडियोमें झलक रहा है वह मैंने उनके दो वर्षके गाढ परिचयमें प्रतिक्षण उनमें देखा है। उनके लेखोंमें एक असाधारणता यह है कि उन्होने जो अनुभव किया वही लिखा है। उसमें कही भी कृत्रिमता नही है। दूसरे पर प्रभाव डालनेके लिए एक पंक्ति भी लिखी हो ऐसा मैंने नही देखा।

---

* शतावधान अर्थात् सौ कामोंको एक साथ करना। जैसे शतरज खेलते जाना, मालाके मनके गिनते जाना, जोड बाकी गुणाकार एव भागाकार मनमें गिनते जाना, आठ नई समस्याओकी पूर्ति करना, सोलह निर्दिष्ट नये विषयोपर निर्दिष्ट छदमें कविता करते जाना, सोलह भाषाओके अनुक्रमविहीन चार सौ शब्द कर्ताकर्मसहित पुन अनुक्रमबद्ध कह सुनाना, कतिपय अलकारोंका विचार, दो कोठोमें लिखे हुए उल्टे-सीधे अक्षरोसे कविता करते जाना इत्यादि। एक जगह ऊँचे आसनपर बैठकर इन सब कामोमें मन और दृष्टिको प्रेरित करना, लिखना नही या दुबारा पूछना नही और सभी स्मरणमें रख कर इन सौ कामोको पूर्ण करना। श्रीमद्जी लिखते हैं—"अवधान आत्मशक्तिका कार्य है यह मुझे स्वानुभवमे प्रतीत हुआ है।" (पत्रांक १८)

खाते, बैठते, सोते, प्रत्येक क्रिया करते उनमें वैराग्य ता होता हो। किसी समय इस जगतके किसी भी वैभवमें उन्हें मोह हुआ हो ऐसा मैंने नही देखा।

व्यवहारकुशलता और धर्मपरायणताका जितना उत्तम मेल मैंने कविमें देखा उतना किसी अन्यमें नही देखा।"

'श्रीमद् राजचन्द्र जयन्ती' के प्रसग पर ईस्वी सन् १९२१ मे गाधीजी कहते है—"बहुत बार कह और लिख गया हूँ कि मैंने बहुतोके जीवनमेंसे बहुत कुछ लिया है। परन्तु सबसे अधिक किसीके जीवनमेंसे मैंने ग्रहण किया हो तो वह कवि (श्रीमद्जी) के जीवनमेंसे है। दयाधर्म भी मैंने उनके जीवनमेंसे सीखा है। खून करनेवालेसे भी प्रेम करना यह दयाधर्म मुझे कविने सिखाया है।"

## गृहस्थाश्रम

वि० स० १९४४ माघ सुदी १२ को २० वर्षकी आयुमें श्रीमद्जीका शुभ विवाह जौहरी रेवाशकर जगजीवनदास मेहताके बडे भाई पोपटलालकी महाभाग्यशाली पुत्री झबकबाईके साथ हुआ था। इसमें दूसरोकी 'इच्छा' और 'अत्यन्त आग्रह' ही कारणरूप प्रतीत होते है। विवाहके एकाध वर्ष बाद लिखे हुए एक लेखमें श्रीमद्जी लिखते है—"स्त्रीके सबधमें किसी भी प्रकारसे रागद्वेष रखनेकी मेरी अशमात्र इच्छा नही है। परन्तु पूर्वोपार्जनसे इच्छाके प्रवर्तनमें अटका हूँ।" (पत्राक ७८)

स० १९४६ के पत्रमें लिखते है—"तत्त्वज्ञानकी गुप्त गुफाका दर्शन करनेपर गृहाश्रमसे विरक्त होना अधिकतर सूझता है।" (पत्राक ११३)

श्रीमद्जी गृहवासमें रहते हुए भी अत्यन्त उदासीन थे। उनकी मान्यता थी—"कुटुबरूपी काजलकी कोठडीमें निवास करनेसे ससार बढता है। उसका कितना भी सुधार करो, तो भी एकान्तवाससे जितना ससारका क्षय हो सकता है उसका शताश भी उस काजलकी कोठडीमें रहनेसे नही हो सकता, क्योकि वह कषायका निमित्त है और अनादिकालसे मोहके रहनेका पर्वत है।" (पत्राक १०३) फिर भी इस प्रतिकूलतामें वे अपने परिणामोको पूरी सम्भाल रखकर चले।

## सफल एवं प्रामाणिक व्यापारी

श्रीमदजी २१ वर्षकी उम्रमें व्यापारार्थ ववाणियासे बबई आये और सेठ रेवाशकर जगजीवनदासकी दुकानमें भागीदार रहकर जवाहिरातका व्यापार करने लगे। व्यापार करते हुए भी उनका लक्ष्य आत्माकी ओर अधिक था। व्यापारसे अवकाश मिलते ही श्रीमद्जी कोई अपूर्व आत्मविचारणामें लीन हो जाते थे। ज्ञानयोग और कर्मयोगका इनमें यथार्थ समन्वय देखा जाता था। श्रीमद्जीके भागीदार श्री माणेकलाल घेलाभाईने अपने एक वक्तव्यमें कहा था—"व्यापारमें अनेक प्रकारकी कठिनाइयाँ आती थी, उनके सामने श्रीमद्जी एक अडोल पर्वतके समान टिके रहते थे। मैंने उन्हे जड वस्तुओकी चितासे चिंतातुर नही देखा। वे हमेशा शान्त और गम्भीर रहते थे।"

जवाहिरातके साथ मोतीका व्यापार भी श्रीमद्जीने शुरू किया था और उसमें वे सभी व्यापारियोमें अधिक विश्वासपात्र माने जाते थे। उस समय एक अरब अपने भाईके साथ मोतीकी आढतका धन्धा करता था। छोटे भाईके मनमें आया कि आज मै भी बडे भाईकी तरह बडा व्यापार करूँ। दलालने उसकी श्रीमद्जीसे भेंट करा दी। उन्होने कस कर माल खरीदा। पैसे लेकर अरब घर पहुँचा तो उसके बडे भाईने पत्र दिखाकर कहा कि वह माल अमुक किमतके बिना नही बेचनेकी शर्त की है और तूने यह क्या किया? यह सुनकर वह घबराया और श्रीमद्जीके पास जाकर गिडगिडाने लगा कि मै ऐसी आफतमें आ पडा हूँ।

श्रीमद्‌जीने तुरन्त माल वापस कर दिया और पैसे गिन लिये। मानो कोई सौदा किया ही न था ऐसा समझकर होनेवाले बहुत नफेको जाने दिया। वह अरब श्रीमद्‌जीको खुदाके समान मानने लगा।

इसी प्रकारका एक दूसरा प्रसग उनके करुणामय और नि स्पृही जीवनका ज्वलत उदाहरण है। एक बार एक व्यापारीके साथ श्रीमद्‌जीने हीरोका सौदा किया कि अमुक समयमें निश्चित किये हुए भावसे वह व्यापारी श्रीमद्‌जीको अमुक हीरे दे। उस विषयका दस्तावेज भी हो गया। परन्तु हुआ ऐसा कि मुद्दतके समय भाव बहुत बढ गये। श्रीमद्‌जी खुद उस व्यापारीके यहाँ जा पहुँचे और उसे चिन्तामग्न देखकर वह दस्तावेज फाड डाला और बोले—"भाई, इस चिट्ठी ( दस्तावेज ) के कारण तुम्हारे हाथ-पाँव बँधे हुए थे। बाजार भाव बढ जानेसे तुमसे मेरे साठ-सत्तर हजार रुपये लेने निकलते है, परन्तु मैं तुम्हारी स्थिति समझ सकता हूँ। इतने अधिक रुपये मैं तुमसे ले लूँ तो तुम्हारी क्या दशा हो? परन्तु राजचन्द्र दूध पी सकता है, खून नही।" वह व्यापारी कृतज्ञभावसे श्रीमद्‌जीकी ओर स्तब्ध होकर देखता ही रह गया।

### भविष्यवक्ता, निमित्तज्ञानी

श्रीमद्‌जीका ज्योतिष-सबधी ज्ञान भी प्रखर था। वे जन्मकुडली, वर्षफल एव अन्य चिह्न देख कर भविष्यकी सूचना कर देते थे। श्री जूठाभाई ( एक मुमुक्षु ) के मरणके बारेमें उन्होने सवा दो मास पूर्व स्पष्ट बता दिया था। एक बार स० १५५५ की चैत्र वदी ८ को मोरबीमें दोपहरके ४ बजे पूर्व दिशाके आकाशमें काले बादल देखे और उन्हें दुष्काल पडनेका निमित्त जानकर उन्होने कहा—"ऋतुको सन्निपात हुआ है।" तदनुसार स० १९५५ का चौमासा कोरा रहा और स० १९५६ में भयकर दुष्काल पडा। श्रीमद्‌जी दूसरेके मनकी बातको भी सरलतासे जान लेते थे। यह सब उनकी निर्मल आत्मशक्तिका प्रभाव था।

### कवि-लेखक

श्रीमद्‌जीमें, अपने विचारोकी अभिव्यक्ति पद्यरूपमें करनेकी सहज क्षमता थी। उन्होने 'स्त्रीनीति-बोधक', 'सद्‌बोधशतक', 'आर्यप्रजानी पडती', 'हुन्नरकला वधारवा विषे' आदि अनेक कविताएँ केवल आठ वर्षकी वयमें लिखी थी। नौ वर्षकी आयुमें उन्होने रामायण और महाभारतकी भी पद्य-रचना की थी जो प्राप्त न हो सकी। इसके अतिरिक्त जो उनका मूल विषय आत्मज्ञान था उसमें उनकी अनेक रचनाएँ हैं। प्रमुखरूपसे 'आत्मसिद्धि', 'अमूल्य तत्त्वविचार', 'भक्तिना वीस दोहरा', परमपदप्राप्तिनी भावना ( अपूर्व अवसर )', 'मूलमार्ग-रहस्य', 'तृष्णानी विचित्रता' है।

'आत्मसिद्धि-शास्त्र'के १४२ दोहोकी रचना तो श्रीमद्‌जीने मात्र डेढ घटेमें नडियादमें आश्विन वदी १ ( गुजराती ) स० १९५२ को २९ वर्षकी उम्रमें की थी। इसमें सम्यग्दर्शनके कारणभूत छ पदोका बहुत ही सुन्दर पक्षपातरहित वर्णन किया है। यह कृति नित्य स्वाध्यायकी वस्तु है। इसके अग्रेजीमें भी गद्य पद्यात्मक अनुवाद प्रगट हो चुके हैं।

गद्य-लेखनमें श्रीमद्‌जीने 'पुष्पमाला', 'भावनाबोध' और 'मोक्षमाला'की रचना की। इसमें 'मोक्षमाला' तो उनकी अत्यन्त प्रसिद्ध रचना है जिसे उन्होने १६ वर्ष ५ मासकी आयुमें मात्र तीन दिनमें लिखी थी। इसमें १०८ शिक्षापाठ हैं। आज तो इतनी आयुमें शुद्ध लिखना भी नही आता जब कि श्रीमद्‌जीने एक अपूर्व पुस्तक लिख डाली। पूर्वभवका अभ्यास ही इसमे कारण था। 'मोक्षमाला'के सबधमें श्रीमद्‌जी लिखते है—"जैनधर्मको यथार्थ समझानेका उसमें प्रयास किया है, जिनोक्त मार्गसे कुछ भी न्यूनाधिक उसमें नही कहा है। वीतराग मार्गमें आबालवृद्धकी रुचि हो, उसके स्वरूपको समझे तथा उसके बीजका हृदयमें रोपण हो, इस हेतुसे इसकी बालावबोधरूप योजना की है।"

श्री कुन्दकुन्दाचार्यके 'पचास्तिकाय' ग्रथकी मूल गाथाओका श्रीमदजीने अविकल ( अक्षरश ) गुजराती अनुवाद भी किया है। इसके अतिरिक्त उन्होने श्री आनन्दघनजीकृत चोबीसीका अर्थ लिखना भी प्रारम्भ किया था, और उसमें प्रथम दो स्तवनोका अर्थ भी किया था, पर वह अपूर्ण रह गया है। फिर भी इतने से, श्रीमद्जीकी विवेचन शैली कितनी मनोहर और तलस्पर्शी है उसका ख्याल आ जाता है। सूत्रोका यथार्थ अर्थ समझने-समझानेमें श्रीमद्जीकी निपुणता अजोड थी।

**मतमतान्तरके आग्रहसे दूर**

श्रीमद्जी की दृष्टि वडी विशाल थी। वे रूढ़ि या अन्धश्रद्धाके कट्टर विरोधी थे। वे मतमतान्तर और कदाग्रहादिसे दूर रहते थे, वीतरागताकी ओर ही उनका लक्ष्य था। उन्होने आत्मधर्मका ही उपदेश दिया। इसी कारण आज भी भिन्न-भिन्न सम्प्रदायवाले उनके वचनोका रुचिपूर्वक अभ्यास करते हुए देखे जाते है।

श्रीमद्जी लिखते है—

"मूलतत्त्वमें कही भी भेद नही है, मात्र दृष्टिका भेद है ऐसा मानकर आशय समझकर पवित्र धर्ममें प्रवृत्ति करना।" ( पुष्पमाला–१४ )

"तू चाहे जिस धर्मको मानता हो इसका मुझे पक्षपात नही, मात्र कहनेका तात्पर्य यही कि जिस मार्गसे ससारमलका नाश हो उस भक्ति, उस धर्म और उस सदाचारका तू सेवन कर।" (पुष्पमाला–१५)

"दुनिया मतभेदके बन्धनसे तत्त्व नही पा सकी।" ( पत्राक–२७ )

"जहाँ तहाँसे रागद्वेषरहित होना ही मेरा धर्म है मैं किसी गच्छमें नही हूँ, परन्तु आत्मामें हूँ यह मत भूलियेगा।" ( पत्राक–३७ )

श्रीमद्जी ने प्रीतम, अखा, छोटम, कबीर, सुन्दरदास, सहजानन्द, मुक्तानन्द, नरसिंह मेहता आदि सन्तोकी वाणीको जहाँ-तहाँ आदर दिया है और उन्हें मार्गानुसारी जीव ( तत्त्वप्राप्तिके योग्य आत्मा ) कहा है। फिर भी अनुभवपूर्वक उन्होने जैनशासनकी उत्कृष्टताको स्वीकार किया है—

"श्रीमत् वीतराग भगवन्तोका निश्चितार्थ किया हुआ ऐसा अचिन्त्य चिन्तामणिस्वरूप, परम-हितकारी, परम अद्भुत, सर्व दुखका नि सशय आत्यन्तिक क्षय करनेवाला, परम अमृतस्वरूप ऐसा सर्वोत्कृष्ट शाश्वत धर्म जयवन्त वर्तो, त्रिकाल जयवन्त वर्तो। उस श्रीमत् अनन्तचतुष्टयस्थित भगवानका और उस जयवन्त धर्मका आश्रय सदैव कर्तव्य है।" ( पत्राक–८४३ )

**परम वीतरागदशा**

श्रीमद्जीकी परम विदेही दशा थी। वे लिखते है—

"एक पुराणपुरुष और पुराणपुरुषकी प्रेमसम्पत्ति सिवाय हमें कुछ रुचिकर नही लगता, हमें किसी पदार्थमें रुचिमात्र रही नही है हम देहधारी है या नही—यह याद करते है तब मुश्केलीसे जान पाते है।" ( पत्राक–२५५ )

"देह होते हुए भी मनुष्य पूर्ण वीतराग हो सकता है ऐसा हमारा निश्चल अनुभव है। क्योंकि हम भी अवश्य उसी स्थितिको पानेवाले है, ऐसा हमारा आत्मा अखण्डतासे कहता है और ऐसा ही है, जरूर ऐसा ही है।" ( पत्राक–३३४ )

"मान लें कि चरमशरीरीपन इस कालमें नही है, तथापि अशरीरी भावसे आत्मस्थिति है तो वह भावनयसे चरमशरीरीपन नही, अपितु सिद्धत्व है, और यह अशरीरीभाव इस कालमें नही है ऐसा यहाँ कहें तो इस कालमें हम खुद नही है, ऐसा कहने तुल्य है।" ( पत्राक–४११ )

अहमदाबादमें आगाखानके बँगलेपर श्रीमद्‌जीने श्री लल्लुजी तथा श्री देवकरणजी मुनिको बुलाकर अन्तिम सूचना देते हुए कहा था—"हमारेमें और वीतरागमें भेद न मानियेगा।"

## एकान्तचर्या, परमनिवृत्तिरूप कामना

मोहमयी ( बम्बई ) नगरीमें व्यापारिक काम करते हुए भी श्रीमद्‌जी ज्ञानाराधना तो करते ही रहते थे और पत्रो द्वारा मुमुक्षुओंकी शकाओका समाधान करते रहते थे, फिर भी बीच-बीचमें पेढीसे विशेष अवकाश लेकर वे एकान्त स्थान, जगल या पर्वतोंमें पहुँच जाते थे। मुख्यरूपसे वे खभात, वडवा, काविठा, उत्तरसडा, नडियाद, वसो, रालज और ईडरमें रहे थे। वे किसी भी स्थान पर बहुत गुप्तरूपसे जाते थे, फिर भी उनकी सुगन्धी छिप नही पाती थी। अनेक जिज्ञासु-भ्रमर उनके सत्समागमका लाभ पानेके लिए पीछे-पीछे कही भी पहुँच ही जाते थे। ऐसे प्रसगो पर हुए बोधका यत्किंचित् सग्रह 'श्रीमद् राजचन्द्र' ग्रन्थमें 'उपदेशछाया', 'उपदेशनोध' और 'व्याख्यानसार' के नामसे प्रकाशित हुआ है।

यद्यपि श्रीमद्‌जी गृहवास-व्यापारादिमें रहते हुए भी विदेहीवत् थे फिर भी उनका अन्तरङ्ग सर्वसगपरित्याग कर निर्ग्रन्थदशाके लिए छटपटा रहा था। एक पत्रमें वे लिखते हैं—"भरतजीको हिरनके सगसे जन्मकी वृद्धि हुई थी और इस कारणसे जडभरतके भवमें असग रहे थे। ऐसे कारणोसे मुझे भी असगता बहुत ही याद आती है, और कितनी ही बार ता ऐसा हो जाता है कि उस असगताके बिना परम दु ख होता है। यम अन्तकालमें प्राणीको दु खदायक नही लगता होगा, परन्तु हमें सग दु खदायक लगता है।" ( पत्राक २१७ )

फिर हाथनोधमें वे लिखते हैं—"सर्वसग महास्रवरूप श्री तीर्थंकरने कहा है सो सत्य है। ऐसी मिश्रगुणस्थानक जैसी स्थिति कहाँ तक रखनी ? जो बात चित्तमें नही सो करनी, और जो चित्तमें है उसमें उदास रहना ऐसा व्यवहार किस प्रकारसे हो सकता है ? वैश्यवेषमें और निर्ग्रन्थभावसे रहते हुए कोटि-कोटि विचार हुआ करते है।" ( हाथनोध १–३८ ) "आकिंचन्यतासे विचरते हुए एकान्त मौनसे जिनसदृश ध्यानसे तन्मयात्मस्वरूप ऐसा कब होऊँगा ?" ( हाथनोंध १–८७ )

सवत् १९५६ में अहमदाबादमें श्रीमद्‌जीने श्री देवकरणजी मुनिसे कहा था—"हमने सभामें स्त्री और लक्ष्मी दोनोका त्याग किया है, और सर्वसगपरित्यागकी आज्ञा माताजी देंगी ऐसा लगता है।" और तदनुसार उन्होंने सर्वसगपरित्यागरूप दीक्षा धारण करनेकी अपनी माताजीसे अनुज्ञा भी ले ली थी। परन्तु उनका शारीरिक स्वास्थ्य दिन-पर-दिन बिगडता गया। ऐसे ही अवसर पर किसीने उनसे पूछा—"आपका शरीर कृश क्यो होता जाता है ?" श्रीमद्‌जीने उत्तर दिया—"हमारे दो बगीचे हैं, शरीर और आत्मा। हमारा पानी आत्मारूपी बगीचेमें जाता है, इससे शरीररूपी बगीचा सूख रहा है।" अनेक उपचार करने पर भी स्वास्थ्य ठीक नही हुआ। अन्तिम दिनोंमें एक पत्रमें लिखते हैं—"अत्यन्त त्वरासे प्रवास पूरा करना था, वहाँ बीचमें मेहराका मरुस्थल आ गया। सिर पर बहुत बोझ था उसे आत्मवीर्यसे जिस प्रकार अल्पकालमें सहन कर लिया जाय उस प्रकार प्रयत्न करते हुए, पैरोंने निकाचित उदयरूप थकान ग्रहण की। जो स्वरूप है वह अन्यथा नही होता यही अद्भुत आश्चर्य है। अव्याबाध स्थिरता है।" ( पत्राक ९५१ )

### अन्त समय

स्थिति और भी गिरती गई। शरीरका वजन १३२ पौंडसे घटकर मात्र ४३ पौंड रह गया। शायद उनका अधिक जीवन कालको पसन्द नही था। देहत्यागके पहले दिन शामको अपने छोटे भाई मनसुखलाल

आदिसे कहा—"तुम निश्चिन्त रहना। यह आत्मा शाश्वत है। अवश्य विशेष उत्तम गतिको प्राप्त होनेवाला है। तुम शान्ति और समाधिपूर्वक रहना। जो रत्नमय ज्ञानवाणी इस देहके द्वारा कही जा सकनेवाली थी उसे कहनेका समय नही है। तुम पुरुषार्थ करना।" रात्रिको ढाई बजे वे फिर बोले—"निश्चिन्त रहना भाईका समाधिमरण है।" अवसानके दिन प्रात पौने नौ बजे कहा—'मनसुख, दुखी न होना। मैं अपने आत्मस्वरूपमें लीन होता हूँ।" फिर वे नही बोले। इस प्रकार पांच घटे तक समाधिमें रहकर सवत् १९५७ की चैत्र वदी ५ ( गुजराती ) मगलवारको दोपहरके दो बजे राजकोटमें इस नश्वर शरीरका त्याग करके उत्तम गतिको प्राप्त हुए। भारतभूमि एक अनुपम तत्त्वज्ञानी सन्तको खो बैठी। उनके देहावसानके समाचारसे मुमुक्षुओमें अत्यन्त शोकके बादल छा गये। जिन-जिन पुरुषोको जितने प्रमाणमें उन महात्माकी पहचान हुई थी उतने प्रमाणमें उनका वियोग उन्हें अनुभूत हुआ था।

## उनकी स्मृतिमें शास्त्रमालाकी स्थापना

वि० स० १९५६ में भादो मासमें परम सत्श्रुतके प्रचार हेतु बम्बईमें श्रीमद्जीने परमश्रुतप्रभावकमण्डलकी स्थापना की थी। श्रीमद्जीके देहोत्सर्गके बाद उनकी स्मृतिस्वरूप 'श्री रायचन्द्रजैनग्रन्थमाला' की स्थापना की गई जिसके अन्तर्गत दोनो सम्प्रदायोके अनेक सद्ग्रन्थोका प्रकाशन हुआ है जो तत्त्वविचारकोके लिए इस दुषमकालको वितानेमें परम उपयोगी और अनन्य आधाररूप है। महात्मा गाधीजी इस सस्थाके ट्रस्टी और श्री रेवाशकर जगजीवनदास मुख्य कार्यकर्त्ता थे। श्री रेवाशकरके देहोत्सर्ग बाद सस्थामें कुछ शिथिलता आ गई परन्तु अब उस सस्थाका काम श्रीमद् राजचन्द्र आश्रम अगासके ट्रस्टियोने सम्भाल लिया है और सुचारुरूपसे पूर्वानुसार सभी कार्य चल रहा है।

## श्रीमद्जीके स्मारक

श्रीमद्जीके अनन्य भक्त आत्मनिष्ठ श्री लघुराजस्वामी (श्री लल्लुजी मुनि) की प्रेरणासे श्रीमद्जीके स्मारकके रूपमें और भक्तिधामके रूपमें वि० स० १९७६ की कार्तिकी पूर्णिमाको अगास स्टेशनके पास 'श्रीमद् राजचन्द्र आश्रम' की स्थापना हुई थी। श्री लघुराज स्वामीके चौदह चातुर्मासोसे पावन हुआ यह आश्रम आज बढते-बढते गोकुल-सा गाँव बन गया है। श्री स्वामीजी द्वारा योजित सत्सगभक्तिका क्रम आज भी यहाँ पर उनकी आज्ञानुसार चल रहा है। धार्मिक जीवनका परिचय करानेवाला यह उत्तम तीर्थ बन गया है। सक्षेपमें यह तपोवनका नमूना है। श्रीमद्जीके तत्त्वज्ञानपूर्ण साहित्यका भी मुख्यत यहींसे प्रकाशन होता है। इस प्रकार यह श्रीमद्जीका मुख्य जीवत स्मारक है।

इसके अतिरिक्त वर्तमानमें निम्नलिखित स्थानोंपर श्रीमद् राजचन्द्र मदिर आदि सस्थाएँ स्थापित हैं जहाँ पर मुमुक्षु-बन्धु मिलकर आत्म-कल्याणार्थ वीतराग-तत्त्वज्ञानका लाभ उठाते है—ववाणिया, राजकोट, मोरबी, वडवा, खभात, काविठा, सीमरडा, वडाली, भादरण, नार, सुणाव, नरोडा, सडोदरा, धामण, अहमदाबाद, ईडर, सुरेन्द्रनगर, वसो, वटामण, उत्तरसडा, बोरसद, बम्बई ( घाटकोपर एव चौपाटी ), देवलाली, बेंगलोर, इन्दोर, आहोर (राजस्थान), मोम्बासा (आफ्रिका) इत्यादि।

## अन्तिम प्रशस्ति

आज उनका पार्थिव देह हमारे बीच नही है मगर उनका अक्षरदेह तो सदाके लिए अमर है। उनके मूल पत्रो तथा लेखोका सग्रह गुर्जरभाषामें 'श्रीमद् राजचन्द्र' ग्रन्थमें प्रकाशित हो चुका है (जिसका हिन्दी अनुवाद भी प्रगट हो चुका है) वही मुमुक्षुओके लिए मार्गदर्शक और अवलम्बनरूप है। एक-एक पत्रमें कोई

अहमदावादमें आगाखानके बँगलेपर श्रीमद्जीने श्री लल्लुजी तथा श्री देवकरणजी मुनिको बुलाकर अन्तिम सूचना देते हुए कहा था—'हमारेमें और वीतरागमें भेद न मानियेगा।'

## एकान्तचर्या, परमनिवृत्तिरूप कामना

मोहमयी ( बम्बई ) नगरीमें व्यापारिक काम करते हुए भी श्रीमद्जी ज्ञानाराधना तो करते ही रहते थे और पत्रो द्वारा मुमुक्षुओकी शकाओका समाधान करते रहते थे, फिर भी बीच-बीचमें पेढीसे विशेष अवकाश लेकर वे एकान्त स्थान, जगल या पर्वतोमें पहुँच जाते थे। मुख्यरूपसे वे खभात, वडवा, काविठा, उत्तरसडा, नडियाद, वसो, रालज और ईडरमें रहे थे। वे किसी भी स्थान पर बहुत गुप्तरूपसे जाते थे, फिर भी उनकी सुगन्धी छिप नही पाती थी। अनेक जिज्ञासु-भ्रमर उनके सत्समागमका लाभ पानेके लिए पीछे-पीछे कही भी पहुँच ही जाते थे। ऐसे प्रसगो पर हुए बोधका यत्किंचित् सग्रह 'श्रीमद् राजचन्द्र' ग्रन्थमें 'उपदेशछाया', 'उपदेशनोध' और 'व्याख्यानसार' के नामसे प्रकाशित हुआ है।

यद्यपि श्रीमद्जी गृहवास-व्यापारादिमें रहते हुए भी विदेहीवत् थे फिर भी उनका अन्तरङ्ग सर्वसगपरित्याग कर निर्ग्रन्थदशाके लिए छटपटा रहा था। एक पत्रमें वे लिखते हैं—"भरतजीको हिरनके सगसे जन्मकी वृद्धि हुई थी और इस कारणसे जडभरतके भवमें असग रहे थे। ऐसे कारणोसे मुझे भी असगता बहुत ही याद आती है, और कितनी ही बार तो ऐसा हो जाता है कि उस असगताके विना परम दुःख होता है। यम अन्तकालमें प्राणीको दुःखदायक नही लगता होगा, परन्तु हमें सग दुःखदायक लगता है।" ( पत्राक २१७ )

फिर हाथनोधमें वे लिखते है—"सर्वसग महास्रवरूप श्री तीर्थंकरने कहा है सो सत्य है। ऐसी मिश्रगुणस्थानक जैसी स्थिति कहाँ तक रखनी ? जो वात चित्तमें नहीं सो करनी, और जो चित्तमें है उसमें उदास रहना ऐसा व्यवहार किस प्रकारसे हो सकता है ? वैश्यवेषमें और निर्ग्रन्थभावसे रहते हुए कोटि-कोटि विचार हुआ करते हैं।" ( हाथनोध १–३८ ) "आकिंचन्यतासे विचरते हुए एकान्त मौनसे जिनसदृश ध्यानसे तन्मयात्मस्वरूप ऐसा कब होऊँगा ?" ( हाथनोंध १–८७ )

सवत् १९५६ में अहमदाबादमें श्रीमद्जीने श्री देवकरणजी मुनिसे कहा था—"हमने सभामें स्त्री और लक्ष्मी दोनोका त्याग किया है, और सर्वसगपरित्यागकी आज्ञा माताजी देगी ऐसा लगता है।" और तदनुसार उन्होने सर्वसगपरित्यागरूप दीक्षा धारण करनेकी अपनी माताजीसे अनुज्ञा भी ले ली थी। परन्तु उनका शारीरिक स्वास्थ्य दिन-पर-दिन बिगडता गया। ऐसे ही अवसर पर किसीने उनसे पूछा—"आपका शरीर कृश क्यो होता जाता है ?" श्रीमद्जीने उत्तर दिया—"हमारे दो बगीचे हैं, शरीर और आत्मा। हमारा पानी आत्मारूपी बगीचेमें जाता है, इससे शरीररूपी बगीचा सूख रहा है।" अनेक उपचार करने पर भी स्वास्थ्य ठीक नही हुआ। अन्तिम दिनोंमें एक पत्रमें लिखते है—"अत्यन्त त्वरासे प्रवास पूरा करना था, वहाँ बीचमें सेहराका मरुस्थल आ गया। सिर पर बहुत बोझ था उसे आत्मवीर्यसे जिस प्रकार अल्पकालमें सहन कर लिया जाय उस प्रकार प्रयत्न करते हुए, पैरोने निकाचित उदयरूप थकान ग्रहण की। जो स्वरूप है वह अन्यथा नही होता यही अद्भुत आश्चर्य है। अव्याबाध स्थिरता है।" ( पत्राक ९५१ )

### अन्त समय

स्थिति और भी गिरती गई। शरीरका वजन १३२ पौंडसे घटकर मात्र ४३ पौंड रह गया। शायद उनका अधिक जीवन कालको पसन्द नही था। देहत्यागके पहले दिन शामको अपने छोटे भाई मनसुखलाल

आदिसे कहा—"तुम निश्चिन्त रहना। यह आत्मा शाश्वत है। अवश्य विशेष उत्तम गतिको प्राप्त होनेवाला है। तुम शान्ति और समाधिपूर्वक रहना। जो रत्नमय ज्ञानवाणी इस देहके द्वारा कही जा सकनेवाली थी उसे कहनेका समय नही है। तुम पुरुषार्थ करना।" रात्रिको ढाई बजे वे फिर बोले—"निश्चिन्त रहना भाईका समाधिमरण है।" अवसानके दिन प्रात पौने नौ बजे कहा—'मनसुख, दु खी न होना। मैं अपने आत्मस्वरूपमें लीन होता हूँ।" फिर वे नही बोले। इस प्रकार पांच घटे तक समाधिमें रहकर सवत् १९५७ की चैत्र वदी ५ ( गुजराती ) मगलवारको दोपहरके दो बजे राजकोटमें इस नश्वर शरीरका त्याग करके उत्तम गतिको प्राप्त हुए। भारतभूमि एक अनुपम तत्त्वज्ञानी सन्तको खो बैठी। उनके देहावसानके समाचारसे मुमुक्षुओंमें अत्यन्त शोकके बादल छा गये। जिन-जिन पुरुषोको जितने प्रमाणमें उन महात्माकी पहचान हुई थी उतने प्रमाणमें उनका वियोग उन्हें अनुभूत हुआ था।

## उनकी स्मृतिमें शास्त्रमालाकी स्थापना

वि० स० १९५६ में भादो मासमें परम सत्श्रुतके प्रचार हेतु बम्बईमें श्रीमद्जीने परमश्रुतप्रभावकमण्डलकी स्थापना की थी। श्रीमद्जीके देहोत्सर्गके बाद उनकी स्मृतिस्वरूप 'श्री रायचन्द्रजैनग्रन्थमाला' की स्थापना की गई जिसके अन्तर्गत दोनो सम्प्रदायोके अनेक सद्ग्रन्थोका प्रकाशन हुआ है जो तत्त्वविचारकोके लिए इस दुषमकालको बितानेमें परम उपयोगी और अनन्य आधाररूप है। महात्मा गाधीजी इस सस्थाके ट्रस्टी और श्री रेवाशकर जगजीवनदास मुख्य कार्यकर्त्ता थे। श्री रेवाशकरके देहोत्सर्ग बाद सस्थामें कुछ शिथिलता आ गई परन्तु अब उस सस्थाका काम श्रीमद् राजचन्द्र आश्रम अगासके ट्रस्टियोने सम्भाल लिया है और सुचारुरूपसे पूर्वानुसार सभी कार्य चल रहा है।

## श्रीमद्जीके स्मारक

श्रीमद्जीके अनन्य भक्त आत्मनिष्ठ श्री लघुराजस्वामी (श्री लल्लुजी मुनि) की प्रेरणासे श्रीमद्जीके स्मारकके रूपमें और भक्तिधामके रूपमें वि० स० १९७६ की कार्तिकी पूर्णिमाको अगास स्टेशनके पास 'श्रीमद् राजचन्द्र आश्रम' की स्थापना हुई थी। श्री लघुराज स्वामीके चौदह चातुर्मासोसे पावन हुआ यह आश्रम आज बढते-बढते गोकुल-सा गाँव बन गया है। श्री स्वामीजी द्वारा योजित सत्सगभक्तिका क्रम आज भी यहाँ पर उनकी आज्ञानुसार चल रहा है। धार्मिक जीवनका परिचय करानेवाला यह उत्तम तीर्थ बन गया है। सक्षेपमें यह तपोवनका नमूना है। श्रीमद्जीके तत्त्वज्ञानपूर्ण साहित्यका भी मुख्यत यहीसे प्रकाशन होता है। इस प्रकार यह श्रीमद्जीका मुख्य जीवत स्मारक है।

इसके अतिरिक्त वर्तमानमें निम्नलिखित स्थानोपर श्रीमद् राजचन्द्र मदिर आदि सस्थाएँ स्थापित है जहाँ पर मुमुक्षु-बन्धु मिलकर आत्म-कल्याणार्थ वीतराग-तत्त्वज्ञानका लाभ उठाते हैं—ववाणिया, राजकोट, मोरबी, वडवा, खभात, काविठा, सीमरडा, वडाली, भादरण, नार, सुणाव, नरोडा, सडोदरा, धामण, अहमदाबाद, ईडर, सुरेन्द्रनगर, वसो, वटामण, उत्तरसडा, बोरसद, बम्बई ( घाटकोपर एव चौपाटी ), देवलाली, बेंगलोर, इन्दोर, आहोर (राजस्थान), मोम्बासा (आफ्रिका) इत्यादि।

## अन्तिम प्रशस्ति

आज उनका पार्थिव देह हमारे बीच नही है मगर उनका अक्षरदेह तो सदाके लिए अमर है। उनके मूल पत्रो तथा लेखोका सग्रह गुर्जरभाषामें 'श्रीमद् राजचन्द्र' ग्रन्थमें प्रकाशित हो चुका है (जिसका हिन्दी अनुवाद भी प्रगट हो चुका है) वही मुमुक्षुओंके लिए मार्गदर्शक और अवलम्बनरूप है। एक-एक पत्रमें कोई

अपूर्व रहस्य भरा हुआ है। उसका मर्म समझनेके लिये सतसमागमकी विशेष आवश्यकता है। इन पत्रोंमें श्रीमद्जीका पारमार्थिक जीवन जहाँ-तहाँ दृष्टिगोचर होता है। इसके अलावा उनके जीवनके अनेक प्रेरक प्रसंग जानने योग्य हैं, जिसका विशद वर्णन श्रीमद् राजचंद्र आश्रम प्रकाशित 'श्रीमद् राजचंद्र जीवनकला' में किया हुआ है (जिसका हिंदी अनुवाद भी प्रकट हो चुका है)। यहाँ पर तो स्थानाभावसे उस महान् विभूतिके जीवनका विहगावलोकनमात्र किया गया है।

श्रीमद् लघुराजस्वामी (श्री प्रभुश्री जी) 'श्री सद्गुरुप्रसाद' ग्रंथकी प्रस्तावनामें श्रीमद्के प्रति अपना हृदयोद्गार इन शब्दोंमें प्रकट करते हैं—"अपरमार्थमें परमार्थके दृढ आग्रहरूप अनेक सूक्ष्म भूलभूलैयाँके प्रसंग दिखाकर, इस दासके दोष दूर करनेमें इन आप्त पुरुषका परम सत्संग और उत्तम बोध प्रबल उपकारक बने हैं। संजीवनी औषध समान मृतको जीवित करें, ऐसे उनके प्रबल पुरुषार्थ जागृत करनेवाले वचनोंका माहात्म्य विशेष विशेष भास्यमान होनेके साथ ठेठ मोक्षमें ले जाय ऐसी सम्यक् समझ (दर्शन) उस पुरुष और उसके बोधकी प्रतीतिसे प्राप्त होती है, वे इस दुषम कलिकालमें आश्चर्यकारी अवलम्बन हैं। परम माहात्म्यवान सद्गुरु श्रीमद् राजचंद्रदेवके वचनोंमें तल्लीनता, श्रद्धा जिसे प्राप्त हुई है या होगी उसका महद् भाग्य है। वह भव्य जीव अल्पकालमें मोक्ष पाने योग्य है।"

ऐसे महात्माको हमारे अगणित वन्दन हो!



# प्राक्कथन

लगभग ७ वर्ष पूर्व मैंने श्री प० बाबूलालजी फागुल्लके माध्यमसे श्री प० बाबूलालजी गोयलीय अगासके विशेष अनुरोधवश श्री लब्धिसारके सम्पादनका कार्य हाथमें लिया था। मैं चाहता था कि इस कार्यको यथासम्भव शीघ्र सम्पन्न करके श्री जयधवलाके अवशिष्ट रहे कार्यको सम्पन्न करनेमें लगूँ, ताकि दूसरे कार्योंकी ओर भी ध्यान दे सकूँ। किन्तु जब इच्छा और होनहारमें सुमेल नही होता तब चाहकर भी अप्रशस्त कार्यको तो छोडिये प्रशस्त कार्य भी सम्पन्न नही हो सकता। होनहार वस्तुगत योग्यता है। प्रयत्न और बाह्य योग उसीका अनुसरण करते हैं यह सहज सिद्ध नियम है। प्रधानतासे किसी एककी अपेक्षा कथन किया जाय यह दूसरी बात है।

मुद्रित ग्रन्थकी दृष्टिसे १४ फार्म तकका काम सम्पन्न करते-करते मुझे स्थायीरूपसे चारपाईकी शरण लेनी पडी है। उससे पूरी तरह छुटकारा अभीतक नही मिल सका है। फिर भी मेरा साहित्यिक-जीवन स्थायी होनेसे ऐसी अवस्थामें भी यथासम्भव मैं २-३ वर्षसे इस कार्यमें पुन योगदान करने लगा हूँ। उसीका परिणाम है कि अब शीघ्र ही लब्धिसार परमागम स्वाध्यायके लिये सुलभ हो जायगा।

मुझे सूचित किया गया था कि सस्कृत वृत्ति और सम्यग्ज्ञानचन्द्रिका टीका सहित ही इसका सम्पादन होना है। आप जहाँ भी आवश्यक समझें मूल विषयको स्पष्ट करते जायें और श्री नेमिचन्द्र सिद्धान्त चक्रवर्ती ने किस मूल सिद्धान्त ग्रन्थके आधारसे इसकी सकलना की है उसे भी अपनी टिप्पणियो द्वारा स्पष्ट करते जाये। यह मेरी उक्त ग्रन्थके सम्पादनकी रूपरेखा है। अत मैंने उक्त ग्रन्थके सम्पादनमें इस मर्यादाका पूरा ध्यान रखकर ही इसका सम्पादन किया है।

ऐसा नियम है कि प्रकाशित या अप्रकाशित जिस किसी ग्रन्थका सम्पादन किया जाय, उसका सम्पादन अनेक हस्तलिखित प्रतियोके आधारसे करना ही उपयुक्त होता है। उसके बिना यह विश्वासपूर्वक नही कहा जा सकता कि इसके सम्पादनमें यथासम्भव कोई त्रुटि नही रहने पाई है। किन्तु इसके लिये मैं प्रयत्न करनेपर भी अन्य हस्तलिखित प्रतियाँ उपलब्ध नही कर सका। अत जैन सिद्धान्त प्रकाशिनी सस्था कलकत्तामे प्रकाशित प्रतिके आधारसे ही इसका सम्पादन हुआ है। फिर भी कही-कही मूल गाथाके पाठमें कुछ परिवर्तन किया गया है। कुछ पाठ ये हैं—

| गाथा | मूल पाठ | मुद्रित पाठ | सं० वृ० | स० च० |
|---|---|---|---|---|
| ६७ | उदरिय | ओदरिय | × | × |
| ,, | उदीर्य | अवतीर्य | अवतीर्य | उतरि |
| ६९ | उक्कट्टिद- | ओकट्टिद | × | × |
| ,, | उत्कर्पित- | अपकर्षित- | अपकर्षण भागहार | अपकर्षण भागहार |
| ७२ | उक्कट्टिदम्हि | अपकर्षिते | अपकर्षिते | अपकर्षण |

| | | | |
|---|---|---|---|
| २८४ उक्कट्ठिद- | ओकड्डिद- | अपकर्पिते | अपकर्पण |
| ,, अपकर्षित- | अपकर्षित- | अपकर्पिते | अपकर्पण |
| ४०१ उव्वट्टणा | ओवट्टणा | × | × |
| अतिस्थापना | अतिस्थापना | × | अतिस्थापन |
| सूचना-यहाँ पाठ अइट्ठवणा होना चाहिये । | | | |
| ४०३ उक्कट्ठदि | ओक्कडदि | × | × |
| ,, उत्कृष्यन्ते | अपकृष्यन्ते | × | अपकर्पण |
| ४३७ आवेत्त- | आजुत्त- | × | × |
| ,, आवृत्त- | आयुक्त | (त्त) | आवृत्त |
| ४६२ ओवट्टणिउट्टण | ओवट्टणुवट्टण | × | × |
| ,, अपवर्तनोद्वर्तन | अपवर्तनोद्वर्तन | × | अपवर्तनोद्वर्तन |
| उक्कट्टिद | ओक्कड्डिद | × | × |
| अपकर्षित | अपकर्पित | × | अपकर्षण किया |

(२) दर्शनमोहक्षपणा अधिकारके अन्तमें टिप्पणीमें कहा गया है कि गाथा १५६ 'सम्मे असख-वस्सिय' और गाथा १६७ 'उवणेउ मगल वो' इन दोनो गाथाओकी सस्कृत वृत्ति और सम्यग्ज्ञानचन्द्रिका टीकाका अर्थ नही किया गया है। किन्तु गाथा १५६ की सस्कृत वृत्ति भी है और सम्यग्ज्ञानचन्द्रिका टीकामें अर्थ भी किया गया है। मात्र १६७ गाथा पर वृत्ति और टीका दोनो नही है, अत हिन्दीमें इस गाथाके अर्थकी पूर्ति कर दी गई है।

(३) गाथा ४७५ के उत्तरार्धमें मध्यका कुछ भाग त्रुटित है। इस बातको ध्यानमें रखकर पण्डित श्री टोडरमलजीने उत्तरार्धका अर्थ न लिखकर यह टिप्पणी की है—'इस गाथा विषै लिखनेवालेने अक्षर केते इक न लिखे तातै आधा गाथाका अर्थ न जानि इहाँ नाही लिख्या है।' अत हमने जयधवलासे प्रकरण देखकर उक्त अशकी पूर्ति करके 'विशेष' में पूरे गाथाके अर्थका स्पष्टीकरण कर दिया है। पूर्वकी प्रतिमें उक्त गाथा इस प्रकार है—

विदियादिसु समयेसु वि पढम व अपुव्वफड्ढयाण विही।
णवरि य सखगुणूण पडिसमय।

यहाँ त्रुटित पाठ 'णिवत्तयदि' होना चाहिये ऐसा प्रकरणके अनुसार जयधवलासे समझ कर उक्त पाठकी पूर्ति कर दी है और जयधवलाके पूरे उद्धरणको टिप्पणमें दे दिया है।

अपनी प्रस्तावनामें मैंने आवश्यक विषयोंपर ही प्रकाश डाला है। इतिहास लिखना मेरा प्रयोजन नही था, इसलिये समयादि सम्बन्धी कुछ विषयोंको मैंने गौण कर दिया है। इतिहास अनुसन्धानका विषय है और अभी तक इसपर जो कुछ भी लिखा गया उसमेंसे कुछ मुख्य विषय अभी भी विवादके विषय बने हुए है। फिर भी जिन तथ्योको आवश्यक समझा उन्हींपर मैंने विशेष प्रकाश डाला है। अस्तु,

इस ग्रन्थके सम्पादनमें मेरे सामने अनेक कठिनाइयाँ रही हैं, फिर भी किसी प्रकार इसे सम्पन्न करनेमें मै सफल हुआ इसकी मुझे प्रसन्नता है। यह श्री प० बाबूलालजी गोयलीय अगास और श्री बाबूलालजी फागुल्लकी निष्ठाका परिणाम है कि यह कार्य सम्पन्न हो गया। प्रूफ जैसे कष्टसाध्य कार्यको मुझे ही सम्पन्न करना पडा है, इसलिये अशुद्धियाँ रहना सम्भव है सो स्वाध्यायप्रेमी बन्धु उन्हें

सुधारकर ही ग्रन्थका स्वाध्याय करें। मुद्रण कार्य श्री वाबूलालजी फागुल्लकी देख-रेखमे महावीर प्रेसमें हुआ है। अत उक्त दोनो बन्धुओका मैं आभारी हूँ।

बी ७/२४९ निर्वाण भवन
रवीन्द्रपुरी, वाराणसी–५
७–७–७९

फूलचन्द्र शास्त्री

# प्रस्तावना

## विषय परिचय

जैसा कि हम पहले ही लिख आये हैं, लब्धिसार ग्रन्थमें करणानुयोगके अनुसार सम्यग्दर्शन और सम्यक्चारित्रकी उत्पत्तिका कथन करनेके प्रसगसे सक्षेपमें उसके फलका भी निर्देश किया गया है। उसमें भी सर्वप्रथम सम्यग्दर्शनकी प्राप्ति किस विधिसे होती है यह दिखलाते हुए निमित्त भेदसे उसके तीन भेद किये गये है। यथा—औपशमिक सम्यग्दर्शन, क्षायोपशमिक सम्यग्दर्शन और क्षायिक सम्यग्दर्शन। तात्पर्य यह है कि दर्शनमोहनीयके अन्तरकरण उपशम और अनन्तानुवन्धी चतुष्कके अनुदयरूप उपशमपूर्वक मिथ्यात्वरूप पर्यायका अभाव होकर जो आत्मविशुद्धि प्राप्त होती है वह औपशमिक सम्यग्दर्शन है। उक्त सात प्रकृतियोमेंसे छह प्रकृतियोके क्षयोपशम और सम्यक्प्रकृतिके उदयपूर्वक जो आत्मविशुद्धि प्राप्त होती है वह क्षायोपशमिक सम्यग्दर्शन है तथा उक्त सातो प्रकृतियोके क्षयपूर्वक जो आत्मविशुद्धि प्राप्त होती है वह क्षायिक सम्यग्दर्शन है। करणानुयोगके अनुसार यह इन तीनो सम्यग्दर्शनोकी उत्पत्तिका प्रकार है। इन तीनो सम्यग्दर्शनोमें आत्मविशुद्धि मुख्य है। जाति और स्वादकी अपेक्षा उनमें भेद नही है। भेद केवल कर्मोके सद्भाव और असद्भावको मुख्य कर किया गया है।

### प्रथमोपशम सम्यग्दर्शन

प्रथम प्रथमोपशम सम्यग्दर्शन है। यह मुख्य और भूमिस्वरूप है। मुख्य इसलिए है, क्योकि सर्व प्रथम मोक्षमार्गका दरवाजा इस द्वारा ही उद्घाटित होता है और भूमिस्वरूप इसलिए है, क्योंकि मोक्षमार्गपर आरूढ होनेके लिए सर्वप्रथम यह जमीनका काम देता है। इसकी उत्पत्ति पांच लब्धियोके होनेपर ही होती है। वे ये है—क्षयोपशमलब्धि, विशुद्धिलब्धि, देशनालब्धि, प्रायोग्यलब्धि और करणलब्धि। इनमेंसे प्रारम्भकी चार लब्धियाँ यथासम्भव भव्यो और अभव्यो दोनोके पायी जाती है। इतना अवश्य है कि जो मिथ्यादृष्टि भव्य जीव औपशमिक सम्यग्दर्शन प्राप्त करनेके सन्मुख होते है वे इनके होनेपर ही करणलब्धिके सन्मुख होनेके पात्र होते है।

ऐसा नियम है कि दर्शनमोहनीय और चारित्रमोहनीयका उपशम और क्षय करणलब्धिके प्राप्त होनेपर ही होता है, इसलिये करणलब्धिके प्राप्त होनेके पूर्व जो क्षयोपशम आदि चार लब्धियाँ होती है उनमेंसे अन्तिम प्रायोग्यलब्धिके होनेपर जो कार्य होते है उनका विचार करते हुए बतलाया है कि आयु कर्मके बिना शेष कर्मोका बन्ध, स्थिति सत्त्व, अनुभागसत्त्व और प्रदेशसत्त्व न तो उत्कृष्ट होना चाहिये और न क्षपकश्रेणिके योग्य जघन्य ही होना चाहिये। वह एक तो उत्तरोत्तर विशुद्धिकी वृद्धि करता हुआ सातो कर्मोकी अन्त कोडाकोडीप्रमाण मध्यम स्थितिबन्ध करता है तथा चारो गतियोंमें स्थितिको घटाते हुए यथासम्भव प्रकृतिबन्धापसरण करता है जो सब मिलाकर ३४ होते है। आगे किस गतिमें कितनी प्रकृतियोंका बन्ध होता है इसका विचार कर किन प्रकृतियोका कैसा अनुभागबन्ध और प्रदेशबन्ध होता है इसका उल्लेख किया गया है।

उदयप्रकृतियोंका विचार करते हुए बतलाया गया है कि स्थितिकी अपेक्षा उदयप्राप्त एक स्थिति-निषेकका वेदक होता है, अनुभागकी अपेक्षा अप्रशस्त प्रकृतियोके द्विस्थानीय अनुभाग तथा प्रशस्त प्रकृतियोके

चतु स्थानीय अनुभागका वेदक होता है तथा प्रदेशोकी अपेक्षा अजघन्य-अनुत्कृष्ट प्रदेशोका वेदक होता है। इसके साथ ही वह उदयप्राप्त इन सबका उदीरक होता है।

सत्त्वका विचार करते हुए जिन प्रकृतियोका यथासम्भव सत्त्व सम्भव नही है उनका उल्लेख करनेके बाद जहाँ जितनी प्रकृतियोका सत्त्व होता है उनकी स्थिति, अनुभाग और प्रदेश अजघन्य-अनुत्कृष्ट ही होता है यह बतलाया गया है।

यह सब प्रायोग्यलब्धिका समग्र विचार है जो भव्यो और अभव्यो दोनोके सम्भव है। इस प्रकार हम देखते है कि क्षयोपशम आदि चार लब्धियां जैसे भव्योके सम्भव है वैसे ही अभव्योके भी हो सकती है। किन्तु जो भव्य जीव है वे ही इन लब्धियोके होनेपर यथासम्भव करणलब्धिको प्राप्त करते है। करण परिणामविशेषकी सज्ञा है। ऐसे परिणामोको जिनके होनेपर यह जीव नियमसे दर्शनमोहनीय और चारित्र-मोहनीयका यथासम्भव उपशम और क्षय करता है करणलब्धि कहते है। यद्यपि वेदक सम्यक्त्वकी प्राप्तिके समय भी किन्ही जीवोके अध प्रवृत्तकरण और अपूर्वकरणरूप करणलब्धि होती है पर उसकी यहाँ विवक्षा न कर करणलब्धिका उक्त लक्षण कहा गया है।

करणलब्धिके तीन भेद है—अध प्रवृत्तकरण, अपूर्वकरण और अनिवृत्तिकरण। इनमेसे प्रत्येकका काल अन्तर्मुहूर्त है। उसमें भी अध प्रवृत्तकरणका काल सबसे अधिक है, उसका सख्यातवाँ भाग अपूर्वकरणका काल है और उसका भी सख्यातवाँ भाग अनिवृत्तिकरणका काल है। नीचेके समयवर्ती किसी जीवके परिणाम ऊपरके समयवर्ती अन्य किसी जीवके परिणामोंके सदृश हो सकते है, इसलिए इसकी अध प्रवृत्तकरण सज्ञा है। इसकी कही-कही यथाप्रवृत्तकरण सज्ञा भी पाई जाती है। जहाँ प्रत्येक समयमें जीवोके परिणाम भिन्न-भिन्न होते है उसकी अपूर्वकरण सज्ञा है और जहाँ एक समयवर्ती सब जीवोका परिणाम एक ही होता है उसकी अनिवृत्तिकरण सज्ञा है।

ये तीन करण है। इनमेंसे प्रथम करणमें गुणश्रेणिरचना, गुणसक्रमण, स्थितिकाण्डकघात और अनुभागकाण्डकघात ये चार कार्य नही होते। हाँ प्रत्येक, समयमें उत्तरोत्तर अनन्तगुणी विशुद्धि होनेसे अप्रशस्त कर्मोंके अनुभागमें अनन्तगुणी हानि, प्रशस्त कर्मोके अनुभागमें अनन्तगुणी वृद्धि होती रहती है। इसके साथ सख्यात हजार स्थितिबन्धापसरण भी होते है। एक स्थितिबन्धापसरणका प्रमाण पल्योपमके सख्यातवें भागप्रमाण और काल अन्तर्मुहूर्त है। इस प्रकार अध प्रवृत्तकरणके प्रथम समयमें जितना स्थिति-बन्ध होता है, उसके अन्तिम समयमें वह घटकर सख्यातगुणा हीन हो जाता है। यदि वही जीव प्रथम सम्यक्त्वके साथ देशसयम और सकलसयमको प्राप्त करता है तो उक्त स्थितिबन्ध असयतके जितना होता है उससे और भी सख्यातगुणा हीन हो जाता है।

परिणामोकी अपेक्षा विचार करने पर नाना जीवोंकी अपेक्षा इस करणके प्रत्येक समयमें वे परिणाम असख्यात लोकप्रमाण होते है जो उत्तरोत्तर एक-एक समयमें विशेष अधिक होते जाते है। परिणामोकी यह वृद्धि समानरूपसे होती है। यहाँ विशेषका प्रमाण लानेके लिए प्रतिभागका प्रमाण अन्तर्मुहूर्त है। प्रकृतमें अध प्रवृत्तकरणका जितना काल होता है उसके सख्यातवें भागप्रमाण अनुकृष्टिकाल होता है। इसे निर्वर्गणा-काण्डक कहते है। एक निर्वर्गणाकाण्डकके जितने समय हो उतने प्रत्येक समयके परिणामोके खण्ड होते है जो प्रथम खण्डसे लेकर उत्तरोत्तर एक-एक चयप्रमाण अधिक होते है। यहाँ भी चयका प्रमाण लानेके लिए प्रतिभागका प्रमाण अन्तर्मुहूर्त है। इस प्रकार प्रत्येक समयमें जितने खण्ड प्राप्त होते है उनमेंसे एक-एक खण्डमें भी असख्यात लोकप्रमाण परिणाम होते है जो षट्स्थान पतित वृद्धिसे युक्त होते है। प्रथम और

अन्तिम समयके प्रथम और अन्तिम खण्ड विसदृश होते हैं तथा शेष सब खण्ड यथासम्भव सदृश होते हैं। इस प्रकार प्रत्येक समयके परिणामोकी क्रमवार जो रचना बनती है उसके अनुसार द्विचरम समय तकके प्रथम खण्ड और अन्तिम समयके सब खण्डोकी विसदृश पक्ति बन जाती है। यहाँ विशुद्धिके तारतम्यका विचार ४८ सख्याक गाथामें किया गया है सो इसे सस्कृत और हिन्दी दोनो टीकाओसे जान लेना चाहिये।

दूसरे करणका नाम अपूर्वकरण है। यहाँ प्रत्येक समयके परिणाम अन्य-अन्य होते हैं, इसलिए इसकी अपूर्वकरणसज्ञा है। इस करणके भी प्रत्येक समयमें असख्यात लोकप्रमाण परिणाम होते हैं जो उत्तरोत्तर विशेष अधिक होते हैं। विशेषका प्रमाण लानेके लिए प्रतिभागका प्रमाण अन्तर्मुहूर्त है। यहाँ विशुद्धिका प्रमाण उत्तरोत्तर अनन्तगुणा पाया जाता है जो पट्स्थानपतित वृद्धिको उल्लघन कर प्राप्त होती है। इस करणसे लेकर गुणश्रेणिरचना, गुणसक्रमण, स्थितिकाण्डकघात और अनुभागकाण्डकघात ये कार्य प्रारम्भ हो जाते हैं जो सम्यक्त्वमोहनीय और मिश्रमोहनीयके पूरण होनेके काल तक होते रहते हैं। स्थितिबन्धापसरण और स्थितिकाण्डकघातका काल समान है। तथा एक स्थितिकाण्डकघातके भीतर हजारो अनुभागकाण्डकघात होते हैं। गुणश्रेणिकी रचनाका आयाम अपूर्वकरण और अनिवृत्तिकरणके कालसे साधिक होता है। प्रकृतमें अपकर्षण और उत्कर्षणको ध्यानमें रखकर निक्षेप और अतिस्थापना आदिका विचार मूलमें विस्तारसे किया ही है। अधिक विस्तार होनेके कारण यहाँ उनपर विशेष प्रकाश नही डाल रहे हैं। यह गुणश्रेणिरचना आयुकर्मकी नही होती, शेष सभी कर्मोंकी होती है।

तीसरा अनिवृत्तिकरण है। इसके प्रत्येक समयमें एक ही परिणाम होता है, इसलिए इस करणका जितना काल है उतने इसके परिणाम जानने चाहिये। यहाँ स्थितिकाण्डकघात आदि सब कार्य नये होते हैं। इसका सख्यातवाँ भाग काल शेष रहनेपर दर्शनमोहनीयका अन्तरकरण प्रारम्भ होता है। प्रथम स्थिति और उपरितन स्थितिके मध्यकी अन्तर्मुहूर्तप्रमाण स्थितिके निषेकोका उक्त स्थितियोंमें निक्षेपण करके अभाव करना अन्तरकरण कहलाता है। एक स्थितिकाण्डकघातमें जितना काल लगता है उतना ही अन्तरकरणका काल है। अन्तरका प्रमाण गुणश्रेणिशीर्षसे सख्यातगुणा है। अन्तरकरण क्रिया सम्पन्न होनेके बाद द्वितीय स्थितिमें स्थित दर्शनमोहनीयका उपशम (उदयके अयोग्य) करता है। तदनन्तर प्रथम स्थितिके गलनेके बाद अन्तरके प्रथम समयमें यह जीव प्रथमोपशम सम्यग्दृष्टि हो जाता है और यहीसे मिथ्यात्वके द्रव्यको मिथ्यात्व, सम्यग्मिथ्यात्व और सम्यग्प्रकृतिमिथ्यात्व इन तीन भागोमें विभक्त करता है। जब गुणसक्रमका काल पूरा हो जाता है तब से विध्यात सक्रमके द्वारा मिथ्यात्वके द्रव्यको मिश्र और सम्यक् प्रकृतिरूपसे परिणमाता है। यहाँ दर्शनमोहनीयके स्थितिकाण्डकघात और अनुभागकाण्डकघात नही होते, शेष कर्मोंके होते हैं इतना विशेष जानना चाहिये। दर्शनमोहनीयका उपशम करनेवाला जीव मरणको नही प्राप्त होता और सासादनगुणस्थानको भी नही प्राप्त होता। हाँ उपशम सम्यग्दृष्टि होनेके बाद उसके कालमें अधिकसे अधिक छह आवलि और कमसे कम एक समय शेष रहने पर वह सासादनगुणस्थानको प्राप्त हो सकता है।

यहाँ सस्कृत टीकामें बतलाया है कि उपशमनकालके भीतर अर्थात् उपशमन क्रिया करते समय इस जीवके अनन्तानुबन्धीका उदय न होनेसे वह सासादन-गुणस्थानको नही प्राप्त होता, किन्तु मिथ्यात्वगुणस्थानके अतिम समय तक अनन्तानुबन्धी चतुष्कमेंसे किसी एकका उदय बना रहता है, इसलिए यहाँ ऐसा समझना चाहिये कि दर्शनमोहनीयकी उपशमन क्रिया करते समय भी यहाँ अनन्तानुबन्धीका उदय रहते हुए भी वह सासादनगुणस्थानको नही प्राप्त होता, क्योंकि उसके मिथ्यात्वका उदय बना हुआ है। श्री जयधवला टीकामें गाथा ९९ में आये हुए 'णिरासाणो' पदका यही अर्थ किया है।

उपशमकरण क्रियाके साथ प्रथमोपशम सम्यक्त्वकी प्राप्तिके समय उपयोग, योग और लेश्याका विचार करते हुए बतलाया है कि दर्शनमोहके उपशमका प्रारम्भ करनेवाला अध प्रवृत्तकरणके प्रथम समयसे लेकर अन्तर्मुहूर्तकाल तक स्थापक कहलाता है। उस समय इसके नियमसे ज्ञानोपयोग ही होता है, किन्तु इसके बाद मध्य अवस्थामें और समाप्त करनेके समय साकार या अनाकार कोई भी उपयोग हो सकता है। योगका विचार करते हुए मनोयोग, वचनयोग और काययोगमेंसे किसी एकको ग्रहण किया गया है। तथा लेश्याका विचार करते हुए लब्धिसार संस्कृत टीकामें तो इतना ही बतलाया है कि तिर्यंच और मनुष्य मन्दविशुद्धिवाला होता है तथापि पीतलेश्याके जघन्य अंशमें विद्यमान होकर ही प्रथमोपशमका प्रारम्भ करनेवाला होता है। इस प्रकार लब्धिसारकी संस्कृत टीकामें जहाँ यह नियम किया गया है कि तिर्यंच और मनुष्य प्रथमोपशम सम्यक्त्वका प्रारम्भ पीतलेश्याके जघन्य अंशमें ही करता है वहाँ जयधवलामें 'जहण्णए तेउलेस्साए' पदका यह स्पष्टीकरण किया गया है कि तिर्यंच और मनुष्य यदि अति मन्द विशुद्धिवाला हो तो भी उसके कमसे कम जघन्य पीतलेश्या ही होगी, इससे नीचेकी अशुभ लेश्या नही होगी। तात्पर्य यह है कि प्रथमोपशम सम्यक्त्वका प्रारम्भ करनेवाले तिर्यंच और मनुष्यके कृष्ण, नील और कापोत लेश्या नही होती।

जिस जीवने प्रथमोपशम सम्यक्त्वको प्राप्त किया है उसके दर्शनमोहनीयसम्बन्धी तीनो प्रकृतियाँ अन्तर्मुहूर्त कालतक सर्वोपशमरूप अवस्थाको प्राप्त रहती है अर्थात् प्रकृति, स्थिति, अनुभाग और प्रदेश इन चारो प्रकारसे वे उपशान्त रहती है। हाँ अन्तर्मुहूर्त कालके बाद यदि मिथ्यात्व प्रकृतिकी उदीरणा होती है तो उक्त जीव मिथ्यादृष्टि हो जाता है और यदि सम्यक् प्रकृतिकी उदीरणा होती है तो उक्त जीव वेदक सम्यग्दृष्टि हो जाता है।

इस प्रकार प्रथमोपशम सम्यक्त्वकी प्राप्ति कैसे होती है इसका विचार किया।

**क्षायिक सम्यक्त्व**

जो वेदकसम्यग्दृष्टि कर्मभूमिज मनुष्य तीर्थंकर केवली, सामान्य केवली और श्रुतकेवलीके पादमूलमें अवस्थित है वही दर्शनमोहनीयकी क्षपणाका प्रस्थापक होता है अर्थात् मिथ्यात्व और सम्यग्मिथ्यात्वके द्रव्यको अन्तर्मुहूर्त कालतक सम्यक्त्व प्रकृतिमें संक्रमित करता है। तब उक्त जीवकी प्रस्थापक संज्ञा होती है यह उक्त कथनका तात्पर्य है। किन्तु दर्शनमोहनीयकी क्षपणाका निष्ठापक यथासम्भव चारो गतियोका जीव होता है। विशेष इतना है कि दर्शनमोहनीयकी क्षपणा करनेवाला उक्त जीव सर्वप्रथम त्रिकरणविधिसे अनन्तानुबन्धी चतुष्ककी उदयावलिके बाहर स्थित स्थितिकी विसंयोजना करता है। जब यह जीव अनिवृत्तिकरणमें प्रवेश करता है तब अनन्तानुबन्धी चतुष्कके स्थितिसत्त्वकी अपेक्षा चार पर्व होते है। प्रारम्भमें लक्षपृथक्त्वसागरोपम प्रमाण स्थिति सत्त्व शेष रहता है। पुन क्रमसे घटकर एक सागरोपम प्रमाण स्थितिसत्त्व शेष रहता है। इसके बाद पुन घटकर दूरापकृष्टि संज्ञाप्रमाण स्थितिसत्त्व शेष रहता है। पुन अन्तमें उच्छिष्टावलिप्रमाण स्थितिसत्त्व शेष रहता है। यहाँ जब तक सागरोपमप्रमाण स्थितिसत्त्व नही प्राप्त होता तब तक स्थितिकाण्डकायाम पल्योपमके संख्यातवें भागप्रमाण होता है। उसके बाद दूरापकृष्टिसंज्ञक स्थितिसत्त्वके प्राप्त होने तक स्थितिकाण्डकायाम पल्योपमके संख्यात बहुभागप्रमाण होता है। पुन इसके बाद उच्छिष्टावलिके प्राप्त होने तक काण्डकायाम पल्योपमके असंख्यात बहुभागप्रमाण होता है।

इस प्रकार क्रमसे अनन्तानुबन्धी चतुष्ककी विसयोजना करनेके बाद यह जीव अन्तर्मुहूर्त काल तक विश्राम करके तदनन्तर त्रिकरण विधिसे दर्शनमोहनीयकी तीनो प्रकृतियोकी क्षपणा करता हुआ अनिवृत्तिकरणमें मिथ्यात्व, सम्यग्मिथ्यात्व और सम्यक्त्व प्रकृतिका क्रमसे नाश करता हैं। इस विधिसे इनका नाश करते हुए दूरापकृष्टिसज्ञक स्थितिसत्त्वके शेप रहनेके बाद भी, जब हजारो स्थितिकाण्डकघात हो लेते हैं तब सम्यक्त्वमोहनीयके असख्यात समयप्रबद्धोकी उदीरणा करता है। यहांसे भागहार पल्योपमके असख्यातवें भागप्रमाण होता है, असख्यात लोकप्रमाण नही। इस विधिसे दर्शनमोहनीयकी क्षपणा करते हुए मिथ्यात्वकी उच्छिष्टावलिप्रमाण स्थिति शेष रहती है। पुन सम्यग्मिथ्यात्वके सख्यात हजार स्थितिकाण्डकोका घात होते समय अन्तिम स्थितिकाण्डकका पतन होने पर जब उच्छिष्टावलि प्रमाण स्थिति शेप रहती हैं उस समय सम्यक्त्वका स्थितिसत्त्व आठ वर्ष प्रमाण शेष रहता हैं। यहांसे लेकर अवस्थित गुणश्रेणिका नया क्रम चालू हो जाता है, स्थितिकाण्डकका प्रमाण अन्तर्मुहूर्त आयामवाला होता हैं। तथा अनुभागका प्रत्येक समयमें अपवर्तन होने लगता हैं। इस विधिसे जब अन्तिम काण्डककी अन्तिम फालिका पतन होता हैं तब वहांसे लेकर इसकी कृतकृत्यवेदक सज्ञा हो जाती है।

इसका मरण भी हो सकता हैं। यदि प्रथम अन्तर्मुहूर्तमें मरण होता हैं तो वह मरकर नियमसे देव होता हैं। यदि दूसरे अन्तर्मुहूर्तमें मरण होता हैं तो नियमसे देव या मनुष्य कोई एक होता हैं। यदि तीसरे अन्तर्मुहूर्तमें मरण होता है तो देव, मनुष्य और तिर्यञ्चमेंसे कोई एक होता है और यदि चौथे अन्तर्मुहूर्तमें मरण होता है तो चारो गतियोंमेंसे किसी एक गतिमें जन्म लेता हैं। क्षायिक सम्यग्दर्शनका प्रारम्भ करनेवाला जीव जबतक कृतकृत्यवेदक सम्यग्दृष्टि नही होता तब तक उसके जो लेश्या होती हैं वही रहती है। उसके अन्तर्मुहूर्त बाद यथासम्भव लेश्यापरिवर्तन हो सकता हैं। इस सम्बन्धमें जो विशेषता हैं उसे टीकामें स्पष्ट किया ही है। इस प्रकार कृतकृत्यवेदकका काल पूरा होने पर यह जीव क्षायिक सम्यग्दृष्टि हो जाता है। यहां प्रसगसे अल्पबहुत्वका निरूपण किया हैं सो उसे मूलसे जान लेना चाहिये।

**देशचारित्रलब्धि**

चारित्र दो प्रकारका हैं—एक देशचारित्र और दूसरा सकलचारित्र। चढते समय इन्हें प्राप्त करनेके अधिकारी मिथ्यादृष्टि और सम्यग्दृष्टि दोनों हैं। जो मिथ्यादृष्टि जीव उपशम सम्यक्त्वके साथ देशचारित्रको प्राप्त करते है वे पूर्वोक्त तीनो करणोके होनेपर ही उसे प्राप्त करते हैं। जो वेदक-सम्यक्त्वके साथ देशचारित्रको ग्रहण करते हैं वे प्रारम्भके दो करण करके उसे प्राप्त करते हैं। इनके उस समय गुणश्रेणिरचना नही होती। किन्तु देशचारित्रके पाप्त होनेपर अवस्थित गुणश्रेणि प्रारम्भ हो जाती है जो देशचारित्र कालके भीतर सदा प्रवृत्त रहती हैं। देशचारित्रके दो भेद हैं—एकान्त वृद्धि देशचारित्र और यथाप्रवृत्त देशचारित्र। इनमेंसे प्रथमका काल अन्तर्मुहूर्त हैं। यह देशचारित्रके प्राप्त होनेके प्रथम समयसे अन्तर्मुहूर्त काल तक होता है। इस कालके भीतर समय समय परिणामोकी विशुद्धि अनन्तगुणी वढती जाती है। इस कारण इस कालके भीतर करण परिणामोंके विना भी स्थितिकाण्डकघात और अनुभागकाण्डकघात क्रिया चालू रहती है। किन्तु यथाप्रवृत्त देशचारित्रकालके भीतर स्थितिकाण्डकघात और अनुभागकाण्डकघात क्रिया नही होती।

जो देशसयत वाह्य कारणके विना केवल अन्तरग कारणके वश तीव्र सक्लेशको प्राप्त हो अन्तर्मुहूर्तके लिए असयतसम्यग्दृष्टि होकर पुन देशचारित्रको प्राप्त करता है उसके करणपरिणाम न होनेसे वह स्थिति-अनुभागकाण्डकघात नही करता। उक्त देशसयत जीव कभी सक्लेशको प्राप्त होता है और कभी

विशुद्धिको भी। इस कारण उसके विशुद्धिकालमें अनन्त भागवृद्धि और अनन्त गुणहानिको छोडकर यथासम्भव शेष चार प्रकारकी वृद्धिको लिये हुए गुणश्रेणि रचना होती है तथा सक्लेशकालमें अनन्त भागहानि और अनन्त गुणहानिको छोडकर यथासम्भव शेष चार प्रकारकी हानिको लिए हुए गुणश्रेणि रचना होती है।

जो मनुष्य देशचारित्रसे च्युत होकर अगले समयमें मिथ्यात्वको प्राप्त होता है उसके जघन्य देशसयमस्थान होता है और जो मनुष्य अगले समयमें सकलसयमको प्राप्त होता है उसके उत्कृष्ट देशसयमस्थान होता है। मध्यम देशसयमस्थान मनुष्य और तिर्यञ्च दोनोके होते है।

देशसयमस्थानोके तीन भेद है। देशसंयमसे भ्रष्ट होनेके अन्तिम समयमें प्रतिपात स्थान होते है। देशसयमको प्राप्त करनेके प्रथम समयमें प्रतिपद्यमान स्थान होते है। इनके विना अन्य जितने देशसयम स्थान होते है वे सब अनुभयगत स्थान कहलाते है।

सयमासयमलब्धिको क्षायोपशमिक बतलानेका कारण यह है कि अप्रत्याख्यानावरणको तो सयतासयत जीव वेदता नही, क्योंकि उसके अप्रत्याख्यानावरणका उदय नही पाया जाता। प्रत्याख्यानावरणका उदय होते हुए भी वह सकल सयमका घात करता है, इसलिए उससे सयमासयमका किसी प्रकारका भी उपघात नही होता। अब रहे चार सज्वलन और नौ नोकषाय सो ये सयमासयमको देशघाति करते है, इसीलिए सयमासयमको क्षायोपशमिक स्वीकार किया गया है। यत क्षयोपशमके असख्यात लोकप्रमाण भेद है, इसलिए सयमासयमके भी असख्यात लोकप्रमाण भेद हो जाते है।

**सकलसंयमलब्धि**—क्षायोपशमिक सकलसयमलब्धि

सकलसयमलब्धि तीन प्रकारकी है—१ क्षायोपशमिक, २ औपशमिक और ३ क्षायिक। जो औपशमिक सम्यक्त्वके साथ क्षायोपशमिक सयमलब्धिको ग्रहण करता है उसका कथन प्रथमोपशम सम्यक्त्वकी प्राप्तिका निर्देश करते समय कर आये है। जो मिथ्यादृष्टि, अविरत सम्यग्दृष्टि और सयतासयत जीव वेदक सम्यक्त्वके साथ सकल सयमलब्धिको ग्रहण करता है वह प्रारम्भके दो करणपूर्वक उसे ग्रहण करता है। इसके गुणश्रेणि नही होती। मात्र सयमकी प्राप्ति होनेपर स्वस्थान गुणश्रेणि नियमसे होती है। जो जीव सकल सयमको प्राप्त होता है उसे सर्व प्रथम अप्रमत्त गुणस्थानकी प्राप्ति होती है। इसका शेष कथन सयमासयमके समान जान लेना चाहिये।

ऐसा नियम है कि कर्मभूमिज और अकर्मभूमिज दोनो प्रकारके मनुष्य सकल सयमलब्धिको प्राप्त करनेके अधिकारी है। उन्हें ही यहाँ क्रमसे आर्य और म्लेच्छ कहा गया है। अकर्मभूमिज मनुष्य सकल सयमको कैसे प्राप्त होते हैं इसका समाधान उत्तरकालमें टीकाकारोने इस प्रकार किया है कि चक्रवर्तीकी दिग्विजयके समय जो मनुष्य अकर्मभूमिज क्षेत्रसे आते है या अकर्मभूमिज राजाओकी कन्याओके साथ विवाह करनेपर जो सन्तानें उत्पन्न होती हैं वे सकलसयमको ग्रहण करनेके अधिकारी होनेसे अकर्मभूमिज मनुष्योके सकल सयमकी प्राप्ति बन जाती है।

यहाँ इतना विशेष जानना चाहिए कि यहाँ जो मिथ्यादृष्टि मनुष्यो और तिर्यञ्चोंको देशसयमकी प्राप्तिका और मिथ्यादृष्टि मनुष्योको सकल सयमकी प्राप्तिका उल्लेख किया है सो उसका आशय यह है कि जिन मिथ्यादृष्टि मनुष्यों और तिर्यञ्चोने आचार शास्त्रके अनुसार निर्दोष रीतिसे श्रावकाचारका और मिथ्यादृष्टि मनुष्योंने अनगाराचारका पालन करते हुए तत्त्वाभ्यासपूर्वक आत्मसम्मुख होकर तीन करण करके सम्यग्दर्शनके साथ भाव सयमसयम और भावसयमको प्राप्त किया है या वेदक सम्यक्त्वके साथ उक्त विधिसे भावसयमासयम और भावसयमको प्राप्त किया है उन्हें लक्ष्य कर ही उक्त निर्देश किया गया है।

**औपशमिक चारित्रलब्धि**

जो क्षायिक सम्यग्दृष्टि मनुष्य हैं वे तो गुणस्थान परिपाटीके अनुसार औपशमिक चारित्रको प्राप्त करनेके अधिकारी हैं ही, किन्तु जो वेदकसम्यग्दृष्टि जीव हैं वे यदि उपशम श्रेणिपर आरोहण करना चाहते हैं तो सर्व प्रथम वे अनन्तानुबन्धीकी विसयोजना करके तथा दर्शनमोहनीयकी तीन प्रकृतियोकी उपशमना करके द्वितीयोपशम सम्यग्दृष्टि होकर ही उपशमश्रेणिपर आरोहण कर औपशमिक चारित्रको प्राप्त हो सकते है।

नियम यह है कि जो वेदक सम्यग्दृष्टि जीव अनन्तानुबन्धीकी विसयोजना करके दर्शनमोहनीयकी उपशमना करता है उसके अपूर्वकरणमें गुणसक्रमके स्थानपर विध्यातसक्रम और अध प्रवृत्त सक्रम होते हैं। उसमें भी अध प्रवृत्तसक्रम अप्रशस्त कर्मोंका होता है। अनिवृत्तिकरणमें उसका सख्यात बहुभाग जानेपर असख्यात समयप्रबद्धोकी उदीरणा होती है। उसके बाद अन्तर्मुहूर्त कालतक दर्शनमोहनीयकी अन्तरकरण क्रिया करता है। तदनन्तर प्रथम स्थितिके समाप्त होनेपर यह जीव द्वितीयोपशम सम्यग्दृष्टि हो जाता है।

इस प्रकार द्वितीयोपशम सम्यग्दृष्टि होनेके प्रथम समयसे लेकर जितना गुणसक्रमका पूरण काल है उससे सख्यातगुणे काल तक प्रति समय विशुद्धिकी वृद्धिके द्वारा उत्तरोत्तर वृद्धिको प्राप्त होता रहता है। तदनन्तर विशुद्धिकी वृद्धि और हानि द्वारा अप्रमत्त और प्रमत्त गुणस्थानोमें अनेक वार परिवर्तन करता है। चढते समय विशुद्धिको प्राप्त होता है और गिरते समय सक्लेश परिणामोसे युक्त हो जाता है यह उक्त कथनका तात्पर्य है।

इसके बाद यह जीव चारित्रमोहनीयकी २१ प्रकृतियोका तीन करणविधिसे उपशम करता है। अन्य प्रकृतियोका उपशम नही होता। ऐसा करते समय अध प्रवृत्तकरण, अपूर्वकरण, अनिवृत्तिकरण, स्थितिबन्धापसरण, क्रमकरण, देशघातिकरण, अन्तरकरण और उपशमकरण ये आठ कार्य विशेष होते हैं। इनमेंसे तीन करणोका लक्षण जैसा पहले बतला आये हैं उसी प्रकार जानना चाहिये। प्रकृतमें दर्शनमोहनीयका क्षय कर यदि कपायोको उपशमाता है तो उसके अपूर्वकरणके प्रथम समयमें जो स्थितिकाण्डक प्राप्त होता है वह नियमसे पल्योपमके सख्यातवें भागप्रमाण होता है। किन्तु जो दर्शनमोहके उपशमद्वारा द्वितीयोपशम सम्यग्दृष्टि होकर कषायोका उपशम करता है उसके लिये ऐसा कोई नियम नही है। उसके जघन्य स्थितिकाण्डक पल्योपमके सख्यातवें भागप्रमाण होता है और उत्कृष्ट स्थितिकाण्डक सागरोपम पृथक्त्वप्रमाण होता है। स्थितिबन्धापसरण पल्योपमके सख्यातवें भागप्रमाण होता है। अनुभागकाण्डकघात अशुभ प्रकृतियोंका ही होता है।

यहाँ उदयावलिसे बाह्य गलितावशेष गुणश्रेणि होती है जो आयामकी अपेक्षा अपूर्वकरण, अनिवृत्तिकरण और सूक्ष्मसाम्परायके कालसे कुछ अधिक प्रमाणवाली होती है। यहीसे नही बँधनेवाली नपुसकवेद आदि अप्रशस्त प्रकृतियोके गुणसक्रमका भी प्रारम्भ हो जाता है।

यह सब क्रिया करते हुए जब हजारो स्थितिकाण्डकोका घात हो जाता है तब सर्व प्रथम इस जीवके निद्रा-प्रचलाकी बन्धव्युच्छित्ति होती है। जहाँ इनकी बन्धव्युच्छित्ति होती है वह अपूर्वकरणके सातवें भागप्रमाण है। यहाँसे अन्तर्मुहूर्त काल जानेपर परभवसम्बन्धी नामकर्मकी प्रकृतियोकी बन्धव्युच्छित्ति होती है। ये सब प्रकृतियां अधिकसे अधिक ३० हैं। इनमें आहारक द्विक और तीर्थंकर ये तीन प्रकृतियाँ भी सम्मिलित हैं। जो इन तीनोका बन्ध नही करते उनके २७ प्रकृतियोकी बन्धव्युच्छित्ति होती है। जो आहारक द्विकका बन्ध नही करते उनके २८ प्रकृतियोकी बन्धव्युच्छित्ति होती है। जो मात्र तीर्थंकर प्रकृतिका बन्ध नही करते उनके २९ प्रकृतियोकी बन्धव्युच्छित्ति होती है। इन ३० प्रकृतियोकी बन्धव्युच्छित्ति अपूर्वकरणके

६ वें भागके अन्तमें होती है। तदनन्तर अपूर्वकरणके अन्तिम समयमें हास्य, रति, भय और जुगुप्सा इन चार प्रकृतियोकी बन्धव्युच्छित्ति होती है।

इस प्रकार अपूर्वकरणको समाप्त कर यह जीव अनिवृत्तिकरणमें प्रवेश करता है। यहाँ स्थिति-काण्डकघात आदि नये कार्य प्रारम्भ होते है। इसके प्रथम समयमें ही सभी कर्मोंमेसे जो कर्मपुञ्ज अप्रशस्त उपशमनारूप है, जो कर्मपुज निधत्तिरूप है और जो कर्मपुज निकाचितरूप है, उन तीनोकी व्युच्छित्ति कर वे कर्मपुञ्ज क्रमश उदीरणाके योग्य, सक्रम और उदीरणाके योग्य तथा सक्रम, उत्कर्षण, अपकर्षण और उदीरणाके योग्य हो जाते है। हम देखते है कि अनिवृत्तिकरणके प्रथम समयमें ही ये कार्य प्रारम्भ हो जाते है और इस विधिसे जब मोहनीयकर्मादिका स्थितिबन्ध शेप कर्मोंके स्थितिबन्धसे कम होने लगता है तब अन्तमें सबसे कम मोहनीयका, उससे अधिक तोसिय प्रकृतियोका, उससे अधिक वीसिय प्रकृतियोका और उससे अधिक वेदनीयका स्थितिबन्ध होता है और इस प्रकार क्रमकरणकी विधि समाप्त होती है। इस विधिसे क्रमकरणके अन्तमें कर्मोका जो स्थितिबन्ध होता है वह पल्योपमके असख्यातवें भागप्रमाण होता है तथा असख्यात समयप्रबद्धोकी उदीरणा होती है।

इसके बाद यह जीव हजारो स्थितिबन्धापसरणोके व्यतीत होनेके बाद सर्वप्रथम मन पर्ययज्ञानावरण और दानान्तरायका देशघातिबन्ध करता है। तत्पश्चात् उतने उतने ही स्थितिबन्धापसरणोके व्यतीत होनेपर क्रमसे अवधिज्ञानावरण, अवधिदर्शनावरण और लाभान्तरायका तत्पश्चात् श्रुतज्ञानावरण, अचक्षु-दर्शनावरण और भोगान्तरायका तत्पश्चात् चक्षुदर्शनावरणका तत्पश्चात् आभिनिबोधिक ज्ञानावरण और परिभोगान्तरायका तथा सबके अन्तमें वीर्यान्तरायका देशघाती बन्ध करता है। तात्पर्य यह है कि इसके पहले इन कर्मोका जो सर्वघाती द्विस्थानीय बन्ध होता था वह अब परिणामविशेपोको निमित्तकर देशघाती द्विस्थानीय बन्ध होने लगता है।

तदनन्तर हजारो स्थितिबन्धापसरणोके जानेपर मोहनीयकी २१ प्रकृतियोका अन्तरकरण करता है। इनके अतिरिक्त अन्य कर्मोंका अन्तरकरण नही होता। यह क्रिया करते समय जिस सज्वलन कषाय और वेदका वेदन करता है उसकी प्रथम स्थिति अन्तर्मुहूर्तप्रमाण स्थापित कर शेप १९ कर्मोकी स्थितिको एक आवलिप्रमाण स्थापित करता है। अन्तरकरण करते समय स्थितिके तीन भाग करता है—१ प्रथम स्थिति, २ अन्तरके लिए गृहीत स्थिति और ३ द्वितीय स्थिति। प्रथम स्थितिसे अन्तरके लिये गृहीत स्थिति सख्यात-गुणी होती है। उसके ऊपरकी शेष सब स्थितिको द्वितीय स्थितिसज्ञा है। उदयस्वरूप और अनुदयस्वरूप सभी प्रकृतियोके अन्तरसे ऊपरकी प्रथम स्थिति सदृश होती है, क्योकि द्वितीय स्थितिके प्रथम निपेकका सर्वत्र सदृशरूपसे अवस्थान होता है, किन्तु नीचे अन्तर विसदृश होता है, क्योकि अनुदय स्वरूप प्रकृतियोकी प्रथम स्थिति एक आवलिप्रमाण और उदयस्वरूप प्रकृतियोकी प्रथम स्थिति एक अन्तर्मुहूर्त प्रमाण स्वीकार की गई है। यहाँ उदयवाली प्रकृतियोके अन्तरायामका प्रमाण गुणश्रेणिशीर्ष और उससे सख्यातगुणा है तथा अनुदयवाली प्रकृतियोके अन्तरायामका प्रमाण अवशिष्ट गुणश्रेणि और उससे सख्यातगुणा है। एक स्थितिकाण्डकके उत्कीरण करनेमें जितना काल लगता है उतना ही काल अन्तरकरण क्रियाको सम्पन्न करनेमें लगता है। अन्तर करनेके लिये जो द्रव्य ग्रहण किया जाता है उसे अन्तरायाममें निक्षिप्त नही करता है। केवल उदयवाली प्रकृतियोके अन्तरकरणके लिए गृहीत द्रव्यको अपनी प्रथम स्थितिमें तथा उस समय बँधनेवाली सजातीय प्रकृतियोकी द्वितीय स्थितिमें निक्षिप्त करता है। केवल बँधनेवाली प्रकृतियोके अन्तर-करणके लिये गृहीत द्रव्यको उत्कर्षण कर उनकी द्वितीय स्थितिमें निक्षिप्त करता है। बन्ध और उदय उभयरूप प्रकृतियोके अन्तरकरणके लिये गृहीत द्रव्यको उनकी प्रथम स्थिति और द्वितीय स्थितिमें निक्षिप्त

करता है। तथा वन्ध और उदयसे रहित प्रकृतियोके अन्तरकरणके लिये गृहीत द्रव्यको वँधनेवाली अन्य सजीय प्रकृतियोकी द्वितीय स्थितिमें निक्षिप्त करता है। इस प्रकार अन्तर्मुहूर्त कालके भीतर अन्तरकरण क्रिया सम्पन्न करता है।

इस प्रकार अन्तरकरण क्रिया सम्पन्न करनेके वाद सात करण प्रारम्भ होते है—१ मोहनीयकर्मका आनुपूर्वी सक्रम। २ लोभ सज्वलनका अन्य प्रकृतियोमें सक्रमका न होना। ३ मोहनीयकी वँधनेवाली प्रकृतियोका एक लतास्थानीय वन्ध होना। ४ नपुसक वेदका आयुक्त करणके द्वारा यहाँसे उपशमन क्रिया प्रारम्भ करना। ५ छह आवलियोके जानेपर उदीरणा होने लगना। ६ मोहनीयका एक स्थानीय उदय होने लगना तथा ७ मोहनीयका स्थितिवन्ध सख्यात वर्पप्रमाण होने लगना। ये सात करण अन्तरकरणके बाद नियमसे प्रारम्भ हो जाते है।

अन्तरकरणके वाद नपु सकवेद, स्त्रीवेद, सात नोकपाय तथा तीन क्रोध, तीन मान और तीन माया इनको क्रमसे उपशमाता है। मात्र नवकवन्धके एक समय कम दो आवलि प्रमाण समयप्रवद्धोको छोडकर उपशमाता है। इसके स्पष्टीकरणके लिए गाथा २६२ की टीका देखो।

अपगतवेदी होनेपर यह जीव पुरुपवेदके एक समय कम दो आवलि प्रमाण नवकवन्धके साथ जव तीन क्रोधोका उपशम करता हैं तव प्रथम स्थितिमें तीन आवलि शेप रहने तक अप्रत्याख्यान क्रोध और प्रत्याख्यान क्रोधको सज्वलन क्रोधमें सक्रमित करता हैं। इसके वाद इनको मान सज्वलनमें सक्रमित करता है। और इस प्रकार क्रोधसज्वलनकी प्रथम स्थिति एक आवलि प्रमाण शेप रहते समय तीनो क्रोधोका उपशम हो जाता है। यहाँ जो क्रोधसज्वलनकी उच्छिष्टावलि प्रमाण स्थिति शेप रही उसको क्रमसे स्तिवुकसक्रम द्वारा मान सज्वलनमें सक्रम करता है।

इस प्रकार जिस समय तीन क्रोधोका उपशम होता है उसके अनन्तर समयमें मानकी प्रथम स्थिति करनेके साथ उसका वेदक होता है। और इस प्रकार तीन मानोका उपशम भी तीन क्रोधोके समान करके तदनन्तर समयमें मायाकी प्रथम स्थिति करनेके साथ उसका वेदक होकर पूर्वोक्त विधिसे इनका भी उपशम करता है। इसके वाद लोभसज्वलनकी प्रथम स्थिति करनेके साथ उसका वेदक होता है। और इस प्रकार प्रथम स्थितिका प्रथमार्ध व्यतीत होकर जब द्वितीयार्ध प्रारम्भ होता है तब लोभके अनुभागकी सूक्ष्म कृष्टीकरण क्रिया प्रारम्भ करता है। यहाँ इतना विशेष जानना चाहिये कि उपशमश्रेणिमें न तो पूर्व स्पर्धकोसे अपूर्वस्पर्धकोकी रचना होती है और न ही बादर कृष्टियोकी रचना होती है। किन्तु जघन्य स्पर्धकगत लोभसे नीचे सूक्ष्म कृष्टीकरणकी क्रिया सम्पन्न होती है। तात्पर्य यह है कि जो जघन्य स्पर्धकगत लोभ है उससे नीचे अनन्तगुणी हीन सूक्ष्म कृष्टियोकी रचना करता है। यह क्रिया सम्पन्न करते हुए प्रति समय अपूर्व-अपूर्व कृष्टियोकी रचना करता है। जैसे एक स्पर्धकमें क्रमवृद्धि या क्रमहानिरूप अविभागप्रतिच्छेद पाये जाते है उस प्रकार कृष्टियोमें क्रमवृद्धि या क्रमहानिरूप अविभागप्रतिच्छेद नही पाये जाते। इस प्रकार कृष्टिकरणकी क्रिया सम्पन्न करते हुए जव कृष्टिकरणके कालमें एक समय कम तीन आवलि काल शेप रहे तव अप्रत्याख्यान और प्रत्याख्यान लोभका सज्वलन लोभमें सक्रमण न होकर इनकी स्वस्थानमें ही उपशमन क्रिया सम्पन्न होती है। तथा जव सज्वलन लोभकी प्रथम स्थितिमें दो आवलि काल शेप रहता है तव आगाल-प्रत्यागालकी व्युच्छित्ति हो जाती है और प्रत्यावलिके अन्तिम समयमें सज्वलन लोभकी जघन्य उदीरणा होती है।

एक वात और है। वह यह कि वादर लोभकी प्रथम स्थितिमें यहाँ इतना विशेप जानना चाहिए कि जव प्रत्यावलिमें एक समय शेप रहता है तव लोभसज्वलनका स्पर्धकगत पूरा द्रव्य तथा पूरा अप्रत्याख्यान

लोभका द्रव्य और पूरा प्रत्याख्यान लोभका द्रव्य उपशान्त हो जाता है। मात्र एक समय कम दो आवलिप्रमाण नवक द्रव्य, उच्छिष्टावलिप्रमाण निषेकद्रव्य और सूक्ष्मकृष्टिगत द्रव्य उपशान्त नहीं होता।

इसके बाद तदनन्तर समयमें सूक्ष्मसाम्परायगुणस्थानको प्राप्त होकर सूक्ष्म कृष्टिकी अन्तर्मुहूर्त प्रमाण प्रथम स्थितिका कारक और वेदक होता है। यहाँ सूक्ष्म कृष्टिकी प्रथम स्थितिका काल बादर लोभके वेदक कालसे कुछ कम दो भागप्रमाण होनेसे यही सूक्ष्मसाम्पराय गुणस्थानका काल है और यह उदयादि अवस्थित गुणश्रेणिरूप है। परन्तु ज्ञानावरणादि कर्मोंकी जो गुणश्रेणि होती है वह गलित शेष होती है जिसका काल सूक्ष्मसाम्परायके कालसे कुछ अधिक है, क्योंकि इन कर्मोंकी जो गुणश्रेणि रचना अपूर्वकरणके प्रथम समयमें की रही वही यहाँ इतनी अवशिष्ट रहती है।

सूक्ष्मसाम्पराय गुणस्थानमें सब सूक्ष्म कृष्टियोको नहीं वेदता, किन्तु जो वेदने योग्य है उनका वेदन करता है और शेषको उपशमाता है। इसका विचार मूलमें किया ही है वहाँसे जानना चाहिये।

यहाँ इस बातका सकेत कर देना आवश्यक प्रतीत होता है वह यह कि बन्ध प्रकृतियाँ होनेसे पुरुषवेद, सज्वलन क्रोध, मान, माया और लोभका जो उस उस स्थानपर एक समय कम दो आवलिप्रमाण नवक द्रव्य शेष रहता आया है सो उसका क्रमसे क्रोध, मान, माया, लोभ और सूक्ष्मकृष्टिकी प्रथम स्थितिके कालमें समय समय असख्यातगुणा-असख्यातगुणा उपशमित करता है। उदाहरणार्थ पुरुषवेदका एक समय कम दो आवलिप्रमाण नवकबन्ध क्रोध सज्वलनकी प्रथम स्थितिके कालमें समय-समय उपशमित होता है। क्रोधसज्वलनका एक समय कम दो आवलिप्रमाण नवक द्रव्य मानसज्वलनकी प्रथम स्थितिके कालमें उपशमित होता है। इसी प्रकार आगे भी जानना चाहिए।

इस विधिसे जब सूक्ष्म कृष्टिकी प्रथम स्थितिमें दो आवलिकाल शेष रहता है तब आगाल-प्रत्यागालकी व्युच्छित्ति हो जाती है, जब एक समय अधिक एक आवलि काल शेष रहता है तब जघन्य उदीरणा होती है और उच्छिष्टावलिप्रमाण निषेकोंके अवशिष्ट रहनेपर वे स्वमुखसे उदयरूप परिणम कर निर्जरित हो जाते हैं। तदनन्तर समयमें यह जीव उपशान्तमोह हो जाता है।

उपशान्तमोहमें मोहनीय कर्मका उदय न होनेसे सर्वत्र अवस्थित परिणाम रहते हैं। इसका काल अन्तर्मुहूर्त है। इसमें जो गुणश्रेणि रचना होती है वह उपशान्तमोहके कालके सख्यातवें भागप्रमाण कालवाली होती है। उससे अपूर्वकरणमें की गई गुणश्रेणिका शीर्ष सख्यातगुणा होता है। पूर्व समयसे यहाँ प्रथम समयमें असख्यातगुणे द्रव्यका निक्षेप होता है। यह गुणश्रेणि रचना ज्ञानावरणादि कर्मोकी जाननी चाहिये जो उदयादि अवस्थितस्वरूप होती है। यहाँ प्रत्येक समयमें अवस्थित परिणाम होनेसे द्रव्यका निक्षेप भी अवस्थितस्वरूप ही जानना चाहिये। प्रकृतमें इतनी विशेषता और जाननी चाहिये कि उपशान्तमोहके प्रथम समयमें की गई गुणश्रेणिके शीर्षका जिस समय उदय होता है उस समय ज्ञानावरणादि कर्मोका उत्कृष्ट प्रदेश उदय होता है।

यहाँ प्रसगसे कौन प्रकृतियाँ अवस्थित वेदक होती हैं और किन प्रकृतियोका यह जीव किस प्रकार अनवस्थित वेदक होता है इसका विशेष विचार किया गया है जिसे हमने विशेषार्थ द्वारा (पृ० २७२) मूलमें स्पष्ट किया ही है, इसलिए उसे वहाँसे जान लेना चाहिये।

उपशान्तकषाय गुणस्थानसे पतन एक तो भवका अन्त होनेसे होता है और इस प्रकार मरणको प्राप्त हुआ यह जीव नियमसे असयत सम्यग्दृष्टि वैमानिक देव होता है। उसके होनेके प्रथम समयमें ही सब करण उद्घाटित हो जाते हैं। अर्थात् उदयवाली मोह प्रकृतियोका अपकर्षण कर वह उदयावलिसे लेकर

निक्षेप करता है और जो अनुदयवाली मोह प्रकृतियाँ है उनका उदयावलिके बाहर निक्षेप करता है। इसी प्रकार अन्य करणोके विषयमें भी जानना चाहिये।

दूसरे उपशान्तकषाय गुणस्थानका काल समाप्त होनेपर इस जीवका पतन होता है। सो यहाँ ऐसा जानना चाहिये कि विशुद्धिवश यह जीव आरोहण करता है और सक्लेशवश उसका पतन होता है। इस प्रकार उपशान्तमोहसे गिरकर जब यह जीव सूक्ष्मसाम्परायमें प्रवेश करता है तब उसके प्रथम समयमें ही यह जीव अप्रत्याख्यान आदि तीन लोभोकी प्रशस्त उपशामनाको समाप्तकर सज्वलन लोभकी उदयादि अवस्थित गुणश्रेणि करता है शेष दो लोभोकी भी उदयावलि बाह्य अवस्थित गुणश्रेणि करता है जिनका काल सज्वलन लोभके कृष्टिवेदक कालसे एक आवलि अधिक कालप्रमाण होता है तथा आयु कर्मके बिना शेष कर्मोकी सूक्ष्मसाम्पराय, अनिवृत्तिकरण और अपूर्वकरणके कालसे कुछ अधिक कालप्रमाण गुणश्रेणि रचना करता है।

उतरनेवाले इस जीवके अप्रशस्त कर्मोका अनुभागबन्ध उत्तरोत्तर अनन्तगुणा बढने लगता है और प्रशस्त कर्मोका अनुभागबन्ध उत्तरोत्तर घटने लगता है। इसी प्रकार बन्धयोग्य सभी कर्मोका स्थितिबन्ध यथाविधि बढने लगता है। इतना ही नही, सूक्ष्म कृष्टिवेदनमें भी वृद्धि होने लगती है।

उतरते समय अनिवृत्तिकरणमें प्रवेश करनेपर उच्छिष्टावलिमात्र निषेकोको छोडकर शेष सूक्ष्म कृष्टियोका प्रथम समयमें ही स्पर्धकगत लोभरूप परिणमन हो जाता है तथा उच्छिष्टावलिमात्र निषेकोका स्तिबुक सक्रमण द्वारा उदयमें आनेवाले स्पर्धकरूप निषेकोमें निक्षेप होता रहता है। यहाँसे मोहके आनुपूर्वी सक्रमका नियम नही रहता सो यह कथन शक्तिकी अपेक्षा किया है। आगे लोभवेदक कालको समाप्तकर यह जीव क्रमसे माया, मान और क्रोधवेदक कालमें प्रवेश करता है। यहाँ और आगे जो-जो कार्य विशेष होते है उन्हें मूलसे जान लेना चाहिये। यहाँ इतना विशेष जानना चाहिये कि जब यह जीव क्रोधसज्वलनके वेदनके प्रथम समयमें स्थित होता है तब ज्ञानावरणादि कर्मोके साथ बारह कषायोका गलितशेष गुणश्रेणि निक्षेप होता है तथा तभी यह जीव अन्तरको भरता है। इसके बाद इस जीवके पुरुषवेदका उदय होते समय सात नोकषायोका उपशमकरण नष्ट हो जाता है। यहाँ बारह कषाय और सात नोकषायोकी ज्ञानावरणादि कर्मोके समान गुणश्रेणि होती है। आगे स्त्रीवेदके अनुपशान्त होनेके प्रथम समयमें मोहनीयकी २० प्रकृतियोकी गुणश्रेणिरचना होती है। आगे नपुसकवेदके अनुपशान्त होनेपर मोहनीयकी २१ प्रकृतियोकी गुणश्रेणि रचना होती है।

पहले चढनेवालेके छह आवलि काल जानेपर बँधनेवाली प्रकृतियोके उदीरणाका नियम है यह बतला आये है। किन्तु उतरनेवालेके सूक्ष्मसाम्परायके प्रथम समयसे ही यह नियम नही रहता। ससारी जीवोके समान बँधनेवाले कर्मोकी एक आवलिके बाद उदीरणा होने लगती है। इसी प्रकार चढते समय जिन कर्मोका मात्र देशघाति बन्ध होने लगता है सो यथास्थान उसका अभाव होकर सर्वघाति बन्ध होने लगता है। तथा उतरनेवालेके यथास्थान असख्यात समयप्रबद्धोकी उदीरणाका भी अभाव हो जाता है। इसी प्रकार चढनेवालेके जो स्थितिबन्धकी अपेक्षा क्रमकरण होनेका विधान कर आये है सो उसका भी अभाव हो जाता है।

इसके बाद जब यह जीव अपूर्वकरणमें प्रवेश करता है तब उसके प्रथम समयमें ही अप्रशस्त उपशामना, निधत्ति और निकाचन ये तीनो करण उद्घाटित हो जाते है। अर्थात् चढते समय अनिवृत्तिकरणमें प्रवेश करनेके पूर्व जो कर्मपुञ्ज अप्रशस्त उपशामना आदिरूप थे वे पुन उसरूप हो जाते है। इस विधिसे यह जीव क्रमसे अपूर्वकरणको पूरा कर अध प्रवृत्तकरणमें प्रवेश करता है। यहाँ यह पुरानी

गुणश्रेणिसे सख्यातगुणी आयामवाली अवस्थित गुणश्रेणिकी रचना करता है। इस कारणमें बन्ध प्रकृतियोका अध प्रवृत्त सक्रम होता है। अबन्ध प्रकृतियोका विध्यात सक्रम होता है। यहाँ गुणसक्रम नही होता।

अपूर्वकरणसे उपशमश्रेणिपर चढने और उतरनेमें जितना काल लगता है उसमे द्वितीयोपशम सम्यक्त्वका काल सख्यातगुणा है। यतिवृषभ आचार्यके उपदेशानुसार यदि उपशम श्रेणिसे उतरकर और सासादन गुणस्थानको प्राप्त होकर मरता है तो मर कर वह नरकगति, तिर्यञ्चगति और मनुष्यगतिमें जन्म नही लेता, नियमसे देव होता है, क्योकि जिसके नरकायु, तिर्यञ्चायु और मनुष्यायुकी सत्ता होती है वह देशसयम और सकल सयमको प्राप्त करनेमें असमर्थ होनेके कारण उपशमश्रेणिपर आरोहण करनेमें असमर्थ है। इसलिए वहाँसे उतरकर और मरणकर उसका उक्त तीन गतियोको प्राप्त करना किसी भी अवस्थामें नही बन सकता। किन्तु आचार्य भूतबलिके उपदेशानुसार उपशमश्रेणिसे उतरा हुआ मनुष्य सासादन गुणस्थानको नही प्राप्त होता ऐसा प्रकृतमें जानना चाहिये। यहाँ इतना विशेप जानना चाहिये कि उपशमश्रेणिपर चढते समय जिस स्थानपर जिन प्रकृतियोकी बन्धव्युच्छित्ति होती है, उतरते समय उस स्थानको प्राप्त होनेपर उनका पुनः बन्ध होने लगता है। तथा उतरते समय सज्वलन क्रोधादि चार और तीन वेद इनमेंसे जिस प्रकृतिका जिस स्थानपर पुन उदय होता है उसकी गुणश्रेणिरचना करता है आदि।

यह मुख्यतया पुरुषवेद और क्रोधस ज्वलनके उदयसे चढे हुए जीवकी अपेक्षा प्ररूपणा है। किन्तु जो पुरुषवेदके साथ मान, माया या लोभसज्वलनके उदयसे श्रेणिपर आरोहण करता है उसमें कुछ विशेषता है, वह विशेषता यह है कि यदि मानके उदयसे श्रेणिपर आरोहण करता है तो क्रोधके उदयसे श्रेणिपर चढे हुए जीवकी जितनी क्रोध और मानके निमित्तसे प्रथम स्थिति होती है उतनी अकेले मानके उदयसे श्रेणिपर आरोहण करनेवालेको होती है। क्रोधके उदयसे श्रेणिपर चढे हुए जीवके क्रोध, मान और मायाके निमित्तसे जितनी प्रथम स्थिति होती है उतनी अकेले मायाके उदयसे चढे हुए जीवके होती है। तथा क्रोधके उदयसे चढे हुए जीवके क्रोधादि चारोके निमित्तसे जितनी प्रथम स्थिति होती है। उतनी अकेले लोभके उदयसे चढे हुए जीवके होती है।

जिस कषायके उदयसे श्रेणिपर आरोहण करता है उसकी प्रथम स्थिति अन्तर्मुहूर्त प्रमाण स्थापित कर अन्तर करता है तथा शेप कषायोकी एक आवलि प्रमाण प्रथम स्थिति स्थापित कर अन्तर करता है। एक यह भी नियम है कि क्रोधादि जिस कषायके उदयसे श्रेणिपर आरोहण करता है उसकी प्रथम स्थिति समाप्त होनेपर उसके अनन्तर समयमें उससे अगली मायादि कषायकी प्रथम स्थिति स्थापित करता है। क्रोधके उदयसे चढा हुआ जीव जिस स्थानपर क्रोधत्रयको उपशमाता है, मानके उदयसे चढा हुआ जीव उसी स्थानपर क्रोधत्रयको उपशमाता है आदि। तात्पर्य यह है कि किसी भी कषायके उदयसे श्रेणिपर आरोहण करे, परन्तु विवक्षित कषायके उपशमानेका जो स्थान है वही उसको उपशमाता है।

उपशमश्रेणिसे उतरते समय जो क्रोधके उदयसे श्रेणि चढता है उसके लोभ, माया, मान और क्रोधका उदय क्रमसे होता है, इसलिए इन कषायोंमेंसे प्रत्येककी अपेक्षा अलग-अलग गलितशेष गुणश्रेणि होती है। जो मानके उदयसे श्रेणि चढकर गिरता है उसके क्रमसे लोभ और मानका उदय होता है, इसलिए इसके मानका उदयकाल क्रोध और मानके उदयकाल प्रमाण होता है। यह तीन प्रकारके मानका अपकर्षणकर ज्ञानावरणादिकी गुणश्रेणिके आयामप्रमाण गलितशेप गुणश्रेणि करता है। जो मायाके उदयमे श्रेणि चढकर गिरता है उसके क्रमसे लोभ और मायाका उदय होता है, इसलिए इसके मायाका उदयकाल क्रोध, मान और मायाके उदयकाल प्रमाण होता है। यह तीन प्रकारकी मायाका अपकर्षणकर

निक्षेप करता है और जो अनुदयवाली मोह प्रकृतियाँ है उनका उदयावलिके बाहर निक्षेप करता है। इसी प्रकार अन्य करणोके विषयमें भी जानना चाहिये।

दूसरे उपशान्तकषाय गुणस्थानका काल समाप्त होनेपर इस जीवका पतन होता है। सो यहाँ ऐसा जानना चाहिये कि विशुद्धिवश यह जीव आरोहण करता है और सक्लेशवश उसका पतन होता है। इस प्रकार उपशान्तमोहसे गिरकर जब यह जीव सूक्ष्मसाम्परायमें प्रवेश करता है तब उसके प्रथम समयमें ही यह जीव अप्रत्याख्यान आदि तीन लोभोकी प्रशस्त उपशामनाको समाप्तकर सज्वलन लोभकी उदयादि अवस्थित गुणश्रेणि करता है शेष दो लोभोको भी उदयावलि बाह्य अवस्थित गुणश्रेणि करता है जिनका काल सज्वलन लोभके कृष्टिवेदक कालसे एक आवलि अधिक कालप्रमाण होता है तथा आयु कर्मके बिना शेष कर्मोकी सूक्ष्मसाम्पराय, अनिवृत्तिकरण और अपूर्वकरणके कालसे कुछ अधिक कालप्रमाण गुणश्रेणि रचना करता है।

उतरनेवाले इस जीवके अप्रशस्त कर्मोका अनुभागबन्ध उत्तरोत्तर अनन्तगुणा बढने लगता है और प्रशस्त कर्मोका अनुभागबन्ध उत्तरोत्तर घटने लगता है। इसी प्रकार बन्धयोग्य सभी कर्मोका स्थितिबन्ध यथाविधि बढने लगता है। इतना ही नही, सूक्ष्म कृष्टिवेदनमें भी वृद्धि होने लगती है।

उतरते समय अनिवृत्तिकरणमें प्रवेश करनेपर उच्छिष्टावलिमात्र निषेकोको छोडकर शेष सूक्ष्म कृष्टियोका प्रथम समयमें ही स्पर्धकगत लोभरूप परिणमन हो जाता है तथा उच्छिष्टावलिमात्र निषेकोका स्तिवुक सक्रमण द्वारा उदयमें आनेवाले स्पर्धकरूप निषेकोमें निक्षेप होता रहता है। यहाँसे मोहके आनुपूर्वी सक्रमका नियम नही रहता सो यह कथन शक्तिकी अपेक्षा किया है। आगे लोभवेदक कालको समाप्तकर यह जीव क्रमसे माया, मान और क्रोधवेदक कालमें प्रवेश करता है। यहाँ और आगे जो-जो कार्य विशेष होते है उन्हें मूलसे जान लेना चाहिये। यहाँ इतना विशेष जानना चाहिये कि जब यह जीव क्रोधसज्वलनके वेदनके प्रथम समयमें स्थित होता है तब ज्ञानावरणादि कर्मोके साथ बारह कषायोका गलितशेष गुणश्रेणि निक्षेप होता है तथा तभी यह जीव अन्तरको धारता है। इसके बाद इस जीवके पुरुषवेदका उदय होते समय सात नोकषायोका उपशमकरण नष्ट हो जाता है। यहाँ बारह कषाय और सात नोकषायोकी ज्ञानावरणादि कर्मोके समान गुणश्रेणि होती है। आगे स्त्रीवेदके अनुपशान्त होनेके प्रथम समयमें मोहनीयकी २० प्रकृतियोंकी गुणश्रेणिरचना होती है। आगे नपुसकवेदके अनुपशान्त होनेपर मोहनीयकी २१ प्रकृतियोंकी गुणश्रेणि रचना होती है।

पहले चढनेवालेके छह आवलि काल जानेपर बँधनेवाली प्रकृतियोके उदीरणाका नियम है यह बतला आये है। किन्तु उतरनेवालेके सूक्ष्मसाम्परायके प्रथम समयसे ही यह नियम नही रहता। ससारी जीवोके समान बँधनेवाले कर्मोकी एक आवलिके बाद उदीरणा होने लगती है। इसी प्रकार चढते समय जिन कर्मोका मात्र देशघाति बन्ध होने लगता है सो यथास्थान उसका अभाव होकर सर्वघाति बन्ध होने लगता है। तथा उतरनेवालेके यथास्थान असख्यात समयप्रबद्धोकी उदीरणाका भी अभाव हो जाता है। इसी प्रकार चढने-वालेके जो स्थितिबन्धकी अपेक्षा क्रमकरण होनेका विधान कर आये है सो उसका भी अभाव हो जाता है।

इसके बाद जब यह जीव अपूर्वकरणमें प्रवेश करता है तब उसके प्रथम समयमें ही अप्रशस्त उपशामना, निधत्ति और निकाचन ये तीनो करण उद्घाटित हो जाते है। अर्थात् चढते समय अनिवृत्ति-करणमें प्रवेश करनेके पूर्व जो कर्मपुञ्ज अप्रशस्त उपशामना आदिरूप थे वे पुन उसरूप हो जाते है। इस विधिसे यह जीव क्रमसे अपूर्वकरणको पूरा कर अध प्रवृत्तकरणमें प्रवेश करता है। यहाँ यह पुरानी

गुणश्रेणिसे सख्यातगुणी आयामवाली अवस्थित गुणश्रेणिकी रचना करता है। इस करणमें बन्ध प्रकृतियोका अध प्रवृत्त सक्रम होता है। अवन्ध प्रकृतियोका विध्यात सक्रम होता है। यहाँ गुणसक्रम नही होता।

अपूर्वकरणसे उपशमश्रेणिपर चढने और उतरनेमें जितना काल लगता है उससे द्वितीयोपशम सम्यक्त्वका काल सख्यातगुणा है। यतिवृषभ आचार्यके उपदेशानुसार यदि उपशम श्रेणिसे उतरकर और सासादन गुणस्थानको प्राप्त होकर मरता है तो मर कर वह नरकगति, तिर्यञ्चगति और मनुष्यगतिमें जन्म नही लेता, नियमसे देव होता है, क्योकि जिसके नरकायु, तिर्यञ्चायु और मनुष्यायुकी सत्ता होती है वह देशसयम और सकल सयमको प्राप्त करनेमें असमर्थ होनेके कारण उपशमश्रेणिपर आरोहण करनेमें असमर्थ है। इसलिए वहाँसे उतरकर और मरणकर उसका उक्त तीन गतियोको प्राप्त करना किसी भी अवस्थामें नही बन सकता। किन्तु आचार्य भूतवलिके उपदेशानुसार उपशमश्रेणिसे उतरा हुआ मनुष्य सासादन गुणस्थानको नही प्राप्त होता ऐसा प्रकृतमें जानना चाहिये। यहाँ इतना विशेष जानना चाहिये कि उपशमश्रेणिपर चढते समय जिस स्थानपर जिन प्रकृतियोकी बन्धव्युच्छित्ति होती है, उतरते समय उस स्थानको प्राप्त होनेपर उनका पुन. बन्ध होने लगता है। तथा उतरते समय सज्वलन क्रोधादि चार और तीन वेद इनमेंसे जिस प्रकृतिका जिस स्थानपर पुन उदय होता है उसकी गुणश्रेणिरचना करता है आदि।

यह मुख्यतया पुरुषवेद और क्रोधसज्वलनके उदयसे चढे हुए जीवकी अपेक्षा प्ररूपणा है। किन्तु जो पुरुषवेदके साथ मान, माया या लोभसज्वलनके उदयसे श्रेणिपर आरोहण करता है उसमें कुछ विशेषता है, वह विशेषता यह है कि यदि मानके उदयसे श्रेणिपर आरोहण करता है तो क्रोधके उदयसे श्रेणिपर चढे हुए जीवकी जितनी क्रोध और मानके निमित्तसे प्रथम स्थिति होती है उतनी अकेले मानके उदयसे श्रेणिपर आरोहण करनेवालेकी होती है। क्रोधके उदयसे श्रेणिपर चढे हुए जीवके क्रोध, मान और मायाके निमित्तसे जितनी प्रथम स्थिति होती है उतनी अकेले मायाके उदयसे चढे हुए जीवके होती है। तथा क्रोधके उदयसे चढे हुए जीवके क्रोधादि चारोंके निमित्तसे जितनी प्रथम स्थिति होती है। उतनी अकेले लोभके उदयसे चढे हुए जीवके होती है।

जिस कषायके उदयसे श्रेणिपर आरोहण करता है उसकी प्रथम स्थिति अन्तर्मुहूर्त प्रमाण स्थापित कर अन्तर करता है तथा शेष कषायोकी एक आवलि प्रमाण प्रथम स्थिति स्थापित कर अन्तर करता है। एक यह भी नियम है कि क्रोधादि जिस कषायके उदयसे श्रेणिपर आरोहण करता है उसकी प्रथम स्थिति समाप्त होनेपर उसके अनन्तर समयमें उससे अगली मायादि कषायकी प्रथम स्थिति स्थापित करता है। क्रोधके उदयसे चढा हुआ जीव जिस स्थानपर क्रोधत्रयको उपशमाता है, मानके उदयसे चढा हुआ जीव उसी स्थानपर क्रोधत्रयको उपशमाता है आदि। तात्पर्य यह है कि किसी भी कषायके उदयसे श्रेणिपर आरोहण करे, परन्तु विवक्षित कषायके उपशमानेका जो स्थान है वही उसको उपशमाता है।

उपशमश्रेणिसे उतरते समय जो क्रोधके उदयसे श्रेणि चढता है उसके लोभ, माया, मान और क्रोधका उदय क्रमसे होता है, इसलिए इन कषायोमेंसे प्रत्येककी अपेक्षा अलग-अलग गलितशेष गुणश्रेणि होती है। जो मानके उदयसे श्रेणि चढकर गिरता है उसके क्रमसे लोभ और मानका उदय होता है, इसलिए इसके मानका उदयकाल क्रोध और मानके उदयकाल प्रमाण होता है। यह तीन प्रकारके मानका अपकर्षणकर ज्ञानावरणादिकी गुणश्रेणिके आयामप्रमाण गलितशेष गुणश्रेणि करता है। जो मायाके उदयसे श्रेणि चढकर गिरता है उसके क्रमसे लोभ और मायाका उदय होता है, इसलिए इसके मायाका उदयकाल क्रोध, मान और मायाके उदयकाल प्रमाण होता है। यह तीन प्रकारकी मायाका अपकर्षणकर

ज्ञानावरणादिकी गुणश्रेणिके समान गुणश्रेणि करता है। लोभके उदयमे चढकर गिरे हुए जीवके एक मात्र लोभका ही उदय होता है, इसलिए इसके प्रारम्भमे ही अन्य कर्माके समान गलितशेष गुणश्रेणी होती है।

मान, माया और लोभके उदयमे चढकर गिरा हुआ जीव क्रमसे नौ, छह और तीन कषायोकी गलितावशेष गुणश्रेणि करता है। जिस कषायके उदयमे चढकर गिरा है उस कषायका उदय होनेपर अपकर्षणकर अन्तरको पूरा करता (भरता) है। स्त्रीवेदके उदयमे चढा हुआ जीव अपगतवेदी होनेके बाद पुरुषवेद और छह नोकषायोको एक साथ उपशमाता है। नपुसकवेदके उदयमे श्रेणिपर चढा हुआ जीव नपुसकवेदका अन्तर करके पुरुषवेदके उदयसे चढे हुए जीवके जिस कालमें नपुसक वेदका उपशम होता है उस कालके भीतर नपुसकवेदका उपशमन करके पुरुषवेदके उदयमे चढे हुए जीवके जिस कालमें स्त्रीवेदका उपशम होता है उस कालके अन्तमें दोनो वेदाको युगपत् उपशमाता है। इसके बाद पुरुषवेद और छह नोकषायोको उपशमाता है।

**क्षयिक चारित्रलब्धि (क्षापकश्रेणि)**

चारित्रमोहकी क्षपणाका विचार इन अधिकारो द्वारा किया गया है—१ अधःप्रवृत्तकरण, २ अपूर्वकरण, ३ अनिवृत्तिकरण, ४ बन्धापसरण, ५ सत्त्वापसरण, ६ क्रमकरण, ७ क्षपणा, ८ देशघातिकरण, ९ अन्तरकरण, १० सक्रमण, ११ अपूर्व स्पर्धककरण, १२ कृष्टिकरण, और कृष्टि अनुभवन। इन अधिकारोमेंसे अधःप्रवृत्तकरण आदि तीन करणोका लक्षण पूर्ववत् जानना।

अधःप्रवृत्तकरणमें गुणश्रेणिरचना, गुणसक्रम, स्थितिकाण्डकघात और अनुभागकाण्डकघात ये चार कार्य नही होते। मात्र प्रति समय अनन्तगुणी विशुद्धिको प्राप्त कर प्रशस्त कर्मोका चतुःस्थानीय और अप्रशस्त कर्मोका द्विस्थानीय अनुभागबन्ध करता है। तथा प्रत्येक अन्तर्मुहूर्तमें उत्तरोत्तर प्रत्येकमें सख्यातवें भागप्रमाण स्थितिबन्ध कम करके स्थितिबन्ध करता है। इस करणके प्रथम समयमें होनेवाले स्थितिबन्धसे उसके अन्तिम समयमें सख्यातगुणा हीन स्थितिबन्ध होता है।

अपूर्वकरणके प्रथम समयमें गुणश्रेणि, गुणसक्रम, स्थितिकाण्डकघात, अनुभागकाण्डकघात और अन्य स्थितिबन्ध आरम्भ करता है। यहाँ गुणश्रेणिका आयाम अपूर्वकरण, अनिवृत्तिकरण, सूक्ष्मसाम्पराय और क्षीणकषाय गुणस्थानोसे कुछ अधिक होता है। यह गलितावशेष गुणश्रेणि है। अपूर्वकरणके प्रथम समयसे ही प्रति समय अनन्तगुणित क्रमसे द्रव्यका अपकर्षणकर गुणश्रेणिकी रचना करता है। जो अप्रशस्त अबन्ध प्रकृतियाँ हैं, असख्यातगुणे क्रमसे उनके द्रव्यको अपकर्षणकर बँधनेवाली अपनी जातिकी प्रकृतियोमें सक्रमित करता है। जघन्य अपवर्तनाका प्रमाण एक समय कम आवलिके एक समय अधिक त्रिभाग प्रमाण है। जिन कर्मोका सक्रमण या उत्कर्षण करता है वे एक आवलि काल तक तदवस्थ रहते है। उसके बाद वे भजितव्य है। किन्तु जिस कर्मपुञ्जका अपकर्षण होता है उसका तदनन्तर समयमें क्रियान्तर होना सम्भव है। अग्रस्थितिके कर्मपुञ्जके उत्कर्षण अपकर्षणका विशेष खुलासा मूलमें किया ही है, इसलिए इसे वहाँसे जान लेना चाहिये।

अपूर्वकरणके प्रथम समयमें जघन्य स्थितिकाण्डक पल्योपमके सख्यातवें भागप्रमाण होता है और उत्कृष्ट उससे सख्यातगुणा होता है, अपूर्वकरणके थम समयमें स्थितिकाण्डक, स्थितिबन्ध और स्थितिसत्त्वका जितना प्रमाण होता है, उसके अन्तिम समयमें वे सख्यातगुणे हीन होते है। अपूर्वकरणके प्रथम समयमें स्थितिबन्ध अन्तःकोटाकोटि प्रमाण होता है तथा स्थिति सत्त्व उससे सख्यातगुणा होता है। एक एक स्थितिकाण्डकघातके भीतर हजारो अनुभागकाण्डकघात होते हैं। अशुभ प्रकृतियोके अनुभागकाण्डकका प्रमाण अनन्त बहुभागप्रमाण है। किन्तु प्रशस्त प्रकृतियोंके अनुभागका घात नही होता। इस गुणस्थानके पहले,

५८ प्रकृतियोकी वन्धव्युच्छित्ति हो लेती है उनके अतिरिक्त इस गुणस्थानमें जिन ३६ प्रकृतियोकी बन्धव्युच्छित्ति होती है उनका नाम निर्देश पहले हो कर आये हैं।

अपूर्वकरणका काल पूरा होनेपर यह जीव बादरसाम्पराय गुणस्थानमें प्रवेश करता है। इसके प्रथम समयमें स्थितिकाण्डक आदि नये प्रारम्भ होते है। इसी समयमें अप्रशस्त उपशामना, निधत्ति और निकाचन इन तीन करणोकी व्युच्छित्ति होती है। इसके प्रथम समयमें पहला स्थितिकाण्डक विसदृश होता है। इसके आगे सब जीवोके वे समान होते है। प्रथम जघन्य स्थितिकाण्डक पल्योपमके सख्यातवें भागप्रमाण होता है तथा उत्कृष्ट इससे सख्यातवें भाग अधिक होता है। शेष सब स्थितिकाण्डक सदृश होते है।

आगे स्थितिबन्ध और स्थितिसत्त्व क्रमसे घटते हुए जब क्रमकरणकी विधिसे मोहनीयका सबसे कम स्थितिबन्ध होने लगता है। उससे कुछ अधिक तीसिय प्रकृतियोका उससे कुछ अधिक बीसिय प्रकृतियोका तथा उससे कुछ अधिक वेदनीय प्रकृतिका बन्ध होने लगता है तब स्थितिसत्त्व भी उसी अनुपातमें घटता जाता है जिसका विशेष खुलासा गाथा ४२७ की टीकामें किया ही है। और इस प्रकार जब पल्योपमके असख्यातवें भागप्रमाण स्थितिबन्ध होता है तब असख्यात समयप्रबद्धोकी उदीरणा होने लगती है। इसके बाद सख्यात हजार स्थितिबन्ध होनेपर अप्रत्याख्यान और प्रत्याख्यानरूप आठ कषायोका चार सज्वलन और पुरुषवेदमें सक्रमण करता है। इसके बाद स्थितिबन्धपृथक्त्वके जानेपर दर्शनावरणकी स्त्यानगृद्धि आदि तीन निद्राओ और नामकर्मकी नरकगति आदि तेरह प्रकृतियोका सक्रम करता है। इसके बाद मन पर्यय-ज्ञानावरणादि प्रकृतियोका देशघातिकरण करता है।

तदनन्तर यह जीव हजारो स्थितिकाण्डकोंके व्यतीत होनेपर चार सज्वलन और नौ नोकषायोकी अन्तरकरण क्रिया सम्पन्न करता है। चार सज्वलन और तीन वेद इनमेंसे जिन दो प्रकृतियोका उदय होता है उनकी प्रथम स्थिति अन्तर्मुहूर्तप्रमाण और शेष ग्यारह प्रकृतियोकी एक आवलिप्रमाण प्रथम स्थिति स्थापित करता है। इन प्रकृतियोके जिन निषेकोका अन्तर किया जाता है उनकी निक्षेप विधिको उपशम-श्रेणिके समान जान लेना चाहिए। अन्तरकरण क्रिया सम्पन्न होनेके अनन्तर समयमें ये सात करण प्रारम्भ हो जाते है—१ मोहनीयका एक स्थानीय वन्ध, २ मोहनीयका एक स्थानीय उदय, ३ मोहनीयका सख्यात वर्षप्रमाण स्थितिबन्ध, ४ आनुपूर्वी सक्रम, ५ लोभका असक्रम, ६ नपुसकवेदका आयुक्तकरण सक्रम और ७ बन्धके बाद छह आवलिकाल जानेपर उदीरणाका प्रारम्भ। आनुपूर्वी सक्रमके अनुसार नपुसकवेद और स्त्रीवेदके द्रव्यका पुरुषवेदमें सक्रम, सात नोकषायोके द्रव्यका क्रोध कषायमें सक्रम, क्रोध सज्वलनका मानसज्वलनमें सक्रम, मानसज्वलनका मायासज्वलनमें सक्रम तथा मायासज्वलनका लोभसज्वलनमें सक्रम होने लगता है। मात्र लोभसज्वलनका अन्य किसी प्रकृतिमें सक्रम न होकर उसका स्वमुखसे ही क्षय होता है। अन्तरकरण क्रिया सम्पन्न होनेके बाद प्रतिलोभ सक्रम नही होता।

इसके बाद सख्यात हजार स्थितिबन्धोके जानेपर नपुसकवेदका पुरुषवेदमें सक्रम करता है। यहाँ पुरुषवेद आदि जिस प्रकृतिका बन्ध होता है उसके बन्धद्रव्यसे उदयद्रव्य असख्यातगुणा और उदयद्रव्यसे सक्रम द्रव्य असख्यातगुणा जानना चाहिए। यत प्रदेशबन्ध योगोंके अनुसार होता है और योगोमें चार प्रकारकी वृद्धि, चार प्रकारकी हानि और अवस्थान देखा जाता है तदनुसार प्रदेशबन्ध भी चार प्रकारकी वृद्धि, चार प्रकारकी हानि और अवस्थानकी अपेक्षा भजनीय जानना चाहिए। इसके बाद क्रमसे स्त्रीवेद और सात नोकषायोका सक्रामक होता है। यहाँ इतना और जानना चाहिए कि जितने अनु-भागको लिए हुए कर्मका जितना बन्ध होता है उससे अनन्तगुणे अनुभागके साथ कर्मका उदय होता है

और उससे अनन्तगुणे अनुभागसे युक्त कर्मका सक्रम होता है। किन्तु इतना विशेष जानना चाहिए कि जो अप्रशस्त कर्म हैं उनका अनुभागोदय अनन्तगुणा हीन होता है और प्रदेशोदय असंख्यातगुणा अधिक होता है। मात्र सक्रम भजनीय है, कारण कि एक काण्डकघात होने तक वह तदवस्थ रहता है। उसके बाद काण्डकके बदलनेपर उसका प्रमाण अनन्तगुणा हीन हो जाता है।

इस प्रकार यह जीव सात नोकषायोका सक्रामक होता है। किन्तु इतनी विशेषता है कि अन्तमें पुरुषवेदका जो एक समय कम दो आवलिप्रमाण नवक बन्ध शेष रहता है सो एक तो अपगतवेदी होनेके बाद ही उसका नाश करता है। दूसरे जिस समय यह जीव पुरुषवेदके प्राचीन सत्कर्मके साथ छह नोकषायोका क्षयकर प्रथम समयवर्ती अपगतवेदी होता है उसी समयसे यह चार सज्वलनोके अनुभागका अश्वकर्णकरण कारक होता है। प्रकृतमें अश्वकर्णकरणकी अपवर्तनोद्वर्तनकरण और हिंडोलकरण ये दो सज्ञाएँ होनेका कारण यह है कि सज्वलन क्रोधसे सज्वलन लोभ तकके अनुभागको देखनेपर वह उत्तरोत्तर अनन्तगुणा हीन दिखलाई देता है और सज्वलन लोभसे लेकर सज्वलन क्रोध तकके अनुभागको देखनेपर वह उत्तरोत्तर अनन्तगुणा अधिक दिखलाई देता है।

जिस समय यह जीव अनुभागकी अपेक्षा अश्वकर्णकरणको प्रारम्भ करता है उस समय काण्डकघातके लिए अनुभागके जिन स्पर्धकोको ग्रहण करता है वे क्रोधमें सबसे थोडे होते है तथा मान, माया और लोभमें क्रमसे विशेष अधिक होते है। तथा घात करनेपर जो अनुभाग स्पर्धक शेष रहते हैं वे लोभमें सबसे कम रहते है तथा माया, मान और क्रोधमें अनन्तगुणे शेष रहते हैं। और ऐसा करते समय पूर्व स्पर्धकोकी जघन्य वर्गणासे नीचे नये अपूर्व स्पर्धकोकी रचना करता है। यहाँ जिस प्रकार इन अपूर्व स्पर्धकोकी रचना करता है उसी प्रकार यथा सम्भव वे पूर्व स्पर्धकोके साथ उदीर्ण भी होते हैं। इसी प्रकार द्वितीयादि समयोमें भी जानना चाहिए। यहाँ इतना विशेष जानना चाहिए कि प्रति समय जो अपूर्व स्पर्धक किये जाते है वे पूर्वमें किये गये अपूर्व स्पर्धकोकी अपेक्षा उत्तरोत्तर असख्यातगुणे हीन होते है। ऐसा होते हुए प्रथम समयसे जिन अपूर्व स्पर्धकोकी रचना होती है वे क्रोधके सबसे थोडे होते है तथा इनसे मान, माया और लोभके उत्तरोत्तर विशेष अधिक होते हैं। इस प्रकार अश्वकर्णकरणके अन्तिम समय तक अपूर्व स्पर्धकोंकी रचना करता है। यह अश्वकर्णकरणका काल क्रोधवेदकके कालका सधिक तीसरे भागप्रमाण है।

तदनन्तर क्रोधादि चारो कषायो सम्बन्धी पूर्व और अपूर्व स्पर्धकोका अपकर्षण कर कृष्टियोकी रचना करता है। यहाँ ऐसा समझना चाहिए कि अपकर्षण किये गये द्रव्यमें पल्योपमके असख्यातवें भागका भाग देनेपर जो एक भाग लब्ध आवे उतना सूक्ष्म कृष्टियो सम्बन्धी द्रव्य है, शेष बहु भागप्रमाण द्रव्य बादर कृष्टियो सम्बन्धी है। क्रोधादि चारों कषायोंमेंसे प्रत्येककी सग्रह कृष्टियाँ तीन-तीन है और अन्तर कृष्टियाँ अनन्त है। यहाँ इतना विशेष जानना कि जो क्रोध कषायके उदयसे क्षपकश्रेणीपर चढता है उसके क्रोधादि चारों कषायोंकी बारह सग्रह कृष्टियाँ होती हैं। जो मानके उदयसे क्षपकश्रेणीपर चढता है उसके मानादि तीन कषायोकी नौ सग्रह कृष्टियाँ होती हैं। जो मायाके उदयसे क्षपकश्रेणिपर चढता है उसके माया और लोभकी छह सग्रह कृष्टियाँ होती है और जो लोभके उदयसे श्रेणिपर चढता है उसके एक मात्र लोभकषायकी तीन सग्रह कृष्टियाँ होती है। यह हम पहले ही बतला आये है कि एक-एक सग्रह कृष्टिकी अन्तर कृष्टियाँ अनन्त होती हैं। ये सब लोभसे लेकर क्रोध तक उत्तरोत्तर अनन्तगुणी होती हैं और क्रोधसे लेकर लोभतक अनन्तगुणी हीन होती हैं। यहाँ इन सग्रह कृष्टियोके मध्य तथा नीचेकी अन्तर कृष्टिसे दूसरी अन्तर कृष्टिके मध्य जो अन्तर पाया जाता है उसे क्रमसे सग्रह कृष्ट्यन्तर तथा कृष्ट्यन्तर कहते हैं, सो

लोभसे लेकर क्रोधपर्यन्त स्वस्थान अन्तर अनन्तगुणे क्रमको लिए हुए हैं। उससे बादर संग्रह कृष्टियोंका अन्तर अनन्तगुणा है। सो इसका विशेष विचार मूलमें किया ही है, इसलिए इसे वहाँसे जानना।

ऐसा नियम है कि प्रति समय यह जीव संग्रह कृष्टियोंके नीचे नई पूर्व कृष्टियोको करता है और पूर्वमें की गई कृष्टियोके पार्श्वमें उनके समान अनुभागवाली कृष्टियोको भी करता है। जो अनन्तगुणी हीन शक्तिवाली कृष्टियाँ नीचे की जाती हैं उनकी अधस्तन् कृष्टि संज्ञा है और जो पार्श्वमें पूर्व कृष्टियोके समान शक्तिवाली की जाती हैं उनकी पार्श्व कृष्टि संज्ञा है।

इस विधिसे दूसरे समयमें जो संग्रह कृष्टियाँ और उनके मध्य अन्तर संग्रह कृष्टियाँ की जाती हैं वे सब मिलकर तेईस प्रकारकी हो जाती है तथा इनके अतिरिक्त जो अन्तर कृष्टियाँ होती हैं इन सबमें होनेवाले प्रदेश विन्यासके क्रमसे ऊँटकी रचना बन जाती है। जैसे ऊँटकी पीठ पिछले भागमें ऊँची होकर पुन मध्यमें नीची होती है तथा आगे भी नीच-उच्चरूपसे जाती है उसी प्रकार यहाँ भी प्रदेशपुज आदिमें बहुत पुन थोडा होता है तथा पुन सन्धियोंमें थोडा बहुत होकर निक्षिप्त होता है, इसलिए दिये जानेवाले प्रदेशपुजकी श्रेणि उष्ट्रकूटके समान हो जाती है। यहाँ दूसरे समयमें जैसे कृष्टियोमें दिये जानेवाले प्रदेश-पुजके तेईस उष्ट्रकूट बन जाते है उसी प्रकार आगे भी कृष्टिकरणके सभी कालोमें जानना चाहिए। किन्तु सर्वत्र सब मिलाकर द्रव्यको देखने पर वह लोभकी प्रथम संग्रहकृष्टिकी नवीन जघन्य कृष्टिसे लेकर क्रोधकी तीसरी संग्रह कृष्टिकी पुरातन अन्त कृष्टितक अनन्तवाँ भाग घटता क्रम लिए दिखलाई देता है।

कृष्टियो और स्पर्धकोंमें यह अन्तर है कि प्रथम कृष्टिसे लेकर अन्त कृष्टि तक प्रत्येक कृष्टिका अनुभाग उत्तरोत्तर अनन्तगुणा है। परन्तु स्पर्धकोमें प्रथम वर्गणासे लेकर अन्तिम वर्गणा तक वह विशेष अधिक, विशेष अधिक पाया जाता है।

यह जीव जिस कालमें कृष्टियोकी रचना करता है उस कालमें उसके पूर्व और अपूर्व स्पर्धकोका उदय रहता है और इस प्रकार जब क्रोध सज्वलनकी प्रथम स्थितिमें उच्छिष्टावलिमात्र काल शेष रहता है तब कृष्टिकरणके कालको समाप्त करता है। तदनन्तर समयमें वह क्रोधकी प्रथम संग्रह कृष्टिकी प्रथम स्थिति करके मध्यकी कृष्टियोको वेदता है। वहाँ क्रोधके उच्छिष्टावलिमात्र जो निषेक शेष रहे उन्हें तो वह परमुखसे वेदता है और जो दो समय कम दो आवलिप्रमाण नवकबन्ध शेष रहता है उसे कृष्टिरूपसे परिणाम कर नाश करता है।

कृष्टियोको रचनेवाला तो लोभसे लेकर क्रोधतक क्रम लिए कृष्टियोंकी रचना करता है, किन्तु कृष्टियोका वेदक पहले क्रोधकी संग्रहकृष्टिको वेदता है, फिर मान, माया और लोभकी संग्रहकृष्टियोको वेदता है। उसमें भी वेदनकालमें जो क्रोधकी तीसरी संग्रहकृष्टि है उसे पहले वेदता है। उसके बाद दूसरी और पहली संग्रह कृष्टियोंको वेदता है। इस प्रकार क्रोधकी तीसरी कृष्टिको वेदता हुआ यह जीव प्रथम समयमें सर्व कृष्टियोके असख्यातवें भागका नाश करता है, दूसरे समयमें उसके असख्यातवें भागका नाश करता है। इस प्रकार उपान्त्य समय तक जानना चाहिए। यहाँ कौन कृष्टियाँ बन्ध-उदयसे रहित है, किन कृष्टियोका उदय होता है और कौन कृष्टियाँ बन्ध उदय दोनों सहित है आदि, सो इसका विचार मूलसे कर लेना चाहिए।

कृष्टियोके संक्रमणके विषयमें यह नियम है कि विवक्षित कषायकी प्रथमादि संग्रह कृष्टियोका द्रव्य अपनी अपनी संग्रहकृष्टियोंमें और अगले कषायकी प्रथम संग्रहकृष्टिमें संक्रमित होता है। मात्र लोभकी प्रथम संग्रहकृष्टिका द्रव्य लोभकी द्वितीय और तृतीय संग्रहकृष्टियोंमें तथा लोभकी द्वितीय संग्रहकृष्टिका द्रव्य

उसीकी तीसरी सग्रहकृष्टिमें सक्रमित होता है तथा लोभकी तृतीय सग्रहकृष्टिका द्रव्य अन्य किसीमें सक्रमित नही होता।

यह कृष्टिवेदक जीव प्रत्येक समयमें बारह कृष्टियोके अग्र भागसे असख्यातवें भागप्रमाण कृष्टियोका नाश करता है। यहाँ काण्डकघात नही होता तथा यहाँ जिस द्रव्यका सक्रमण होता है उसके असख्यातवें भागप्रमाण द्रव्यसे अघस्तन अपूर्व कृष्टियोको करता है तथा असख्यात बहुभागप्रमाण जो सक्रमण द्रव्य शेष रहता है उसे अन्तर कृष्टियोको देता है। बन्ध द्रव्यके सम्बन्धमें यह व्यवस्था है कि बन्धद्रव्यका अनन्तवें भागप्रमाण द्रव्य पूर्व कृष्टियो सम्बन्धी है, शेष अनन्त बहुभागप्रमाण द्रव्य अन्तर कृष्टियोको प्राप्त होता है। क्रोधकी प्रथम सग्रहकृष्टिमें कषायसम्बन्धी सक्रमण द्रव्यका अभाव होनेसे मात्र उसके बन्धद्रव्यसे अपूर्व कृष्टियोको करता है तथा शेष ग्यारह प्रकारकी सग्रह कृष्टियोमें सक्रमण और बन्ध दोनो प्रकारका द्रव्य पाया जाता है, इसलिए यथा सम्भव उन दोनोसे अपूर्व कृष्टियोको करता है। एक नियम यह भी है कि जिस समय जिस कषायकी जिस कृष्टिका वेदन करता है उस समय उस कषायकी उसी कृष्टिको बाँधनेके साथ शेष कषायोकी प्रथम कृष्टिको बाँधता है। तथा जिस समय जिस कृष्टिको वेदता है उस समय उसकी प्रथम स्थितिमें एक समय अधिक आवलिप्रमाण स्थिति शेष रहनेपर उसकी जघन्य उदीरणा होनेके साथ उसका अन्तिम समयवर्ती वेदक होता है। और इस प्रकार जब लोभसज्वलनकी द्वितीय सग्रहकृष्टिमें एक समय अधिक एक आवलिप्रमाण काल शेष रहता है तब यह जीव अनिवृत्तिकरणको समाप्त करनेके साथ लोभकी तृतीय सग्रह कृष्टिको सूक्ष्म कृष्टिरूप परिणमाता है। इस समय मात्र एक समय कम दो आवलिप्रमाण नवकबन्ध और एक समय अधिक एक आवलिप्रमाण उच्छिष्ट द्रव्य बादर कृष्टिरूप शेष रहता है सो अगले समयमें सूक्ष्मसाम्पराय गुणस्थानको प्राप्त होकर उस कालके भीतर उक्त दोनो प्रकारके द्रव्यको क्रमसे स्तिवुक सक्रमण द्वारा सूक्ष्म कृष्टिरूप परिणमाकर उनका अभाव करता है। सूक्ष्मसाम्पराय गुणस्थानको प्राप्तकर उसके प्रथम समयमें जो कार्य विशेष प्रारम्भ होते हैं उनका विवरण इस प्रकार है—

(१) सूक्ष्म कृष्टिकी अन्तर्मुहूर्तप्रमाण स्थितिके सख्यातवें भागप्रमाण स्थितिका एक स्थितिकाण्डकायाम होता है। (२) मोहके कृष्टिगत द्रव्यकी अनुसमयापवर्तना होने लगती है। (३) ज्ञानावरणादि कर्मोंका स्थितिकाण्डकघात और अनुभागकाण्डकघात पूर्ववत् चालू रहता है। तथा यहाँ नवीन उदयादि गुणश्रेणिकी रचना करता है। ऐसा करते हुए अपकर्षित किये गये द्रव्यके एक भागको गुणश्रेणिमें निक्षिप्त करता है, शेष रहे बहुभागप्रमाण द्रव्यको अन्तरके अन्तिम भागसे लेकर ऊपर द्वितीय स्थितिमें यथाविधि निक्षिप्त करता है।

इस विधिसे सूक्ष्मसाम्पराय गुणस्थानका जब सख्यात बहुभाग प्रमाण काल व्यतीत होकर एक भागप्रमाण काल शेष रहता है तब अन्तिम स्थितिकाण्डकको ग्रहण करनेके साथ सूक्ष्मसाम्पराय गुणस्थानके कालके बराबर गुणश्रेणि करता है और इस प्रकार सूक्ष्मलोभका वेदन करता हुआ यह जीव क्रमसे इस गुणस्थानके अन्तिम समयको प्राप्त होकर मोहनीयका सर्वथा अभाव करता है।

तदनन्तर समयमें क्षीणमोहको प्राप्त होकर यह जीव उस गुणस्थानके प्रथम समयमें ज्ञानावरणादि छह कर्मोंकी गुणश्रेणि रचना साधिक क्षीणमोहके कालप्रमाण करता है। यहाँ मात्र सातावेदनीयका ईर्यापथ बन्ध होता है जिसका काल एक समय है। यहाँ घाति कर्मोके स्थितिकाण्डकका प्रमाण एक मुहूर्तमात्र और अघाति कर्मोंके स्थितिकाण्डकका प्रमाण शेष रही स्थितिके असख्यात बहुभागप्रमाण है। जिस समय यह जीव घाति कर्मोके अन्तिम स्थितिकाण्डकका पतन करता है उस समय इसकी कृतकृत्य छद्मस्थ सज्ञा होती है। इसके आगे घाति कर्मोंकी उदयावलिके बाहर स्थित स्थितिकी उदीरणा तब तक करता है जब जाकर उनकी स्थिति उदयावलिके बाहर स्थित रहती है। उदयावलिमें प्रवेश करनेपर क्रमसे उदय होकर उसका

विच्छेद होता है। इस गुणस्थानमें जिसके निद्रा और प्रचलाका उदय है उसके उनकी उपान्त्य समयमें उदय व्युच्छित्ति हो जाती है। शेष १४ घाति प्रकृतियोकी अन्तिम समयमें व्युच्छित्ति होती है। वेद तीन है और कषाय चार है, सो इनके द्विसयोगी भग बारह हाते है। इनमेंसे किसी एक वेद और किसी एक कषायके उदयसे जीव क्षपकश्रेणि पर चढनेका अधिकारी है। इस दृष्टिसे होनेवाली विशेषताको मूलसे जान लेना चाहिए।

इसके बाद चार घातिकर्मोकी उदय और सत्त्व व्युच्छिति हो जानेके कारण यह जीव सर्वज्ञ-सर्वदर्शी सयोगी जिन हो जाता है। इसके प्रथम समयमें ही चार घाति कर्मोका अभाव होनेसे अनन्त चतुष्टयकी युगपत् प्राप्ति होती है। ऐसा नियम है कि ज्ञानावरणके समूल नाशसे केवलज्ञानकी प्राप्ति होती है। दर्शनावरणके समूल नाशसे केवलदर्शनकी प्राप्ति होती है। वीर्यान्तरायके नाशसे अनन्त वीर्यकी प्राप्ति होती है और नौ नोकषायो तथा शेष चार अन्तरायोके नाशसे अनन्त सुखकी प्राप्ति होतो है। यह पहले ही बतला आये है कि मोहकी सात प्रकृतियोके क्षयसे क्षायिक सम्यदर्शनकी प्राप्ति होती है और शेप चारित्रमोहनीयकी अप्रत्याख्यानावरण आदि बारह प्रकृतियोके क्षयसे क्षायिक चारित्रकी प्राप्ति होती है।

नौ नोकषाय और दानान्तराय आदि चार अन्तरायोके उदयका बल पाकर ससारी जीवोके वेदनीयके उदयजन्य जो इन्द्रियज सुख-दुख देखे जाते है उनका इनके सर्वथा अभाव हो जाता है, क्योकि उन कर्मोका बल न मिलनेसे वेदनीयकर्म अपना कार्य करनेमें अक्षम है। इसके सातावेदनीयका एक समयवाला स्थितिबन्ध होनेसे सातावेदनीय निरन्तर उदय प्रकृति होनेके कारण जिस समय असातावेदनीयका उदय होता है वह सातारूप परिणम जाता है। इनके परमौदारिक शरीर होता है, क्योकि एक तो बारहवें गुणस्थानके अन्तिम समय तक इनके शरीरमें रहनेवाले निगोद जीवोका अभाव हो जाता है, दूसरे उनके गलित होकर प्रति समय शेष रही स्थितिप्रमाण दिव्यतम नवीन नोकर्म वर्गणाओका बन्ध होता रहता है। इतनी विशेषता है कि समुद्घातरूप अवस्थामें दोनो प्रतर और लोकपूरणकालके भीतर तीन समयतक इन नोकर्म वर्गणाओका बन्ध नही होता। सयोगी जिनके शेष कालमें उक्त वर्गणाओका निरन्तर बन्ध होता रहता है।

जब आयुमें अन्तर्मुहूर्तकाल शेष रहता है तब शेप तीन अघाति कर्मोकी स्थितिको आयुकर्मकी स्थितिके बराबर करनेके लिए यथासम्भव केवली जिन समुद्घात करते है। दण्ड, कपाट, प्रतर और लोक-पूरणके भेदसे वह चार प्रकारका है। इसके करने और समेटनेमें ८ समय लगते है। जिस समय केवली जिन समुद्घातके सन्मुख होते है तब आवर्जितकरण होता है। इसका काम केवली जिनको समुद्घातके सन्मुख करना है।

केवली जिनके स्वस्थान अवस्थाके रहते हुए तथा आवर्जित करणके कालमें स्थिति और अनुभागका घात नही होता। यहाँ उदयादि अवस्थित गुणश्रेणि आयाम है तथा गुणश्रेणिका द्रव्य भी अवस्थित रहता है। मात्र स्वस्थान केवलीके स्वस्थान गुणश्रेणि आयामसे आवर्जितकरण सम्बन्धी गुणश्रेणि आयाम सख्यात गुणा हीन होता है। स्वस्थान गुणश्रेणिके कालमें जितने द्रव्यका अपकर्षण होता है उससे आवर्जितकरणके कालमें असख्यातगुणे द्रव्यका अपकर्षण होता है। इसका कारण अवशिस्ट रहे अन्तर्मुहूर्त प्रमाण आयुकर्मको जानना चाहिए। यहाँ इतना विशेष जानना चाहिए कि आवर्जितकरणके सम्पन्न होनेके बाद केवली जिन केवलिसमुद्घात क्रिया सम्पन्न करते है। आवर्जितकरण गुणश्रेणिका काल आवर्जितकरण करनेके समयसे लेकर शेष रहा सयोगी जिनका काल और अयोगी जिनके कालका सख्यातवाँ भाग इन दोनोको मिलानेपर जितना होता है उतना होता है।

समुद्घात करते समय प्रारम्भके चार समयोमें एक-एक समयके भीतर आयुकर्मके विना शेप तीन अघाति कर्मोकी अवशिष्ट रही स्थितिके असख्यात बहुभागका घात करता है और अप्रशस्त कर्मोके शेप रहे अनुभागके अनन्त बहुभागका घात करता हैं। इसके आगे स्थितिकाण्डक और अनुभागकाण्डक अन्तर्मुहूर्त-प्रमाण होता है। जिस समय यह जीव लोकपूरण क्रिया सम्पन्न करता है उस समय योगकी एक वर्गणा होती हैं। इसका तात्पर्य यह हैं कि इसके पहले आत्मप्रदेशोमें योगके अविभाग प्रतिच्छेद हीनाधिक होते है यहाँ वे सभी प्रदेशोमें समान हो जाते हैं सो ये सूक्ष्म निगोदिया जोवके जघन्य योगसम्बन्धी जघन्य वगणासे भी हीन होते है जो मात्र एक समय तक रहते है। इसके वाद पुन हीनाधिक हो जाते हैं।

केवलिसमुद्घातके बाद केवली जिन योगनिरोधकी क्रिया सम्पन्न करते हैं। पहले जो वादर मन, वचन, काय होते हैं उन्हे यथाविधि सूक्ष्म करते हैं और इस प्रकार क्रमसे मनोयोग और वचनयोगका तथा बादर काययोगका अभावकर वे सूक्ष्म काययोगी होकर सूक्ष्मक्रिया प्रतिपाति ध्यानको प्राप्त होते हैं। तथा जिस समय सूक्ष्म काययोगका प्रारम्भ होता है उसी समयसे लेकर पहले योगसम्वन्धी पूर्व स्पर्धकोसे नीचे अन्तर्मुहूर्त काल तक श्रेणिके असख्यातवें भागप्रमाण अपूर्व स्पर्धकोकी रचना करते है। इनकी प्रथमादि समयोमें किस प्रकार रचना होती हैं इसे मूलसे जान लेना चाहिए। परन्तु जीवप्रदेशोके अपकर्पणकी विधि इससे उलटी है। अर्थात् योगको उत्तरोत्तर कम करनेके लिए प्रथम समयमें जितने जीवप्रदेशोका अपकर्षण करते हैं, द्वितीयादि समयोमें उत्तरोत्तर असख्यातगुणे जीवप्रदेशोका अपकर्षण करते हैं। ये योगसम्वन्धी सभी अपूर्व स्पर्धकोके समान जगश्रेणीके असख्यातवें भागप्रमाण होते हैं।

इसके बाद वह अपूर्व स्पर्धकोसे नीचे जगश्रेणिके असख्यातवें भागप्रमाण सूक्ष्म कृष्टियोको करते हैं जो अपूर्व स्पर्धकोसे असख्यातगुणी हीन शक्तिवाली होती है। जिस समय ये कृष्टिकरणकी क्रिया सम्पन्न करते है उसके अनन्तर समयमें दोनो प्रकारके स्पर्धकोका अभावकर अर्थात् उन्हें सूक्ष्म कृष्टिरूप करके सूक्ष्म कृष्टिगत योगी हो जाते हैं। इस प्रकार सूक्ष्म कृष्टिगत योगी होकर प्रथम समयमें सब कृष्टियो के असख्यातवें भागप्रमाण नीचेकी और ऊपरकी कृष्टियोको ।मध्यम कृष्टिरूप परिणमाकर नष्ट करते हैं तथा बहुभागप्रमाण कृष्टियोको उदय द्वारा नष्ट करते हैं। इसके बाद उत्तरोत्तर विशेष हीन कृष्टियोका उदय होता है और इस प्रकार सूक्ष्म कृष्टिके वेदक सयोगी जिन तीसरे सूक्ष्मक्रिया अप्रतिपाति ध्यानको ध्याते हैं। जब सयोग गुणस्थानका अन्तिम समय प्राप्त होता है तब जो कृष्टियोके असख्यात बहुभागप्रमाण मध्यकी कृष्टियाँ शेप रहती है उन सबका नाश करते हैं।

जिस समय सयोगी गुणस्थानका अन्तर्मुहूर्त काल शेष रहता है उस समय वेदनीय, नाम और गोत्र कर्मके अन्तिम स्थितिकाण्डकको नाश करनेके लिए ग्रहण करते है। इसमें सयोगी और अयोगी गुणस्थानके कालके जितने समय शेष रहते है तत्प्रमाण निषेकोको छोडकर गुणश्रेणिशीर्ष सहित सम्पूर्ण उपरिम स्थितिको ग्रहण करते है। इस प्रकार उक्त कर्मोकी स्थितिको घटाते हुए अयोगी जिनके प्रथम समयमें आयुकर्मके समान शेष कर्मोकी स्थिति शेष रह जाती है। तब ये अन्तर्मुहूर्तकाल तक शीलके ईशपनेको प्राप्त होकर समुच्छिन्नक्रियानिवृत्ति नामके ध्यानको ध्याते है। और इस प्रकार यह जीव सब कर्मोंसे विप्रमुक्त होकर सिद्धिगतिको प्राप्त हो जाता हैं। इस सिद्धिगतिको प्राप्त हुए वे सिद्ध भगवान् हमें उत्कृष्ट सम्यग्दर्शन-ज्ञान-चरित्र लब्धिके साथ उत्कृष्ट समाधि प्रदान करें।

यह लब्धिसार ग्रन्थका सक्षिप्त सार है। इसमें उन विषयोको कम स्पर्श किया गया है जिनके लिए बहु वक्तव्य अपेक्षित था। हो सकता है कि इसमें कही कोई त्रुटि रह गई हो तो जिज्ञासु जन मूल आगमसे मिलाकर उसका स्वाध्याय करेंगे और त्रुटियोंके लिए हमें क्षमा करेंगे।

# २. ग्रन्थ और ग्रन्थकार

## वाचना द्वारा प्राप्त आगम परम्परा

भगवान् महावीरके वाद तीन अनुबद्ध केवली और पाँच श्रुतकेवली हुए हैं। अन्तिम श्रुतकेवली भगवान् भद्रबाहु थे। इनके जीवनकाल तक समग्र अग-पूर्वज्ञानकी परम्पराका महागगा नदीके प्रवाहके समान विच्छेद नही हुआ था। इसके वाद उसमें क्रमसे कमी आती गई, जिसमें ६८३ वर्ष लगे। इस ६८३ वर्षकी परम्पराका उल्लेख त्रिलोकप्रज्ञप्ति तथा घवला, जयधवला आदि ग्रन्थोमें अनेक आचार्योंने किया है। यहाँ इतना विशेष जानना चाहिए कि आचार्य वीरसेनने घवलामें ६८३ वर्पप्रमाण कालगणनाका निर्देश नही किया है। वहाँ यह भी वतलाया है कि इस श्रुत विच्छेदकी कडीमें श्रुतका समूल विच्छेद कभी नही हुआ, उसका एक देश ज्ञान अविकल बना रहा[1]। इस कालमें जितना भी परम्परानुमोदित श्रुत लोकमें अवस्थित है यह उसीका सुपरिणाम है।

ऐसे ही मूल श्रुतके ज्ञाता जितने भी आचार्य हमारी दृष्टिमें आये है उनमेंसे प्रकृतमें दो प्रमुख हैं—एक घरसेन और दूसरे गुणधर। घरसेन सोरठ देशके गिरिनारकी चन्द्रगुफामें घ्यान-अध्ययन करते हुए रहते थे[2]। लगता है कि जन्मसे लेकर इनका पूरा जीवन मुक्यतया सौराष्ट्रमें ही व्यतीत हुआ था।

आचार्य वीरसेनने घवला (पु० १, पृ० ६८ आदि) में षट्खण्डागमके समुद्धारका इतिहास लिपिवद्ध किया है उससे कई तथ्योपर प्रकाश पडता है, यथा—

१ उस समय दक्षिणापथ और उत्तरापथके जितने भी दिगम्बर मुनिसघ थे उनमें परस्पर सम्पर्क बना हुआ था।

२ उसे और मजबूत करनेके लिए ही दक्षिणापथके आचार्योंका आन्ध्र प्रदेशमें वहनेवाली वेण्णा नदीके तटपर एक सम्मेलन हुआ था।

३ उसी सम्मेलनमें सम्मिलित हुए आचार्योंको लक्ष्यकर गिरिनारकी चन्द्रगुफावासी घरसेन आचार्यंने एक पत्र लिखा था, जिसके द्वारा ग्रहण-धारण करनेमें समर्थ योग्य दो साधुओको भेजनेका सकेत किया गया था। इससे विदित होता हैं कि गौतम गणघरसे लेकर वाचनाका जो क्रम चालू था वह गुरुपरम्परासे उन तक आगे भी बराबर चालू रहा।

प्रश्न यह है कि आचार्य घरसेनने वाचना देनेके लिए दक्षिणसे ही योग्य दो साधुओको क्यो बुलाया था, क्या सौराष्ट्र या उसके आस-पासके प्रदेशमें वाचना ग्रहण करनेमें समर्थ योग्य साघुओका सर्वथा अभाव हो गया था, यदि हाँ तो क्यो ? यह एक प्रश्न है जिसकी ओर अभी तक किसी भी इतिहास लेखकका घ्यान नही गया है। दक्षिण-प्रतिपत्ति पवाइज्जमाण-आचार्य परम्परासे आई हुई है और उत्तर प्रतिपत्ति अपवाइज्जमाण आचार्य परम्परासे आई हुई नहो है इसके वीज इसमें छिपे हुए तो है ही। साथ ही इससे और भी कई तथ्योपर प्रकाश पडना सम्भव है।

षट्खण्डागमकी उपलब्ध टीका घवला आदि ग्रन्थोमें ६८३ वर्ष तक मूल अग पूर्व सम्बन्धी श्रुत-परम्परा क्रमिक रूपसे न्यून होते जानेका जो निर्देश किया गया है उसे उत्तरोत्तर किस काल तक और

१ घवला पु० १, पृ० ६५।
२ घवला पु० १, पृ० ६८।

कौन-कौन आचार्य अपने पूर्ववर्ती गुरुसे अविकालरूपमें कितनी वाचना ग्रहण करनेमें समर्थ हुए मात्र इस तथ्यकी ओर ही सकेत करता है। इससे पुरुषोलो क्रममे मूल आगममें वाचनाक्रमसे किस प्रकार प्रामाणिकता बनी रही यह स्पष्ट हो जाता है।

बौद्ध परम्परामें जो सगीतिके और श्वेताम्बर परम्परामें जो वाचनाके उल्लेख दृष्टिगोचर होते हैं, दिगम्बर परम्परा अनेक आचार्यो द्वारा किये गये अपनी-अपनी स्मृतिके द्वारा सकलनरूप वैसी वाचनाको स्वीकर न कर गुरुपरम्परासे मिलनेवाली क्रमिक वाचनाको ही स्वीकार करता है। इससे दिगम्बर परम्परामें वर्तमान कालमें उपलब्ध होनेवाले गुरुपरम्परानुसारी आगमकी प्रामाणिकता सुस्पष्ट हो जाती है।

इस विधिसे देखनेपर मालूम होता है कि धरसेन और गुणधरको अपने पूर्ववर्ती गुरुओंसे जो वाचना मिली थी वही धरसेन आचार्यने पुष्पदन्त और भूतवलि आचार्यको दी और उस आधारपर पुष्पदन्त और भूतबलिने षट्खण्डागमकी रचना की। तथा गुणधर आचार्यने स्वय कपायप्राभृतकी रचनाकर उसे क्रमसे आयमक्षु और नागहस्तिको समर्पित किया। जिनसे क्रमश वाचना लेकर आचार्य यतिवृषभने चूर्णिसूत्र लिखे।

वर्तमानकालमें षट्खण्डागम और कषायप्राभृतके अविकल रूपमें पाये जानेका यह सक्षिप्त इतिहास है। षट्खण्डागमपर यद्यपि आचार्य कुन्दकुन्द आदिने अनेक टीकाएँ लिखी, पर वर्तमानमें एकमात्र आचार्य वीरसेन द्वारा लिखित टीका ही उपलब्ध होती है। तथा कषायप्राभृतपर सर्वप्रथम आचार्य यतिवृषभने चूर्णिसूत्र लिखे, उच्चारणाएँ भी अनेक लिखी गई। जिनको सम्मिलितकर वर्तमानमें जयधवला टीका पाई जाती है। अस्तु,

## कषायप्राभृत

जैसा कि हम पहले १४ पूर्वोंका सकेत कर आये हैं, पाँचवाँ पूर्व उनमेंसे एक है। उसके वारह वस्तु अधिकार हैं और उसके २० प्राभृत नामक अधिकार है। प्रकृतमें तीसरा पेज्ज-दोसपाहुड (कसायपाहुड) विवक्षित है। इसीको माध्यम बनाकर आचार्य गुणधरने २३३ गाथाओ द्वारा प्रकृत पेज्जदोसपाहुडकी रचना की है।

यद्यपि आचार्य गुणधरने गाथा २ में १५ अधिकारोमें विभक्त १८० गाथाओके बनानेकी प्रतिज्ञा की है, अत कितने ही व्याख्यानाचार्य शेष ५३ गाथाओको नागहस्ति आचार्य कृत मानते हैं। किन्तु जयधवला टीकाके रचयिता आचार्य वीरसेन उनके इस मतसे सहमत नही हैं। उनका कहना है कि यदि ये गाथाएँ गुणधरभट्टारककृत नही मानी जाती तो उन्हें अज्ञताका प्रसग प्राप्त होता है। स्पष्ट है कि आचार्य गुणधरने सभी २३३ गाथाओकी रचना करके भी मात्र पन्द्रह अधिकार सम्बन्धी प्रयोजनीय १८० गाथाओका ही उल्लेख किया है।

कषायप्राभृतमें निर्दिष्ट १५ अधिकारोकी प्ररूपणाके अन्तमें एक चूलिका नामका स्वतन्त्र अधिकार भी उपलब्ध होता है। इसमें सूत्र गाथा सख्या १२ है। उनमेंसे क्षपणासम्बन्धी १० सूत्र गाथाएँ २३३ गाथाओंमेंसे ही ली गई है। प्रारम्भकी और अन्तकी शेष दो सूत्र गाथाएँ नई है। इनके रचयिता आचार्य गुणधर है या अन्य कोई इसका सकेत चूर्णिसूत्रोंसे तो इसलिए नही मिलता, क्योकि इन पर चूर्णिसूत्रोका सर्वथा अभाव है। जयधवला टीकामें अवश्य ही चूलिका अधिकारका स्वतन्त्र अस्तित्व स्वीकार किया गया है। वहाँ लिखा है—

एवमेत्तियण परूवणापवधेण सत्थाणसजोगिकेवलिविसय परूवणाविसेस सरिसमाणिय सपहि एत्थेव चरित्तमोहणीयपुरस्सराण घादिकम्माण खवणाविही समप्पदि त्ति कयणिच्छओ एदस्सेव खवणाहियारस्स चूलियापरूवणट्ठमुवरिमाओ सुत्तगाहाओ पढइ तत्थ ताव पढमा सुत्तगाहा—

इतना निर्देश करनेके बाद चूलिकासम्बन्धी १२ गाथाएँ देकर जयधवलामें उनकी क्रमसे व्याख्या प्रस्तुत की गई है।

प्रारम्भकी और अन्तकी दो गाथा सूत्र इस प्रकार है—

अण-मिच्छ-मिस्स सम्म अट्ठणवुसित्थिवेदछक्क च।
पुवेद च खवेदि हु कोहादीए च सजलणे॥ १ ॥
जाव ण छदुमत्थादो तिण्ह घादीण वेदगो होइ।
अधणतरेण खइया सव्वण्हू सव्वदरिसी य॥ १२॥

लगता है कि इन दो सूत्रगाथाओंके रचयिता भी स्वय गुणधर आचार्य ही है। फिर भी उपसहारात्मक सूत्रगाथाएँ होनेके कारण इन्हें २३३ मूल सूत्रगाथाओ के अतिरिक्त स्वतन्त्र रूपसे नही स्वीकार किया गया है। इसकी पुष्टि चूलिकाके अन्तमें पाये जानेवाले जयधवलाके समाप्तिसूचक इस वचनसे होती है—

तदो चरित्तमोहक्खवणासण्णिदो कसायपाहुडस्स पण्णारसमो अत्थाहियारो समप्पदि त्ति जाणावणट्ठमुवसहारवक्कमाह—चरित्तमोहक्खवणा त्ति समत्ता।

## षट्खण्डागम और कषायप्राभृत

यह मूल आगम साहित्य है। इसे आगम इसलिये कहते है, क्यो कि भगवान् आदिनाथसे लेकर १४ पूर्वों और यथासम्भव ११ अगोंमें जो निश्चित तत्त्व व्यवस्था निरूपित की गई और अन्तमें उसी रूपमें जिसकी प्ररूपणा भगवान् महावीरने की वही आचार्य परम्परासे आचार्य धरसेन और गुणधर को प्राप्त हुई। इसे सिद्धान्त कहनेका कारण भी यही है। यह किसीके चिन्तनका फल नही है, क्योकि इस तत्त्वप्ररूपणाकी पृष्ठभूमिमें केवलज्ञानका माहात्म्य है। जितने भी तीर्थंकर जिन हुए उन्होंने कभी भी अपनी कल्पनाओंको उपदेशका माध्यम नही बनाया। केवलज्ञान होनेपर जो वस्तुव्यवस्था ज्ञानमें आई, उसीकी प्ररूपणा की और वही आचार्यपरम्परासे वाचना द्वारा आती हुई इन दोनो परमागमोमें निबद्ध की गई।

षट्खण्डागम जीवस्थानको छोड कर शेप पाँच खण्डो की आधारभूत वस्तु महाकम्मपयडिपाहुड है।[1] तथा कषायप्राभृतकी आधारभूत वस्तु पेज्ज-दोसपाहुड (कसायपाहुड) है। जीवस्थानकी आधारभूत सामग्री अन्य मूल अग-पूर्व भी है।[2]

धरसेन और गुणधर दोनो ही क्रमसे महाकम्मपयडिपाहुड और पेज्जदोसपाहुडके पूर्ण ज्ञाता आचार्य थे। इनमेंसे कौन अल्प ज्ञाता था और कौन अधिक ज्ञाता था, अपनी कल्पित तर्कणाको माध्यम बना कर ऐसा विधान जो कोई भी करता है वह उपहास्यास्पद ही प्रतीत होता है।[3]

---

१ धवला द्वि० आ०, भा० १ पृ० १२६।
२ धवला द्वि० आ० भा० १ पृ० १२४ आदि।
३. भगवान महावीर और उनकी आचार्य परम्परा पृ० २८।

वस्तुस्थिति यह है कि महाकम्मपयडिपाहुडमें आठो कर्मो को माध्यम बना कर प्ररूपणा हुई है और पेज्जदोसपाहुडमें मात्र मोहनीय कर्मको माध्यम बना कर प्ररूपणा हुई है। इसलिए यथासम्भव इन दोनो आगमोकी विषयवस्तुका मूलके अनुसार होना स्वाभाविक है। स्पष्ट है कि आचार्य गुणधरने जो सक्रम, उदय-उदीरणाकी स्वतन्त्र प्ररूपणा की है वह महाकम्मपयडिके आधारसे न करके मात्र पेज्जदोसपाहुडके आधारसे ही की है। यह कैसे माना जाय कि पेज्जदोसदाहुडमें इन अधिकारो की प्ररूपणा नही की गई, अत उन्होने इसे महाकम्मपयडिपाहुडसे लिया है। यह मात्र कल्पना ही है। रहा अल्पबहुत्व अधिकार सो वह दोनो में समान है। अन्तर केवल इतना है कि महाकम्मपयडिपाहुडमें आठ कर्मोको आश्रय बना कर उसकी प्ररूपणा हुई है और पेज्जदोसपाहुडमें मात्र मोहनीय कर्मको आश्रय बना कर उसकी प्ररूपणा हुई है। इसलिये कषाय प्राभृतमें भी इसकी प्ररूपणा पेज्जदोसपाहुडसे ही की गई है ऐसा स्वीकार करना ही तर्कसगत प्रतीत होता है।

एक बात यह भी समझनी चाहिये कि मूल आगयको सक्षिप्तकर विषय विभागके क्रमसे पुस्तकारूढ करते समय यह पुस्तकारूढ करनेवाले आचार्य की इच्छापर निर्भर रहा है कि वह किसे प्राथमिकता दे। देखो कषायप्राभृतमें पहले मोहनीयकर्मके सत्त्वकी प्ररूपणा की गई, बन्धकी नही। जब कि सत्त्वकी प्ररूपणा बन्धके बाद ही होनी चाहिये थी ऐसा कहा जा सकता है। यह भी एक तर्क ही है। इससे यथार्थतापर कोई प्रकाश नही पडता। मेरी रायमें धवला और जयधवलामें जो श्रुतावतारका इतिहास दिया है उसे ही प्रामाणिक माना जाना चाहिये।[1] अपनी बुद्धिसे ऐसे सूक्ष्म विषयपर कुछ भी टीका-टिप्पणी करना आगमानुसारी तर्क सगत प्रतीत नही होता।[2]

## चूर्णिसूत्र

आचार्य यतिवृषभने कषायप्राभृत की सूत्रगाथाओपर चूर्णिसूत्रोकी रचना की है। यद्यपि आचार्य गुणधरने पन्द्रह अधिकारोको १८० गाथाओमें निबद्ध करने की प्रतिज्ञा की है। किन्तु इसमें कुल गाथाएँ २३३ हैं। इनके अतिरिक्त चूलिकामें दो गाथाएँ और हैं। इन सबको जयधवलाटीकाकारने गाथा सूत्र कहा है तथा २३३ सूत्रगाथाओमें से ५३ गाथाकी रचना भी स्वय गुणधर आचार्यने ही की है यह भी स्पष्ट किया है।[3]

१२ सम्बन्ध गाथाओके तथा ३५ सक्रामण गाथाओके साथ चूर्णिसूत्रो पर दृष्टिपात करनेसे भी यह स्पष्ट हो जाता है कि ये गाथाएँ गुणधर आचार्य द्वारा ही निबद्ध होनी चाहिये। यथा—'पुव्वम्मि पचमम्मि दु' इस प्रथम गाथा पर 'णाणपवादस्स पुव्वस्स' इत्यादि चूर्णिसूत्र है। 'गाहासदे असीदे' इत्यादि ११ गाथाओके पूर्व 'अत्थाहियारो पण्णारसविहो' यह चूर्णिसूत्र है। तथा उसके बाद चूर्णिसूत्रो द्वारा उनका नाम-निर्देश किया गया है। १३, १४ वी गाथाएँ तो १८० गाथाओमें सम्मिलित है ही और ये गुणधर आचार्य द्वारा निबद्ध हैं ऐसे सबने एक स्वरसे स्वीकार किया है। उनमेंसे १४वी गाथाका अन्तिम पाद 'अद्धापरिमाणणिद्देसो' है। इसके बाद ही अद्धापरिमाणका निर्देश करनेवाली 'आवलिय अणाहारे' इत्यादि छह गाथाएँ निबद्ध की गई है। गुणधर आचार्यके अभिप्रायानुसार १८० गाथाओमें विभक्त जिन पन्द्रह अधिकारोका नाम निर्देश किया गया है उनमें अद्धापरिमाण अधिकार सम्मिलित नही है। ऐसा होते हुए भी स्वय गुणधर आचार्य

---

१ धवला द्वि० आ०, भा० १ पृ० ६८ जयधवला द्वि० आ०, भा० १, पृ० ७९।

२ तीर्थंकर महावीर और उनकी आचार्य परम्परा भा०२, प० २८। कषायपाहुड सुत्त प्रस्तावना पृ १४।

३ जयधवला द्वि० आ०, भा० १, पृ० १६५।

अद्धापरिमाण अधिकारका अलगसे उल्लेख करते हैं। इससे मालूम पडता है कि 'आवलिय अणाहारे' इत्यादि छ गाथाओको भी स्वय गुणधर आचार्यने निबद्ध किया है। अब रही सक्रमणसम्बन्धी ३५ गाथाऐं सो उनपर तो चूर्णिसूत्र हैं ही। इससे भी ऐसा ही ज्ञात होता है कि इन ५३ गाथाओको निबद्ध करनेवाले आचार्य गुणधर ही है। यद्यपि आचार्य वीरसेनने अद्धापरिमाण अधिकारको सब अधिकारोमें समान होनेसे स्वतन्त्र अधिकार माननेका निषेध किया है, पर उससे उक्त तथ्यके फलित करनेमें कोई बाधा नही आती।

यद्यपि कषायप्राभृतकी समाप्ति १५ अधिकारोकी समाप्तिके बाद चूलिका नामक अनुयोगद्धारके समाप्त होने पर ही होती है। फिर भी यतिवषभ आचार्यने अपने चूर्णिसूत्रो द्वारा पश्चिम स्कन्ध नामक अधिकारकी रचना अलगसे की है। इस पर जयधवलकारने जो शका—समाधान किया है उसका अनुवाद अविकल रूपसे हम यहाँ दे रहे हैं—

शका—महाकर्मप्रकृतिप्राभृतके २४ अनुयोगद्धारोसे सम्बन्ध रखनेवाले इस पश्चिम स्कन्ध अधिकार-की इस कषायप्राभृतमें किसलिए प्ररूपणा की जा रही है?

समाधान—ऐसी आशका नही करनी चाहिये, क्योंकि दोनो स्थलोपर उसे स्वीकार करनेमें कोई बाधा नही आती। यथा—

महाकम्यपयडिपाहुडस्स चउवीसाणियोगद्दारेसु पडिबद्धो एसो पच्छिमक्खधाहियारो कधमेत्थ कसायपाहुडे परूविज्जदि त्ति णासका कायव्वा, उहयत्थ वि तस्स पडिबद्धत्तब्भुवगमे बाहाणुवल-भादो।

यह चूर्णिसूत्रोका सामान्य स्वरूप है।

### जयधवला टीका

इसमें जहाँ कषायप्राभृतके प्रत्येक गाथा सूत्रका अलगसे विवेचन उपलब्ध होता है वही प्रत्येक गाथा सूत्र पर जितने चूर्णिसूत्र आये हैं उनकी भी स्वतन्त्ररूपसे व्याख्या की गई है। इतना अवश्य है कि अधिक-तर अधिकारोंमें पहले उस उस अधिकार सम्बन्धी सब गाथा सूत्र दे दिये गये हैं। उसके बाद उनपर जितने चूर्णि सूत्रोकी रचना हुई है वे भी व्याख्याके साथ दिये गये है। इसके लिए देखो सक्रम अधिकार, वेदक अधिकार, उपयोग अधिकार आदि। एक चारित्रमोहक्षपणा अधिकार ऐसा अवश्य है जिसमें प्रत्येक गाथासूत्र-पर चूर्णिसूत्र और जयधवला टीका अलग-अलग दी गई है। सम्भवत इस प्रकारकी व्यवस्था चूर्णि-सूत्रकार यतिवृषभ आचार्य द्वारा ही की गई प्रतीत होती है।

### लब्धिसार और उसके कर्ता आचार्य नेमिचन्द्र

नेमिचन्द्र सिद्धान्त चक्रवर्तीने लब्धिसारकी रचनामें उक्त तीनो सिद्धान्त ग्रन्थोका समानरूपसे उपयोग किया है। इसमें दर्शनमोह उपशमना अधिकारसे लेकर अन्त तकके सभी अधिकारोका विषय सम्मलित किया गया है। उक्त जयधवला टीका ६०००० श्लोक प्रमाण मानी जाती है। इतने महा परिमाणवाले ग्रन्थके एक तिहाई भागको ६५३ गाथाओमें सकलित कर देना यह कोई साधारण काम नही है। उल्लेख-नीय बात यह है कि ऐसा करते हुए कोई विषय छूटने भी नही पाया है। साथ ही जिस विषयका जय-धवला टीकामें विशेष स्पष्टीकरण किया गया है उसे भी लब्धिसारमें निरूपित कर दिया गया है। लब्धिसारमें ऐसी अधिकतर गाथाएँ है जिन्हें समझनेके लिए टीकाकी सहायता लेनी पडती है। नेमिचन्द्र

सिद्धान्त चक्रवर्तीने कब और किस स्थान पर बैठकर इस ग्रन्थकी रचना की इसपर आगे सक्षेपमें प्रकाश डाला जाता है। साथ ही यह भी देखना है कि इनके दीक्षागुरु और शिक्षागुरु कौन थे ? नेमिचन्द्र सिद्धान्त चक्रवर्तीकी तीन रचनाएँ प्रसिद्ध है—गोम्मटसार जीवकाण्ड कर्मकाण्ड, लब्धिसार और त्रिलोकसार। क्षपणासार स्वतन्त्र ग्रन्थ नही है, लब्धिसारका ही एक अग है, ये तीनो रचनाएँ ऐसी है जिनसे उनकी बहुज्ञताको समझनेमें सहायता मिलती है, उनमेंसे यहाँ हम लब्धिसारको ही लेते है। उसके अन्तमें प्रशस्तिके रूपमें ये दो गाथाएँ आई है—

वीरिंदणदिवच्छेणप्पसुदेणभयणदिसिस्सेण।
दसण-चरित्तलद्धी सुसूइया णेमिचदेण ॥६५२॥
जस्स य पायपसाएणणतससारजलहिमुत्तिण्णो।
वीरिंदणदिवच्छो णमामि त अभयनदिगुरु ॥६५३॥

आशय यह है कि वीरनन्दि और इन्द्रनन्दिके वत्स, अल्पश्रुतज्ञानी तथा अभयनन्दिके शिष्य नेमिचन्द्रने दर्शन-चारित्र लब्धिको भले प्रकार निबद्ध किया है ॥६५२॥ जिसके चरणप्रसादसे अनन्त ससार समुद्रको पार किया उन अभयनन्दिगुरुको मैं वीरनन्दि और इन्द्रनन्दिका वत्स नमस्कार करता हूँ ॥६५३॥

इनमेंसे प्रथम गाथासे तो यही स्पष्ट होता है कि नेमिचन्द्र आचार्य वीरनन्दि और इन्द्रनन्दिसे छोटे थे तथा अभयनन्दिके शिष्य थे। कैसे शिष्य थे इसका पता दूसरी गाथाके पूर्वार्धसे लगता है। नेमिचन्द्रने अभयनन्दिको ससार समुद्रसे पार करनेवाला कहा है। इससे मालूम पडता है कि नेमिचन्द्रने अभयनन्दिसे दीक्षा ली थी। तथा दूसरी गाथामें पुन इस बातको दुहराया गया है कि नेमिचन्द्र वीरनन्दि और इन्द्रनन्दिसे छोटे थे। मेरी समझमें नेमिचन्द्रने स्वयको वीरनन्दि और इन्द्रनन्दिका वत्स कहा है उसका भी तात्पर्य यही है।

अब देखना यह है कि उन्होने दोनो मूल सिद्धान्त ग्रन्थोकी वाचना किससे ली थी, क्योकि उन्होने दोनो सिद्धान्त ग्रन्थोके आधारसे यथासम्भव गोम्मटसार जीवकाण्ड-कर्मकाण्ड और लब्धिसारकी रचना की है। लब्धिसारसे तो इसपर विशेष प्रकाश नही पडता। हाँ गो० कर्मकाण्डसे इस विषयका समाधान हो जाता है। वहाँ लिखा है—

जत्थ वरनेमिचदो महणेण विणा सुणिम्मलो जादो।
सो अभणणदिणिम्मलसुओवही हरउ पाणमल ॥४०८॥

जिसका आश्रय पाकर उत्कृष्ट नेमिचन्द्र बिना मथन किये अत्यन्त निर्मल हो गये वह अभयनन्दिद्वारा प्ररूपित निर्मल श्रुतरूपी सागर हमारा पापमल हरो ॥४०८॥

यद्यपि कर्मकाण्ड गाथा ७८५ में इन्द्रनन्दिको श्रुतसागरमें पारगत कहनेके साथ गुरु भी कहा गया है। पर मेरी समझमें यहाँ पर गुरु शब्द बडप्पनके अर्थमें ही प्रयुक्त हुआ है। दक्षिणमें ऐसी प्रथा भी रही है कि जो सहपाठी होनेके साथ अपनेसे बडा हो उसे गुरु शब्द द्वारा सम्बोधित करनेकी परिपाटी रही है। इस बातका समर्थन गो० कर्मकाण्डकी इस गाथासे होता है—

वरइदणदिगुरुणा पासे सोऊण सयलसिद्ध त।
सिरिकणयणदिगुरुणो सत्तट्ठाण समुद्दिट्ठ ॥३९६॥

उत्कृष्ट इन्द्रनन्दि गुरुके पास समस्त सिद्धान्तको सुनकर श्री कनकनन्दि गुरुने सत्त्वस्थानकी प्ररूपणा की ॥३९६॥

अथवा यह भी हो सकता है कि नेमिचन्द्रने प्रमुखरूपमें अभयनन्दिसे वाचना ली होगी और विशेष हृदयगम करनेके अभिप्रायसे इन्द्रनन्दिको माध्यम बनाकर भी सिद्धान्त ग्रन्थोका स्वाध्याय किया होगा। सत्त्वस्थानको प्ररूपणाका सम्बन्ध कनकनन्दिसे आता है और इस बातको ध्यानमें रखकर ही उन्होने कनकनन्दिको भी गुरु कहना मान्य रखा होगा। पर अभी यह बात विचारणीय है कि सत्त्वस्थानको ग्रन्थ रूप किसने दिया, क्योकि जहाँ एक ओर नेमिचन्द्र आचार्य सत्त्वस्थानकी प्ररूपणाका श्रेय कनकनन्दिको देते हैं वही दूसरी ओर वे यह भी कहते हैं कि इस प्रकार विस्तारपूर्वक सत्त्वस्थानका मैंने सम्यक् वर्णन किया। जो इसे पढता है, सुनता है और अभ्यासकर हृदयगम करता है वह मोक्षसुखका भोक्ता होता है। यथा—

एव सत्तट्ठाण सवित्थर वण्णिय मए सम्म।
जो पढइ सुणइ भावइ सो पावइ णिव्वुदि सोक्ख ॥३९५॥

सत्त्वस्थानकी स्वतन्त्र प्रतियाँ आराके जैन सिद्धान्त भवनमें उपलब्ध है। उनको सावधानीसे देखकर और उनका गो० कर्मकाण्डके सत्त्वस्थान प्रकरणसे मिलान करके ही यह निश्चय किया जा सकता है कि इस प्रकरणके सकलनमें किसका कितना योगदान है।

कनकनन्दिके गुरु इन्द्रनन्दि थे यह गो० कर्मकाण्डकी गाथा ३९६से ज्ञात होता है। उसकी सस्कृत टीकामें इन्द्रनन्दिको सूरि कहनेके साथ भट्टारक भी कहा गया है। यह सस्कृत टीका केशववर्णीकृत कर्णाटक वृत्तिका लगभग रूपान्तर है, इसलिए बहुत सम्भव है कि अपनी कर्णाटक वृत्तिमें केशववर्णीने भी इन्द्रनन्दिको भट्टारक समझ बूझकर लिपिबद्ध किया होगा। हो सकता है कि १०-११ वी शताब्दिमें नग्न भट्टारकोकी परम्परा प्रचलित हो गई हो। जो कुछ भी हो, यह विचारणीय अवश्य है। इससे कई तथ्योपर बहुत कुछ प्रकाश पडना सम्भव है। ३९६ गाथाकी सस्कृत टीका इस प्रकार है—

सूरिमतल्लिकाश्रीमदिन्द्रनन्दिभट्टारकपार्श्वे सकलसिद्धान्त श्रुत्वा श्रीकनकनन्दिसिद्धान्तचक्रवर्तिभि सत्त्वस्थान सम्यक् प्ररूपितम्।

इस प्रकार पूर्वोक्त विवेचनसे यह स्पष्ट हो जाता है कि नेमिचन्द्र सिद्धान्तचक्रवर्ती उसी समयके आचार्य है जब अभयनन्दि, वीरनन्दि, इन्द्रनन्दि और कनकनन्दि आदि मनीषी इस भूमण्डलको अपनी उपस्थितिसे अलकृत कर रहे थे। इन सब आचार्योका काल विक्रमकी ११वी शताब्दि है, अत इस हिसाबसे इन्हें भी विक्रमकी ११वी शताब्दिका समझना चाहिये। इस विषयमें विशेष स्पष्टीकरण अन्यत्र से जानना चाहिये।

अब देखना यह है कि उन्होने किस स्थान पर बैठकर सिद्धान्तादि ग्रन्थोकी रचना कर करणानुयोगकी श्रीवृद्धिमें चार चाँद लगाये है। उन्होने स्वय तो इस सम्बन्धमें कुछ लिखा नही। परन्तु कर्मकाण्डके अन्तमें जहाँ भगवान् बाहुबलिके उत्तुग जिन बिम्बका सम्मानके साथ उल्लेख किया गया है वही श्री वीरमार्तण्ड चामुण्डरायद्वारा निर्मापित श्री जिनमन्दिरका भी उल्लेख किया है। इससे प्रतीत होता है कि उन्होने अपनी गोम्मटसार, लब्धिसार आदि ग्रन्थोकी रचनाके लिए यही स्थान उपयुक्त समझा होगा।

लब्धिसारवृत्ति और उसके कर्ता

वर्तमान समयमें लब्धिसारपर चारित्र मोहउपशमना अधिकार तक ही एक वृत्ति पाई जाती है। वृत्तिका प्रारम्भ करते हुए ये दो अनुष्टुप् छन्द उपलब्ध होते हैं—

जयन्त्वन्वहमर्हन्त सिद्धा सूर्युपदेशका ।
साधवो भव्यलोकस्य शरणोत्तममगलम् ॥१॥
श्रीनागार्यतनूजातशान्तिनाथोपरोधत ।
वृत्तिर्भव्यप्रबोधाय लब्धिसारस्य कथ्यते ॥२॥

प्रथम छन्दमें पञ्च परमेष्ठीका जय-जयकार कर भव्य जीवोके लिए वे शरणभून, उत्तम और मगलस्वरूप है यह सूचित किया गया है। तथा दूसरे छन्दमें श्रीनागार्यके सुपुत्र शान्तिनाथकी प्रेरणासे भव्य जीवोको सम्यग्ज्ञानकी प्राप्तिके निमित्त लब्धिासारग्रन्थको वृत्तिके निर्माणकी प्रतिज्ञा की गई है।

इन दोनो छन्दोंके बाद जो उत्थानिका दी गई है उससे ऐसा भी प्रतोत होता है कि लब्धिसारकी रचना सम्यकत्व चूडामणि चामुण्डरायके प्रश्नके अनुसार हुई है।

इन दोनो छन्दोमेंसे अन्तिस छन्द और उत्थानिका ऐसी है जिनसे लब्धिसारवृत्तिके निर्माण पर अशत प्रकाश पडता है। किन्तु इस वृत्तिका रचयिता कौन है यह स्पष्ट नही होता। गोम्मटसार कर्मकाण्डके अन्तमें जो प्रशस्ति उपलब्ध होनो है उससे ऐसा प्रतीत होता है कि मूलसघ कुन्दकुन्दाम्नायी सूरत पट्टके[1] भट्टारक श्री ज्ञानभूषणके शिष्य और उनके उत्तराधिकारी भट्टारक प्रभाचन्द्रके द्वारा दिये गये सूरि या आचार्य पदसे अलकृत श्री नेमिचन्द्रने कर्णाटकीय वृत्तिके अनुसार मात्र गोम्मटसार जीवकाण्ड-कर्मकाण्ड की वृत्तिकी ही रचना की थी और उसका नाम तत्वप्रदीपिका रखा था। श्री केशववर्णीने जिस कर्णाटक वृत्तिकी रचना की है वह भी गोम्मटसार जीवकाण्ड-कर्मकाण्ड तक ही सीमित है[2]। दोगो वृत्तियोके अन्तरगकी परीक्षा करने पर यह स्पष्ट हो जाता है—

१ गोम्मटसार जीवकाण्ड और कर्मकाण्डके प्रत्येक अधिकारके अन्तमें इस प्रकारका पुष्पिका वाक्य उपलब्ध होता है—

इत्याचार्य श्रीनेमिचन्द्रसिद्धान्तचक्रवर्तिविरचिताया गोम्मटसारापरनामपचसग्रहवृत्तो तत्त्वदीपिकाख्याया ।

जब कि लब्धिसारके प्रत्येक अधिकारके अन्तमें इस प्रकार अधिकारकी समाप्ति सूचक पुष्पिका वाक्य उपलब्ध होते हैं—

इति क्षायिकसम्यक्त्वप्ररूपण समासम्। इति देशसयमलब्धिविधानाधिकारः। आदि।

२ उक्त उदाहरणोसे यह तो स्पष्ट हो ही जाता है कि तत्वदीपिका यह नाम केवल जीवकाण्ड-कर्मकाण्ड वृत्तिका है, लब्धिसारवृत्तिका नही। लब्धिसार वृत्तिमें कुछ ऐसे उद्धरण भी उपलब्ध होते है जिनसे ऐसा प्रतीत होता है कि लब्धिसार वृत्तिको रचना करते समय वृत्तिकारके सामने तत्सम्बन्धी टिप्पण रहे है[3]। एक दूसरे स्थल पर वृत्तिकार यह भी सकेत करते है कि दर्शनमोहक्षपणाके अवसरपर सम्भव ३३ अल्पवहुत्वपदोका प्रवचनके अनुसार व्याख्यान किया[4]।

---

१-२ भट्टारक सम्प्रदाय पृ० २०१।२ प्रशस्ति गो० कर्मकाण्ड।
३ एव दर्शनमोहक्षपणटिप्पणम्।
४ एव दर्शनमोहक्षपणावसरे सम्भवदल्पवहुत्वपदानि त्रयस्त्रिशत्सख्यानि प्रवचनानुसारेण व्याख्यातानि।

यहाँ टिप्पण और प्रवचनसे वृत्तिकारको कौन विवक्षित है यह स्पष्ट ज्ञात नही हो सका।

नागपुरके सेनगण मन्दिरमें कर्मकाण्ड टीकाकी एक हस्तलिखित प्रति उपलब्ध है[1]। सम्भव है कि यह कर्मकाण्डकी मुद्रित टीकासे भिन्न होनी चाहिये, क्योकि इसमें जो प्रशस्ति दी गई है उसमें और कर्मकाण्डकी मुद्रित टीकाकी प्रशस्तिमें अन्तर है। उक्त हस्तलिखित प्रतिमें जो प्रशस्ति दी गई है वह इस प्रकार है—

मूलसघे महासाधुलक्ष्मीचन्द्रो यतीश्वर।
तस्य पादस्य वीरेन्दुविवुधा विश्ववेदिन॥
तदन्वये दयाभोधिज्ञानभूषो गुणाकर।
टीका हि कर्णकाण्डस्य चक्रे सुमतिकीर्तियुक्॥२॥

इस प्रशस्तिमें मूलसघ बलात्कार गणके शिष्य-प्रशिष्यके रूपमें लक्ष्मीचन्द्र, वीरचन्द्र और ज्ञातभूषण इन भट्टारकोके नाम देकर ज्ञानभूषणको भट्टारक सुमतिकीर्तिसे मिलकर कर्मकाण्डकी टीकाका रचयिता कहा गया है। जब कि मुद्रित कर्मकाण्डके अन्तमें पायी जानेवाली प्रशस्तिमें शिष्य-प्रशिष्यके रूपमें ज्ञानभूषण प्रभाचन्द्र और नेमिचन्द्र ये तीन नाम देकर नेमिचन्द्रको गोम्मटसार जीवकाण्ड और कर्मकाण्डकी वृत्तिका रचयिता बतलाया गया है। साथ ही उसमें यह भी कहा गया है कि कर्णाकदेशके राजा मल्लिभूपालके अनुरोध-वश त्रैविद्य मुनिचन्द्रसे नेमिचन्द्रने सिद्धान्तकी शिक्षा लेकर श्री धर्मचन्द्र और अभयचन्द्र भट्टारक तथा वर्णी-लाला आदिके आग्रहसे गुजरातके चित्रकूटमें जिनदास द्वारा निर्मापित जिनालयमें बैठकर उक्त वृत्तिकी रचना की। इसके निर्माणमें खण्डेलवाल कुलतिलक साह सागा और साह सहेस भी निमित्त हुए। नेमिचन्द्र ने यह वृत्ति त्रैविद्य विशालकीर्तिकी सहायतासे लिखी[2]।

ये दो प्रशस्तियाँ हैं। इनके आधारसे ये तथ्य फलित होते हैं—

१ गोम्मटसार कर्मकाण्डकी दो टीकायें है—एक ज्ञानभूषण भट्टारक द्वारा रचित और दूसरी उनके शिष्य नेमिचन्द्र द्वारा निर्मित।

२ नेमिचन्द्रने सिद्धान्तकी शिक्षा कर्णाटकके त्रैविद्य मुनिचन्द्रसे ली। तथा अपनी वृत्तिकी रचना कारजा बलात्करगण पट्टके भट्टारक त्रैविद्य विशालकीर्तिकी सहायतासे की।

३ नेमिचन्द्रकी इस वृत्तिको सशोधित करके अभयचन्द्रने लिखा। ये भट्टारक ज्ञानभूषणके पूर्ववर्ती भट्टारक वीरचन्द्रके सहाध्यायी तथा भट्टारक लक्ष्मीचन्द्रके शिष्य थे। इतना अवश्य है कि बलत्कारगण सूरत पट्टकी भट्टारकपरम्परामें नेमिचन्द्रका उल्लेख दृष्टिगोचर नही होता[3]।

इतने विवेचनके बाद हमें जो महत्त्वपूर्ण जानकारी मिलती है वह यह है कि गोम्मटसार जीवकाण्ड-कर्मकाण्डकी वृत्तिकी रचनामें कारजा, सूरत और कर्णाटकके भट्टारकोंने सम्यग्ज्ञान प्रसारकी दृष्टिसे परस्पर सहयोग किया है। कर्मकाण्डकी जिस दूसरी टीकाका हम पूर्वमें उल्लेख कर आये है उसकी रचना में सूरत और कर्णाटकके भट्टारकोंका परस्पर सहयोग होना चाहिये, क्योकि उसकी प्रशस्तिमें जिन सुमति-कीर्ति भट्टारकका उल्लेख किया गया है वे सम्भवत कर्णाटक प्रदेशीय हो होने चाहिये। गोम्मटसार

---

१ भट्टारकसम्प्रदाय पृ १८३।

२ भारतीय जैन सिद्धान्त प्रकाशिनी सस्था कलकत्ता।

३ भट्टारक सम्प्रदाय पृ० ३०१।

कर्मकाण्ड-जीवकाण्डकी वृत्तिमें जिन भट्टारक धर्मचन्द्र का नाम आता है वे बलात्कारगण कारजा पट्टके भट्टारक थे यह इस गणकी कारजा शाखाके अध्ययनसे ज्ञात हो जाता है ।

विशालकीर्ति नामके कई भट्टारक हुए है । यह सम्भावना की जाती है कि ये तत्त्वज्ञान तरगिणीके रचयिता विशालकीर्ति ही होने चाहिये[1] । किन्तु इनकी शुरू परम्पराका मेल बलात्कार गण सूरत शाखासे बैठता है[2] न कि बलात्कार गण ईडरशाखाकी भट्टारक परम्परासे । अत यह स्पष्ट है कि बलात्कार गण सूरत शाखाके जिन भट्टारक विशालकीर्तिके सहयोगसे कर्मकाण्डकी टीका रची जानेका उल्लेख मिलता है उन्हीके प्रशिष्य नेमिचन्द्रने कर्णाटक वृत्तिके अनुसार गो० जीवकाण्ड-कर्मकाण्डकी वृत्तिकी रचना की होगी ।

इतना सब होते हुए भी यह विवादास्पद ही है कि लब्धिसारकी वृत्तिकी रचना किसने की । जब तक कोई तथ्य सामने नही आते तब तक निर्विवादरूपसे नेमिचन्द्रको ही इसका रचयिता मानना उपयुक्त प्रतीत नही होता[3] । इतना अवश्य कहा जा सकता है कि इसकी रचना की शैली आदिको देखते हुए उसी कालके उक्त भट्टारकोके सम्मिलित सहयोगसे इसकी रचना की गई होनी चाहिये । यदि किसी एक भट्टारकका यह काम होता तो वह या अन्य कोई रचयिताके रूपमें उनके नामका उल्लेख अवश्य करते, जो कुछ भी हो, यह विषय है विचारणीय ही ।

## ३. अर्थसदृष्टि

लब्धिसारकी सस्कृत टीकामें बीजगणितके रूपमें अर्थदृष्टिका उपयोग किया गया है । प्रकृतमें गाथा सख्याके अनुसार तत्सम्बन्धी कुछ सकेतोका उल्लेख यहाँ कर देना उपयुक्त प्रतीत होता है—

| | | | |
|---|---|---|---|
| गाथा | ३४ | स्तोक अन्तर्मुहूर्त— | २१ |
| ,, | ,, | सख्यातगुणा ,, | २११ |
| ,, | ,, | पुन स गु ,, | २ १११ |
| ,, | ३९ | अन्तर्मुहूर्त ,, | २ ११ |
| ,, | ,, | प्रमाण—प्र , फल—फ , इच्छा—इ अपसरणशलाका<br>२११ १ २१११ १ | |
| ,, | ४० | अन्त कोटाकोटि सागरोपम | सा० अत को २ |
| ,, | ,, | सख्यातगुणहीन ,, ,, | सा० अ को २<br>४ |
| ,, | ४१ | अध प्रवृत्तकरणमेंसे प्रथय समयसम्बन्धी स्थितिविशेष | सा अ को<br>४ |
| ,, | ,, | सख्यातगुणहीन ,, ,, | सा अ को २<br>४ ४ |
| ,, | ,, | पुन ,, ,, | सा० अ० को २<br>४ ४ ४ |
| ,, | ४२ | असख्यात लोक | ≡a |

१ ती महावीर और उनकी आचार्य परम्परा पृ ४१८

२ भट्टारक सम्प्रदाय पृ १८४–१८५ ।

३, जैनधर्मका प्राचीन इतिहास पृ २६३ ।

यहाँ गा० ३४ सख्यातगुणेमें सख्यातका सकेत १ स्वीकार किया गया है और गा० ४१ में सख्यात गुणहीन बतलानेके लिए सख्यातका सकेत-४ स्वीकार किया गया है। तथा गाथा ४२में प्रतिहारके रूपमें स्वीकृत अन्तर्मुहूर्तके प्रमाणका सकेत २ १ १ १ १ २ स्वीकार किया गया है। इस प्रकार अन्तर्मुहूर्तका प्रमाण तीन रूपमें स्वीकार किया गया है। आगे भी इसी प्रकार यथा सम्भव जानना चाहिए।



गाथा ५६ अपवर्तित द्रव्य निरक्षेप रचना

सर्वत्र कर्मस्थिति—क०

गाथा ७० समयप्रबद्ध स०, साधिक बारहका सकेत १२-,
सात कर्मोका सकेत ७, अनन्तका सकेत ख, मोहनीयकी सत्रह प्रकृतियोका सकेत १७, अपकर्षणका सकेत ओ, पल्योयमका सकेत प० ।

गाथा ७१-७२ आवलिका सकेत ८, द्विगुणहानिका सकेत १६
रूपोनेका सकेत १ =

गाथा ७७ सागरोपमपृथत्वव—सा० ८ ।

गाथा ८४ अन्तर्मुहूर्त २१ का सख्यात बहुभाग २१$\frac{४}{५}$, एक भाग २१$\frac{१}{५}$, इसमें बहुभागका सकेत $\frac{४}{५}$ एक भागका सकेत $\frac{१}{५}$।

गाथा ८५ यहाँ अन्तर्मुहूतमात्र अन्तरकरणके कालका सकेत २१।३/४।४

यहाँ शीर्षसे सख्यातगुणेके सकेत २१३/४ में सख्यातगुणे का सकेत ३/४

अर्थसदृष्टिके ये कतिपय सकेत है। स्वय वृत्तिकारने अपने सकेतोका कोई विवरण नही दिया है। सकेतोमें कही-कही विविधता भी दृष्टिगोचर होती है। उदाहरणार्थ अध प्रवृत्तकरणके प्रथम समयके परिणाम असख्यात लोकप्रमाण है। असख्यात लोकका सकेत चिह्न ≡ ∂ है। उसमें प्रथम समयके परिणामोका सकेत उन्होने यह रखा है— ≡ ∂ १/२१११ १२/२१११२ इन्हें विशेषाधिक करनेके लिए १/२१११२ १२ के स्थानमें ३/१ १ ऐसा करके पहले १ के स्थानमें ३ अक कर दिया है। तथा अन्तिम समयके परिणामोका सकेत ≡ ∂२१११।१२ / २१११२१११२ इस प्रकार दिया है। यहाँ प्रथम समयके परिणाम असख्यात लोकप्रमाण होते हुए भी और असख्यात लोकका सकेत ∂ ≡ होते हुए भी इन परिणामोंकी कल्पना उक्त प्रकारके सकेतके रूपमें की गई है। अस्तु।

# ४. सैद्धान्तिक चर्चा

कर्णाटक वृत्तिके रचयिता केशववर्णी हैं। इन्होने जीवकाण्ड प्रथम गाथाकी उत्थानिकामें षट्खण्डागमके छह खण्डोका नामोल्लेख अवश्य किया है[1]। पर इससे ऐसा नही लगता कि उन्होने षट्खण्डागमके छहोखण्डोका धवला टीका सहित पूरा अध्ययन करके अपनी जीवतत्त्वदीपिका वृत्तिकी रचना की होगी। यही स्थिति सस्कृत वृत्तिके रचयिताके सम्बन्धमें भी कही जा सकती है। इतना अवश्य है कि गुरुपरम्परासे वाचना द्वारा उन्हें यथासम्भव सिद्धान्त विषयक जितना ज्ञान प्राप्त हुआ उसी आधारपर इन वृत्तियोकी रचना की गई है। उसमें भी नेमिचन्द्र रचित वृत्ति कर्णाटक वृत्तिका अनुकरण मात्र है। इसे स्पष्ट करनेके लिए यहाँ एक उदाहरण दे देना इष्ट समझते है—

( १ ) जीवकाण्डका अर्थ है गुणस्थानो और मार्गणास्थानोके आलम्बनसे जीवोकी विविध अवस्थाओ और परिणामोको सूचित करनेवाला ग्रन्थ। आ० नेमिचन्द्र सि० च० ने इसका सकलन मुख्यतया जीवस्थान, क्षुल्लकबन्ध, जीवस्थानचूलिका, वेदनाखण्ड और वर्गणाखण्डके आधारसे किया है।

यह तो हम जानते है कि गुणस्थानोकी प्ररूपणा मिथ्यात्व, सासादन, मिश्र और अविरति आदि जीवोके परिणामोंके आधारसे ही की गई है। अब रहे मार्गणास्थान, सो इनमें भी भावमार्गणाएँ ही विवक्षित है। द्रव्यमार्गणाएँ नही। इसके लिए क्षुल्लकबन्ध तो प्रमाणस्वरूप है ही। साथ ही इसकी पुष्टि जीवस्थान सत्प्ररूपणाके इस वचनसे भी होती है—

'इमानि' इत्यनेन भावमार्गणास्थानानि प्रत्यक्षीभूतानि निर्दिश्यन्त, नार्थमार्गणास्थानानि[2] पृ० १३२।

सूत्रमें आये हुए 'इमानि' इस पदसे प्रत्यक्षीभूत भावमार्गणास्थानोका निर्देश किया है, द्रव्यमार्गणाओ का निर्देश नही किया है।

आगे गति पदकी व्याख्याके प्रसगसे जो वचन आया है उससे भी उक्त तथ्यकी पुष्टि होती है।[3]

इन तथ्योसे स्पष्ट है कि सिद्धान्त ग्रन्थोमें चौदह मार्गणाओकी प्ररूपणा भावनिक्षेपके रूपमें ही हुई है, द्रव्यनिक्षेपके रूपमें नही। गतिमार्गणाके विषयमें भी ऐसा ही समझना चाहिये। श्वेताम्बरकार्मिक ग्रन्थोमें भी यही व्यवस्था स्वीकार की गई है। ( २ ) प्रकृतमें गतिमार्गणाकी अपेक्षा विचार करनेपर गतिमार्गणा चार भेदोमें विभाजित की गई है—नारक, तिर्यञ्चयोनिज, मनुष्य और देव। नारक सब नपुसकवेदी होते है, इसलिए उनमें अवान्तर भेद लक्षित नही होते। देव स्त्रीवेद और पुरुषवेद इन दो वेदोमें विभाजित किये गये हैं। तदनुसार उनके देव और देवी ये दो भेद किये गये है। तिर्यञ्चयोनिज तीन भेदोमें विभाजित किये गये है। साथ ही उनमें पर्याप्त और अपर्याप्त तथा पञ्चेन्द्रिय तिर्यञ्च और तदितर तिर्यञ्च ये दो भेद और लक्षित होते है। मनुष्य तीन वेदोमें विभाजित किये गये है। उनमेंसे पुरुषवेदी और नपुसकवेदी पर्याप्त मनुष्योंकी आगममें मनुष्य पर्याप्त सज्ञा उपलब्ध होती है। स्त्रीवेदी मनुष्योकी मनुष्यिनी सज्ञा उपलब्ध होती है तथा नपुसकवेदी अपर्याप्त मनुष्योकी मनुष्य अपर्याप्त सज्ञा उपलब्ध होती है। यह आगमिक व्यवस्था है। इसी तथ्यको ध्यानमें रखकर गो० कर्मकाण्ड उदय प्रकरणमें मनुष्यिनीके किस वेदका उदय होता है इसका निर्देश करते हुए लिखा है—

मणुसिणिएत्थीसहिदा तित्थयराहारपुरिससढूणा।
पुण्णिदरेव अपुण्णे सगाणुगदिआउग णेय ॥३०१॥

---

१ जीवकाण्ड पृ० ९ भा० ज्ञानपीठ प्रकाशन।

२ जीवस्थान सत्प्ररूपणा १ जैन सस्कृति सरक्षक सघ सोलापुर।

३ वही पृ० १३६-१३७।

मनुष्यिनियोंमें स्त्रीवेदके उदयको सम्मिलित कर देना चाहिये तथा तीर्थंकर, आहारकद्विक, पुरुषवेद और नपुसकवेदके उदयको कम कर देना चाहिये ॥३०१॥

इस प्रकार सिद्धान्त ग्रन्थोमें मनुष्यिनी पदसे मनुष्य द्रव्यस्त्रियाँ नही ली गई है यह स्पष्ट होते हुए भी दोनों वृत्तिकारोंने गो० जीवकाण्ड गाथा १५९ में आये हुए पज्जत्तमणुस्साण तिचउत्थो माणुसीण परिमाण। गाथाके इस पूर्वार्ध पदकी व्याख्या करते हुए 'मानुसीण' पदका अर्थ द्रव्यवेदवाली मनुष्यस्त्रियाँ किया है। यथा—

पर्याप्त मनुष्यरुगल राशि त्रिचतुर्भाग मानुषिरय्य द्रव्यस्त्रीयर परिमाणमक्कु ४२ = ४२ = ४२ $\frac{3}{4}$। क० वृ०

पर्याप्त मनुष्यराशे त्रिचतुर्भागो मानुषीणा द्रव्यस्त्रीणा परिमाण भवति ४२ = ४२ = ४२ = $\frac{3}{4}$।

जो युक्तियुक्त नही है। अत यहाँ ऐसा समझना चाहिये कि वस्तुत यह सख्या द्रव्यस्त्रियोकी न होकर भाववेदकी अपेक्षा मनुष्यगतिके स्त्रीवेदी जीवोकी है। द्रव्यवेदकी मनुष्य स्त्री अपेक्षा तीनो वेदवाली होती है। (देखो जीवस्थान सत्प्ररूपणा ९३ टीका)।

आगे गो०'जीवकाण्ड गाथा १६३ में भी 'माणुसी' पदका अर्थ भाववेदवाली मनुष्यिनी ही लेना चाहिये, द्रव्यवेदवाली मनुष्यस्त्रियाँ नही। आगे आलाप अधिकारमें भी मनुष्यिनियोके एक स्त्रीवेद आलाप ही लिया गया है सो इससे भी उक्त तथ्यकी पुष्टि होती है। गो० जी० पृ० ९७७ आदि।

(२) इसी प्रकार गाथा १५० में तिर्यंचगतिके जीवोके ५ भेद और मनुष्य गतिके जीवोके ४ भेद किये गये है। तिर्यञ्चोमें वहाँ एक भेद तिर्यञ्चयोनिनी भी है। किन्तु उसका वृत्तिकारोने क्रमसे 'योनिमतियर्यंचरेंदु' 'योनिमत्तिर्यञ्च' यह अनुवाद किया है। हिन्दी टीकामें भी उसी बातको दुहराकर योनिमत् तिर्यंच अर्थ किया गया है। सिद्धान्त ग्रन्थोके अनुवादके समय हम लोगोसे भी ऐसी ही भूल हुई है। जैसा कि हम पहले लिख आये है कि आगममें सामान्य तिर्यञ्च पञ्चेन्द्रिय तिर्यञ्च, पञ्चेन्द्रिय तिर्यञ्च पर्याप्त, पञ्चेन्द्रिय तिर्यञ्च योनिनी और पञ्चेन्द्रिय तिर्यञ्च, अपर्याप्त ये पाँच भेद तथा मनुष्योके सामान्य मनुष्य, मनुष्य पर्याप्त, मनुष्यिनी और मनुष्य अपर्याप्त ये चार भेद दृष्टिगोचर होते है। उन्हें ही सक्षेपमें इस गाथा द्वारा सकलित किया गया है। अत अनुवाद करते समय न तो योनिमत्तिर्यञ्च ही लिखना चाहिये और न योनिमत् मनुष्य ही। सिद्धान्तकी अपेक्षा ही ये दोनो प्रयोग गलत है। द्वितीय आवृत्तिके समय धवलामें मैंने इस भूलका परिमार्जन करना प्रारम्भ कर दिया है।

(३) सर्वार्थसिद्धिमें 'सत्सख्या' इत्यादि सूत्रकी व्याख्या षट्खण्डागम जीवस्थानके अनुसार ही की गई है। उसमें कही भी मतभेदकी अपेक्षा ऊहापोह नही किया गया है। इसलिए सासादन गुणस्थानमें जो कुछ कम बारह बटे चौदह भाग प्रमाण स्पर्शन कहा गया है वह स्पर्शन अनुयोगद्वारके अनुसार मारणान्तिक समुद्घातकी अपेक्षा ही जानना चाहिये। अत किसी किसी हस्तलिखित प्रतिमें जो यह वचन मिलता है—

अथवा येषा मते सासादन एकेन्द्रियेषु नोत्पद्यते तन्मतापेक्षया द्वादश भागा न दत्ता।

सो यह वचन मूल सर्वार्थसिद्धिका नही है, क्योकि सर्वार्थसिद्धिके सत्प्ररूपणामें जब एकेन्द्रियोसे लेकर असज्ञी पञ्चेन्द्रिय पर्यन्त जीवोंके केवल एकान्तसे एक मिथ्यादृष्टि गुणस्थान ही स्वीकार किया गया है[1] ऐसी अवस्थामें आचार्य पूज्यपादने स्पर्शन प्ररूपणामें मतभेदकी चर्चा नही की होगी यह स्पष्ट ही है। हमने

१ पृ० ३१।

सर्वार्थसिद्धिका सम्पादन करते समय सासादन गुणस्थानमें कुछ कम बारह बटे चौदह राजुप्रमाण स्पर्शन कैसे बनता है इसका स्पष्टीकरण टिप्पणमें श्री धवला स्पर्शन प्ररूपणाके आधारसे किया ही है[१]। दूसरे विशेषकी अपेक्षा विचार करते समय एकेन्द्रियोमें सर्वलोकप्रमाण ही स्पर्शन बतलाया गया है सो इससे भी उक्त तथ्यकी पुष्टि होती है। यदि पूज्यपादको अन्य आचार्योंके मतकी अपेक्षा एकेन्द्रियोमें सासादन गुणस्थान स्वीकार कर स्पर्शन बतलाना इष्ट होता तो वे विशेषकी अपेक्षा एकेन्द्रियोमें स्पर्शनकी प्ररूपणा करते समय 'येषा मते' इत्यादि कह कर सासादनमें एकेन्द्रियोका स्पर्शन कुछ कम सात बटे चौदह राजु अवश्य स्वाकार करते। किन्तु उन्होंने ऐसा कुछ भी सकेत नही किया, इसलिए 'अथवा येषा मते' इत्यादि वचन सर्वार्थसिद्धिमें पूज्यपादका स्वीकार न कर प्रक्षिप्त ही जानना चाहिये। भावरूपणासे भी इसकी पुष्टि होती है। आशा है इससे जिस लेखकको कही भी किसी प्रकारका भ्रम हुआ है उसका परिहार हो जाता है।

( ४ ) लब्धिसार गाथा ६१ से लेकर ६७ तक की गाथाओमें उत्कर्षणसम्बन्धी निक्षेप अतिस्थापना आदिकी प्ररूपणा करते हुए गाथा ६५ की सस्कृत वृत्तिमें उक्त गाथामें निरूपित विषयको 'अथवा आचार्यान्तरख्याख्यानमतमेतत्' यह लिखकर भिन्न आचार्यके मतसे उक्त गाथाकी प्ररूपणाका निर्देश किया गया है। किन्तु वस्तुस्थिति यह नही है। वस्तुत नेमिचन्द्र सिद्धान्तचक्रवर्तीने गाथा ६२,६३ और ६४ द्वारा एक प्रकार से उत्कर्षण विषयक उत्कृष्ट निक्षेपका निरूपण कर गाथा ६५ द्वारा दूसरे प्रकारसे उत्कृष्ट निक्षेपको घटित करके बतलाया है। प्रथम प्रकार यह है—

( १ ) कोई एक जीव है उसने मिथ्यात्वका उत्कृष्ट स्थितिबन्ध ७० कोडाकोडी सागरोपम किया। पुन बन्धावलि काल जाने पर उसने अगले समयमें उक्त बन्धकी अग्रस्थितिके निषेकसम्बन्धी कुछ परमाणु पुजका अपकर्षण कर उदय समयसे लेकर निक्षेप किया। पुन अगले समयमें उस प्रदेशपुजको उस समय बँधनेवाली अपनी उत्कृष्ट स्थितिमें उत्कर्षित कर सात हजार वर्षप्रमाण उत्कृष्ट आबाधाको छोड कर बन्धस्थितिमें निक्षिप्त किया। ऐसा करनेपर उत्कृष्ट निक्षेपका प्रमाण सात हजार वर्ष और एक समय अधिक एक आवलिकम उत्कृष्ट स्थितिप्रमाण प्राप्त होता है, क्योकि यहाँ बन्धावलिके बाद प्रथम समयमें अपकर्षण किया और दूसरे समयमें अपकर्षित द्रव्यका उत्कर्षण किया, इसलिए नये बन्धकी उत्कृष्ट स्थितिमेंसे एक समय अधिक एक आवलि तो यह कम हो गया तथा नये बन्धकी आबाधामें उर्कर्षित द्रव्यका निक्षेप नही होता, इसलिए उत्कृष्ट स्थितिमेंसे उत्कृष्ट आबाधाकाल और कम हो गया। यह उत्कृष्ट निक्षेपका एक प्रकार अपकर्षणपूर्वक उत्कर्षणको लक्ष्यमें रखकर सूचित किया गया है।

आगे अकर्षण किये विना उत्कृष्ट निक्षेप किस प्रकार घटित होता है इसका निर्देश करते हैं— उत्कृष्ट स्थितिबन्ध होनेके एक आवलिबाद आबाधाकालके ऊपर स्थित प्रथम निषेकका तत्काल बन्धको प्राप्त समयप्रबद्धमें द्वितीय निषेकसे लेकर उत्कर्षण करनेपर इस प्रकार भी उत्कृष्ट निक्षेप प्राप्त होता है। यहाँ प्रथम बार उत्कृष्ट स्थितिबन्धसे लेकर एक आवलिकाल बाद अगले समयमें होनेवाले उत्कृष्ट स्थिति बन्धके आबाधाकालके बाद जो निषेक रचना है उसमें प्रथम बार हुई बन्ध स्थितिके प्रथम निषेकका उत्कर्षण होकर निक्षेप विवक्षित है। उदाहरणार्थ प्रथम बार हुए उत्कृष्ट स्थिति बन्धका उत्कृष्ट आबाधाकाल आठ समय है और बन्धावलिकालके दो समय बाद तीसरे समयमें जो पुन उत्कृष्ट स्थितिबन्ध हुआ उसका भी उत्कृष्ट आबाधकाल आठ समय है। जो दसवें समयपर समाप्त होता है। यत यहाँ प्रथम समयमें हुए प्राक्तन स्थितिबन्धके नौवें समयमें स्थित निषेकका नये स्थितिबन्धमें उत्कर्षण करना है और यह उत्कर्षण करनेवाला जीव तीसरे समयमें स्थित होकर उत्कर्षण कर रहा है, अत इस नौवें समयके निषेकका उत्कर्षण

---

१ पृ० १। पृ० ४६। ३ पृ० ४८

होनेपर उसका दसवें और ग्यारवें समयप्रमाण अतिस्थापनावलिको छोडकर बारहवें समयके द्वितीय निषेक से लेकर नये बन्धकी उत्कृष्ट स्थितिमें निक्षेप होगा यहाँ नूतन स्थितिबन्धके नौवें और दसवें समयमें निषेक रचना नही है और प्राक्तन स्थितिबन्धके नौवें समयके प्रथम निषेकका उत्कर्षण होनेपर दसवें समयके साथ ग्यारहवाँ समय अतिस्थापनामें गया, इसलिए यहाँ भी उत्कृष्ट निक्षेप एक समय और एक आवलि अधिक उत्कृष्ट आबाधासे न्यून उत्कृष्ट बन्धस्थिति प्रमाण जानना चाहिये, क्योकि प्राक्तन जिस बन्धस्थितिके प्रथम निषेकका उत्कर्षण करना है वह आबाधाके ऊपर स्थित है तथा जिस निषेकका उत्कर्षण करना है उसमें उत्कर्षित द्रव्यका निक्षेप नही होता तथा उस निषेकके आगे एक आवलिप्रमाण अतिस्थापनावलि है, इसलिए उत्कृष्ट स्थितिबन्धमेंसे एक समय और एक आवलिकाल अधिक उत्कृष्ट आबाधासमय कम करके उत्कृष्ट निक्षेपका निर्देश किया गया है।

यहाँ ऐसा समझना चाहिए कि प्रत्येक समयमें जिस निषेकका अपकर्षण होता है उससे नीचे अतिस्थानकी छोडको शेष स्थितिमें अपकर्षित द्रव्यका निक्षेप होता है। और प्रत्येक समयमें जिस निषेकका उत्कर्षण होता है उससे ऊपरसे लेकर यथासम्भव अतिस्थापना होता है जिसमें उत्कर्षित द्रव्यका निक्षेप नही होता। इसी तथ्यको ध्यानमें रखकर सम्यग्ज्ञान चन्द्रिका टीकामें आवश्यक प्रकरणका स्वाध्याय करना चाहिये। सस्कृत वृत्तिमें 'उपरि' अग्रे, अन्तिमातिस्थापनावलि युक्त्वा। पाठ होनेसे ही सम्यग्ज्ञान चन्द्रिका टीकामें भी उन्ही पाठोको ध्यानमें रख कर अनुसरण किया गया है। जब कि अपकर्षणमें जिस निषेकके प्रदेश पुजका अपकर्षण किया जाता है ठीक उसके नीचे अतिस्थापना होती है और उत्कर्षणमें जिस निषेकके प्रदेशपुजका उत्कर्षण किया जाता है ठीक उसके ऊपर अतिस्थापना होती है। अत प्रकृतमें यह समझना चाहिये कि अतिस्थापनाके विषयमें उक्त टीकाओमें जो कुछ निर्देश किया गया है उसका उक्त आशयके साथ स्वाध्याय करना चाहिये।

( ६ ) उपशान्तकषाय गुणस्थानमें परिणामो और उदयके सम्बन्धमें आगमके अनुसार यह व्यवस्था है—

( १ ) वहाँ नियमसे अवस्थित परिणाम होता है, क्योंकि वहाँ परिणामोके हीनाधिक होनेका कोई कारण नही पाया जाता।

( २ ) ज्ञानावरणादि ३५ प्रकृतियोका वह अवस्थित वेदक होता है।

( ३ ) इनके सिवाय अन्य प्रकृतियोंका षड्गुणी हानि, षड्गुणी वृद्धिरूप और अवस्थितवेदक होता है।

यह व्यवस्था चूर्णिसूत्र, जयधवला और लब्धिसार ( गा० ३०६-३०७ ) में एक स्वरसे स्वीकार की गई है।

किन्तु लब्धिसार गा० ३०६ की वृत्तिमें एक तो स्वीकार कर लिया है कि उपशान्तकषाय गुणस्थान में सक्लेश-विशुद्धिरूप परिणाम होते है। दूसरे जिन केवल ज्ञानावरण आदि प्रकृतियोका उक्त जीव अवस्थित वेदक होता है उनके उदयकी हानि-वृद्धि स्वीकार करके भी गा० ३०७ की वृत्तिमें उनका अवस्थित वेदक होता है यह भी स्वीकार कर लिया है जो युक्त नही है। अत यहाँ आगमके अनुसार निर्णय करके स्वाध्याव करना चाहिये।

ये कुछ तथ्य है जिनका सैद्धान्तिक चर्चाके प्रसगसे यहाँ निर्देश किया है।

विचारके लिए और भी विषय हो सकते है। पर तत्काल उनपर प्रकाश डालना सम्भव नहीं है।

सम्यग्ज्ञानचन्द्रिका टीका

समग्र जैन समाजमें ऐसा एक भी व्यक्ति ढूढे नही मिल सकता जो आचार्यकल्प पण्डित टोडरमलजी से सुपरिचित न हो। उनके द्वारा की गई साहित्य सेवा ही उनके पाण्डित्य और तलस्पर्शी ज्ञानका साक्ष्य है। आचार्यकल्प यह उपाधि उनकी केवल प्रशसामात्र नही है। यदि उनकी अन्य रचनाओंको ध्यानमें न भी लिया जाय तो भी एकमात्र सम्यग्ज्ञान चन्द्रिका टीका ही उनके वैदुष्यकी अमर साक्षी है। गोम्मटसार जीवकाण्ड-कर्मकाण्डकी वृत्ति लिखते समय नेमिचन्द्रकी जोवप्रबोधिनी वृत्ति और लब्धिसारकी अनाम सस्कृत वृत्ति तथा माधवचन्द्र त्रैविद्यदेवका क्षपणासार ग्रन्थ उनके सामने रहा है। उक्त वृत्तियो और क्षपणासारको शब्दश आधार बनाकर ही उन्होने इस टीकाकी रचना की है। साथ ही इन ग्रन्थोपर उन्होने विस्तृत भूमिकाएँ और दोनो वृत्तियोंमें आई हुई अर्थसदृष्टियोपर स्वतन्त्र अर्थसदृष्टि प्रकरण भी लिखे हैं।

लब्धिसार मुख्यतया छह अधिकारोमें विभक्त है। पाँचवेंका नाम चारित्रमोहनीय उपशमना है। इस ग्रन्थकी यहीतक सस्कृत वृत्ति पाई जाती है। इसकी रचना किसने की इसपर न तो वृत्तिकारने ही कोई प्रकाश डाला है और न अपनी टीकामें पण्डितजीने ही। अन्तिम अधिकार चरित्रमोहनीयक्षपणा है। इसकी स्वतन्त्र सस्कृत वृत्ति नही है। माधवचन्द्र त्रैविद्यदेवका स्वतन्त्र क्षपणासार ग्रन्थ है जो इस समय कही कही त्रुटितरूपमें दिल्लीके किसी शास्त्रभण्डारमें मौजूद है। उपलब्ध होनेपर उसे व्यवस्थित कर उसपर काम किया जा सकता है। पण्डितजीने अवश्य उसे ही माध्यम बनाकर चरित्रमोहक्षपण अधिकारकी अपनी टीका लिखी है। पण्डितजीने अपनी टीकामें जितना कुछ लिपिबद्ध किया है उसे यदि हम उक्त सस्कृत वृत्तियो और क्षपणासार का मूलानुगामी अनुवाद कहें तो भी कोई अत्युक्ति नही होगी। इतना अवश्य है कि जहाँ आवश्यक समझा वहाँ भावार्थ आदि द्वारा उन्होने उसे विशद अवश्य किया है।

पण्डितजीकी सम्यग्ज्ञानचन्द्रिका टीका विशद और सुबोध है। सस्कृत वृत्तियोकी तुलनामें मूल ग्रन्थोमें प्रवेश करने और विषयको हृदयगम करनेमें इससे विशेष सहायता मिलती है। जहाँ भी वृत्तियोके आधारपर मूल विषयको समझनेमें कठिनाई आती है वहाँ विद्वान भी इसीका सहारा लेकर मूल विषयको समझनेमे समर्थ होते है। आमतौरपर जयधवलामें पहले मूल गाथाका स्पष्टार्थ लिखनेके बाद ही उसमें गर्भित अर्थका विशेष विवरण प्रस्तुत किया है पर लब्धिसार वृत्तिमें इस पद्धतिको नाममात्र भी स्पर्श नही किया गया है। इससे प्राय चरित्रमोह उपशमना और क्षपणा प्रकरणमें गाथाके आधारसे अर्थबोध होना कठिन जाता है। सम्यग्ज्ञान चन्द्रिका टीका यत सस्कृत वृत्तिका ही अनुसरण करती है तो भी उन्होने उसे बीजगणित (अर्थसदृष्टि) से मुक्त रखकर इसका निर्माण किया है, इसलिए उसके आधारसे विषयको हृदयगम करनेमें सरलता जाती है। पण्डितजीने एकादि स्थलपर ऐसा अवश्य ही सकेत किया है कि इसका अर्थ स्पष्टरूपसे मेरे लक्ष्यमें नही आया सो इसे उनकी सरलता ही समझनी चाहिये।

पण्डितजीने गोम्मटसारकी टीका विक्रम स० १८१८ के माघ शुक्ला ५ को पूर्ण की थी ऐसा गोम्मटसारकी प्रशस्तिसे ज्ञात होता है पर उसी कालके भीतर लब्धिसारकी टीका भी गर्भित जानना चाहिये। विज्ञेषु किमधिकम्।

■

# प्रस्तावना

## आचार्यकल्प पण्डित टोडरमलजी

सम्यग्दर्शनचरनगुत पाय कुकर्म खिपाय।
केवलज्ञान उपाय प्रभु भये भजो शिवराय ॥१॥

जिनवानीके ज्ञानतैं होत तत्त्व श्रद्धान।
चरण धारि केवल लहै पावै पद निरवान ॥२॥

नेमिचन्द आह्लादकर माधवचद प्रधान।
नमौ जास उजासतैं जानै निज गुणठान ॥३॥

लब्धिसारकौ पायकै करिकैं क्षपणासार।
ह्वो है प्रवचनसार सो समयसार अविकार ॥४॥

ऐसैं मगलाचरण करि लब्धिसारके सूत्रनिका भाषारूप व्याख्यान करिए हैं ताका प्रयोजन कहा ? सो कहिए हैं—

श्रीमद्गोम्मटसार शास्त्रविषै जीवकाड कर्मकाड अधिकारनिकरि जीव अर कर्मका स्वरूप प्रगट कीया ताकौं यथार्थ जानि मोक्षमार्गविषै प्रवर्तना। जातैं आत्महित मोक्ष है तिसहीके अर्थि विवेकी जीवनिका उपाय है। सो मोक्षमार्ग सम्यग्दर्शन सम्यक्चारित्र हैं, सम्यग्ज्ञान भी मोक्षमार्ग है सो सम्यग्दर्शनका सहकारी ही जानना। तहा सम्यग्दर्शन तीन प्रकार औपशमिक १ क्षायोपशमिक २ क्षायिक ३। बहुरि सम्यक्चारित्र दोय प्रकार देशचारित्र १ सकलचारित्र २। तहाँ देशचारित्र तौ क्षायोपशमिक ही है अर सकलचारित्र तीन प्रकार है—क्षायोपशमिक १ औपशमिक २ क्षायिक ३। सो ऐसैं सम्यग्दर्शन सम्यक्चारित्रकी लब्धि भए केवलज्ञानकौं पाइ तहाँ सयोगी अयोगी जिन होइ सिद्धपदकौं प्राप्त हो है। सो इनि सबनिका स्वरूप नीकै जान्या चाहिए, जातैं एई आत्माके प्रयोजनभूत कार्य हैं, तातैं इनिकौं होतै पूर्वै भए कर्मनिके बध उदय सत्त्वकी कैसी कैसी अवस्था हो है अर जीवका परिणमन कैसैं कैसैं हो है ? इत्यादि विशेष जानना युक्त है। बहुरि याकौं जानैं चौदह गुणस्थाननिका भी स्वरूप विशेषपने नीकै जानिए है। अर जीव कर्मादिकी सर्व चर्चानिविषैं गुणस्थाननिकी चर्चा प्रधान है, तातैं इहा तिन औपशमिक सम्यक्त्व आदिका वर्णन अवश्य करना ऐसा प्रयोजन विचारि उद्यम कीया तब हम यत्रादि रचना सहित लब्धिसार नाम शास्त्रका मूल गाथानिका एक पुस्तक देख्या। तहा तिन औपशमिक सम्यक्त्वादिकनिका विशेष वर्णन जानि तिनि गाथानिका भाषारूप व्याख्यान करनेका विचार भया। बहुरि लब्धिसारकी टीकाके पुस्तक देखे, तहा औपशमिक चारित्रका वर्णन पर्यंत गाथानिहीकी संस्कृत टीकाकरि समाप्त करी। अवशेष क्षायिक चारित्रादिकका वर्णनरूप गाथानिकी संस्कृत टीका नाही। बहुरि एक क्षपणासार नामा जुदा ग्रंथ शास्त्र ताके पुस्तक देखे तहा गाथा तौ नाही अर संस्कृत धारारूप ही क्षायिक चारित्रादिकका वर्णन है। सो याके अर्थका अर तिनथ वशेष लब्धिसारकी गाथानिके अर्थका प्रयोजन समानसा देख्या, सो ऐसैं अवलोकि यह विचार कीया जो औपशमिक चारित्र पर्यंत गाथानिका व्याख्यान तौ संस्कृतटीकाके अनुसारि करना अर अवशेष गाथानिका व्याख्यान क्षपणासारके अनुसारि करना सो ऐसैं अनुसार लीए लब्धिसारकी गाथानिका संक्षेप

अर्थ इहा लिखिए है। विस्तार होनेके भयतै विशेष नाही लिखिए है वा कोई कठिन अर्थ मेरी समझिमैं नीके न आवनेतै इहा न लिखिए है, सो सस्कृत टीका वा क्षपणासारतै जानियो। वहुरि अैसै व्याख्यान करतै कही चूक होइ, बुद्धिकी मदतातै अन्यथा लिखो तहा विशेषज्ञानी सवारि शुद्ध करियो, जातै अर्थ तौ गभीर है अर बुद्धि मेरी तुच्छ है, तातै कही चूक भी परै। अैसै विचारिकरि इस भाषा करनेका प्रारभ कीजिए है। तहा प्रथम केते इक अर्थ वा सज्ञा विशेष दिखाइए है। जिनिकौ जानै आगै तिनिका वर्णन जहा आवै तहा इनिकौ यादिकरि नीके अर्थज्ञानी होइ। तहा इस शास्त्रविषै दश करणनिका विशेष प्रयोजन है, तातै प्रथम इनिका स्वरूप कहिए है--

कर्मनिकी दश अवस्था है—बध १ सत्त्व २ उदय ३ उदीरणा ४ उत्कर्पण ५ अपकर्षण ६ सक्रमण ७ उपशम ८ निघत्ति ९ निकाचना १० ए दश करण है। सो इनिका स्वरूप गोम्मटसारका कर्मकाडविषै दश करण चूलिका नामा अधिकार है तहा कह्या है सो जानना। इहा भी प्रयोजन जानि किछू लिखिए है—तहा नवीन पुद्गलनिका कर्मरूप आत्माकै सम्बन्ध होना ताका नाम बन्ध है। सो च्यारि प्रकार है—प्रकृतिवन्ध १ प्रदेशवन्ध २ स्थितिबन्ध ३ अनुभागबन्ध ४। तहा कर्मरूप होने योग्य जे कार्मण वर्गणारूप पुद्गल तिनिका ज्ञानावरणादि मूल प्रकृति वा उत्तर प्रकृतिरूप परिणमना सो प्रकृतिवन्ध है। तहा जेती प्रकृतिनिका जहा वन्ध सभवै तहा तितनी प्रकृतिबन्ध जानना। वहुरि तिनि प्रकृतिरूप जितनी पुद्गल परमाणू परिणमी तिनिका प्रमाणरूप प्रदेश वन्ध है, जातै इहा प्रदेश नाम पुद्गल परमाणूका है सो अभव्य राशितै अनन्तगुणा अैसा जो सिद्धराशिकै अनन्तवा भागमात्र प्रमाण तिस प्रमाणमात्र परमाणू मिलि एक कार्मण वर्गणा हो है। अर तितनी ही वर्गणा मिलि एक समयप्रवद्ध हो है। इतनी परमाणू समय समय विषै कर्मरूप होइ एक जीवकै बधै, तातै याका नाम समयप्रबद्ध है। सो यहु सामान्य प्रमाण है। विशेष योगनिकी अधिक हीनताके अनुसारि समयप्रबद्धविषै परमाणूनिकी अधिक हीनता जाननी। वहुरि एक समयविषै ग्रह्या हूवा जो समयप्रवद्ध सो यथासम्भव मूल प्रकृति वा उत्तर प्रकृतिरूप परिणमै। तहा तिन प्रकृतिनिके परमाणूनिके विभागका विधान गोम्मटसारका वन्ध सत्त्व उदय अधिकारविषै प्रदेश बन्धका व्याख्यान करते कह्या है सो जानना। सो जिस प्रकृतिकै जितनी परमाणू वटमें आवै तिस प्रकृतिका तितने परमाणूनिका समूहमात्र समयप्रवद्ध जानना। वहुरि जे परमाणू प्रकृतिरूप वन्धी ते परमाणू तिसरूप इतना काल रहसी अैसा बध होतै स्थितिका प्रमाण होना सो स्थितिबध है। तहा एक समयविषै जो स्थितिबध भया ताविषै बध समयतै लगाय आवाधा काल पर्यंत तौ तहा बधी हुई परमाणूनिकै उदय आवने योग्य पनेका अभाव है, तातै तहा निपेकरचना है नाही। ताके पीछै प्रथम समयतै लगाइ बधी हुई स्थितिका अन्त समय पर्यंत एक एक समयविषै एक एक निषेक उदय आवने योग्य हो है। तातै प्रथम निपेककी स्थिति एक समय अधिक आवाधा कालमात्र है। द्वितीय निषेककी स्थिति दोय समय अधिक आवाधा कालमात्र है। अैसें क्रमतें द्विचरम निपेकको स्थिति एक समय घाटि स्थितिबधप्रमाण है। अन्त निपेककी स्थिति सम्पूर्ण स्थितिबधप्रमाण है। जैसें मोहको सत्तर कोडाकोडी सागरको स्थिति बधो, तहा सात हजार वर्षका आवाधा काल है अर प्रथम निपेककी स्थिति एक समय अधिक सात हजार वर्ष है। द्वितीयादि निपेकनिकी क्रमतै एक एक समय अधिक होइ अन्त निपेककी सत्तर कोडाकोडी सागरप्रमाण स्थिति जाननी। अैसैं ही आयु विना सात कर्मनिका विधान है। वहुरि आयुका स्थितिबध विपैं आवाधा काल नाही गिनिए है, जातैं ताका आवाधा काल पूर्व पर्याय विपैं ही व्यतीत हो है। तहा तिस कायके उदय होने योग्यपनाका अभाव है, तातैं आयुका प्रथम निपेककी स्थिति एक समय द्वितीय निपेककी दोय समय अैसे क्रमतैं अन्त निपेककी सम्पूर्ण स्थितिबधमात्र स्थिति जाननी। अैसैं एक समय विपैं बधी जो स्थिति तिहिविपैं विशेप जानना।

बहुरि सामान्यपनैं जो अंत निषेककी स्थिति तिसप्रमाण है तहा स्थितिबंध कहिए हैं, जातैं सामान्य कथन-विषैं उत्कृष्टका ग्रहण कीजिए है।

बहुरि एक समयविषैं बंध्या जो प्रकृतिका समयप्रबद्ध ताके परिमाणूनिविषैं प्रथमादि निषेकनिका कैसे विभाग हो है ? ताके जाननेकौं गोम्मटसारविषैं कर्मकांडका कर्मस्थिति रचना सद्भावनामा अंतका जो अधिकार तहा द्रव्यस्थिति गुणहानि नानागुणहानि अन्योन्याभ्यस्तराशि दो गुणहानिका प्रमाण कहि तहा विधान कह्या है सो जानना। इहा भी आगैं संक्षेपसा विधान कहिएगा। बहुरि इनि प्रथमादि निषेकनिकी रचना ऊपरि ऊपरि लिखिए है, तातैं प्रथमादि पहले निषेकनिकौं नीचैके निषेक कहिए है अर पिछले निषेकनिकौं ऊपरिके निषेक कहिए है ऐसा जानना। बहुरि जैसैं भाजनादि निमित्ततैं पुष्पादिक है ते मदिरारूप परिणमैं तिनमैं ऐसी शक्ति हो है जो भक्षणकालविषैं हीनाधिक विशेष लीए पुरुषकौं उन्मत्तता करै तैसैं रागादि निमित्ततैं पुद्गल है ते कर्मरूप परिणमै, तिनमैं ऐसी शक्ति हो है जे उदयकालविषैं हीनाधिक विशेष लीए जीवकै ज्ञान आच्छादनादि करै। ऐसैं बंध होतैं शक्तिका होना ताका नाम अनुभागबंध है। तहा एक प्रकृतिके एक समयविषैं बंधे जे परमाणू तिनविषैं नानाप्रकार शक्ति हो है सो कहिए है—

शक्तिका अविभाग अंश ताका नाम अविभागप्रतिच्छेद है। बहुरि तिनके समूहकरि युक्त जो एक परमाणू ताका नाम वर्ग है। बहुरि समान अविभागप्रतिच्छेदयुक्त जे वर्ग तिनके समूहका नाम वर्गणा है। तहा स्तोक अनुभागयुक्त परमाणूका नाम जघन्य वर्ग है। तिनके समूहका नाम जघन्य वर्गणा है। बहुरि जघन्य वर्गतैं एक अधिक अविभागप्रतिच्छेदयुक्त जे वर्ग तिनके समूहका नाम द्वितीय वर्गणा है। ऐसैं क्रमतैं एक एक अविभागप्रतिच्छेद अधिक वर्गनिका समूहरूप वर्गणा यावत् होइ तावत् तिन वर्गणानिके समूहका नाम जघन्य स्पर्धक है। बहुरि जघन्य वर्गतै दूणा अविभागप्रतिच्छेद युक्त वर्गनिका समूहरूप द्वितीय स्पर्धक-की प्रथम वर्गणा हो है। बहुरि ताके ऊपरि एक एक अविभागप्रतिच्छेद अधिक क्रम लीए जे वर्ग तिनिका समूहरूप वर्गणा यावत् होइ तावत् तिनि वर्गणानिका समूहरूप द्वितीय स्पर्धक हो है। ऐसैं ही तृतीय चतुर्थादि स्पर्धककी प्रथम वर्गणाके वर्गविषैं तौ जघन्य स्पर्धकतैं ( जघन्य स्पर्धककी प्रथम वर्गणाकै वर्गनिके समूहतैं ) तिगुणे चौगुणे आदि अविभागप्रतिच्छेद जानने। बहुरि इहा सर्व परमाणूनिका प्रमाण ऊपरि पूर्वोक्त एक एक अधिकका क्रम जानना। सो ऐसा विधान यावत् सर्व परमाणू संपूर्ण होइ तावत् जानना। बहुरि इहा सर्व परमाणूनिका प्रमाणमात्र तौ द्रव्य है अर वर्गणानिका प्रमाणमात्र अनंतप्रमाण लीए स्थिति है अर अनुभाग-संबंधी यथासंभव अनंतप्रमाण लीए गुणहानि अर नाना गुणहानि अर अन्योन्याभ्यस्तराशि अर दो गुण-हानि है। सो इनिकौ स्थापि तहा 'दिवड्ढगुणहाणि भाजिदे पढमा' इत्यादि आगै कहिए है सो विधान तातैं प्रथमादि गुणहानिनिका प्रथमादि वर्गणानिविषैं वर्गनिका प्रमाण ल्यावना। ऐसी वर्गणा एक स्पर्धकविषैं जितनी पाइए ताका नाम एक स्पर्धक वर्गणाशलाका है। बहुरि एक गुणहानिविषैं जेता स्पर्धक पाइए है तिनिका नाम एक गुणहानि स्पर्धकशलाका है। ऐसैं अविभागप्रतिच्छेदनिका समूह वर्ग है, वर्गनिका समूह वर्गणा है, वर्गणानिका समूह स्पर्धक है, स्पर्धकनिका समूह गुणहानि है। गुणहानिका प्रमाण सोई नाना गुणहानि है ऐसा जानना। सो यहु कथन गोम्मटसारविषैं भी है तथा इहा भी आगैं नीके कहिएगा।

बहुरि इन प्रथमादि स्पर्धकनिकी रचना ऊपरि ऊपरि करिए है, तातैं प्रथमादि पहिले स्पर्धकनिकौं नीचले स्पर्धक कहिए। अर पिछले स्पर्धकनिकौं ऊपरले स्पर्धक कहिए। बहुरि पूर्वोक्त विधानतैं प्रथमादि स्पर्धकनिविषैं क्रमतैं परमाणूनिका प्रमाण तौ घटता घटता है अर अनुभाग बधता बधता है। तहा प्रथमादि सर्व स्पर्धकनिका च्यारि विभाग करिए है ते घातियानिका तौ लता दारु अस्थि शैलसमान अर अप्रशस्त अघाति-

यानिका निंब काजीर विष हलाहलममान अर प्रशस्त अघातियानिका गुड खड शर्करा अमृतममान च्यारि भाग जानने। बहुरि घातियानिविषै लता भागके अर केताइक दारु भागके स्पर्धक देशघाती है। अवशेप सर्वघाती है। सो विशेष आगे आवेगा ऐसै अनुभागविषै विशेष है। सो स्थितिसबधी एक एक निषेकके परमाणूनिविषै ऐसा अनुभागका विशेष पाइए है। जैसें स्थितिके पहिले निषेक पहलै उदय आवै पिछले पीछें उदय आवै तैसै अनुभागके पहिले स्पर्धक पहिले उदय आवनेका पिछले स्पर्धक पीछे उदय आवनेका नियम नाही है। बहुरि सामान्यपनै जहा जो उत्कृष्ट अनुभाग पाइए सोई तहा अनुभागबधका प्रमाण कहिए है। ऐसै बधका स्वरूप कह्या।

बहुरि अनेक समयनिविषै बधे हुए कर्मनिका विवक्षित कालादिकविषै जीवकै अस्तित्व ताका नाम सत्त्व है सो च्यारि प्रकार प्रकृतिसत्त्व १ प्रदेशसत्त्व २ स्थितिसत्त्व ३ अनुभागसत्त्व ४। तहा अनेक समयनिविषै बधी जो ज्ञानावरणादिक मूल प्रकृति वा तिनकी उत्तर प्रकृति तिनिका जो अस्तित्व सो प्रकृतिसत्व है। बहुरि तिनि प्रकृतिरूप परिणमी ऐसे जे अनेक समयनिविषै बधी ग्रही हुई पुद्गल परमाणू तिनिका अस्तित्व सो प्रदेशसत्त्व है, सो समय समय विषै एक एक समयप्रबद्ध ग्रहे तिनके पूर्वोक्त प्रकार एक एक निषेक क्रमतै निर्जरै। तहा जिनि समयप्रबद्धनिके सर्व निषेक गले तिनिका तौ अस्तित्त्व रह्या ही नाही। बहुरि कोई समयप्रबद्धका अन्य निषेक गलि एक निषेक अवशेष रह्या, कोईके अन्य निषेक गलि दोय निषेक अवशेष रहै। ऐसै क्रमतै जाका एक निषेक गल्या ताके तिस बिना सर्व निषेक अवशेष रहै है। जाका कोई निषेक न गल्या ताके सर्व ही निषेक अवशेष रहे। ऐसै अवशेष रहे समस्त निषेक तिनके परमाणूनिका मिल्या हुवा प्रमाण किंचित उन ड्योढ गुणहानि गुणित समयप्रवद्ध प्रमाण है। सो याका विधान गोम्मटसारका कर्मस्थिति रचना सद्भाव अधिकारविषै त्रिकोण रचना करि दिखाया है सो जानना। ऐसैं इनि परमाणूनिका अस्तित्व सो प्रदेशसत्व जानना। इहा जो एक प्रकृतिकी विवक्षा होइ तौ एक प्रकृतिसबधी समयप्रबद्ध ग्रहण करना। जो सर्व प्रकृतिकी विवक्षा होइ तौ सर्व प्रकृतिसबधी समयप्रबद्ध जानना। बहुरि तिनि अनेक समयनि विषै बधी प्रकृतिनिकी स्थिति ताका नाम स्थितिसत्व है तहा तिनि प्रकृतिनिका जिस समयप्रबद्धका एक निषेक अवशेष रह्या ताकी एक समयकी स्थिति है, जाका दोय निषेक अवशेष रहे ताके प्रथम निषेकको एक समय अर द्वितीय निषेकको दोय समय स्थिति है। ऐसै क्रमतै जाका एक हू निषेक न गल्या ताकी प्रथमादि निषेकनिकी एक दोय आदि समयनिकरि अधिक आबाधाकालमात्र स्थितिका क्रमकरि तहा अत निषेकको सपूर्ण स्थितिबधमात्र स्थिति है। इहा सत्वविषै अनेक समयप्रबद्धनिके एक समयविषै उदय आवने योग्य अनेक निषेक मिलै जो होइ सो एक निषेक जानना। सो इनि विषै परमाणूनिका प्रमाण आगे कहैंगे। बहुरि सामान्यपनै जो एक प्रकृतिकी विवक्षा होइ तौ ताके पहिले बध्या वा पीछे बध्या समयप्रबद्धनिविषै जाके बहुत निषेक सत्ताविषै पाइए तिस समयप्रवद्धके अतका निषेककी जेती स्थिति तिस प्रमाण स्थितिसत्व कहना। अर सर्व प्रकृतिकी विवक्षा होइ तौ जिस प्रकृतिका समयप्रबद्धके अत निषेकको बहुत स्थिति होइ ताका अत निषेककी स्थितिप्रमाण स्थितिसत्व कहना। बहुरि तिन अनेक समयनिविषै बधी जे प्रकृति तिनिका जो अनुभाग सत्तारूप है ताका नाम अनुभागसत्व है। तहा एक समयविषै उदय आवने योग्य अनेक समयप्रबद्धनिके निषेक मिलि भया सत्तासबधी एक निषेक ताके परमाणूनिविषै अथवा अनेक समयनिविषै बधे समयप्रबद्धनिके गले पीछे अवशेष निषेक रहे तिन सबनिके परमाणूनिविषै पूर्वोक्त प्रकार अविभागप्रतिच्छेद वर्ग वर्गणा स्पर्धकरूप अनुभागका विशेष जानना। तहा परमाणूनिका प्रमाण पूर्वोक्त प्रकार ल्यावना। बहुरि सामान्यपनै तहा पूर्वोक्त च्यारि प्रकार अनुभागका ग्रहण जानना। ऐसै सत्त्वनिका निरूपण कीया।

बहुरि कर्मनिका अपने काल आए फल देनेरूप होइ खिरनेकी सन्मख होना सो उदय है सो च्यारि प्रकार-प्रकृति उदय १ प्रदेश उदय २ स्थिति उदय ३ अनुभाग उदय ४। तहा यथासभव मूल प्रकृति वा उत्तर प्रकृतिका फल देनेरूप उदय आवना सो प्रकृति उदय है। बहुरि तिस उदयरूप प्रकृतिके जे परमाणू खिरनेकों सन्मुख होइ उदय आवै सो प्रदेश उदय है। तहा अनेक समयनिविषै बधे समयप्रबद्धनिका तिस विवक्षित एक समयविषै उदय आवने योग्य जे निषेक तिन सब निषेकनिके परमाणू तिस विवक्षित एक समयविषै उदय हो है सो कहिए है—

जिस समयप्रबद्धका एकहू निषेक न गल्या ताका प्रथम निषेक उदय हो है। जाका प्रथम निषेक पूर्वै गल्या ताका द्वितीय निषेक तहा उदय हो है। ऐसै क्रमतै जाके दोय निषेक अवशेष रहे ताका तहा उपात निषेक उदय हो है। जाका एक निषेक ही अवशेष रह्या ताका सोई अत निषेक तहा उदय हो है। ऐसै सर्व निषेक मिली एक समयप्रबद्धमात्र परमाणूनिका उदय हो है। बहुरि तहा उदीरणा उत्कर्षण अपकर्षण आदिका वशतै विशेष है सो कहिए है—

ऊपरले नीचले अन्य समयनिविषै उदय आवने योग्य निषेकनिके परमाणू तिस विवक्षित समयविषै उदय आवने योग्य निषेकनिविषै मिलाया होइ तौ ते परमाणू भी तिनही की साथि तिसही समयविषै उदय हो है। जैसै अक सदृष्टि करि तरेसठिसै परमाणू तौ तिस समय उदय आवने योग्य निषेकनिके थे अर हजार परमाणू अन्य निषेकनिके तहा मिलाए तौ तहा तिहत्तरिसै परमाणूनिका उदय हो है। ऐसै ही तिस समय-विषै उदय आवने योग्य निषेक तिनिके परमाणू अन्य निषेकनिविषै मिलाए होइ तौ तहा तिनिके अवशेष परमाणू उदय हो है। जैसै तिरेसठिसै परमाणू तिस समयविषै उदय आवनेयोग्य निषेकनिके थे तिनमैं हजार परमाणू अन्य निषेकनिविषै मिलाए तौ तहाँ तरेपनसै परमाणूनिहीका उदय हो है। बहुरि तिस समय विषै उदय आवने योग्य निषेकनिका केतेइक परमाणू अन्य निषेकनिविषै अन्य निषेकनिका परमाणू तिनविषै मिलाए होइ तौ तहा जेते परमाणू हीन अधिक भए तिनिहीका उदय हो है। जैसै तिरेसठिसै परमाणू तिस समय उदय आवने योग्य निषेकके थे तिनमै सातसै परमाण तौ अन्य निषेकनिके मिले अर हजार परमाणू अन्य निषेकनिविषै दीए तौ तिस समयविषै छै हजार परमाणू ही का उदय हो है। ऐसै उदीरणादिककी अपेक्षा विशेष जानना। बहुरि विवक्षित एक समयविषै जे तिस समयविषै उदय आवने योग्य निषेक तिनिका ही उदय होइ। ताका उदय होतै सत्तारूप स्थितिविषै एक समय घटै है, तातै तहा एक समयमात्र स्थिति उदय जानना। बहुरि काडकविधानतै अनेक समयमात्र स्थिति घटाइए है सो विधान आगै लिखेंगे। बहुरि तिस एक समय विषै अनुभागका उदय होना सो अनुभाग उदय है। तहा तिस समयविषै उदय आवने योग्य परमाणूनिविषै पूर्वोक्त प्रकार अविभागप्रतिच्छेद वर्गणा स्पर्धक आदि विशेष जानना। बहुरि जो उत्कर्षण अपकर्षण काडकादि विधानतै अनुभागका घटना वधना भया होइ तौ तहा जैसा अनुभाग सभवै तितनाहीका उदय जानना। इहा प्रश्न—जो तिस समय विषै उदय आवने योग्य परमाणूनिविषै कोई परमाणूविषै स्तोक अनुभाग है कोई विषै बहुत है तिनि सबनिका एक समय विषै कैसै उदय हो है? ताका समाधान—जैसै कोई वस्तु स्तोक शीतलता करनेकौ कारण है कोई बहुत शीतलता करनेकौं कारण है तिनि सबनिकी गोली एक भई ताका एक काल भक्षण कीया तहा सबनिकी शीतलता मिलै जैसी शीतलता होनी सभवै तैसी भक्षण करनेवालेकै शीतलता हो है तैसै कोई परमाणूनिविषै स्तोक अनुभाग है कोई विषै बहुत अनुभाग है तिनि सबनिका एक निषेक भया ताका एक कालविषै उदय आया तहा सबनिका अनुभाग मिलै जैसा अनुभाग होना सभवै तैसा उदयवालेकै अनुभाग उदय हो है। सामान्यपनै च्यारि प्रकार अनुभाग यथासभव तहा जानना। ऐसै उदयका स्वरूप कह्या।

प्रतिसमयमपकर्षति असख्यगुणितक्रमेण सिंचति च।
इति गुणश्रेणीकरण प्रतिसमयमपूर्वप्रथमात् ॥३९९॥

स० च०—प्रथम समयविषै अपकर्षण कीया द्रव्यतै द्वितीयादि समयनिविषै असंख्यातगुणा क्रम लीए समय समय प्रति द्रव्यकौ अपकर्षण करै है। अर सिंचति कहिए उदयावलीविषै गुणश्रेणि आयामविषै उपरितन स्थितिविषै निक्षेपण करै है ऐसै अपूर्वकरणका प्रथम समयतै लगाय समय समय प्रति गुणश्रेणिका करना हो है। ऐसै गुणश्रेणिका स्वरूप कह्या ॥३९९॥

पडिसमयमसखगुण दव्व सकमदि अप्पसत्थाणं।
बधुज्झियपयडीण बधतसजादिपयडीसु ॥४००॥

प्रतिसमयमसंख्यगुण द्रव्य सक्रामति अप्रशस्तानाम्।
बन्धोज्झितप्रकृतीना बध्यमानस्वजातिप्रकृतिषु ॥४००॥

स० च०—अपूर्वकरणका प्रथम समयतै लगाय जिनिका इहा बध न पाइए ऐसी जे अप्रशस्त प्रकृति तिनिका गुणसक्रमण हो है सो समय समय प्रति असख्यातगुणा क्रम लीए तिनि प्रकृतिनिका द्रव्य है सो इहा, जिनिका इहा बध पाइए ऐसी जे स्वजाति प्रकृति तिनविषै सक्रम करै है तद्रूप परिणमै है। जैसै असाता वेदनीयका द्रव्य साता वेदनीयरूप परिणमै है। ऐसैं ही अन्य प्रकृतिनिका जानना ॥४००॥

ओव्वट्टणा जहण्णा आवलियाऊणिया तिभागेण।
एसा ठिदिसु जहण्णा तहाणुभागेसणतेसु[1] ॥४०१॥

अतिस्थापना जघन्या आवलिकोनिका त्रिभागेन।
एषा स्थितिषु जघन्या तथानुभागेष्वनतेषु ॥४०१॥

स० च०—सक्रमणविषै जघन्य अतिस्थापन अपना त्रिभागकरि ऊन आवलीमात्र है सो यहु ही जघन्य स्थिति है। तैसै ही अनत अनुभागनिविषै भी जानना ॥४०१॥

विशेष—इस गाथाका भाव यह है कि कमसे कम त्रिभागसे न्यून एक आवलिको अतिस्थापित करके अपवर्तना होती है। यह स्थितिविषयक जघन्य अतिस्थापना है। तथा अनुभाग विषयक जघन्य अतिस्थापना अनन्त स्पर्धकोसे प्रतिबद्ध है। अर्थात् कमसे कम अनन्त स्पर्धकोको अतिस्थापित करके अपवर्तना होती है। इसका आशय यह है कि उदयावलिसे ऊपर प्रथम स्थिति के कर्म प्रदेशोका अपकर्षण होने पर एक समय कम एक आवलिके एक त्रिभागसे न्यून दो त्रिभाग प्रमाण अतिस्थापना होती है और एक समय अधिक त्रिभाग प्रमाण स्थितियोमे अपकर्षित द्रव्य का निक्षेप होता है। इसके आगे एक आवलि प्रमाण स्थितिके प्राप्त होनेतक अतिस्थापनामे वृद्धि होती जाती है और निक्षेप उक्त प्रमाण ही रहता है। इसके आगे अतिस्थापना एक आवलिप्रमाण ही रहती है, मात्र निक्षेपमे क्रमश वृद्धि होती जाती है।

---

१ क० पा० गा० १५२।

सकामेदुक्कड्डदि जे असे ते अवट्ठिदा होंति ।
आवलिय से काले तेण पर होंति भजियव्वा ॥४०२॥

संक्रामे तु उत्कृष्यते ये अंशास्ते अवस्थिता भवति ।
आवलिका स्वे काले तेन पर भवति भजितव्या ॥४०२॥

स० च०—सक्रमणविषै जे प्रकृतिनिके परमाणू उत्कर्षणरूप करिए है ते अपने कालविषै आवली पर्यन्त तौ अवस्थित ही रहें। तातै परे भजनीय हो है, अवस्थित भी रहें अर स्थित्यादिक की वृद्धि हानि आदिरूप भी होइ ॥४०२॥

विशेष— जिन कर्मप्रदेशोका सक्रमण अथवा उत्कर्पण करता है वे एक आवलि काल तक तदवस्थ रहते है। उनमे एक आवलि काल तक अन्य कोई क्रिया नही होती। उसके बाद वे कर्म-प्रदेश वृद्धि, हानि और अवस्थानरूपसे भजनीय है। उनमे अपनी-अपनी शक्ति स्थितिके अनुसार अन्य क्रिया हो सकती है यह उक्त गाथा सूत्रका भाव है।

ओक्कड्डदि जे अंसे से काले ते च होंति भजियव्वा ।
वड्ढीए अवट्ठाणे हाणीए सकमे उदए ॥४०३॥

अपकृष्यते ये अशा स्वे काले ते च भवति भजितव्या ।
वृद्धौ अवस्थाने हानौ सक्रमे उदये ॥४०३॥

स० च०—जे प्रकृतिनिके परमाणू अपकर्षण करिए है ते अपने कालविषै भजनीय हो हैं स्थित्यादिककी वृद्धि वा अवस्थान वा हानि अर सक्रमण अर उदय इनरूप होइ भी अर न भी होइ, किछू नियम नाही ॥४०३॥

विशेष— जिन कर्म प्रदेशोका अपकर्षण करता है, तदनन्तर समयमे वृद्धि, अवस्थान, हानि, सक्रम और उदयकी अपेक्षा वे भजनीय हैं। अर्थात् अपकर्षण होनेके बाद अगले समयमे उन कर्मप्रदेशोका उत्कर्षण हो सकता है, अवस्थान हो सकता है, पुन अपकर्पण हो सकता है, सक्रम हो सकता है और उदय भी हो सकता है। अपकर्षणके दूसरे समयमे क्रियान्तर होनेमे कोई बाधा नही है।

एक्क च ठिदिविसेसं तु असखेज्जेसु ठिदिविसेसेसु ।
वड्ढदि हरस्सेदि च तहाणुभागेसुणतेसु ॥४०४॥

एक च स्थितिविशेष तु असख्येयेषु स्थितिविषेषु ।
वर्त्यते रहस्यते वा तथानुभागेष्वनतेषु ॥४०४॥

स० च०— एक स्थितिविशेष जो एक निषेकका द्रव्य सो असख्यात निषेकनिविपै वर्तं है निक्षेपण करिए हैं तैसै ही अनत अनुभागनिविपै भी एक स्पर्धकका द्रव्य अनन्त स्पर्धकनिविपै

१ का० पा०, गा० १५३। २ का० प० गा० १५४। ३ का० पा०, गा० १५६।

निक्षेपण करिए है ऐसा जानना। इन च्यारि गाथानिका अर्थ नीकैं मेरे जाननेमे न आया अर क्षपणासारविषैं भी इनका प्रयोजन किछू लिख्या नाही तातैं बुद्धिमान होइ सो इनका यथासम्भव विशेष अर्थ जानियो। ऐसैं गुणसंक्रमका स्वरूप कह्या ॥४०४॥

विशेष—एक स्थितिविशेषको असंख्यात स्थितिविशेषोंमे बढाता अथवा घटाता है। तथा इसी प्रकार एक अनुभागविशेषको असंख्यात अनुभागविशेषोंमे बढाता अथवा घटाता है। तात्पर्य यह है कि स्थितिसत्कर्मकी अग्रस्थितिमें एक समय अधिक नूतन स्थितिको बाँधनेवाला जीव उस अग्रस्थितिका उत्कर्षण नही करता। दो समय अधिक स्थितिको बाँधनेवाला जीव भी उस अग्रस्थितिका उत्कर्षण नही करता। इसी प्रकार आगे जा कर एक आवलि अधिक नूतन स्थितिको बाँधनेवाला जीव उस अग्रस्थितिका उत्कर्षण नही करता। हाँ यदि सत्कर्मकी अग्रस्थितिसे बँधनेवाली नूतन स्थिति एक आवलि और एक आवलिके असंख्यातवे भाग अधिक हो तो वह जीव सत्कर्मकी अग्रस्थितिका उत्कर्षण कर सकता है। उस समय सत्कर्मकी उस अग्रस्थितिको उत्कर्षित करता हुआ एक आवलिको अतिस्थापित कर आवलिके असंख्यातवे भागमे उस उत्कर्षित द्रव्यका निक्षेप करता है। इस प्रकार निक्षेप एक आवलिके असंख्यातवे भागसे लेकर एक-एक समय अधिक होता हुआ उत्कृष्ट निक्षेपके प्राप्त होनेतक वृद्धिको प्राप्त होता है। जो कषायोकी अपेक्षा चार हजार वर्ष और एक समय अधिक एक आवलिसे न्यून चालीस कोडाकोडी सागरोपम प्रमाण है। तथा जो आबाधाके ऊपरकी स्थितियाँ हैं, उत्कर्षणको प्राप्त होनेवाली उन स्थितियोकी अतिस्थापना एक आवलिप्रमाण होती है। और जो आबाधाके नीचे सत्कर्म स्थितियाँ हैं उनमेसे किसीकी एक आवलिप्रमाण अतिस्थापना होती है, किसीकी एक समय अधिक एक आवलिप्रमाण अतिस्थापना होती है, किसीकी दो समय अधिक और किसीकी तीन समय अधिकसे लेकर उत्कृष्ट अतिस्थापनाके प्राप्त होनेतक अतिस्थापना होती है। जिस कर्मकी जो उत्कृष्ट आबाधा है उसमेसे एक समय अधिक एक आवलिकम उत्कृष्ट आबाधाप्रमाण उत्कृष्ट अतिस्थापना होती है।

**पल्लस्स संखभागं वरं पि अवरादु संखगुणिदं तु।**
**पढमे अपुव्वखवगे ठिदिखंडपमाणयं होदि[1] ॥४०५॥**

**पल्यस्य संख्यभागं वरमपि अवरात् संख्यगुणितं तु।**
**प्रथमे अपूर्वक्षपके स्थितिखंडप्रमाणकं भवति ॥४०५॥**

स० च०—क्षपक अपूर्वकरणका प्रथम समयविषैं स्थितिखंड कहिए स्थितिकांडकायाम ताका जघन्य वा उत्कृष्ट प्रमाण पल्यके संख्यातवें भागमात्र है तथापि जघन्यतैं उत्कृष्ट संख्यातगुणा है। तहा जो जीव क्षायिक सम्यग्दृष्टी होइ उपशमश्रेणी चढि पीछैं क्षपकश्रेणी चढै ताकै तहा उपशमश्रेणिविषै बहुत स्थितिकांडकघात होनेकरि स्थितिसत्त्व स्तोक रहै है। तातैं ताकैं इहां स्थितिकांडकायाम जघन्य हो है। बहुरि जो जीव उपशमश्रेणी न चढि क्षपकश्रेणी चढै ताकै तिसतैं स्थितिसत्त्व संख्यातगुणा है। ताकै स्थितिकांडकायाम भी संख्यातगुणा हो है, जातैं

---

१ ट्ठिदिखंडयमागाइद पलिदोवमस्स संखेज्जदिभागो। क० पु० चु० पृ० ७४२।
अपुव्वकरणे पढमट्ठिदिखंडयं जहण्णयं थोवं उक्कस्सयं संखेज्जगुणं। ध० पु० ६, पृ० ३४४।

स्थितिके अनुसारि काडकघात हो है ऐसै दूसरा जघन्य काडकतै दूसरा उत्कृष्ट काडक तीसरातै तीसरा इत्यादि सर्वत्र जघन्य काडकतै उत्कृष्ट काडक सख्यातगुणा जानना ॥४०५॥

**आउगवज्जाणं ठिदिघादो पढमादु चरिमठिदिसतो ।**
**ठिदिबधो य अपुव्वे होदि हु सखेज्जगुणहीणो ॥४०६॥**

**आयुष्कवर्ज्याना स्थितिघात. प्रथमात् चरमस्थितिसत्त्वम् ।**
**स्थितिबधश्च अपूर्वे भवति हि सख्येयगुणहीन ॥४०६॥**

स० च०—आयु विना सात कर्मनिका स्थितिकाडकायाम अर स्थितिसत्त्व अर स्थितिबध ए तीनो अपूर्वकरणका प्रथम समयविषै जो पाइए है तिनितै ताके अन्त समयविषै सख्यातगुणे घाटि हो हैं ॥४०६॥

**अंतोकोडाकोडी अपुव्वपढमम्हि होदि ठिदिबधो ।**
**बधादो पुण सत्त संखेज्जगुण हवे तत्थ ॥४०७॥**

**अत कोटीकोटि अपूर्वप्रथमे भवति स्थितिबन्ध ।**
**बन्धात् पुन सत्त्व सख्येयगुण भवेत् तत्र ॥४०७॥**

स० च०—अपूर्वकरणका प्रथम समयविषै स्थितिबध अन्त कोटाकोटी प्रमाण है सो पृथक्त्व लक्ष कोडि सागरप्रमाण है। बहुरि तहा स्थितिसत्त्व आलाप करि तितना ही है, तथापि स्थिति-बधतै सख्यातगुणा है । ऐसैं स्थितिकाडकका स्वरूप कह्या ॥४०७॥

**एक्केक्कट्ठिदिखडयणिवडणठिदिओसरणकाले ।**
**सखेज्जसहस्साणि य णिवंडति रसस्स खडाणि ॥४०८॥**

**एकैकस्थितिखंडकनिपतनस्थित्यपसरणकाले ।**
**सख्येयसहस्राणि च निपतति रसस्य खडानि ॥४०८॥**

स० च०—एकस्थितिखडनिपतन कहिए स्थितिकाडकघात जाविषै होइ ऐसा स्थिति-काडकोत्करण काल तीहिं विषै सख्यात हजार अनुभागकाडकनिका निपतन कहिए घात हो है। भावार्थ यहु—अपूर्वकरणका प्रथम समयविषै स्थितिकाडकका अर अनुभागकाडकका युगपत् प्रारम्भ भया। तहा यथायोग्य काल गए प्रथम अनुभागकाडक पूरा भया अर स्थितिकाडक सोई है। बहुरि अनुभागकाडक दूसरा भया, वहुरि तीसरा भया ऐसै सख्यात हजार अनुभागकाडक भए प्रथम स्थितिकाडकका काल पूर्ण हो है। ऐसै ही द्वितीयादि स्थितिकाडक कालनिविषै क्रम जानना ॥४०८॥

---

१ तदो ट्ठिदिसतकम्म ट्ठिदिबधो च सागरोवमकोडिसदसहस्सपुधत्तमतोकोडीए। बधादो पुण सतकम्म सखेज्जगुण। वही पृ० ७४२। ध० पु० ६, पृ० ३४५।

**असुहाणं पयडीण अणंतभागा रसस्स खंडाणि ।**
**सुहपयडीण णियमा णत्थि त्ति रसस्स खंडाणि ॥४०९॥**

**अशुभाना प्रकृतीना अनंतभागा रसस्य खडानि ।**
**शुभप्रकृतीनां नियमात् नास्तीति रसस्य खडानि ॥४०९॥**

स० च०—अशुभ प्रकृतीनिका अनन्त बहुभागमात्र अनुभागकाडकका प्रमाण है। पूर्वै जो अनुभाग था ताकौ अनन्तका भाग दीए तहा बहुभागमात्र प्रथम अनुभागकाडकविषै घटाइए है अवशेष एक भागमात्र अनुभाग रहै है। बहुरि ताकौ अनन्तका भाग दीए तहा बहुभाग दूसरा अनुभागकाडकविषै घटाइए है अवशेष एक भाग अनुभाग रहै है। ऐसै अन्त अनुभागकाडक पर्यन्त क्रम जानना। या प्रकार अप्रशस्त प्रकृतिनिका अनुभागखड इहा हो है। बहुरि प्रशस्त प्रकृतिनिका अनुभागखड नियमतै न हो है जातै विशुद्ध परिणामनिकरि शुभप्रकृतिनिके अनुभाग का घटावना सम्भवता नाही। ऐसै अनुभागखडका स्वरूप कह्या ॥४०९॥

**पढमे छट्ठे चरिमे भागे दुग तीस चदुर वोछिण्णा ।**
**बधेण अपुव्वस्स य से काले बादरो होदि ॥४१०॥**

**प्रथमे षट्के चरमे भागे द्विक त्रिंशत् चतस्रो व्युच्छिन्ना. ।**
**बन्धेन अपूर्वस्य च स्वे काले बादरो भवति ॥४१०॥**

स० च०—पूर्वोक्त प्रकार स्थितिबधापसरणनिकरि घटि घटि सख्यात हजार स्थितिबध भए कहा ? सो कहिए है—

अपूर्वकरणका कालके समान सात भाग करिए तहा प्रथमभागका अत शमयविषै निद्रा प्रचला इनि दोऊनिके बधकी व्युच्छित्ति भई। इहा ही निद्रा प्रचलाका द्रव्य है सो गुणसक्रमण विधान करि इहा बध्यमान स्वजातीय चक्षु अचक्षु अवधि केवलदर्शनावरणीय तिन विषै सक्रमण करै है। बहुरि यातै परै सख्यात हजार स्थितिबन्ध भए ताका छठा भागका अत समयविषै देवगति १ पचेन्द्री जाति १ वैक्रियिक तैजस आहारक कार्माण शरीर ४ समचतुरस्र सस्थान १ वैक्रियिक आहारक अगोपाग २ वर्णादि च्यारि ४ देवानुपूर्वी १ अगुरुलघु १ उपघात १ परघात १ उस्वास १ प्रशस्तविहायोगति १ त्रस १ बादर १ पर्याप्त १ प्रत्येक १ स्थिर १ शुभ १ शुभग १ सुस्वर १ आदेय १ निर्माण १ तीर्थंकर १ इन तीस प्रकृतिके बधकी व्युच्छित्ति हो है। बहुरि यातै सख्यात हजार स्थितिबध भए अपूर्वकरणका अत समयविषैं हास्य १ रति १ भय १ जुगुप्सा १ इन च्यारिनिके बधकी व्युच्छित्ति हो है। अर इहा ही छह नोकषायनिके उदयकी व्युच्छित्ति हो है। जहा उपरि समयसबधी भाव सर्वदा नीचले समय सबधी भावनिके समान न होइ सो कर्म

१ अप्पसत्थाण कम्माणमणुभागस्स अणते भागे खडय गेण्हदि। ध० पु० ६, ३४५।

२ एव ट्ठिदिबधसहस्सेहि गदेहि अपुव्वकरणद्धाए सखेज्जदिभागे गदे तदो णिद्दा-पयलाण बधवोच्छेदो। ताधे चेव ताणि गुणसकमेण सकमति। तदो ट्ठिदिबधसहस्सेसु गदेसु परभवियणामाण बधवोच्छेदो जादो। तदो ट्ठिदिबधसहस्सेसु गदेसु चरिमसमयअपुव्वकरण पत्तो। से काले पढमसमयअणियट्टी जादो। क० चु० पृ० ७४३।

नाश करनेवाला सार्थक नामका धारक अपूर्वकरण जानना। याकौ समाप्त होतैं ताके अनतर समय निज कालविषैं बादर कहिए अनिवृत्तिकरण हो है ॥४१०॥ ताका व्याख्यान करिए है—

**अणियट्टिस्स य पढमे अण्ण ठिदिखडपहुदिमारभइ।**
**उवसामणा णिधत्ती णिकाचणा तत्थ वोछिण्णो ॥४११[1]॥**

**अनिवृत्तेश्च प्रथमे अन्य स्थितिखडप्रभृतिमारभते।**
**उपशामना निधत्ति निकाचना तत्र व्युच्छिन्ना ॥४११॥**

स० च०—अनिवृत्तिकरणका प्रथम समयविषै और ही स्थितिखडादिक प्रारभिए है। तहा अपूर्वकरणका अन्त समयवर्तीतैं अन्य ही पल्यका सख्यातवा भागमात्र तौ स्थितिकाडकायाम हो है। अर यातै पीछै अवशेष रह्या जो अनुभाग ताका अनत बहुभागमात्र और ही अनुभागकाडक हो है। अर अपूर्वकरणका अन्त समयसबधी स्थितिबधतै पल्यका सख्यातवा भागमात्र घटता और ही स्थितिबध इहा हो है। बहुरि इहा ही अप्रशस्तोपशम १ निधत्ति १ निकाचना १ इन तीन करणनिकी व्युच्छित्ति भई। अब सर्व ही कर्म उदय सक्रमण उत्कर्षण अपकर्षण करनेकौ योग्य भए ॥४११॥

**बादरपढमे पढम ठिदिखड विसरिस तु विदियादि।**
**ठिदिखंडय समाण सव्वस्स समाणकालम्हि[2] ॥४१२॥**

**बादरप्रथमे प्रथमं स्थितिखड विसदृश तु द्वितीयादि।**
**स्थितिखडकं समान सर्वस्य समानकाले ॥४२२॥**

स० च०—अनिवृत्तिकरणका प्रथम समयविषै पहला स्थितिखण्ड है सो तो विसदृश है नाना जीवनिकैं समान नाही है। बहुरि द्वितीयादि स्थितिखड हैं ते समान कालविषै सर्व जीवनिके समान है। अनिवृत्तिकरण माडैं जिनकौं समान काल भया तिनकैं परस्पर द्वितीयादि स्थितिकाडक आयामका समान प्रमाण जानना ॥४१२॥

**पल्लस्स सखभाग अवर तु वर तु सखभागहिय।**
**घादादिमठिदिखडो सेसा सव्वस्स सरिसा हु[3] ॥४१३॥**

---

१ पढमसमयअणियट्टिस्म अण्ण ट्ठिदिखडय पलिदोवमस्स सखेज्जदिभागो। अण्णमणुभागखडय सेसस्स अणता भागा। अण्णो ट्ठिदिबधो पलिदोवमस्स सखेज्जदिभागेण हीणो। सव्वकम्माण पि तिण्णि करणणि वोच्छिण्णाणि। जहा—अप्पसत्यउवसामणाकरण णिधत्तीकरण णिकाचणाकरण च। क० चु० पृ० ७४३–७४४।

२ पढम ट्ठिदिखडय विसम जहण्णयादो उक्कस्सय सखेज्जभागुत्तर। पढमे ट्ठिदिखडये हदे सव्वस्स तुल्लकाले अणियट्टिपविट्ठस्स ट्ठिदिसतकम्म तुल्ल ट्ठिदिखडय पि सव्वस्स अणियट्टिपविट्ठस्स विदियट्ठिदिखडयादो विदियट्ठिदिखडय तुल्ल। तदोप्पहुडि तदियादो तदिय तुल्ल। क० चु०, पृ० ७४३।

३

पल्यस्य सख्यभाग अवर तु वर तु सख्यभागमधिकम् ।
घातादिमस्थितिखड शेषा सर्वस्य सदृशा हि ॥४१३॥

स० च०—सो प्रथम स्थितिखड जघन्य तो पल्यका सख्यातवा भागमात्र है। उत्कृष्ट ताका सख्यातवा भाग करि अधिक है। बहुरि द्वितीयादि स्थितिखड सर्व जीवनिकै समान हो हैं। इहा कारण कहिए है—

कोई जीवकै स्थितिसत्त्व स्तोक है। कोईकै तातैं सख्यातवा भाग करि अधिक है तातै स्थितिसत्त्वके अनुसारि स्थितिकाडक भी कोईकै जघन्य कोईकै उत्कृष्ट हो है सो अपूर्वकरणका प्रथम समयतै लगाय अनिवृत्तिकरणविषै यावत् प्रथम खडका घात न होइ तावत् ऐसैं ही सभवै है। बहुरि तिस प्रथम काडकका घात भए पीछै समान समयनिविषै प्राप्त सर्व जीवनिकै स्थिति-सत्त्वकी समानता हो है, तातै द्वितीयादि स्थितिकाडक आयामनिकी भी समानता जाननी ॥४१३॥

उदधिसहस्सपुधत्तं लक्खपुधत्त तु बध सतो य ।
अणियट्टिस्सादीए गुणसेढीपुव्वपरिसेसा ॥४१४॥[1]

उदधिसहस्रपृथक्त्व लक्षपृथक्त्व तु बंध सत्त्व च ।
अनिवृत्तेरादौ गुणश्रेणी पूर्वपरिशेषा ॥४१४॥

स० च०—अपूर्वकरणका प्रथम समयविषै पूर्वै स्थितिबध अन्त कोटाकोटि सागरप्रमाण था सो अपूर्वकरण विषैं भए सख्यात हजार स्थितिबधापसरण तिनकरि घटता होइ पृथक्त्व हजार सागरप्रमाण स्थितिबध भया। बहुरि पूर्वै स्थितिसत्त्व अन्त कोटाकोटि सागरप्रमाण था सो अपूर्व-करण विषै भए सख्यात हजार स्थितिकाडकघात तिनकरि घटता होइ पृथक्त्व लक्षसागरप्रमाण स्थितिसत्त्व भया। बहुरि गुणश्रेणि आयाम इहा अपूर्वकरण काल व्यतीत भए पीछै जो अवशेष रह्या सो इहा जानना। समय समय प्रति असख्यातगुणा क्रम लीए पूर्ववत् गुणश्रेणी अर गुण-सक्रम वर्तै है ॥४१४॥

आगे स्थितिबधापसरणका क्रम कहिए है—

ठिदिबधसहस्सगदे संखेज्जा बादरे गदा भागा ।
तत्थासण्णिस्स ट्ठिदिसरिस ठिदिबधण होदि[2] ॥४१५॥

स्थितिबधसहस्रगते संख्येया बादरे गता भागा ।
तत्रासज्ञिन स्थितिसदृश स्थितिबधन भवति ॥४१५॥

स० च०—ऐसैं प्रथम समय विषै कह्या अनुक्रम लीए एक स्थितिबधापसरण करि स्थिति-

---

१ ट्ठिदिबधो सागरोवमसहस्सपुधत्तमतो सद्सहस्सस्स। ट्ठिदिसतकम्म सागरोवमसदसहस्सपुधत्तमतो कोडीए। गुणसेढिणिक्खेवो जो अपुव्वकरणे णिक्खेवो तस्स सेसे सेसे च भवदि। क० चु० पृ० ७४३-७४४

२ एव सखेज्जेसु ट्ठिदिबधसहस्सेसु गदेसु तदो अण्णो ट्ठिदिबधो असण्णिट्ठिदिबधसमगो जादो। क० चु० पृ० ७४४।

बध घटनेतै एक स्थितिबध होइ। ऐसै सख्यात हजार स्थितिबध भए अनिवृत्तिकरणके कालका सख्यात्त भागनिविषै बहुभाग व्यतीत भए एक भाग अवशेष रह्या तहा असज्ञी पचेन्द्री समान स्थितिबध हो है सो हजार सागरके चारि सातवा भाग मात्र मोहका, तीन सातवा भाग मात्र तीसीयनिका, दोय सातवा भाग मात्र वीसीयनिका स्थितिबध हो है। चालीस तीस बीस कोडा-कोडी सागरस्थितिकी अपेक्षा चारित्रमोहका नाम चालीसीय अर ज्ञानावरणादि च्यारिका नाम तीसीय, नाम गोत्रका नाम वीसीय जानना ॥४१५॥

ठिदिबधसहस्सगदे पत्तेयं चदुरतियविएइदी।
ठिदिबंधसमं होदि हु ठिदिबधमणुक्कमेणेव[1] ॥४१६॥

स्थितिबधसहस्रगते प्रत्येकं चतुस्त्रिद्विएकेंद्री।
स्थितिबंधसमं भवति हि स्थितिबंधमनुक्रमेणैव ॥४१६॥

स० च०—पूर्वोक्त क्रम लीए सख्यात हजार स्थितिबध प्रत्येक भए अनुक्रमतै चौद्री तेंद्री वेंद्री एकेंद्री समान स्थितिबध हो है। तहा चौद्री समान तौ सौ सागरका अर तेंद्री समान पचास सागरका, वेंद्री समान पचीस सागरका, एकेंद्री समान एक सागरका च्यारि सातवा भाग-मात्र तौ मोहका, तीन सातवा भागमात्र तीसीयनिका, दोय सातवा भागमात्र वीसीयनिका स्थिति-बध हो है। तहा एकेंद्री वेंद्री तेंद्री चौंद्री असज्ञीकै सत्तर कोडाकोडी उत्कृष्ट स्थितिका धारक जो मिथ्यात्व ताका क्रमतै एक पचीस पचास सौ हजार सागरका स्थितिबध होइ तौ चालीस तीस बीस कोडाकोडी उत्कृष्ट स्थितिका धारक जो मोह अर ज्ञानावरणादि अर नाम गोत्र तिनका केता बध होइ ऐसैं त्रैराशिक कीए पूर्वोक्त स्थितिबधका प्रमाण आवै है। ऐसैं ही त्रैराशिकका क्रम आगै भी जानना ॥४१६॥

एइंदियट्ठिदीदो सखसहस्से गदे हु ठिदिबधे।
पल्लेक्कदिवड्ढदुगं ठिदिबधो वीसियतियाण[2] ॥४१७॥

एकेंद्रियस्थितित संख्यसहस्रे गते हि स्थितिबधे।
पल्यैकद्वयर्धद्विकं स्थितिबध वीसियत्रिकाणाम् ॥ ४१७ ॥

स० च—एकेंद्रिय समान स्थितिबधतै परै सख्यात हजार स्थितिबध गए वीसीयनिका एक पल्य, तीसीयनिका ड्योढ पल्य, मोहका दोय पल्यमात्र स्थितिबध हो है ॥ ४१७ ॥

तक्काले ठिदिसत लक्खपुधत्तं तु होदि उवहीण।
बधोसरणो वंध ठिदिखड संतमोसरदि[3] ॥४१८॥

---

१ तदो सखेज्जेसु ट्ठिदिवधसहस्सेसु गदेसु चदुरिंदियट्ठिदिवधसमगो ट्ठिदिवधो जादो। एव तीइदिय-समगो वीइदियसमगो एइदियसमगो जादो। क० चु० पृ० ७४४।

२ तदो एइदियट्ठिदिवधसमगादो ट्ठिदिवधादो सखेज्जेसु ट्ठिदिवधसहस्सेसु गदेसु णामा-गोदाण पलिदो-वमट्ठिदिगो वधो जादो। ताधे णाणावरणीयदसणावरणीय-वेदणीय अतराइयाण दिवड्ढपलिदोवमट्ठिदिगो वधो। मोहणीयस्स वेपलिदोवमट्ठिदिगो वधो। क० चु० पृ० ७४४।

३ ताधे ट्ठिदिसतकम्म सागरोवमसदमहस्सपुधत्त।

तत्काले स्थितिसत्त्व लक्षपृथक्त्व तु भवति उदधीनाम् ।
बधापसरण बध स्थितिखड सत्त्वमपसरति ॥४१८॥

स० च—तिस कालविषै कर्मनिका स्थितिमत्त्व पृथक्त्व लक्षसागरप्रमाण हो है सो अनिवृत्तिकरणका प्रथम समयसम्बन्धी स्थितिबधतै सख्यातगुणा घाटि जानना। बहुरि सर्वत्र ऐसा जानना—स्थितिबधापसरणनिकरि स्थितिबध घटै है अर स्थितिकाडकनिकरि स्थितिसत्त्व घटै है॥ ४१८॥

पल्लस्स सखभाग संखगुणूण असखगुणहीण ।
बधोसरणे पल्ल पल्लासख असखवस्सं ति ॥४१९॥

पल्यस्य सख्यभाग संख्यगुणोनमसंख्यगुणहीनम् ।
बधापसरणे पल्य पल्यासख्य असंख्यवर्षमिति ॥४१९॥

स० च—पल्यका सख्यातवा भाग अर पूर्व बधतै सख्यातगुणा घटता अर असख्यातगुणा घटता प्रमाण लीए स्थितिबधापसरणनिकरि पल्यमात्र अर पल्यका असख्यातवा भागमात्र अर असख्यात वर्षमात्र स्थितिबध हो है। भावार्थ--पल्यमात्र स्थितिबध होने पर्यंत तौ पल्यका सख्यातवा भागमात्र स्थितिबधापसरण जानना। तहा पूर्व स्थितिबधतै अनतरि स्थितिबध किछू विशेष घटता हो है। बहुरि तातै परै पल्यका असख्यातवा भागमात्र जो दूरापकृष्टि नामा स्थितिबध ताके होने पर्यंत पल्यकौ सख्यातका भाग दीए तहा एक भाग विना बहुभागमात्र स्थितिबधापसरण जानना। तहा पूर्व स्थितिबधतै अनतर स्थितिबध सख्यातगुणा घटता हो है। बहुरि तातै परै असख्यात हजार वर्षमात्र स्थितिबध होने पर्यंत पल्यकौ असख्यातका भाग दीए तहा एक भाग बिना बहुभागमात्र स्थितिबधापसरण जानना। तहा पूर्व स्थितिबधतै अनतर स्थितिबध असख्यातगुणा घटता हो है। ऐसै एक एक स्थितिबधापसरणविषै स्थितिबंध घटाए अवशेष स्थितिबध रहै है। तहा पूर्व स्थितिबधतै अनतर स्थितिबध किछू विशेष घटता हो है। बहुरि याही प्रकार प्रमाण लीए स्थिति काडकनिकरि स्थितिसत्त्वकौ घटाइ पल्यादिमात्र स्थितिसत्त्वका होना जानना ॥४१९॥

विशेष—अनिवृत्तिकरणमे जहाँ जाकर एकेन्द्रिय जीवोके समान स्थितिबन्ध होता है वहाँसे सख्यात हजार स्थितिबन्धापसरण होनेपर नाम-गोत्रका एक पल्योपम, ज्ञानावरण, दर्शनावरण वेदनीय और अन्तरायका डेढ पल्योपम तथा महोनीयका दो पल्योपम स्थितिबन्ध होने लगता है। अब विचार यह करना है कि अब तक स्थितिबन्धापसरण पल्योपमके सख्यातवे भागप्रमाण था, आगे उत्तरोत्तर स्थितिबन्धापसरण द्वारा स्थितिबन्ध घटता क्रम लिये होने पर स्थितिबन्धापसरणका प्रमाण कितना रहता है इसी तथ्यको इस गाथा द्वारा स्पष्ट किया गया है। आशय यह है कि स्थितिबन्धापसरण द्वारा जिस किसी भी कर्मके पल्योपमप्रमाण स्थितिबन्धके प्राप्त होने तक प्रत्येक स्थितिबन्धापसरणका प्रमाण पल्योपमके सख्यातवें भागमात्र होता है। आगे जहाँ जाकर जिस किसी-कर्मका स्थितिबन्ध प्रथम बार पल्योपमके असख्यातवे भागप्रमाण प्राप्त होता है वहाँ तक प्रत्येक स्थितिबन्धापसरणका प्रमाण पूर्व-पूर्व स्थितिबन्धसे उत्तरोत्तर सख्यातगुणा घटता क्रम लिये होता है। तथा इससे आगे जहाँ जाकर जिस किसी कर्मका स्थितिबन्ध प्रथम बार असख्यात वर्ष प्रमाण प्राप्त होता है वहाँ तक प्रत्येक स्थितिबन्धापसरणका प्रमाण पूर्व-पूर्व

स्थितिबन्धसे उत्तरोत्तर असख्यातगुणा घटता क्रम लिये होता है। यह स्थितिवन्धापसरणके विषयं मे सामान्य नियम है जो बँधनेवाले सभी कर्मोंपर लागू होता है।

एव पल्ल जादा वीसीया तीसिया य मोहो य[1]।
पल्लासख च कम बधेण य वीसियतियाओ[2] ॥४२०॥

एव पल्य जाते वीसिया तीसिया च मोहश्च।
पल्यासख्य च क्रमेण बधेन च वीसियत्रिका ॥ ४२० ॥

स० च—ऐसै वीसीयनिका पल्यमात्र स्थितिबध भया तहा पर्यंत तौ वीसीयनिकेतै ड्योढा तीसीयनिका अर दूणा मोहका स्थितिबध है। ऐसा ही क्रम जानना। बहुरि ताके अनतरि एक स्थितिबधापसरण होनेकरि वीसीयनिका तौ स्थितिबध सख्यातगुणा घटता भया। पल्यकौं-सख्यातका भाग दीए तहा बहुभाग घटाए एक भागमात्र स्थितिबध रह्या बहुरि अन्य कर्मनिका पल्य-मात्र स्थितिबध न भया है तातै पूर्व बधतै पल्यका सख्यातवा भागमात्र विशेष-करि हीन स्थितिबध भया। तहा वीसीयनिका स्तोक स्थितिबध है। तातै तीसीयनिका सख्यातगुणा है। जातैं इहा वीसीयनिका तौ पल्यके सख्यातवें भाग भया अर तीसीयनिका साधिक पल्यमात्र है। बहु रि तीसीयनिकेतै मोहका विशेष अधिक है। ऐसैं अल्पबहुत्व हुआ। इस क्रमकरि सख्यात हजार स्थितिबध भए तीसीयनिका पल्यमात्र स्थितिबध भया। तहा तातैं तीसरा भाग अधिक मोहका स्थितिबध हो है, जातै तीसीयका पल्यमात्र स्थितिबध होइ तौ चालीसीयका केता होइ असैं त्रैराशिककरि त्रिभाग अधिक पल्यमात्र मोहका स्थितिबध आवै है। बहुरि याके अनतरि तीसीयनिका पल्यका सख्यात बहुभागमात्र एक स्थितिबधापसरणकरि पूर्व स्थितिबधतैं सख्यात-गुणा घटता स्थितिबध हो है। तहा नाम गोत्रका स्तोक तातैं तीसीयनिका सख्यातगुणा तातैं मो-हका सख्यातगुणा स्थितिबध हो है। इहा वा आगैं अल्पबहुत्व यथासम्भव स्थितिबधापसरण होनेतैं सभवै है सो विचारैं प्रगट भासैं है।

बहुरि इस अनुक्रमतैं सख्यात हजार स्थितिबध भए मोहका पल्यमात्र स्थितिबध हो है। तहा अवशेष छह कर्मनिका स्थितिबध पल्यके सख्यातवें भागमात्र हो है। ऐसैं वीसीय तीसीय मोहका पल्यमात्र स्थितिबध होनेका क्रम जानना। बहुरि ताके अनतरि मोहका पल्यका सख्यात बहुभागमात्र एक स्थितिबधापसरण भया तब सातौ ही कर्मनिका स्थितिबध पल्यके सख्यातवें भागमात्र भया। तहा नाम गोत्रका स्तोक तातैं तीसीयनिका सख्यातगुणा तातैं मोहका सख्यात-गुणा स्थितिबध जानना। बहुरि ऐसैं अनुक्रमकरि सख्यात हजार स्थितिबध भए नाम गोत्रका दूरापकृष्टि नामा पल्यका सख्यातवा भागमात्र स्थितिबध हो है। बहुरि ताके अनतरि पल्यका असख्यात बहुभागमात्र एक स्थितिबधापसरण होनेतैं नाम गोत्रका पल्यका असख्यातवाँ भागमात्र

---

१ जाधे णामा-गोदाण पलिदोवमट्ठिदिगो बंधो ताधे अप्पाबहुअ वत्तइस्साभो। त जहा—णामा-गोदाण ठिदिबघो थोवो, णाणावरणीय-दमणावरणीय-वेदणीय-अतराइयाण ठिदिबघो विसेसाहिओ। मोहणी-यस्स ट्ठिदिबघो विसेसाहिओ। क० चु० पृ० ७४५।

२ तदो सखेज्जेसु ट्ठिदिबधसहस्सेसु गदेसु मोहणीयस्स वि पलिदोवमस्स असखेज्जदिभागो ठिदिबघो जादो। ताधे सव्वेसि पलिदोवमस्स असखेज्जदिभागो ठिदिबधो जादो। क० चु० पृ० ७४७।

स्थितिबंध हो है तहां अन्य कर्मनिका पल्यके संख्यातवें भागमात्र ही स्थितिबंध है जातें इनकैं दूरापकृष्टिका उल्लंघन होनेतें स्थितिबंधापसरण पल्यके संख्यात बहुभागमात्र ही है। तहां नाम गोत्रका स्तोक तातैं तीसीयनिका असंख्यातगुणा तातैं मोहका संख्यातगुणा स्थितिबंध जानना। बहुरि इस क्रमतैं संख्यात हजार स्थितिबंध भए तीसीयनिका स्थितिबंध दूरापकृष्टिकौं उलंघि पल्यके असंख्यातवें भागमात्र भया। तहां नाम गोत्रका स्तोक तातैं तीसीयनिका असंख्यातगुणा तातैं मोहका असंख्यातगुणा स्थितिबंध है। बहुरि इस क्रम लीए संख्यात हजार स्थितिबंध भए मोहका भी पल्यका असंख्यातवां भागमात्र स्थितिबंध भया। तहां सर्व ही कर्मनिका पल्यके असंख्यातवें भागमात्र स्थितिबंध हो है। ऐसैं वीसीय तीसीय चालीसीयनिका पल्यके असंख्यातवें भागमात्र स्थितिबंध क्रमतैं हो है॥ ४२०॥

विशेष—इस गाथा द्वारा यह स्पष्ट किया गया है कि उत्तरोत्तर यथा सम्भव स्थितिबन्धापसरण होनेपर सर्व प्रथम वीसिय प्रकृतियोंका एक पल्योपम प्रमाण स्थितिबन्ध प्राप्त होता है। इसके बाद उत्तरोत्तर यथा सम्भव स्थितिबन्धापसरण होनेपर तीसिय प्रकृतियोंका एक पल्योपम-प्रमाण स्थितिबन्ध प्राप्त होता है। उसके बाद उत्तरोत्तर यथा सम्भव स्थितिबन्धापसरण होने पर मोहनीय कर्मका एक पल्योपम प्रमाण स्थितिबन्ध प्राप्त होता है। इसके आगे उत्तरोत्तर यथा सम्भव स्थितिबन्धापसरण होनेपर वीसियत्रिक अर्थात् वीसिय, तीसिय और मोहनीयका स्थिति-बन्ध क्रमसे पल्योपमके असंख्यातवें भागप्रमाण प्राप्त होता है। यह उक्त गाथाका संक्षिप्त तात्पर्य है। विशेष खुलासा चूर्णिसूत्रोंके अनुसार इस प्रकार है—नाम-गोत्रका पल्योपमप्रमाण स्थितिबन्ध प्राप्त होनेके बाद जो अन्य स्थितिबन्ध होता है वह पूर्वके उक्त स्थितिबन्धसे संख्यातगुणा हीन होता है। शेष कर्मोंका स्थितिबन्ध अपने पूर्वके स्थितिबन्धसे विशेष हीन होता है। उस समय इस प्रकार अल्पबहुत्व प्राप्त होता है—नाम-गोत्रका स्थितिबन्ध सबसे स्तोक होता है, उससे चार कर्मोंका स्थितिबन्ध परस्पर तुल्य होकर संख्यातगुणा होता है। उससे मोहनीय कर्मका स्थितिबन्ध विशेष अधिक होता है।

आगे इस क्रमसे संख्यात हजार स्थितिबन्ध होनेपर ज्ञानावरणादि तीसिय प्रकृतियोंका एक पल्योपमप्रमाण तथा मोहनीयका त्रिभाग अधिक एक पल्योपमप्रमाण स्थितिबन्ध प्राप्त होता है। इसके बाद तीसिय कर्मोंका उक्त स्थितिबन्ध संख्यातगुणा हीन स्थितिबन्ध प्राप्त होनेपर अल्प बहुत्वका क्रम इस प्रकार प्राप्त होता है—नाम-गोत्रका स्थितिबन्ध सबसे स्तोक होता है। उससे तीसिय कर्मोंका स्थितिबन्ध संख्यातगुणा होता है।

इस प्रकार इस क्रमसे संख्यात हजार स्थितिबन्ध व्यतीत हो जानेपर जब मोहनीयका पल्योपमप्रमाण स्थितिबन्ध प्राप्त होता है तब शेष कर्मोंका पल्योपमके संख्यातवें भागप्रमाण स्थितिबन्ध होता है। पुनः इस स्थितिबन्धके सम्पन्न होनेके बाद मोहनीयका पल्योपमके संख्यातवें भागप्रमाण स्थितिबन्ध प्राप्त होता है। इस प्रकार यहाँपर सभी सातों कर्मोंका स्थितिबन्ध पल्योपमके संख्यातवें भागप्रमाण होनेपर अल्पबहुत्व इस प्रकार प्राप्त होता है—नाम-गोत्रका स्थितिबन्ध सबसे स्तोक होता है। उससे तीसिय प्रकृतियोंका स्थितिबन्ध संख्यातगुणा होता है तथा उससे मोहनीयका स्थितिबन्ध संख्यातगुणा होता है।

इस प्रकार इस क्रमसे संख्यात हजार स्थितिबन्ध व्यतीत होकर अन्य स्थितिबन्धके प्राप्त

होनेपर जब नाम-गोत्रका पल्योपमके असख्यातवे भागप्रमाण स्थितिबन्ध प्राप्त होता हैं तब शेष कर्मो का पल्योपमके सख्यातवे भागप्रमाण स्थितिबन्ध होता है। उस समय यह अल्पबहुत्व प्राप्त होता है—नाम गोत्रका सबसे थोडा स्थितिबन्ध होता है, उससे तीसिय चार कर्मो का असख्यात-गुणा स्थितिबन्ध होता है, उससे मोहनीयका सख्यातगुणा स्थितिबन्ध होता है।

उसके सख्यात हजार स्थितिबन्ध जानेपर तीन घातिकर्मो और वेदनीयका पल्योपमके असख्यातवे भागप्रमाण स्थितिबन्ध हो जाता है। उस समय यह अल्पबहुत्व होता है—नाम-गोत्रका सबसे स्तोक स्थितिबन्ध होता हैं, उससे चार कर्मोका असख्यातगुणा स्थितिबन्ध होता है, उससे मोहनीयका असख्यातगुणा स्थितिबन्ध होता है।

उसके बाद सख्यात हजार स्थितिबन्ध जानेपर मोहनीयका स्थितिबन्ध भी पल्योपमके असख्यातवे भागप्रमाण हो जाता है। उस समय सभी कर्मो का पल्योपमके असख्यातवे भागप्रमाण स्थितिबन्ध हो जाता है। इस प्रकार इस गाथामे उक्त अर्थ गर्भित है ऐसा यहाँ समझना चाहिये।

**उदधिसहस्सपुधत्त अब्भतरदो दु सदसहस्सस्स।**
**तक्काले ठिदिसतो आउगवज्जाण कम्माण[1] ॥४२१॥**

**उदधिसहस्रपृथक्त्व अभ्यतरतस्तु शतसहस्रस्य।**
**तत्काले स्थितिसत्व आयुर्वजिताना कर्मणाम् ॥४२१॥**

स० च—तिस मोहनीयका पल्यका असख्यातवा भागमात्र स्थितिबध होनेके कालविषै आयु विना अन्य कर्मनिका स्थितिसत्त्व पृथक्त्व हजार सागर प्रमाण हो है सो पृथक्त्व हजार शब्दकरि इहा लक्षके माही यथासम्भव प्रमाण जानना। पूर्वे पृथक्त्व लक्ष सागरका स्थितिसत्व था सो काडकघातनिकरि इहा इतना रह्या है ॥ ४२१ ॥

**मोहपल्लासखट्ठिदिबधसहस्सगेसु तीदेसु।**
**मोहो तीसिय हेट्ठा असखगुणहीणय होदि[2] ॥४२२॥**

**मोहगपल्यासख्यस्थितिबधसहस्रकेष्वतीतेषु।**
**मोह तीसिय अधस्तना असख्यगुणहीनक भवति ॥४२२॥**

स० च—मोहका पल्यके असख्यातवें भागमात्र स्थितिबध भया तिस कालविषै नाम गोत्र का स्तोक तातै तीसीयनिका असख्यातगुणा तातै मोहका असख्यातगुणा स्थितिबध हो है। बहुरि ऐसा अल्पबहुत्व लीए सख्यात हजार स्थितिबध भए नाम गोत्रका स्तोक तातै मोहका असख्यात-गुणा तातैं तीसीयनिका असख्यातगुणा ऐसैं अन्य प्रकार स्थितिबध हो है। इहा विशुद्धताके निमित्ततैं तीसीयनिके नीचैं अति अप्रशस्त जो मोह ताका स्थितिबध असख्यातगुणा घटता भया ॥४२२॥

---

१ ताधे ठिदिसतकम्म सागरोवसहस्सपुधत्तमतोसदसहस्सस्स। क० चु० पृ० ७४७।

२ तदो जम्हि अण्णो ठिदिबधो तम्हि एक्कसराहेण णामा-गोदाण ठिदिबधो थोवो, मोहणीयस्स ठिदिबधो असखेज्जगुणो, चउण्ह कम्माण ठिदिबधो तुल्लो असखेज्जगुणो। क० चु० पृ० ७४७।

तेत्तियमेत्ते बंधे समतीदे वीसियाण हेट्ठादु ।
एक्कसराहे मोहे असंखगुणहीणयं होदि[1] ॥ ४२३ ॥

तावन्मात्रे बंधे समतीते वीसियाना अधस्तात् ।
एकसमये मोहोऽसंख्यगुणहीनको भवति ॥ ४२३ ॥

स० च—बहुरि ऐसा अल्पबहुत्वका क्रम लीए तितने ही संख्यात हजार स्थितिबंध भए एक ही बार अन्य प्रकार स्थितिबंध भया। तहां मोहका स्तोक तातैं नाम गोत्रका असंख्यातगुणा तातैं च्यारयो तीसीयनिका असंख्यातगुणा स्थितिबंध हो है। इहां विशुद्धताके बलतैं अति अप्रशस्त मोहका स्थितिबंध वीसीयनिके नीचैं असंख्यातगुणा घटता भया ॥ ४२३ ॥

तेत्तियमेत्ते बंधे समतीदे वेदणीयहेट्ठादु ।
तीसियघादितियाओ असंखगुणहीणया होंति[2] ॥४२४॥

तावन्मात्रे बंधे समतीते वेदनीयाधस्तात् तु ।
तीसियघातित्रिका असंख्यगुणहीनका भवति ॥ ४२४ ॥

स० च—बहुरि ऐसा क्रम लीए तितने ही संख्यात हजार स्थितिबंध व्यतीत भए और ही प्रकार स्थितिबंध भया। तहां मोहका स्तोक तातैं नाम गोत्रका असंख्यातगुणा तातैं तीन घातियानिका असंख्यातगुणा तातैं वेदनीयका असंख्यातगुणा स्थितिबंध हो है। इहां विशुद्धतातैं तीसीयनिविषै भी वेदनीयतैं नीचैं अप्रशस्त तीन घातिया कर्मनिका असंख्यातगुणा घटता स्थितिबंध भया ॥ ४२४ ॥

तेत्तियमेत्ते बंधे समतीदे वीसियाण हेट्ठा दु ।
तीसियघादितियाओ असंखगुणहीणया होंति ॥४२५॥

तावन्मात्रे बंधे समतीते वीसियानामधस्तात् तु ।
तीसियघातित्रिका असंख्यगुणहीनका भवति ॥ ४२५ ॥

स० च—बहुरि ऐसा क्रम लीए संख्यात हजार स्थितिबंध व्यतीत भए तहां अन्त स्थितिबंधतै अन्य प्रकार स्थितिबंध भया। तहां मोहका स्तोक तातैं तीन घातियानिका असंख्यातगुणा तातैं नाम गोत्रका असंख्यातगुणा तातैं वेदनीयका साधिक स्थितिबंध हो है। इहां विशुद्धताके

---

१ एदेण कमेण संखेज्जाणि ठिदिबंधसहस्साणि गदाणि। तदो जम्हि अण्णो ठिदिबंधो तम्हि एक्कसराहेण मोहणीयस्स ठिदिबंधो थोवो। णामा-गोदाण ठिदिबंधो असंखेज्जगुणो, चउण्हं कम्माणं ठिदिबंधो तुल्लो असंखेज्जगुणो। क० चु० पृ० ७४७।

२ एदेण कमेण संखेज्जाणि ट्ठिदिबंधसहस्साणि गदाणि। तदो जम्हि अण्णो ठिदिबंधो तम्हि एक्कसराहेण मोहणीयस्स ट्ठिदिबंधो थोवो, णामा-गोदाण ठिदिबंधो असंखेज्जगुणो, तिण्हं घादिकम्माणं ठिदिबंधो असंखेज्जगुणो। वेदणीयस्स ठिदिबंधो असंखेज्जगुणो। क० चु० पृ० ७४७-७४८।

बलतै वीसीयनिके नीचै अति अप्रशस्त तीन घातिया कर्मनिका असख्यातगुणा घटता स्थितिबध हो है ॥ ४२५ ॥

**तक्काले वेयणिय णामागोदाउ साहिय होदि ।**
**इदि मोहतीसवीसियवेयणियाण कमो बधे[1] ॥४२६॥**

**तत्काले वेदनीय नामगोत्रात् साधिक भवति ।**
**इति मोहतीसियवीसियवेदनीयाना क्रमो बधे ॥ ४२६ ॥**

स० च०—तिस कालविषै वेदनीयका स्थितिबध नाम गोत्रके स्थितिबधतै साधिक है। ताका आधा प्रमाणकरि अधिक हो है, जातै वीसीयनिका स्थितिबधतै तीसीयनिका स्थितिबध ड्योढ गुणा त्रैराशिककरि सिद्ध हो है। ऐसै मोह तीसीय वीसीय वेदनीयका क्रमतै बध भया सोई क्रमकरण जानना। नाम गोत्रतै वेदनीयका ड्योढा स्थितिबधरूप क्रम लीए अल्पबहुत्व होना सोई क्रमकरण कहिए है ॥ ४२६ ॥ आगै स्थितिसत्वापसरण कहिहै है—

**बधे मोहादिकमे सजादे तेत्तियेहिं बधेहिं ।**
**ठिदिसत्तमसण्णिसमं मोहादिकमं तहा सते[2] ॥४२७॥**

**बधे मोहादिक्रमे सजाते तावद्भिर्बंधै ।**
**स्थितिसत्त्वमसज्ञिसम मोहादिक्रमं तथा सत्वे ॥ ४२७ ॥**

स० च—बहुरि मोहादिका क्रम लीएँ जो क्रमकरणरूप बध भया तातै परै इस ही क्रम लीएँ तितने ही सख्यात हजार स्थितिबन्ध भएँ असज्ञी पचेद्री समान स्थितिसत्त्व हो है। बहुरि तातै परै जैसै मोहादिकका क्रमकरण पर्यंत स्थितिबधका व्याख्यान कीया तैसै ही स्थितिसत्त्वका होना अनुक्रमतै जानना। तहाँ पल्य स्थिति पर्यंत पल्यका सख्यातवाँ भागमात्र तातै दूरापकृष्टि पर्यंत पल्यका सख्यात बहुभागमात्र तातै सख्यात हजार वर्ष स्थितिपर्यंत पल्यका असख्यात बहुभागमात्र आयाम लीएँ जे स्थितिबन्धापसरण तिनकरि स्थितिबधका घटना कह्या था तैसै इहाँ तितने आयाम लीएँ स्थितिकाडकनिकरि स्थितिसत्वका घटना हो है। बहुरि तहाँ सख्यात हजार स्थितिबधका व्यतीत होना कह्या तैसै इहाँ भी कहिए वा तहाँ तितने स्थितिकाडकनिका व्यतीत होना कहिए, जातै स्थितिबधापसरणका अर स्थितिकाडकोत्करणका काल समान है। बहुरि तहाँ स्थितिबध जहाँ कह्या था इहाँ स्थितिसत्व तहाँ कहना। बहुरि अल्पबहुत्व त्रैराशिक आदि विशेष बधापसरणवत् ही इहाँ जानने। सो स्थितिसत्त्वका क्रम कहिए है—

प्रत्येक सख्यात हजार काडक गएँ क्रमतै असज्ञी पचेद्री चौद्री तेंद्री बेंद्री एकेंद्रीनिकै स्थिति-बधके समान कर्मनिका स्थितिसत्व हजार सौ पचास पचीस एक सागर प्रमाण हो है। बहुरि

---

१ तदो अण्णो ट्ठिदिबधो एक्कसराहेण मोहणीयस्स ठिदिबधो थोवो, तिण्ह, घादिकम्माण ठिदिबधो असखेज्जगुणो, णामा-गोदाण ठिदिबधो असखेज्जगुणो, वेदणीयस्स ठिदिबधो विसेसाहिओ। क० चु० पृ० ७४८।

२ एदेण कमेण सखेज्जाणि ठिदिबधसहस्साणि जादाणि। तदो ठिदिसतकम्ममसण्णिठिदिबधेण समं जाद। क० चु० पृ० ७४८।

सख्यात हजार स्थितिकाडक भएँ वीसियनिका पल्य, तीसीयनिका ड्योढ पल्य, मोहका दोय पल्य स्थितिसत्त्व हो हैं। तातै परै पूर्व सत्त्वका सख्यात बहुभागमात्र एक काडक भएँ वीसीयनिका पल्यके सख्यात भागमात्र स्थितिसत्त्व भया तिस कालविषैं वीसीयनिकेतैं तीसीयनिका सख्यातगुणा मोहका विशेष अधिक स्थितिसत्त्व भया। बहुरि इस क्रमतै सख्यात हजार स्थितिकाडक भएँ तीसीयनिका पल्यमात्र मोहका त्रिभाग अधिक पल्यमात्र स्थितिसत्त्व भया। ताके परैं एक काडक भएँ तीसीयनिका भी पल्यके सख्यातवे भागमात्र स्थितिसत्त्व भया। तिस समय वीसीयनिका स्तोक तातैं तीसीयनिका सख्यातगुणा तातैं मोहका सख्यातगुणा स्थितिसत्त्व हो है। बहुरि इस क्रम लीएँ सख्यात हजार स्थितिकाडक भएँ मोहका पल्यमात्र स्थितिसत्त्व हो है। बहुरि एक काडक भएँ मोहका भी पल्यके सख्यातवे भागमात्र स्थितिसत्त्व हो है। तीहिं समय सातौ कर्मनिका स्थितिसत्त्व पल्यके सख्यातवे भागमात्र भया। तहाँ वीसीयनिका स्तोक तीसीयनिका सख्यातगुणा तातै मोहका सख्यातगुणा स्थितिसत्त्व हो है। तातै परै इस क्रम लीएँ सख्यात हजार स्थितिकाडक भए वीसीयनिका स्थितिसत्त्व दूरापकृष्टिकौ उलघि पल्यके असख्यातवें भागमात्र भया तिस समय वीसीयनिका स्तोक तातै तीसीयनिका असस्यातगुणा तातैं मोहका सख्यातगुणा स्थितिसत्त्व हो है। तातैं परै इस क्रम लीए सख्यात हजार स्थितिकाडक तीसीयनिका स्थिति भए सत्त्व दूरापकृष्टिकौ उलघि पल्यके असख्यातवे भागमात्र भया। तव सर्व ही कर्मनिका स्थितिसत्त्व पल्यके असख्यातवे भागमात्र भया। तहा वीसीयनिका स्तोक तातै तीसीयनिका असख्यातगुणा तातै मोहका असख्यातगुणा स्थितिसत्त्व हो है। बहुरि इस क्रमकरि सख्यात हजार स्थितिकाडक भए नाम गोत्रका स्तोक तातैं मोहका असख्यातगुणा स्थितिसत्त्व हो है। बहुरि इस क्रम लीएं सख्यात हजार स्थितिकाडक भए मोहका स्तोक तातै वीसीयनिका असख्यातगुणा तातै तीसीयनिका असख्यातगुणा स्थितिसत्त्व हो है। बहुरि इस क्रम लीए सख्यात हजार स्थितिकाडक भए मोहका स्तोक तातैं वीसीयनिका असख्यातगुणा तातैं तीन घातियानिका असख्यातगुणा तातैं वेदनीयका असख्यात गुणा स्थितिसत्त्व हो है। बहुरि इस क्रम लीए सख्यात हजार स्थितिकाडक भए मोहका स्तोक तातैं तीन घातियानिका असख्यातगुणा तातै नाम गोत्रका असख्यातगुणा तातैं वेदनीयका विशेष अधिक स्थितिसत्त्व हो है। ऐसैं अतविषै नाम गोत्रकातैं वेदनीयका स्थितिसत्त्व साधिक भया तब मोहादिकै क्रम लीए स्थितिसत्त्वका क्रमकरण भया ॥ ४२७ ॥

विशेष—पहले जिस विधिसे स्थितिवन्धापसरणो द्वारा उत्तरोत्तर सातो कर्मोके स्थितिबन्धो के क्रमका निर्देश कर आये हैं वही क्रम स्थितिकाण्डकघात द्वारा स्थितिसत्त्वके विषयमे भी जान लेना चाहिये। टीकामे विशेष प्रकाश डाला ही गया है, इसलिये पृथक्से निर्देश नही किया है।

**तीदे बधसहस्से पल्लासखेज्जय तु ठिदिबधे।**
**तत्थ असखेज्जाण उदीरणा समयबद्धाण[1] ॥४२८॥**

**अतीते बधसहस्रे पल्यासंख्येयकं तु स्थितिबंधे।**
**तत्र असंख्येयानां उदीरणा समयबद्धानाम् ॥ ४२८ ॥**

स० च—बहुरि इस क्रमकरणतैं परैं सख्यात हजार स्थितिबध व्यतीत भए जो पल्यका

---

१ तदो असखेज्जाण समयपवद्धाणमुदीरणा। क० चु० पृ० ७५१।

असख्यातवा भागमात्र स्थितिबध होइ ताको होत सतै तहा असख्यात समयप्रवद्धनिकी उदीरणा हो है। इहातै पहलै अपकर्षण कीया द्रव्यकौ उदयावलीविषै देनेके अर्थि असख्यात लोकप्रमाण भागहार सभवै था, तहा समयप्रवद्धके असख्यातवा भागमात्र उदीरणा द्रव्य था अब यहा पल्यका असख्यातवा भागप्रमाण भागहार होनेतै असख्यात समयप्रवद्धमात्र उदीरणा द्रव्य भया ॥४२८॥
आगे क्षपणाधिकारका प्रारभ हो है—

**ठिदिबधसहस्सगदे अट्ठकसायाण होदि सकमगो।**
**ठिदिखडपुधत्तेण य तट्ठिदिसत तु आवलियविद्ध[1] ॥४२९॥**

**स्थितिबंधसहस्रगते अष्टकषायाणा भवति संक्रमक ।**
**स्थितिखंडपृथक्त्वेन च तत्स्थितिसत्त्वं तु आवलिकविद्ध ॥४२९॥**

स० च—असख्यात समयबद्धमात्र उदीरणा होनेतै लगाय सख्यात हजार स्थितिकाडक व्यतीत भए अप्रत्याख्यान क्रोध मान माया लोभरूप आठ कषायनिका सक्रम होइ है। इहा सक्रमणका अर्थ यहु—क्षपणाका प्रारभ हो है। ए अति अप्रशस्त थे तातै पहलै इनकी क्षपणा सभवै है। सो इनका जो द्रव्य सो कितना एक क्षपणाका प्रारभका प्रथम समयविषै कितना एक दूसरा समयविषै ऐसैं समय समय प्रति एक-एक फालिका सक्रमण होते अन्तर्मुहूर्तके जेते समय तितनी फालि करि प्रथम काडकका सक्रमण हो है। ऐसैही द्वितीय काडकका सक्रमण हो है। ऐसै क्रमकरि सख्यात हजार स्थितिकाडकनिकरि आठ कषायनिके द्रव्यका च्यारि सज्वलन कषाय अर पुरुषवेदविषै सक्रमण हो है। ऐसै ए परमुखकरि नष्ट हो है। अन्य प्रकृतिरूप होनेकरि जाका नाश होइ सो परमुख करि नष्ट कहिए। ऐसै मोह राजाकी सेनाके नायक अष्ट कषाय तिनका अत काडकका नाश होतै अवशेष स्थितिसत्व काल अपेक्षा आवली मात्र रहै है। अर निषेक अपेक्षा समय घाटि आवली मात्र रहै है। जातैं अत काडक घातके समयविषै प्रथम निषेकका स्वमुख उदय युक्त जो कोई सज्वलन तीहिविषै सक्रम होइ उदय हो है। बहुरि उदयावलीविषै प्राप्त निषेकका काडकघात न होइ तातैं समय घाटि आवलीमात्र निषेक अत फालिकी साथि नाही विनसै है ॥४२९॥

**ठिदिबधपुधत्तगदे सोलसपयडीण होदि संकमगो।**
**ठिदिखडपुधत्तेण य तट्ठिदिसत तु आवलिपविट्ठं[2] ॥४३०॥**

**स्थितिबधपृथक्त्वगते षोडशप्रकृतीना भवति सक्रमक ।**
**स्थितिखडपृथक्त्वेन च तत्स्थितिसत्त्वं तु आवलिप्रविष्टम् ॥४३०॥**

---

१ तदो सखेज्जेसु ट्ठिदिखडसहस्सेसु गदेसु अट्ठण्ह कसायाण सकामगो। तदो अट्ठ कसाया ट्ठिदिखडयपुधत्तेण सकामिज्जति। अट्ठण्ह कसायाणमपच्छिमट्ठिदिखडए उक्किण्णे तेसिं सतकम्ममावलियपविट्ठ सेस। क० चु० पृ० ७५१।

२ तदो ट्ठिदिखडयपुधत्तेण णिद्दाणिद्दा-पयलापयला-थीणगिद्धीण णिरयगदि-तिरिक्खगदिपाओग्गणामाण, सतकम्मस्स सकामगो। तदो ट्ठिदिखडयपुधत्तेण अपच्छिमे ट्ठिदिखडए उक्किण्णे एदेसिं सोलसण्ह कम्माण ट्ठिदिसतकम्ममावलियब्भतर सेस। क० चु० पृ० ७५१।

सं० च—यातैं ऊपरि पृथक्त्व कहिए सख्यात हजार स्थितिबन्ध व्यतीत भएँ निद्रा-निद्रा १ प्रचला-प्रचला १ स्त्यानगृद्धि १ ए तीन दर्शनावरणकी अर नरक-तिर्यंचगत्ति वा आनुपूर्वी च्यारि ४ एकेंद्रियादि च्यारि जाति ४ आतप १ उद्योत १ स्थावर १ सूक्ष्म १ साधारण १ ए तेरह नामकर्मकी ऐसैं सोलह प्रकृतिनिका संक्रमक हो है। क्षपणा प्रारभका समयतैं लगाय समय-समय प्रति इनके द्रव्यकौं पूर्वोक्त प्रकार एक फालिका सक्रमण होतैं प्रथम काडक होइ ऐसैं सख्यात हजार स्थितिकाडकनिकरि सक्रमण हो है। तहाँ अत काडक घात होतैं अवशेष स्थितिसत्त्व काल अपेक्षा आवलीमात्र निषेक अपेक्षा समय घाटि आवली मात्र रहै है। ऐसैं इनका उदयावलीतैं वाह्य सर्व निषेक द्रव्यनिका द्रव्य है स्वजाती अन्य प्रकृतिनिविषैं सक्रमण होइ क्षयकौं प्राप्त हो है। अपनी जातिकी अन्य प्रकृतिनिकौं स्वजाती कहिए है। जैसैं स्त्यानगृद्धित्रिकको स्वजातो दर्शनावरणकी अन्य प्रकृति हैं ऐसैं अन्य जाननी। बहुरि यहातैं लगाय पृथक्त्व शब्दका अर्थ सख्यात हजार जानना। या प्रकार इहा मोहकी तौ आठका नाश भए तेरहका सत्त्व रह्या अर दर्शनावरणकी तीनका नाश भए छहका सत्त्व रह्या अर नामकी तेरहका नाश भए असी प्रकृति का सत्त्व रह्या। ज्ञानावरण वेदनीय गोत्र अतरायनिविषैं किसी प्रकृतिका नाश न भया ॥४३०॥ आगै देशघाति करण कहिए है—

**ठिदिबधपुधत्तगदे मणदाणा तत्तिये वि ओहिदुग।**
**लाभ च पुणो वि सुद अचक्खुभोग पुणो चक्खु ॥४३१॥**
**पुणरवि मदिपरिभोग पुणरवि विरय कमेण अणुभागो।**
**बधेण देसघादी पल्लासख तु ठिदिबधो[1] ॥४३२॥**

स्थितिबधपृथक्त्वगते मनोदाने तावत्यपि अवधिद्विकम्।
लाभश्च पुनरपि श्रुत अचक्षुभोग पुन चक्षु ॥४३१॥
पुनरपि मतिपरिभोगं पुनरपि वीर्यं क्रमेण अनुभाग।
बधेन देशघाति पल्यासख्यस्तु स्थितिबध ॥४३२॥

स० च—मन पर्यय आदि बारह प्रकृतिनिका पूर्वैं सर्वघाती द्विस्थानगत अनुभागबध होता था इहातैं परैं देशघाति दारु लतारूप द्विस्थानगत अनुभागबध होने लगा सो देशघातीकरण है। सोई कहिए है—

सोलह प्रकृति सक्रमणतैं परै पृथक्त्व सख्यात हजार स्थितिकाडक भए मन पर्यय ज्ञानावरण अर दानातरायका बहुरि तितने स्थितिकाडक व्यतीत भए अवधिज्ञानावरण अवधिदर्शना-

---

१ तदो ट्ठिदिखडयपुधत्तेण मणपज्जवणाणावरणीय-दाणतराइयाण च अणुभागो बधेण देसघादी जादो। तदो ट्ठिदिखडयपुधत्तेण ओहिणाणावरणीय-ओहिदसणावरणीय-लाहतराइयाणमणुभागो बधेण देसघादी जादो। तदो ट्ठिदिखडयपुधत्तेण सुदणाणावरणीय-अचक्खुदसणावरणीयभोगन्तराइयाणमणुभागो बधेण देसघादी जादो। तदो ट्ठिदिखडयपुधत्तेण चक्खुदसणावरणीयअणुभागो बधेण देसघादी जादो। तदो ट्ठिदिखडयपुधत्तेण आभिणिवोहियणाणावरणीयपरिभोगतराइयाणमणुभागो बधेण देसघादी जादो। तदो ट्ठिदिखडयपुधत्तेण वीरियतराइयस्स अणुभागो बधेण देसघादी जादो। क० चु० पृ० ७५१–७५२।

वरण लाभातरायका बहुरि तितने स्थितिकाडक भए श्रुतज्ञानावरण अचक्षुदर्शनावरण भोगातरायका बहुरि तितने स्थितिकाडक भए चक्षुदर्शनावरणका बहुरि तितने स्थितिकाडक भए मतिज्ञानावरण उपभोगातरायका बहुरि तितने स्थितिकाडक भए वीर्यातरायका अनुभागवध देशघाती हो है। पुरुषवेद सज्वलन कषायका पूर्वं सयतासयत आदि विषै ही देशघाती अनुभागवध भया तातै इहा न कह्या। इस अवसर विषै स्थितिवध यथासभव पल्यका असख्यातवा भागमात्र ही जानना ॥४३१–४३२॥ आगे अतरकरण कहिए है–

**ठिदिखडसहस्सगदे चदुसजलणाण णोकसायाण ।**
**एयट्ठिदिखंडुक्कीरणकाले अतर कुणइ ॥४३३॥**[1]

**स्थितिखडसहस्रगते चतु सज्वलनाना नोकषायाणा ।**
**एकस्थितिखडोत्कीरणकाले अतर करोति ॥४३३॥**

स० च०—देशघातीकरणतैं परै सख्यात हजार स्थितिकाडक भए च्यारि सज्वलन अर नव नोकषाय इनका अतर करै है। औरनिका अतर न हो है। नीचले ऊपरले निषेकनिकौ छोडि अतमुंहूर्तमात्र वीचिके निषेकनिका अभाव करना सो अतर करना जानना। तहा अतरकरणकालका प्रथम समयविषै पूर्वतै अन्य प्रमाण लीए स्थितिकाडक अनुभाग काडक स्थितिबध हो है। बहुरि एक स्थितिकाडकोत्करणका जितना काल तितने काल करि अतरकौ पूर्ण करै है। इस कालके प्रथमादि समयनिविषै तिन निषेकनिका द्रव्यकौ अन्य निषेकनिविषै निक्षेपण करै हैं ॥४३३॥

**सजलणाण एक्क वेदाणेक्क उदेदि तद्दोण्ह ।**
**सेसाण पढमट्ठिदिं ठवेदि अतोमुहुत्तआवलियं[2] ॥४३४॥**

**संज्वलनानामेकं वेदानामेकमुदेति तद्द्वयो ।**
**शेषाणा प्रथमस्थिर्ति स्थापयति अतमुंहूर्तमावलिका ॥४३४॥**

स० च०—सज्वलनचतुष्कविषै कोई एक अर तीनो वेदनिविषै कोई एक ऐसै उदयरूप दोय प्रकृतिनिकी तौ अतमुंहूर्तमात्र प्रथम स्थिति स्थापै है। इन विना जिनका उदय न पाइए ऐसी ग्यारह प्रकृतिनिकी आवलीमात्र प्रथम स्थिति स्थापै है। जैसैं पुरुषवेद अर क्रोधका उदय सहित श्रेणी माडी ताकैं इनि दोऊनिकी तौ अतमुंहूर्तमात्र औरनिकी आवलीमात्र प्रथम स्थिति स्थापै है सो वर्तमान समयसबधी निषेकतैं लगाय प्रथम स्थिति प्रमाण निषेकनिकौ नीचै छोडि इनके ऊपरि निषेकनिका अतर करै है ॥४३४॥

---

१ तदो ट्ठिदिखडयसहस्सेसु गदेसु अण्ण ट्ठिदिखडयमण्णमणुभागखडयमण्णो ट्ठिदिवधो अतरट्ठिदीओ च उक्कीरिदु चत्तारि वि एदाणि करणाणि समगमाढत्तो। चउण्ह् सजलणाण णवण्ह णोकसायवेदणीयाणमेदेसिं तेरसण्ह कम्माणमतर। सेसाण कम्माण णत्थि अतर। क० चु० पृ० ७५२।

२ पुरिसवेदस्स च कोहसजलणाण च पढमट्ठिदिमतोमुहुत्तमेत्त मोत्तूणमतर करेदि। सेसाण कम्माणमावलिय मोत्तूण अतर करेदि। क० चु० पृ० ७५२।

विशेष—भाववेदकी अपेक्षा तीनो वेदोमेसे किसी एक वेदसे और चार सज्वलन कषायोमे से किसी एक कषायसे यह जीव क्षपकश्रेणिपर चढनेका अधिकारी है। आगममे भावभेदकी अपेक्षा ही गुणस्थान प्ररूपणा हुई है। कर्मशास्त्रमे बन्ध, उदय और सत्त्वकी प्ररूपणा भी इसी अपेक्षासे की गई है। द्रव्यवेदको आगममे स्थान उत्तरकालीन टीकादि ग्रन्थोमे ही दृष्टिगोचर होता है। वस्तुत जीवस्थानमे जीवोकी मार्गणा, गुणस्थान और जीवसमासरूप जो विविध अवस्थाए होती है उन्हीकी प्ररूपणा की गई है। द्रव्यवेद शरीरसम्बन्धी आगोपागोके अन्तर्गत आता है और आगोपाग पुद्गलविपाकी आगोपाग नामकर्मके उदयको निमित्त कर प्राप्त होता है, इसलिये द्रव्यवेदकी जीव भेदोमे गणना होना सम्भव ही नही है। (१) वेदोका अभाव नौवें गुणस्थानमे हो जाता है, पर आगोपाग शरीरस्थितिके अन्त तक १४वें गुणस्थान तक और आगोपाग नामकर्मके उदयकी अपेक्षा १३वे गुणस्थान तक देखे जाते है। (२) एकेन्द्रिय जीवोके आगोपाग नही होने पर नपुसकवेद होता है। तथा (३) आगममे मनुष्यपदसे पुरुषवेद और नपुसकवेदवाले मनुष्य जीव लिये गये है तथा मनुष्यिनी पदसे स्त्रीवेदके उदयवाले जीव ही लिये गये है और वेदनोकषाय जीवविपाकी कर्म है, वेदमार्गणामे पुद्गलविपाकी आगोपागका ग्रहण नही हुआ है। इन सब हेतुओसे यह स्पष्ट हो जाता है कि आगममे सर्वत्र नोआगम भावनिक्षेपके अन्तर्गत भाववेद ही लिये गये है, द्रव्यवेद नही, क्योकि जीवोको द्रव्यवेदी कहना यह उपचरित कथन है परमार्थरूप नही। शेष कथन सुगम है।

**उक्कीरिद दु दव्व सते पढमट्ठिदिम्हि सछुहदि।**
**बधे वि य आबाधमदिच्छिय उक्कड्डदे णियमा[1] ॥४३५॥**

**अपकर्षितं तु द्रव्यं सत्त्वे प्रथमस्थितौ संस्थापयति।**
**बंधेऽपि च आबाधामति गेत्कर्षति नियमात् ॥४३५॥**

स० च०—तिनि अतररूप निषेकनिके द्रव्यकौ अतरकरण कालका प्रथम समयविषै ग्रह्या सो प्रथम फालि यातै असख्यातगुणा दूसरे समय ग्रह्या सो द्वितीय फालि ऐसैं असख्यातगुणा क्रम लीए अतर्मुहूर्तमात्र फालिनिकरि सर्व द्रव्य अन्य निषेकनिविषै निक्षेपण करै है। अतररूप निषेकनिविषै नाही निक्षेपण करै है। कहा निक्षेपण करिए सो कहिए है—

बध उदय रहित वा केवल बध सहित उदय रहित जे प्रकृति तिनिकी प्रथम स्थिति समय घाटि आवलीमात्र कही, तिनके द्रव्यकौ अपकर्षण करि उदयरूप अन्य प्रकृतिनिकी प्रथम स्थितिविषैं सक्रमणरूप करि निक्षेपण करै है। अर बध उदय रहित प्रकृतिनिका द्रव्यकौ अपनी द्वितीय स्थितिविषैं नाही निक्षेपण करै है जातै बध विना उत्कर्षण होना सभवै नाही। बहुरि केवल बध सहित प्रकृतिनिका द्रव्यकौ उत्कर्षण करि अपना द्वितीयस्थितिविषै निक्षेपण करै हैं वा बधती जो अन्य प्रकृति ताकी द्वितीय स्थितिविषै सक्रमणरूप करि निक्षेपण करै है। बहुरि जे प्रकृति केवल

---

१ जाओ अतरट्ठिदीओ उक्कीरति तासिं पदेसग्गमुक्कीरमाणियासु ट्ठिदीसु ण दिज्जदि। जासिं पयडीण पढमट्ठिदी अत्थि तिस्से पढमट्ठिदीए जाओ सपहि ट्ठिदीओ उक्कीरति तमुक्कीरमाणग पदेसग्ग सछुहदि। अथ जाओ वज्झति पयडीओ तासिमाबाहामधिच्छियूण जा जहण्णिया णिसेगट्ठिदी तमादिं कादूण वज्झमाणियासु ट्ठिदीसु उक्कड्डिज्जदे। क० चु० पृ० ७५२।

उदय सहित है वा बंध उदय सहित हैं तिनकी प्रथम स्थिति अंतर्मुहूर्तमात्र कही तिनविषैं जे केवल उदय सहित ही है तिनका द्रव्यकौ अपकर्षण करि अपनी प्रथम स्थितिविषैं निक्षेपण करै है। अन्य प्रकृतिनिका भी द्रव्य इनकी प्रथम स्थितिविषै संक्रमणरूप निक्षेपण करिए है। बहुरि इनका द्रव्य है सो उत्कर्षण करि बंधती जे अन्य प्रकृति तिनकी अंतरायामतै संख्यातगुणा जो आबाधा ताकौ छोडि द्वितीय स्थितिविषैं जो जघन्य निषेक तीहिस्यो लगाय बंधती स्थितिके सर्व निषेकनिविषै निक्षेपण करिए है। केवल उदयमान प्रकृतिनिका द्रव्य अपनी द्वितीय स्थिति विषै नाही निक्षेपण करिए है। बहुरि बंध उदय सहित प्रकृतिनके द्रव्यकौ प्रथम स्थितिविषै वा बंधती द्वितीय स्थितिनिविषै निक्षेपण करिए है।

इहां अंतरायामके नीचैं निषेकरूप तौ प्रथम स्थिति अर अंतरायामके उपरिवर्ती निषेकरूप द्वितीय स्थिति जाननी। तहां छह तो नोकषाय अर पुरुषवेद सहित श्रेणी चढ्याकैं तौ अन्य दोय वेद अर स्त्रीवेद सहित श्रेणी चढ्याकै नपुंसकवेद अर नपुंसकवेद सहित श्रेणी चढ्याकैं स्त्रीवेद ए तौ बंध उदयरहित है। बहुरि स्त्री वा नपुंसकवेद सहित श्रेणी चढ्याकै पुरुषवेद है सो अर सबनिकैं जिस कषाय सहित श्रेणी चढ्या तीहि विना तीन संज्वलन कषाय ए उदय रहित केवल बंध सहित है। बहुरि स्त्री वा नपुंसकवेद सहित चढ्या जीवकैं स्त्री वा नपुंसक वेद केवल उदय सहित है बहुरि पुरुष वेद सहित श्रेणी चढ्याकै पुरुषवेद अर सबनिकै जिस कषाय सहित श्रेणी चढ्या सो कषाय ए बंध उदय सहित है। सो इनका अंतररूप निषेकनिका द्रव्यकौ पूर्वोक्त प्रकार सत्त्वविषै अपकर्षण करि तौ प्रथम स्थितिविषैं अर उत्कर्षण कीए आबाधा छोडि बंधरूप स्थितिविषैं निक्षेपण करिए है। इस अंतरकरण कालविषै अनुभागकांडक हजारौं हो हैं। अर स्थितिकांडक अर समान स्थितिबंध अर अंतरकरण इन तीनौका काल समान है तातै युगपत समाप्त हो है ॥४३५॥

विशेष—प्रकृतमें हिन्दी टीकाकार पण्डित प्रवर प० टोडरमलजी सा० ने पर्याप्त प्रकाश डाल ही दिया है। यहाँ इतना बतला देना आवश्यक प्रतीत होता है कि बन्धकी अपेक्षा तीनों वेदोंमें से यहाँ एक पुरुषवेदका ही बन्ध होता हैं, किन्तु जो जिस वेदके उदयसे क्षपकश्रेणि चढता है, मात्र उसीका उदय रहता है। इसलिये पुरुषवेदके उदयसे श्रेणिपर चढे हुए जीवके पुरुषवेदकी अपेक्षा बन्ध और उदय दोनों पाये जाते है। हाँ अन्य दोनों वेदोंमेसे किसी भी वेदकी अपेक्षा श्रेणिपर चढे हुए जीवके पुरुषवेदका मात्र बन्ध ही पाया जाता है। इसी प्रकार यथासम्भव चारों संज्वलन कषायोंकी अपेक्षा भी विचार कर लेना चाहिये। उक्त कषायोंमेंसे किसी भी कषायके उदयसे श्रेणि आरोहण करे तो भी यथास्थान बन्ध चारोंका होता है। इस प्रकार इन सब व्यवस्थाओंको ध्यानमें रखकर यहाँ अन्तरकरणसम्बन्धी अन्य व्यवस्थाएं घटित कर लेनी चाहिये। विशेष स्पष्टीकरण हिन्दी टीकामें किया ही है।

आगैं संक्रमण कहिए है—

**सत्त करणाणि अंतरकदपढमे ताणि मोहणीयस्स।**
**इगिठाणियबंधुदओ तस्सेव य संखवस्सठिदिबंधो ॥४३६॥**

**तस्साणुपुव्विसंकम लोहस्स असंकमं च संढस्स।**
**आजुत्तकरणसंकम छावलितीदेसुदीरणदा[1] ॥४३७॥**

१ ताधे चेव णवुंसयवेदस्स आजुत्तकरणसंकामगो, मोहणीयस्स संखेज्जवस्सट्ठिदिगो बंधो, मोहणी-

सप्तकरणानि अतरकृतप्रथमे तानि मोहनीयस्य ।
एकस्थानिकबंधोदयौ तस्यैव च सख्यवर्षस्थितिबध ॥४३६॥

तस्यानुपूर्विसक्रम लोभस्यासंक्रम च षढस्य ।
आयुक्तकरणसंक्रम षडावल्यतीतेषूदीरणता ॥४३७॥

स० च०—अतर जानै कीया ऐसा अतरकृत जीव ताकैं प्रथम समयविषै सात करणनिका प्रारम्भ भया। ते कहिए हैं—

मोहनीयका बध उदय हैं सो दारुपना छोडि केवल लतारूप एक स्थानगत भए ए दोय करण, बहुरि तीस ही मोहनीयका स्थितिवन्ध पल्यका असख्यातवा भाग प्रमाणतैं घटि सख्यात वर्षमात्र भया .एक यहु करण, बहुरि मोह प्रकृतिनिका पूर्वै जहाँ तहाँ स्वजातीय प्रकृतिनिविषै सक्रमण होता था अब आगै कहिए है तैसै आनुपूर्वी सक्रमण होइ अन्यथा न होइ एक यहु करण, बहुरि पूर्वै लोभका अन्य प्रकृतिनिविषै सक्रमण होता था अब न होइ एक यहु करण, बहुरि नपुसकवेदका आयुत्तकरण सक्रमण भया याकौ अन्य प्रकृतिरूप परिणमाइ नाश करनेका उद्यमी भया एक यहु करण, बहुरि पूर्वै कर्मबन्ध पीछैं आवली व्यतीत भए ही उदीरणा होती थी अब छह आवली व्यतीत भए पीछैं ही उदीरणा होइ यहु एक करण, इन सात करणनिका अतर करने के अनन्तर समयविषै युगपत् प्रारम्भ भया ॥४३६-४३७॥

सछुहदि पुरिसवेदे इत्थीवेद णउसय चेव ।
सत्तेव णोकसाए णियमा कोहम्हि सछुहदि[1] ॥४३८॥
कोह च छुहदि माणे माण मायाए णियमसा छुहदि ।
माय च छुहदि लोहे पडिलोमो सकमो णत्थि[2] ॥४३९॥

संक्रामति पुरुषवेदे स्त्रीवेद नपुसक चैव ।
सप्तैव नोकषायान् नियमात् क्रोधे सक्रामति ॥४३८॥
क्रोधश्च क्रामति माने मानो मायाया नियमेन सक्रामति ।
माया च क्रामति लोभे प्रतिलोम सक्रमो नास्ति ॥४३९॥

स० च०—स्त्रीवेद अर नपुसकवेदका द्रव्य तौ पुरुषवेदविषै सक्रमण करै है। पुरुषवेद छह हास्यादि ऐसैं सात नोकषायनिका द्रव्य सज्वलन क्रोधविषै सक्रमण करै है। क्रोधका द्रव्य मानविषै सक्रमण करै है। मानका द्रव्य मायाविषै सक्रमण करै है। मायाका द्रव्य लोभविषै सक्रमण करै है ऐसैं सक्रमणकरि अन्यरूप परिणमि आप नाशकौं प्राप्त हो है यहु आनुपूर्वी सक्रमण

---

यस्स एगट्ठाणिया वधोदया, जाणि कम्माणि वज्झति तेसिं छसु आवलियासु गदासु उदीरणा, मोहणीयस्स आणुपुव्वीसकमो, लोहस जलणस्स असकमो एदाणि सत्त करणाणि अतरद्धसमयकदे आरद्धाणि ।

क० चु० पृ० ७५३ ।

१ क० गा० १३८ । २ क० गा० १३९ ।

जानना। प्रतिलोम कहिए अन्यथा प्रकार सक्रमण अब न हो है। इहातै आगै स्थितिबधतै सख्यातगुणा घाटि स्थितिबधापसरणका प्रमाण मोहनीयका भया जातैं सख्यात वर्ष स्थितिबध होनेतै परै स्थितिबन्धापसरण का प्रमाण स्थितिबन्धतै सख्यातगुणा घटता हो है। अर बत्तीस वर्षमात्र स्थितिबन्ध भए पीछै स्थितिबन्धापसरणका प्रमाण अन्तर्मुहूर्तमात्र हो है ऐसी व्याप्ति सर्वत्र जाननी ॥४३ –४३९॥

विशेष—पहले जो सात करणोका निर्देश किया है उनमे एक आनुपूर्वी सक्रमण भी है। उसीके अनुसार यहाँ बतलाया गया है कि नपुसकवेद और स्त्रीवेदका पुरुषवेदमे सक्रम होता है पुरुष वेदसहित सात नोकषायोका क्रोधसज्वलनमे, क्रोधसज्वलनका मानसज्वलनमे, मानसज्वलन का मायासज्वलनमे और मायासज्वलनका लोभसज्वलनमे सक्रम होता है। तथा लोभ-सज्वलनका स्वमुखसे ही क्षय होता है। नपुसकवेद और स्त्रीवेदके सक्रमके समयसे लेकर प्रतिलोम सक्रम नही होता।

**ठिदिबघसहस्सगदे सढो सकामिदो हवे पुरिसे।**
**पडिसमयमसखगुण सकामगचरिमसमओ त्ति[1] ॥४४०॥**

**स्थितिबधसहस्रगते षढ सक्रामितो भवेत् पुरुषे।**
**प्रतिसम ख्यगुण सक्रामकचरमसमय इति ॥४४०॥**

स० च—अतरकरणके अनतर समयतै लगाय सख्यात हजार स्थितिबध व्यतीत भए नपुसकवेद है सो पुरुषवेदविषै सक्रमित हो है। नपुसकवेदकी क्षपणाका प्रथम समयतै लगाय समय समय प्रति असख्यातगुणा क्रम लीए सक्रमकालका अतसमयविषै नपुसकवेदके द्रव्यका पुरुषवेदविषै सक्रमण हो है। सो ऐसै गुणसक्रमणरूप अनुक्रमतै सख्यात हजार काडक भए अत-समयविषै जो अंत काडककी अत फालि ताकौ सर्व सक्रमणकरि सक्रमावै है। ऐसैं नपुसकवेदको पुरुषवेदरूप परिणमाइ नाशकौं प्राप्त करै है। ऐसा अर्थ स्त्रीवेदकी क्षपणा आदिविषै भी जोडना ॥४४०॥

**बघेण होदि उदओ अहिओ उदएण सकमो अहिओ।**
**गुणसेढी असखेज्जापदेसअग्गेण बोधव्वा[2] ॥४४१॥**

**बंधेन भवति उदय अधिक उदयेन सक्रमोऽधिक।**
**गुणश्रेणिरसंख्येयप्रदेशाग्रेण बोद्धव्या ॥४४१॥**

स० च—नपुसकवेदका सक्रमण कालविषै पुरुषवेदका बध द्रव्यतैं उदय द्रव्य अधिक है अर उदय द्रव्यकरि सक्रमण द्रव्य अधिक है सो अधिकता असख्यात प्रदेशसमूहकरि गुणश्रेणि कहिए गुणकारकी पक्ति तिसरूप जाननी। भावार्थ–इहा पुरुषवेदका जितने प्रदेशनिका बध हो है तातैं असख्यातगुणा अधिक ताके प्रदेशनिका उदय हो है। अर तातैं असख्यातगुणा अधिक प्रदेशनिका तहा सक्रमण हो है। सोई कहिए है—

---

१ तदो सखेज्जेसु ट्ठिदिखडयसहस्सेसु गदेसु णवुसयवेदो सकामिज्जमाणो सकामिदो। क० चु० पृ० ७५३।

२ क० पा० गा० १४४, क० पृ० ७६९।

प्रदेश शब्दकरि परमाणूरूप द्रव्य जानना सो इहां समयप्रबद्ध बधै है, तीहिंकौ सातका भाग दीए मोहका द्रव्य होइ, ताकौ कषाय नोकषायका भागके अर्थि दोयका भाग दीए पुरुषवेदका द्रव्य होइ सो इतना तौ प्रदेशनिका बध हो है। बहुरि सर्व सत्तारूप पुरुषवेदका द्रव्यविषै गुणश्रेण्यादिकरि दीया द्रव्य सहित इस समयविषै उदय आवने योग्य निषेकका द्रव्य जेता होइ तितने प्रदेशनिका उदय हो है, ते ए बध प्रदेशनितै असख्यातगुणे हैं। बहुरि नपुसकवेदका सर्व द्रव्यकौ गुणसक्रमका भाग दीए जो प्रमाण आवै तितने नपुसकवेदके पुरुषवेदविषै सक्रमण हो है। ते ए उदय प्रदेशनितै असख्यातगुणे जानने। ऐसै अल्पबहुत्व कहनेकरि गुणसक्रमण द्रव्यका प्रमाण जानिए है ॥४४१॥

विशेष—यहाँ बन्ध, उदय और सक्रमके माध्यमसे प्रदेशविषयक अल्पबहुत्वका निर्देश किया गया है। आशय यह है कि प्रकृतमे पुरुषवेद आदि जिस किसी भी कर्मका बन्ध होता है वह प्रत्येक एक समय प्रबद्धमात्र होनेसे उदयमे आनेवाले प्रदेशोकी अपेक्षा सबसे कम है, क्योकि यहाँ विवक्षित कर्मके जितने कर्मपुजका बन्ध होता है उससे उदयमे आनेवाला कर्मपुज असख्यात गुणा होता है, क्योकि आयुकर्मको छोडकर वेद्यमान किसी भी कर्मका उदय गुणश्रेणिगोपुच्छा के माहात्म्यसे असख्यातगुणा होता है। इसी प्रकार उसी कर्मके उदयरूप प्रदेशोकी अपेक्षा सक्रमरूप प्रदेशपुज असख्यातगुणा होता है, क्योकि जिन कर्मोंका गुणसक्रम होता है उन कर्मोंका गुणसक्रम द्रव्य और जिन कर्मोका अध प्रवृत्त सक्रम होता है उनका अध प्रवृत्त सक्रम द्रव्य असख्यात समयप्रबद्ध प्रमाण होनेसे वह उदयमे आनेवाले द्रव्यकी अपेक्षा असख्यातगुणा होता है। यहाँ शका होती है कि जिन कर्मोका गुणसक्रम होता है उनका गुणसंक्रम द्रव्य उसी समयमे उदयमे आनेवाले द्रव्यसे असख्यातगुणा होओ, क्योकि गुणसक्रमभागहारसे अपकर्षण-उत्कर्षण भागहारके असख्यातगुणा होनेकी अपेक्षा उदय द्रव्यसे गुणसक्रम भागहारसे सक्रमको प्राप्त हुए द्रव्यके उस प्रकारके होनेमे कोई बाधा नही आती। परन्तु उदयगत गुणश्रेणि गोपुच्छा द्रव्यसे अध प्रवृत्त सक्रमद्रव्य असख्यातगुणा होता है यह व्यवस्था नही बनती, क्योकि सर्वत्र अपकर्षण-उत्कर्षण भागहारसे अध प्रवृत्त भागहार असख्यातगुणा देखा जाता है? समाधान यह है कि सर्वत्र अपकर्षित सम्पूर्ण द्रव्य गुणश्रेणि द्वारा ही निक्षिप्त होता है, क्योकि उसके असख्यातवे भाग का ही वहाँ निक्षेप देखा जाता है, इसलिये उस भागहारके माहात्म्यवश उदय द्रव्यसे सक्रमको प्राप्त हुआ द्रव्य असख्यातगुणा बन जाता है।

**गुणसेढिअसखेज्जा पदेसअग्गेण सकमो उदओ।**
**से काले से काले भज्जो बधो पदेसग्गो[1] ॥४४२॥**

**गुणश्रेण्यसख्येयप्रदेशाग्रेण संक्रम उदय।**
**स्वे काले स्वे काले योग्यो बध प्रदेशाग्र ॥४४२॥**

स० च—अपने कालविषै स्वस्थान अपेक्षा सक्रमतै सक्रम अर उदयतै उदय है सो प्रदेश अपेक्षाकरि असख्यातरूप गुणकारकी पक्ति लीए है। भावार्थ—नपुसकवेद क्षपणा कालविषै प्रथम समयविषै जेते नपुसकवेदके प्रदेशनिका पुरुषवेदविषै सक्रमण हो है, तातै दूसरा समयविषै असख्यातगुणा हो है। तातै तीसरा समयविषै असख्यातगुणा हो है, ऐसै अन्त समय पर्यंत जानना।

1 क० पा० गा० १४९, पृ० ७७२।

बहुरि अपना पुरुषवेदका उदय कालविषै प्रथम समयविषै जितने पुरुषवेदके प्रदेशनिका उदय हो है तातैं दूसरे समय असख्यातगुणा तातैं तीसरे समय असख्यातगुणा ऐसैं अन्त समय पर्यंत जानना। बहुरि अपने पुरुषवेदका बन्धकालविषै प्रदेशरूप बन्ध है सो भजनीय है। जातैं प्रदेशबन्ध है सो योगनिके अनुसारि है तातैं प्रथमादि समयतैं द्वितीयादि समयनिविषै पुरुषवेदका बन्ध कदाचित् सख्यातवे भागि असख्यातवे भागि सख्यातगुणा असख्यातगुणा बन्धता, कदाचित् ऐसैं ही घटता कदाचित् जितनेका तितने अवस्थितरूप पुरुपवेदके प्रदेशबन्ध इहा हो है ॥४४१॥ इन अठाईस गाथानिका अर्थरूप व्याख्यान क्षपणासारविषै नाही लिख्या। इहा मोकू प्रतिभास्या तैसैं लिख्या है।

विशेष—इसका चूर्णिसूत्रो और जयधवला टीका द्वारा इस प्रकार स्पष्टीकरण किया है—विवक्षित्त समयमे प्रदेशोदय अल्प होता है, अनन्तर समयमे असख्यातगुणा होता है। इसी प्रकार सर्वत्र जानना चाहिये। सक्रमकी प्ररूपणा उदयकी प्ररूपणाके समान ही है। मात्र योगोकी चार प्रकारकी हानि, चार प्रकारकी वृद्धि और अवस्थानके कारण प्रदेशबन्ध चार प्रकारकी वृद्धि, चार प्रकार हानि और अवस्थानकी अपेक्षा भजनीय है। यह व्यवस्था केवल पुरुषवेदके विषयमे ही नही है, क्रोधसज्वलन आदिके विषयमे भी जाननी चाहिये। मात्र यहाँ इतना विशेष जानना चाहिये कि जिन कर्मो का गुणसक्रम होता है उनकी अपेक्षा प्रथमादि समयोके सक्रम द्रव्य से द्वितीयादि समयोका सक्रम द्रव्य उत्तरोत्तर असख्यातगुणा घटित हो जाता है। किन्तु जिन कर्मो का अध प्रवृत्त सक्रम होता है उनका सक्रम द्रव्य उत्तरोत्तर असख्यातगुणा नही घटित होकर कभी विशेष अधिक द्रव्यका सक्रम होता है और कभी विशेष हीन द्रव्यका सक्रम होता है ऐसा यहाँ समझना चाहिये।

**इदि संढ सकामिय से काले इत्थिवेदसंकमगो।**
**अण्ण ठिदिरसखड अण्णं ठिदिबधमारभई[1] ॥४४३॥**

**इति षढ संक्राम्य स्वे काले स्त्रीवेदसंक्रमक।**
**अन्यस्थितिरसखडमन्य स्थितिबंधमारभते ॥४४३॥**

स० च—ऐसैं नपुसकवेदका सक्रमणकरि अपने कालविषै स्त्रीवेदका सक्रमक कहिए पुरुष-वेदविषै सक्रमणकरि क्षपणा करनेवाला हो है। तहा प्रथम समयविषै पूर्वतै अन्यप्रमाण धरैं स्थितिकाडक अनुभागकाडक स्थितिबन्धकौ प्रारभै हैं ॥४४२॥

**थीअद्धासंखेज्जाभागेपगदे तिघादिठिदिबंधो।**
**वस्साण सखेज्ज थीसकतापगद्धते ॥४४४॥**

---

१ तदो से काले इत्थिवेदस्स पढमसमयसकामगो। ताधे अण्ण ट्ठिदिखडयमण्णमणुभागखडयमण्णो ट्ठिदिबधो च आरद्धाणि। क० चु० पृ० ७५३।

२ तदो ट्ठिदिखडयपुधत्तेण इत्थिवेदक्खवणद्धाए सखेज्जदिभागे गदे णाणावरण-दसणावरण-अतराइयाण तिण्ह घादिकम्माण सखेज्जवस्सट्ठिदिगो बधो। तदो ट्ठिदिखडयपुधत्तेण इत्थिवेदस्स ज ट्ठिदिसतकम्म त सव्वमागाइद सेसाण कम्माण ट्ठिदिसतकम्मस्स असखेज्जा भागा आगाइदा। तम्हि ट्ठिदिखडए पुण्णे इत्थिवेदो सछुब्भमाणो सछुद्धो। क० चु० पृ० ७५३–७५४।

स्त्रीअद्धासख्येयभागेऽपगते त्रिघातिस्थितिबध ।
वर्षाणा सख्येय स्त्रीसक्रमापगतार्धान्ते ॥४४४॥

स० च—तहा सख्यात हजार स्थितिकाडकनिकरि स्त्रीवेद क्षपणा कालका सख्यातवा भाग व्यतीत भए ज्ञानावरण दर्शनावरण अतराय इन तीन घातियानिका स्थितिबन्ध पल्यका असख्यातवा भागमात्र होता था ताकौं समाप्तकरि सख्यात हजार वर्षप्रमाण स्थितिबन्ध करै है। तातैं परै सख्यात हजार स्थितिकाडक व्यतीत भए स्त्रीवेद क्षपणा कालके अवशेष वहुभाग व्यतीत भए जो घात कीए पीछैं स्त्रीवेदका स्थितिसत्त्व अवशेष पल्यका असख्यातवा भागमात्र रह्या ताकौं अत स्थिति काडकरूप करै है तिस ही काल विपैं अवशेष कर्मनिका स्थितिकाडकका पल्यका असख्यातवा भागमात्र स्थितिसत्त्वके असख्यातवें भागमात्र था सो ताका असख्यात भागमात्र आयाम धरै है, तहा अत काडकको सम्पूर्ण भए स्त्रीवेद भी सक्रमणरूप भया। द्वितीय स्थितिविपै तिष्ठता ऐसा पल्यका असख्यातवा भागमात्र आयाम धरै जो अन्त स्थितिकाडक ताकी अन्त फालिकौं पुरुषवेदविषै सक्रमणकरि स्त्रीवेदकी सत्ताका नाश करै है ॥४४४॥

ताहे सखसहस्स वस्साण मोहणीयठिदिसत ।
से कले सकमगो सत्तण्ह णोकसायाण[1] ॥४४५॥

तस्मिन् (अ) सख्यसहस्रं वर्षाणा मोहनीयस्थितिसत्त्वम् ।
स्वे काले सक्रमक सप्ताना नोकषायाणाम् ॥४४५॥

स० च—तहा स्त्रीवेद क्षपणाकालका अतविषै मोहनीयका स्थितिसत्व असख्यात वर्ष प्रमाण हो है। बहुरि ताके अनतरि अपने कालविषै सात नोकषायनिका सक्रमक कहिए सज्वलन क्रोधरूप परणमाइ नाश करणहारा हो है ॥४४५॥

ताहे मोहो थोवो सखेज्जगुण तिघादिठिदिबधो ।
तत्तो सखगुणियो णामदुग साहिय तु वेयणियं[2] ॥४४६॥

तत्र मोह स्तोक संख्येयगुण त्रिघातिस्थितिबन्ध. ।
ततोऽसंख्येयगुणितो नामद्विक साधिकं तु वेदनीयम् ॥४४६॥

स० च०—तहा प्रथम समयविषै मोहका स्तोक तातैं तीन घातियानिका सख्यातगुणा बहुरि तातैं नाम गोत्रका पल्यका असख्यातवा भागमात्र है तातैं बहुरि असंख्यातगुणा तातैं वेदनीयका त्रैराशिकतैं आधा प्रमाणकरि साधिक स्थितिबध हो है ॥४४६॥

---

१ ताधे चेव मोहणीयस्स ट्ठिदिसतकम्म सखेज्जाणि वस्साणि। से काले सत्तण्ह णोकसायाण पढमसमयसकामगो। क० चु० पृ० ७५४।

२ सत्तण्ह णोकसायाण पढमसमयसकामगस्स ट्ठिदिबधो मोहणीयस्स थोवो। णाणावरण-दसणावरण-अतराइयाण ट्ठिदिबधो सखेज्जगुणो। णामा-गोदाण ट्ठिदिबधो असखेज्जगुणो। वेदणीयस्स ट्ठिदिबधो विसेसाहिओ। क० चु० पृ० ७५४।

**ताहे असखगुणियं मोहादु तिघादिपयडिठिदिसत ।**
**तत्तो असखगुणिय णामदुग साहिय तु वेयणिय[1] ॥४४७॥**

**तस्मिन् असख्यगुणितं मोहात् त्रिघातिप्रकृतिस्थितिसत्त्वम् ।**
**ततोऽसंख्यगुणितं नामद्विक साधिक तु वेदनीय ॥४४७॥**

स० च—तहा ही प्रथम समयविषै सख्यात वर्षमात्र मोहका स्थितिसत्त्व स्तोक है। तातैं असख्यातगुणा तीन घातियानिका स्थितिसत्त्व पल्यका असख्यातवा भागमात्र है। तातैं असख्यातगुणा नाम गोत्रका स्थितिसत्त्व है। तातैं साधिक वेदनीयका स्थितिसत्त्व है। क्रमकरणके अल्पबहुत्वका अनुक्रम इहा पर्यंत भी प्रवर्तं है। ऐसा जानना ॥४४७॥

**सत्तण्ह पढमट्ठिदिखडे पुण्णे दु मोहठिदिसत ।**
**सखेज्जगुणविहीण सेसाणमसखगुणहीण[2] ॥४४८॥**

**सप्ताना प्रथमस्थितिखडे पूर्णे तु मोहस्थितिसत्त्व ।**
**संख्येयगुणविहीनं शेषाणामसख्यगुणहीनम् ॥४४८॥**

स० च०—सात नोकषायनिका पहिला स्थितिकाडककौ पूर्ण भए पूर्व स्थिति सत्त्वतैं मोहका तौ स्थितिसत्त्व सख्यातगुणा घटता भया, जातै सख्यात वर्ष स्थितिसत्त्व होनेतैं स्थिति काडक आयाम पूर्वस्थिति सत्त्वका सख्यात बहुभागमात्र है। बहुरि अवशेष कर्मनिका स्थितिसत्त्व पूर्व स्थिति सत्त्वतैं असख्यातगुणा घटता भया, जातै पल्यका असख्यातवा भागमात्र स्थितिसत्त्व होनेतैं स्थितिकाडक आयाम पूर्वस्थिति सत्त्वके असख्यात बहुभागमात्र है ॥४४८॥

**सत्तण्ह पढमट्ठिदिखडे पुण्णे ति घादिठिदिबधो ।**
**सखेज्जगुणविहीण अघादितियाणं असखगुणहीण[3] ॥४४९॥**

**सप्ताना प्रथमस्थितिखडे पूर्णे इति घातिस्थितिबन्ध ।**
**संख्येयगुणविहीनो अघातित्रयाणामसख्यगुणहीन ॥४४९॥**

स० च०—सात नोकषायनिका प्रथम स्थिति खडकौ सम्पूर्ण होत सतै पूर्व स्थितिबन्धतैं च्यारि घातिया कर्मनिका तौ सख्यातगुणा घटता अर तीन अघातियानिका असख्यातगुणा घटता स्थितिबन्ध हो है, जातै एक स्थितिबन्धापसरणकरि इतनी स्थितिका घटना सभवै है ॥४४९॥

---

१ ताहे ट्ठिदिसतकम्म मोहणीयस्स थोव। तिण्ह घादिकम्माण ट्ठिदिसतकम्ममसखेज्जगुण। णामागोदाण ट्ठिदिसतकम्ममसखेज्जगुण। वेदणीयस्स ट्ठिदिसतकम्म विसेसाहिय। क० चु० पृ० ७५४।

२ पढमट्ठिदिखडए पुण्णे मोहणीयस्स ट्ठिदिसतकम्म सखेज्जगुणहीण। सेसाण ट्ठिदिसतकम्म असखेज्जगुणहीण। क० चु० पृ० ७५४।

३ ट्ठिदिबधो णामा-गोद-वेदणीयाण असखेज्जगुणहीणो। घादिकम्माण ट्ठिदिबधो सखेज्जगुणहीणो। ७५४।

**ठिदिबंधपुधत्तगदे संखेज्जदिमं गदं तदद्धाए ।**
**एत्थ अघादितियाणं ठिदिबंधो संखवस्सं तु ॥४५०॥**

**स्थितिबन्धपृथक्त्वगते संख्येयं गतं तदद्धायाम् ।**
**अत्र अघातित्रयाणां स्थितिबन्धः संख्यवर्षस्तु ॥४५०॥**

स० च०—तातै परै पृथक्त्व कहिए संख्यात हजार स्थितिबन्ध गए तिस सप्त नोकषाय क्षपण कालका संख्यातवां भाग व्यतीत भया तहां नाम गोत्र वेदनीय इन तीन अघातियानिका स्थितिबन्ध पल्यका असंख्यातवां भागपनाकौं छोडि संख्यात हजार वर्षमात्र हो है ॥४५०॥

**ठिदिखंडपुधत्तगदे संखाभागा गदा तदद्धाए ।**
**घादितियाणं तत्थ य ठिदिसंतं संखवस्सं तु[१] ॥४५१॥**

**स्थितिखंडपृथक्त्वगते संख्यभागा गता तदद्धाया ।**
**घातित्रयाणां तत्र च स्थितिसत्त्वं संख्यवर्षं तु ॥४५१॥**

स० च०—तातै परै संख्यात हजार स्थितिकांडक गए सात नोकषाय कालका संख्यात बहुभाग व्यतीत भए एक भाग अवशेष रहै तीन घातियानिका स्थितिसत्त्व संख्यात वर्षप्रमाण भया। तातै आगे च्यारि घातियानिका स्थितिबन्ध अर स्थितिसत्त्व एक कांडककाल पर्यन्त समानरूप होइ। बहुरि केई स्थितिबन्ध अर स्थितिसत्त्व पूर्वतै संख्यातगुणे घटते हो है, जातै घातिकर्मनिका स्थितिबन्ध वा स्थितिसत्त्व संख्यात वर्षमात्र होनेतै स्थितिबन्धापसरण वा स्थितिकांडकका प्रमाण पूर्व स्थितिबंध वा स्थितिसत्त्वतै संख्यात बहुभाग मात्र है। बहुरि नाम गोत्र वेदनीयका स्थितिकांडक पूर्ण होतै पूर्व स्थितिसत्त्वतै असंख्यातगुणा घटता स्थितिसत्त्व हो है। अर इनका स्थितिबन्धापसरण पूर्ण होतै पूर्व स्थितिबन्धतै संख्यातगुणा घटता स्थितिबंध हो है ऐसा अनुक्रम सप्त नोकषाय क्षपणाकालका अन्त पर्यन्त जानना ॥४५१॥

विशेष—इस गाथाका पूरा आशय हिन्दी टीकामें पण्डित जी ने दिया ही है। विशेष स्पष्टीकरणकी दृष्टिसे पुनः दे रहे है—तदनन्तर स्थितिकाण्डक पृथक्त्वके व्यतीत होनेके साथ सात नोकषायोंके क्षपणाकालके संख्यात बहुभाग व्यतीत होनेपर ज्ञानावरण, दर्शनावरण और अन्तरायका संख्यात वर्षप्रमाण स्थितिसत्त्व हो जाता है। तदनन्तर घातिकर्मोंके स्थितिबन्ध और स्थितिकाण्डकके पुनः पुनः पूर्ण होनेपर स्थितिबन्ध और स्थितिसत्त्व उत्तरोत्तर संख्यात गुणा हीन होता जाता है। तथा नाम, गोत्र और वेदनीयका स्थितिकाण्डक पूर्ण होनेपर असंख्यात गुणा हीन स्थितिसत्त्व होता है। तथा इन्हींके स्थितिबन्धके पूर्ण होनेपर अन्य स्थितिबन्ध संख्यात

---

१ तदो ट्ठिदिखंडयपुधत्ते गदे सत्तण्हं णोकसायाणं खवणद्धाए संखेज्जदिभागे गदे णामा-गोद-वेदणीयाणं संखेज्जाणि ट्ठिदिबंधो। क० चु० पृ० ७५४।

२ तदो ट्ठिदिखंडयपुधत्ते गदे सत्तण्हं णोकसायाणं खवणद्धाए संखेज्जेसु भागेसु गदेसु णाणावरण-दंसणावरण-अंतराइयाणं संखेज्जवस्सट्ठिदिसंतकम्मं जादं। क० चु० पृ० ७५४।

गुणा हीन होता है। इस क्रमसे सात नोकषायोके सक्रामकके अन्तिम स्थितिबन्धके प्राप्त होने तक जानना चाहिये।

**पडिसमय असुहाणं रसबंधुदया अणतगुणहीणा ।**
**बंधो वि य उदयादो तदणतरसमय उदयो थ ॥४५२॥**

**प्रतिसमयमशुभाना रसबन्धोदयौ अनन्तगुणहीनौ ।**
**बन्धोपि च उदयात् तदनन्तरसमय उदयोऽथ ॥४५२॥**

स० च०—अशुभ प्रकृतिनिका अनुभागबन्ध अर अनुभागका उदय सो समय समय प्रति अनन्तगुणा घटता हो है। प्रथम समयतै दूसरे समय दूसरा समयतै तीसरे समय ऐसै क्रमतै अनुभागका बध अर उदय अनन्तगुणा घटता इहा जानना। बहुरि पूर्व समयसबधी उदयतै उत्तर समयका बध भी अर अनन्तरवर्ती समयका उदय हो है सो अनतगुणा घटता अनुभागरूप जानना ॥४५२॥

**बधेण होदि उदओ अहियो उदएण सक्रमो अहियो ।**
**गुणसेढि अणतगुणा बोधव्वा होदि अणुभागे[1] ॥४५३॥**

**बन्धेन भवति उदयोऽधिक उदयेन सक्रमोऽधिक ।**
**गुणश्रेणिरनन्तगुणा बोद्धव्या भवति अनुभागे ॥४५३॥**

स० च०—बधकरि तो उदय अधिक कहिए है अर उदयकरि सक्रम अधिक है ऐसैं अनुभाग अनन्तगुणा गुणश्रेणी कहिए गुणकारकी पक्ति जाननी। भावार्थ—विवक्षित एक समय विषैं अनुभागके बधतै अनन्तगुणा अनुभागका तौ उदय है अर तातै अनतगुणा अनुभागका सक्रम हो है ॥४५३॥

विशेष—यह अनुभागसम्बन्धी बन्ध, उदय और सक्रमविषयक अल्पबहुत्वको सूचित करने वाली गाथा है। नियम यह है कि प्रत्येक समयमे घातिकर्मों का जितना अनुभागबन्ध होता है उससे उसी समय उन कर्मोका अनुभागोदय अनन्तगुणा होता है, क्योकि अनुभागोदयमे प्राचीन सत्तामे स्थित कर्मो का अनुभाग विवक्षित है। यद्यपि अशुभ कर्मोके अनुभागकी प्रति समय अनन्तगुणी हानि होती जाती है, फिर भी वह प्रत्येक समयमे प्रत्यग्रबन्धसे अनन्तगुणा होता है। तथा प्रत्येक समयके अनुभागोदयसे अनुभागसक्रम अनन्तगुणा होता है, क्योकि अनुभागसत्त्व प्रति समय अनन्तगुणा हीन होकर उदयको प्राप्त होता है, जबकि प्राचीन सत्त्व तदवस्थ रहकर ही पर प्रकृतिरूपसे सक्रमको प्राप्त होता है। घातिकर्मो की अपेक्षा यह अल्पबहुत्त्व कहा गया है, इसी प्रकार अघातिकर्मो के विषयमे जानकर व्याख्यान करना चाहिये।

**गुणसेढि अणतगुणेणूणाए वेदगो दु अणुभागे ।**
**गणणादिकतसेढी पदेसअग्गेण बोधव्वा[2] ॥४५४॥**

---

१ क० सु० १४३, पृ० ७६९। २ क० सु० गा० १४६, पृ० ७७०।

**गुणश्रेणिरनन्तगुणेनोना च वेदकस्तु अनुभाग ।**
**गणनातिक्रातश्रेणी प्रदेशाग्रेण वोद्धव्या ॥४५४॥**

स० च०—यद्यपि वेदक कहिए उदयरूप अनुभाग सो समय-समय प्रति अनतगुणा घटतारूप गुणकार पक्ति लीए है तथापि प्रदेश अग्रकरि गणनातिक्रात कहिए असख्यात गुणकारकी पक्तिरूप जानना। भावार्थ—समय-समय प्रति अनुभागका उदय अनतगुणा घटता है तथापि प्रदेश जे कर्मपरमाणू तिनका उदय समय-समय प्रति असख्यातगुणा वधता जानना ॥४५४॥

विशेष—यहाँ अप्रशस्त कर्मों का अनुभागोदय और प्रदेशोदय विवक्षित है। उन कर्मों का प्रति समय अनुभागोदय उत्तरोत्तर अनन्तगुणा हीन होता है और प्रदेशोदय प्रति समय उत्तरोत्तर असख्यातगुणा हीन होता है यह उक्त कथनका आशय है।

**बघोदएहि णियमा अणुभागो होदि णतगुणहीणो ।**
**से काले से काले भज्जो पुण सकमो होदि[1] ॥४५५॥**

**बन्धोदयाभ्या नियमादनुभागो भवति अनन्तगुणहीन ।**
**स्वे काले स्वे काले भाज्यः पुन सक्रमो भवति ॥४५५॥**

स० च०—अपने कालविषै अनुभाग है सो वध अर उदयकरि तौ समय-समय प्रति अणतगुणा घटता हो है। बहुरि अपने कालविषै सक्रम है सो भजनीय है—घटनेका नियमकरि रहित है ॥४५५॥

विशेष—इस गाथा द्वारा कालकी अपेक्षा बन्ध, उदय और सक्रमके अल्पबहुत्वका निर्देश किया गया है। आशय यह है कि विशुद्धिके माहात्म्यवश प्रत्येक समयमे कर्मों का जो अनुभागबन्ध होता है वह उत्तरोत्तर अनन्तगुणा हीन होता है। इसी प्रकार अनुभागोदय भी प्रत्येक समयमे अनन्तगुणा हीन होता है। किन्तु अनुभाग सक्रम भजनीय है। कारण कि जब तक एक अनुभाग काण्डकका पात होता रहता है तब तक अनुभागसक्रम अवस्थितरूपसे होता है। पुन तदनन्तर दूसरे अनुभाग काण्डकके पतनके समय वह अनन्तगुणा हीन हो जाता है। गाथा ४५६ मे सक्रमको लक्ष्यमे रखकर स्पष्टीकरण किया गया है।

**सकमण तदवत्थ जाव दु अणुभागखडयं पददि ।**
**अण्णाणुभागखंडे आढत्ते णतगुणहीण[2] ॥४५६॥**

**सक्रमणं तदवस्थं यावत्तु अनुभागखडकं पतति ।**
**अन्यानुभागखडे आरब्धे अनतगुणहीनम् ॥४५६॥**

---

१ क० सु० गा० १४८, पृ० ७७२।

२ सकमो पुण अणतगुणहीणेण भयणिज्जो होइ। किं कारण १ जाव अणुभागखडय ण पादेदि ताव अवट्ठिदो चेव सकमो भवदि। अणुभागखडए पुण पदिदे अणुभागसकमो अणतगुणहीणो जायदि त्ति। जयध० प्रे० का० पृ० ६८५०।

गुणा हीन होता है। इस क्रमसे सात नोकषायोके सक्रामकके अन्तिम स्थितिबन्धके प्राप्त होने तक जानना चाहिये।

**पडिसमय असुहाणं रसबंधुदया अणतगुणहीणा ।**
**बंधो वि य उदयादो तदणतरसमय उदयो थ ॥४५२॥**

**प्रतिसमयमशुभाना रसबन्धोदयौ अनन्तगुणहीनौ ।**
**बन्धोपि च उदयात् तदनन्तरसमय उदयोऽथ ॥४५२॥**

स० च०—अशुभ प्रकृतिनिका अनुभागबन्ध अर अनुभागका उदय सो समय समय प्रति अनन्तगुणा घटता हो है। प्रथम समयतै दूसरे समय दूसरा समयतै तीसरे समय ऐसै क्रमतै अनुभागका बध अर उदय अनन्तगुणा घटता इहा जानना। बहुरि पूर्व समयसबधी उदयतै उत्तर समयका बध भी अर अनन्तरवर्ती समयका उदय हो है सो अनतगुणा घटता अनुभागरूप जानना ॥४५२॥

**बधेण होदि उदओ अहियो उदएण सकमो अहियो ।**
**गुणसेढि अणतगुणा बोधव्वा होदि अणुभागे[1] ॥४५३॥**

**बन्धेन भवति उदयोऽधिक उदयेन सक्रमोऽधिक ।**
**गुणश्रेणिरनन्तगुणा बोद्धव्या भवति अनुभागे ॥४५३॥**

स० च०—बधकरि तो उदय अधिक कहिए है अर उदयकरि सक्रम अधिक है ऐसैं अनुभाग अनन्तगुणा गुणश्रेणी कहिए गुणकारकी पक्ति जाननी। भावार्थ—विवक्षित एक समय विषैं अनुभागके बधतैं अनन्तगुणा अनुभागका तौ उदय है अर तातैं अनतगुणा अनुभागका सक्रम हो है ॥४५३॥

विशेष—यह अनुभागसम्बन्धी बन्ध, उदय और सक्रमविषयक अल्पबहुत्वको सूचित करने वाली गाथा है। नियम यह है कि प्रत्येक समयमे घातिकर्मोका जितना अनुभागबन्ध होता है उससे उसी समय उन कर्मोका अनुभागोदय अनन्तगुणा होता है, क्योकि अनुभागोदयमे प्राचीन सत्तामे स्थित कर्मोका अनुभाग विवक्षित है। यद्यपि अशुभ कर्मोके अनुभागकी प्रति समय अनन्तगुणी हानि होती जाती है, फिर भी वह प्रत्येक समयमे प्रत्यग्रबन्धसे अनन्तगुणा होता है। तथा प्रत्येक समयके अनुभागोदयसे अनुभागसक्रम अनन्तगुणा होता है, क्योकि अनुभागसत्त्व प्रति समय अनन्तगुणा हीन होकर उदयको प्राप्त होता है, जबकि प्राचीन सत्त्व तदवस्थ रहकर ही पर प्रकृतिरूपसे सक्रमको प्राप्त होता है। घातिकर्मो की अपेक्षा यह अल्पबहुत्व कहा गया है, इसी प्रकार अघातिकर्मोके विषयमे जानकर व्याख्यान करना चाहिये।

**गुणसेढि अणंतगुणेणूणाए वेदगो दु अणुभागे ।**
**गणणादिकतसेढी पदेसअग्गेण बोधव्वा[2] ॥४५४॥**

---

१ क० सु० १४३, पृ० ७६९। २ क० सु० गा० १४६, पृ० ७७०।

गुणश्रेणिरनन्तगुणेनोना च वेदकस्तु अनुभाग ।
गणनातिक्रातश्रेणी प्रदेशाग्रेण बोद्धव्या ॥४५४॥

स० च०—यद्यपि वेदक कहिए उदयरूप अनुभाग सो समय-समय प्रति अनतगुणा घटतारूप गुणकार पक्ति लीए है तथापि प्रदेश अशकरि गणनातिक्रात कहिए असख्यात गुणकारकी पक्तिरूप जानना। भावार्थ—समय-समय प्रति अनुभागका उदय अनतगुणा घटता है तथापि प्रदेश जे कर्मपरमाणू तिनका उदय समय-समय प्रति असख्यातगुणा बधता जानना ॥४५४॥

विशेष—यहाँ अप्रशस्त कर्मो का अनुभागोदय और प्रदेशोदय विवक्षित है। उन कर्मो का प्रति समय अनुभागोदय उत्तरोत्तर अनन्तगुणा हीन होता है और प्रदेशोदय प्रति समय उत्तरोत्तर असख्यातगुणा हीन होता है यह उक्त कथनका आशय है।

बधोदएहि णियमा अणुभागो होदि णतगुणहीणो ।
से काले से काले भज्जो पुण सकमो होदि[1] ॥४५५॥

बन्धोदयाभ्या नियमादनुभागो भवति अनन्तगुणहीन ।
स्वे काले स्वे काले भाज्यः पुन सक्रमो भवति ॥४५५॥

स० च०—अपने कालविषै अनुभाग है सो बध अर उदयकरि तौ समय-समय प्रति अणतगुणा घटता हो है। बहुरि अपने कालविषै सक्रम है सो भजनीय हैं—घटनेका नियमकरि रहित है ॥४५५॥

विशेष—इस गाथा द्वारा कालकी अपेक्षा बन्ध, उदय और सक्रमके अल्पबहुत्वका निर्देश किया गया है। आशय यह है कि विशुद्धिके माहात्म्यवश प्रत्येक समयमे कर्मो का जो अनुभागबन्ध होता है वह उत्तरोत्तर अनन्तगुणा हीन होता है। इसी प्रकार अनुभागोदय भी प्रत्येक समयमे अनन्तगुणा हीन होता है। किन्तु अनुभाग सक्रम भजनीय है। कारण कि जब तक एक अनुभाग काण्डकका पात होता रहता है तब तक अनुभागसक्रम अवस्थितरूपसे होता है। पुन तदनन्तर दूसरे अनुभाग काण्डकके पतनके समय वह अनन्तगुणा हीन हो जाता है। गाथा ४५६ मे सक्रमको लक्ष्यमे रखकर स्पष्टीकरण किया गया है।

संकमण तदवत्थ जाव दु अणुभागखडयं पददि ।
अण्णाणुभागखडे आढत्ते णतगुणहीण[2] ॥४५६॥

सक्रमणं तदवस्थं यावत्तु अनुभागखंडकं पतति ।
अन्यानुभागखडे आरब्धे अनतगुणहीनम् ॥४५६॥

---

1 क० सु० गा० १४८, पृ० ७७२।

2 सकमो पुण अणतगुणहीणेण भयणिज्जो होइ। किं कारण ? जाव अणुभागखडय ण पादेदि ताव अवट्ठिदो चेव सकमो भवदि। अणुभागखडए पुण पदिदे अणुभागसकमो अणतगुणहीणो जायदि त्ति। जयध० प्रे० का० पृ० ६८५०।

स० च०—जिस अनुभागकाडकविषै सक्रमण होइ तिस अनुभागकाडकका घात न होइ निवरै तावत् समय समय प्रति अवस्थित समानरूप ही अनुभागका सक्रमण हो है। बहुरि अन्य नवीन अनुभागकाडकका प्रारम्भ भए पूर्वतै अनन्तगुणा घटता अनुभागका सक्रम हो है ॥४५६॥

इन पाच गाथानिका अर्थरूप व्याख्यान क्षपणासारविषै लिख्या नाही इहा जैसै प्रतिभास्या तैसैअर्थ लिख्या है। बुद्धिमान होइ सो स्पष्ट अर्थ जैसा होइ तैसा जानियो।

**सत्तण्ह सकामगचरिमे पुरिसस्स बंधमडवस्सं ।**
**सोलस सजलणाण सखसहस्साणि सेसाण[1] ॥४५७॥**

**सप्ताना सक्रामकचरमे पुरुषस्य बधोऽष्टवर्षम् ।**
**षोडश संज्वलनानां सख्यसहस्राणि शेषाणाम् ॥४५७॥**

स० च०—सात नोकषाय सक्रमक कालका अन्त समयविषै पुरुषवेदका अन्त स्थितिबध अष्टवर्ष प्रमाण हो है। बहुरि सज्वलन चतुष्कका सोलह वर्षमात्र अवशेष मोह आयु विना छह कर्मनिका सख्यात हजार वर्षमात्र स्थितिबन्ध हो है ॥४५७॥

**ठिदिसंत घादीण सखसहस्साणि होंति वस्साण ।**
**होंति अघादितियाण वस्साणमसखमेत्ताणि[2] ॥४५८॥**

**स्थितिसत्त्व घातीना संख्यसहस्राणि भवंति वर्षाणां ।**
**भवति अघातित्रयाणा वर्षाण ंख्यमात्राणि ॥४५८॥**

स० च०—तहा ही स्थितिसत्व है सो च्यारि घातियानिका संख्यात हजार वर्षमात्र अर तीन अघातिनिका असख्यात वर्षप्रमाण जानना ॥४५८॥

**पुरिसस्स य पढमट्ठिदि आवलिदोसुवरिदासु आगाला ।**
**पडिआगाला छिण्णा पडिआवलियादुदीरणदा[3] ॥४५९॥**

**पुरुषस्य च प्रथमस्थितौ आवलिद्वयोरुपरतयोरागाला ।**
**प्रत्यागाला छिन्ना प्रत्यावलिकाया उदीरणता ॥४५९॥**

स० च०—पुरुषवेदकी प्रथम स्थितिविषै आवली प्रत्यावली ए दोय उवरै अवशेष रहै आगाल प्रत्यागाल नष्ट भए। द्वितीय स्थितिविषै तिष्ठते परमाणूनिकौ अपकर्ष वशतै प्रथम स्थिति

---

१ सत्तण्ह णोकसायाण सकामयस्स चरिमो ठिदिबधो पुरिसवेदस्स अट्ठ वस्साणि, सजलणाण सोलस वस्साणि, सेसाण कम्माण सखेज्जाणि वस्ससहस्साणि ठिदिबधो। क० चु० पृ० ७५५।

२ ठिदिसतकम्म पुण घादिकम्माण चदुण्ह पि सखेज्जाणि वस्सहस्साणि, णामा-गोद-वेदणियाण-मसखेज्जाणि वस्साणि। क० चु० पृ० ७५५।

३ पुरिसवेदस्स दोआवलियासु पढमट्ठिदीए सेमासु आगालपडिआगालो वोच्छिण्णो, पढमट्ठिदीदो चेव उदीरणा। समयाहियाए आवलियाए सेमाए जहण्णिया ठिदिउदीरणा। क० चु० पृ० ७५५।

विषै प्राप्त करना सो आगाल कहिए। प्रथम स्थितिविषै तिष्ठते परमाणूनिकी उत्कर्षण वशतै द्वितीय स्थितिविषै प्राप्त करना सो प्रत्यागाल कहिए। बहुरि प्रत्यावली जो द्वितीयावलीतै उदीरणा वर्तै है। प्रत्यावलीके निषेकनिका द्रव्य उदयावलीविषै दीजिए है। बहुरि एक समय अधिक प्रत्यावली अवशेष रहै जघन्य स्थितिकी उदीरणा हो है, जातै प्रत्यावलीका प्रथम एक निषेककी उदीरणा हो है उदयावलीविषै ताकौं प्राप्त कीजिए है। बहुरि तीहि समयविषै वेद सहितपनाका अन्त समयविषै हो है, जातै उच्छिष्टावली है नाम जाका ऐसी जो प्रत्यावली ताके निषेकनिका उदय न हो है ॥४५९॥

**अतरकदपढमादो कोहे छण्णोकसायय छुहदि ।**
**पुरिसस्स चरिमसमए पुरिस वि एदेण सव्वयं छुहदि[1] ॥४६०॥**

**अतरकृतप्रथमात् क्रोधे षण्णोकषायक सक्रामति ।**
**पुरुषस्य चरमसमये पुरुषमपि एतेन सर्वं सक्रामति ॥४६०॥**

स० च—अतरकरण करनेके अनन्तरवर्ती प्रथम समयतै लगाय सक्रमण होता था सो पुरुषवेदके उदय कालका अन्त समयविषै छह नोकषायनिका सर्व सत्त्वको सज्वलन क्रोधविषै सक्रमण करै है। तहा अन्त समयविषै द्वितीय स्थितिविषै प्राप्त सख्यात हजार वर्षमात्र स्थिति सत्वरूप अन्त फालि ताकौ सर्व सक्रमणतै सज्वलन क्रोधविषै निक्षेपणकरि तिन छह नोकषायनिकी सत्ता नाश करै है। बहुरि तिस ही समयविषै पुरुषवेद भी सर्व सज्वलन क्रोधविषै निक्षेपण करै है ॥४६०॥

विशेष—यहाँ कहा गया है कि अन्तरकरण करनेके बाद प्रथम समयसे लेकर छह नोकषायोका क्रोधसज्वलनमे सक्रम होता है आदि। किन्तु चूर्णिसूत्रोमे इसी बातको अन्तरकरण करनेके दूसरे समयसे छह नोकषायोका क्रोध सज्वलनमे सक्रम होता है यह कहा गया है। सो दोनो कथनो का तात्पर्य एक ही है। कारण कि अनुदयरूप प्रकृतियो की उदयावलिका प्रमाण स्तिबुक सक्रमके कारण एक समय कम होता जाता है। इसलिये प्रतिसमय निषेक स्थिति एक कम होती जानेसे दोनो कथनो की एकरूपमे सगति बैठ जाती है।

किछू अवशेष रहै है सो कहिए है—

**समऊणदोण्णि आवलिपमाणसमयप्पबद्धणवबधो ।**
**विदिये ठिदिये अत्थि हु पुरिसस्सुदयावली च तदा[2] ॥४६१॥**

**समयोनद्वयावलिप्रमाणसमयप्रबद्धनवबध ।**
**द्वितीयस्या स्थितौ अस्ति हि पुरुषस्योदयावली च तदा ॥४६१॥**

स० च—तहा द्वितीय स्थितिविषै तौ समय घाटि दोय आवलीमात्र नवक समयप्रबद्ध अर

१ अतरादो दुसमयकदादो पाए छण्णोकसाए कोधे सछुहदि, ण अण्णम्हि कम्हि वि। तदो चरिमसमयसवेदो जादो। ताधे छण्णोकसाया सछुद्धा। क० चु० पृ० ७५५।

२ पुरिसवेदस्स जाओ दो आवलियाओ समयूणाओ एत्तिगा समयपबद्धा विदियठिदीए अत्थि, उदयट्ठिदी च अत्थि। सेस पुरिसवेदस्स सतकम्म सव्व सछुद्ध। क० चु० पृ० ७५५।

प्रथम स्थितिविषै असख्यात समयप्रबद्धमात्र उदयावली कहिए उच्छिष्टावलीके निषेक पुरुषवेदका सत्त्वविषै अवशेष रहैं, अन्य सर्व सख्यात हजार वर्षमात्र स्थिति लीए पुरुषवेदका पुरातन सत्त्व था सो सज्वलन क्रोधविषै सक्रमणरूप कीया। इहा द्वितीय स्थितिविषै समय घाटि दोय आवलीमात्र नवक समयप्रबद्ध कैसै अवशेष रहैं ? सो कहिए है—

नवीन बन्ध्या समयप्रबद्धकौ नवक समयप्रबद्ध कहिए सो क्षपणा काल बन्धे पीछैं आवली पर्यंत जो बन्धावली तिसविषै तौ क्षपावना नाही, पीछै समय समयविषै एक-एक फालिकरि आवलीविषैं एक एक समयप्रबद्धकौ खिपावै है, तातै पुरुषवेदकी प्रथम स्थितिविषै बन्धावली क्षपणावली-उच्छिष्टावली ऐसै तीन आवली अवशेष रहै, बन्धावलीका प्रथम समयविषै जो समयप्रबद्ध बन्ध्या ताकौ बन्धावली गमाइ क्षपणावलीविषैं एक एक फालिकरि सर्व क्षपाया अर बधावलीका द्वितीय तृतीयादि समयनिविषै जे समयप्रबद्ध बधे तिनकी क्रमतै एक दोय तीन आदि फालि अवशेष राखि क्षपणावलीविषै तिनकौ खिपाए। ऐसै बधावलीका अत समयविषै बध्या समयप्रबद्धकी क्षपणावलीका अत समयविषै एक ही फालि खिपाई। समय घाटि आवलीमात्र फालि अवशेष रही। बहुरि क्षपणावलीके प्रथमादि समयनिविषै बन्धे समयप्रबद्ध तिनकी एक हू फालि न खिपाई। बहुरि उच्छिष्टावलीविषै बध है ही नाही। ऐसै इहा एक देशकौ सर्व कहिए इस न्यायपै अवशेष रही फालिनिकौ समयप्रबद्ध सज्ञा कहनेकरि बन्धावलीविषै बन्धे ऐसे एक घाटि आवलीमात्र समयप्रबद्ध अर क्षपणावलीविषै बन्धे सम्पूर्ण आवलीमात्र समयप्रबद्ध मिलि समय घाटि दोय आवलीमात्र नवक समयप्रबद्ध अवशेष रहै है। सो अपगतवेद होइ उच्छिष्टावलीका प्रथम समयतै लगाय एक-एक समयविषै एक-एक समयप्रबद्धकौ सज्वलन क्रोधरूप परिणमाइ समय घाटि दोय आवली कालविषै इन नवक समयप्रबद्धनिकौ भी नाश करै है। अब सवेद अनिवृत्तिकरणके अनतरि अपगतवेदी होइ अश्वकर्ण क्रिया सहित अपूर्व स्पर्धककरणका प्रारम्भ करै है। तहा यातै पीछै अवशेष रह्या जो सज्वलनचतुष्कका सत्त्व तिसविषै स्थिति-अनुभाग काडककी प्रवृत्ति जाननी ॥४६१॥

अब अश्वकर्णकरणका स्वरूप कहिये है—

**से काले ओवट्टणुवट्टण अस्सकण्ण आदोल ।**
**करण तियसण्णगय सजलणरसेसु वड्डिहिदि[1] ॥४६२॥**

**स्वे काले अपवर्तनोद्वर्तन अश्वकर्णमादोलं ।**
**करण त्रिकसज्ञागतं संज्वलनरसेषु वर्तयति ॥४६२॥**

स० च० —अपने कालविषैं अपवर्तनोद्वर्तनकरण १ अश्वकर्णकरण १ आदोलकरण १ ऐसैं तीन सज्ञाकों प्राप्त किया है सो सज्वलनचतुष्कका अनुभागविषै प्राप्त हो है। तहा इहा आरम्या जो प्रथम अनुभागकाडक ताका घात भए पीछैं अवशेष अनुभाग क्रोधतैं लगाय लोभपर्यन्त अनन्तगुणा घटता वा लोभतै लगाय क्रोधपर्यन्त अनन्तगुणा बँधता हो है। तातै अपवर्तनोद्वर्तनकरण सज्ञा कहिए। बहुरि जैसैं घोडेका कान मध्य प्रदेशतैं आदि पर्यन्त क्रमतैं घटता हो है तैसैं प्रथम अनुभागकाडकका घात भए पीछै क्रोध आदि लोभ पर्यन्तका क्रमतै अनुभाग घटता हो हैं, तातैं

१ अस्सकण्णकरणे त्ति वा आदोलकरणे त्ति वा ओवट्टणउव्वट्टणकरणे त्ति वा तिण्णि णामाणि अस्सकण्णकरणस्स। क० चु० पृ० ७८७।

अश्वकर्ण संज्ञा कहिए। बहुरि जैसैं ही वाकै (हिंडोलेके) रज्जु बंधे है सो रज्जुके बीचिका प्रदेश आदितै अन्तपर्यंत क्रमतै घटता हो है तैसैं पूर्ववत् क्रोधतै लोभपर्यन्त अनुभाग घटता हो है तातैं आदोलनकरण संज्ञा कहिए है ॥४६२॥

विशेष—जैसे घोडेका कान मध्यसे लेकर अग्र भागतक उत्तरोत्तर हीयमानरूपसे दिखलाई देता है उसी प्रकार क्रोधसज्वलनसे लेकर लोभसज्वलन तक इनके अनुभाग स्पर्धकोकी उत्तरोत्तर अनन्तगुणे हीनरूपसे रचना है, इसलिए रचना की अपेक्षा इनकी अश्वकर्ण संज्ञा है। अथवा जैसे हिंडोलेकी रस्सियाँ ऊपरसे नीचेतक अन्तरालमे त्रिकोणरूपसे कर्णके आकाररूपसे दिखाई देती हैं उसी प्रकार क्रोधादि सज्वलनोके अनुभागका विन्यास क्रमसे हीनमान दिखलाई देता है, इसलिए अश्वकर्णकरणकी आदोलकरण संज्ञा है। इसी प्रकार इसकी अपवर्तन-उद्वर्तन संज्ञा जाननी चाहिये, क्योकि क्रोधादि सज्वलनोके अनुभागकी रचना हानि-वृद्धिरूपसे अवस्थित है। जिस समय यह जीव पुरुषवेदके प्राचीन सत्कर्मके साथ छह नोकपायोका क्षय कर प्रथम समयवर्ती अपगतवेदी होता है उसी समयसे यह अश्वकर्णकारक होता है यह उक्त कथनका आशय है।

**ताहे सजलणाण ठिदिसत सखवस्सयसहस्स।**
**अंतोमुहुत्तहीणो सोलसवस्साणि ठिदिबंधो[1] ॥४६३॥**

**तत्र संज्वलनाना स्थितिसत्त्व सख्यवर्षसहस्रम्।**
**अतर्मुहूर्तहीन षोडशवर्षाणि स्थितिबन्ध ॥४६३॥**

स० च०—तहा अश्वकर्णका प्रारम्भ समयविषै सज्वलनचतुष्कका स्थितिसत्त्व सख्यात हजारवर्षमात्र है। बहुरि स्थितिबन्ध अन्तर्मुहूर्त घाटि सोलह वर्षमात्र है। एक स्थितिबन्धापसरणकरि पूर्व स्थितिबन्धतैं अन्तर्मुहूर्तहीन स्थितिबन्ध इहा भया और कर्मनिके बन्धसत्त्वका आलाप पूर्ववत् इहा भी कहना ॥४६३॥

विशेष—यद्यपि पहले ही सात नोकपायोकी क्षपणा करते समय सर्वत्र सज्वलनचतुष्कका स्थितिसत्त्व सख्यात हजार वर्ष था, किन्तु इस अवस्थामे सख्यात हजार स्थितिकाडकोके द्वारा और भी कम होकर पूर्वोक्त स्थितिसत्त्वसे सख्यातगुणा हीन होकर वह सख्यात हजार वर्षप्रमाण शेष रहता है। इसी प्रकार स्थितिबन्ध भी जो पहले सख्यात वर्ष था वह छह नोकषायोकी क्षपणा के समय पूरा सोलह वर्ष होकर अब अन्तर्मुहूर्त कम सोलह वर्षप्रमाण शेष रहता है, क्योकि यहाँसे लेकर स्थितिबन्धापसरणका प्रमाण अन्तर्मुहूर्त हो जाता है। इतना अवश्य है कि यहाँ पर तीन घातिकर्मोका स्थितिबन्ध और स्थितिसत्त्व सख्यात हजार वर्षप्रमाण होता है तथा नाम, गोत्र और वेदनीयकर्मका स्थितिबन्ध सख्यात हजार वर्षप्रमाण और स्थितिसत्त्व असख्यात हजार वर्ष-प्रमाण होता है।

---

1 छसु कम्मेसु सछुद्धेसु से काले पढमसमयअवेदो। ताधे चेव पढमसमय अस्सकण्णकारगो। ताधे ट्ठिदिसतकम्म सजलणाण सखेज्जाणि वस्ससहस्साणि। ठिदिबधो सोलस वस्साणि अतोमुहूतूणाणि।
क० चु० पृ० ७७९-७८०।

रससत आगहिद खडेण सम तु माणगे कोहे ।
मायाए लोभे वि य अहियकमा होंति बधे वि[1] ॥४६४॥

रससत्त्वमागृहीत खडेन सम तु मानके क्रोधे ।
मायाया लोभेऽपि च अधिकक्रम भवति बधेऽपि ॥४६४॥

स० च०—अपगतवेदो होइ जो प्रथम अनुभागकाडक आगृहीत कहिए प्रारम्भ किया तिस सहित इस प्रथम अनुभागकाडकका घात होनेतै पहलै मानविषै क्रोधविषै मायाविषै लोभविषै अनुभागसत्त्व है सो अधिक क्रम लीए है। एक गुणहानिविषै जेते स्पर्धक पाइए तिस प्रमाणकौ नानागुणहानिका प्रमाण करि गुणे मानके स्पर्धक हैं ते स्तोक है, तिनतै क्रोधके विशेष अधिक है, तिनतै मायाके विशेष अधिक हैं, तिनतै लोभके विशेष अधिक है। इहा अपने अपने स्पर्धकनिका प्रमाण स्थापि अनन्तका भाग दीए विशेषका प्रमाण आवै है सो यहु विशेष भी अनन्त स्पर्धकमात्र है, याकरि अधिक अधिक जानने। जैसै अक सदृष्टि करि मानके स्पर्धक पाचसै वारा अर तातै क्रोध माया लौभके क्रमतै तीन तीन अधिक—

| कोध | मान | माया | लोभ |
|---|---|---|---|
| ५१५ | ५१२ | ५१८ | ५२१ |

बहुरि इस अश्वकर्णका प्रारम्भ समयविषै जो अनुभागबन्ध हो है तिसविषै भी ऐसै ही अल्पबहुत्वका क्रम जानना। बहुरि यहु अनुभागका कथन अन्तदीपक समान है, तातै याके पहिले गुणस्थाननिविषै जो अनुभागसत्त्व है तिस विषै भी ऐसै ही अल्पबहुत्व है ऐसै जानना ॥४६४॥

विशेष—यहाँ अश्वकर्णकरणका आरम्भ करनेवाले जीवने अनुभागकाडकका घात करनेके लिए जिस अनुभागसत्त्वको ग्रहण किया है वह मानसज्वलनमे सबसे अल्प है। क्रोध, माया और लोभसज्वलनमे उत्तरोत्तर विशेष अधिक है। यहाँ विशेष अधिकका प्रमाण भी अनन्त स्पर्धकस्वरूप है यह इस गाथाका तात्पर्य है। अनुभागबन्धमे भी इसी प्रकार जानना चाहिये। अर्थात् अनुभागबन्धमे जिस अनुभागको बाँधता है उसमे भी इसी विधिसे अल्पबहुत्व घटित होता है।

रसखडफड्ढयाओ कोहादीया हवति अहियकमा ।
अवसेसफड्ढयाओ लोहादि अणतगुणियकमा[2] ॥४६५॥

रसखडस्पर्धकानि क्रोधादिकाना भवति अधिकक्रमाणि ।
अवशेषस्पर्धकानि लोभादे अनतगुणितक्रमाणि ॥४६५॥

स० च०—घात करनेकौ प्रथम अनुभागकाडकरूप ग्रहे जे स्पर्धक ते क्रोधके स्तोक

---

१ अणुभागसतकम्म सह आगाइदेण माणे थोव। कोहे विसेसाहिय। मायाए विसेसाहिय। लोभे विसेसाहिय। बधो वि एवमेव। क० चु० पृ० ७८८।

२ अणुभागखडय पुण जमागाइद तस्स अणुभागखण्डयस्स फद्दयाणि कोधे थोवाणि। माणे फद्दयाणि विसेसाहियाणि। मायाए फद्दयाणि विसेसाहियाणि। लोभे फद्दयाणि विसेसाहियाणि। आगाइदसेसाणि पुण फद्दयाणि लोभे थोवाणि। मायाए अणतगुणाणि। माणे अणतगुणाणि। कोधे अणतगुणाणि। एसा परूपणा पढमसमयअस्सकरणकारयस्स। क० चु० पृ० ७८८।

है। तातै मानके विशेष अधिक है। तातै मायाके विशेष अधिक है। तातै लोभके विशेष अधिक है। इहातै पहले जे अनुभागकाडक भए तिनविषै अनुभागसत्त्वके अनुसारि मानके स्तोक, तातै क्रोध माया लोभके क्रमतै विशेष अधिक स्पर्धक ग्रहण होते थे। अब परिणामनिके विशेषतै विशेष घात पाइ अपने अपने अनुभागसत्त्वकौ अनतका भाग दीए तहाँ बहुभागमात्र अब कीया इस काडक-करि गृहीत जो अनुभाग है सो क्रोधका स्तोक तातै मान माया लोभके क्रमतै विशेष अधिक हो है। अक सदृष्टिकरि इस काडककरि ग्रहे क्रोधके तीनसै सित्यासी, मानके च्यारिसै असी, मायाके पाँचसै दश, लोभके पाँचसै उगणीस, स्पर्धक जानने—

| क्रोध | मान | माया | लोभ। |
|---|---|---|---|
| ३८७ | ४८० | ५१० | ५१९ |

बहुरि प्रथम अनुभागकाडकका घात भए पीछै अवशेष स्पर्धक रहे ते लोभके स्तोक, तातै मायाके अनन्तगुणे, तातै मानके अनन्तगुणे तातै क्रोधके अनन्तगुणे जानने। अकसदृष्टि करि जैसै प्रथम काडकका घात भए पीछै विशेष रहे स्पर्धक ते लोभके दोय, तातै माया मान क्रोधके क्रमतै चौगुणे चौगुणे जानना।

| क्रोध | मान | माया | लोभ |
|---|---|---|---|
| १२८ | ३२ | ८ | २ |

इहा आशका—जो काडकविषै विशेष अधिकपना कह्या तौ अवशेष अनुभागविषै अनन्त-गुणापना कैसै सभवै ? ताका समाधान—अक सदृष्टि अपेक्षा कहिए है। मानका अनुभागसत्त्व पाँचसै बारह, तातै क्रोधका तीन अधिक, मायाका छह अधिक, लोभका नव अधिक है। तहाँ अधिक प्रमाणकौ जुदे राखि पाँचसै बारहकौ अनन्तकी सदृष्टि च्यारि ताका भाग देइ तहा एक भाग विना बहुभाग ५१२/४ तीनसै चौरासी, तामै क्रोधविषै तीन अधिक कहे थे ते मिलाए क्रोध-काडक विषै तीनसै सित्यासी स्पर्धकनिका प्रमाण हो है, बहुरि अवशेष एक भागमात्र ५१२/४ एकसौ अठाईस स्पर्धकप्रमाण क्रोधका अवशेष अनुभागसत्त्व हो है। बहुरि इस अवशेष एक भागकौ च्यारिका भाग देइ तहा बहुभाग ५१२/४।४ । ३ छिनवै तिनकौं पहले बहुभाग तीनसै चौरासी कहे थे तिनमे जोडै मानकाडकका प्रमाण च्यारिसै असी ४८० हो है। अवशेष एक भाग ५१२/४।४ मात्र बत्तीस स्पर्धक प्रमाण मान का अवशेष अनुभागसत्त्व हो है। बहुरि यहु अवशेष एक भाग रह्या ताकौ च्यारिका भाग देइ तहाँ बहुभाग ५१२/४।४।४ । ३ चौईस तिनकौ पूर्वै मानकाडक च्यारिसै असी कह्या था तामैं जोडै अर मायाका अधिक प्रमाण छह तिनकौ अधिक कीएँ माया काडकका प्रमाण पाँचसै दश ५१० हो है। अवशेष एक भागमात्र ५१२/४।४।४ आठ स्पर्धकप्रमाण मायाका अवशेष सत्त्व हो है। बहुरि इस अवशेष एक भागकौ च्यारिका भाग देइ तहाँ बहुभाग—५१२/४।४।४।४ । ३ छह तिनकौ अधिक प्रमाण रहित जो मायाकाडक पाँचसै च्यारि तामैं जोडि इहाँ लोभका अधिक

प्रमाण नव तिनकौ अधिक कीए लोभकाडकका प्रमाण पाँचसै उण्णीस ५१९ आवे है। अवशेष एक भागमात्र ५१२ दोग स्पर्धकप्रमाण लोभके अवशेष अनुभागसत्त्वका प्रमाण हो है। ऐसै क्रोध
४।४।४।४
मान माया लोभ काडकका प्रमाण तौ विशेष अधिक क्रम लीएँ हो है। अर अवशेष रह्या अनुभागका प्रमाण अनन्तगुणा क्रम लीएँ हो है। तिनकी रचना ऐसी—

| नाम | क्रोध | मान | माया | लोभ |
|---|---|---|---|---|
| पूर्व अनुभाग | ५१५ | ५१२ | ५१८ | ५२१ |
| काडक अनुभाग | ३८७ | ४८० | ५१० | ५१९ |
| अवशेष अनुभाग | १२८ | ३२ | ८ | २ |

इहा काडक अनुभाग अर अवशेष अनुभागके बीचि ड्योढी लीक करी है सो हीनाधिक अनुभाग प्रगट करनेके अर्थि जानना। ऐसै क्रोधादिकविषैं घटता क्रम लीए अनुभाग प्रगट करना सो अश्वकर्णकरण है, ताका वर्णन कीया।

अब अश्वकर्णकरण अवस्थाविषै ही भए अरपूर्वै ससार अवस्थाविषै सभवते थे जे पूर्व स्पर्धक तिनतै अनतगुणा घटता अनुभाग लीए अैसे जे अपूर्व स्पर्धक तिनका स्वरूप कहिए है। सो पहिले पूर्व स्पर्धकनिका स्वरूप जाने विना अपूर्व स्पर्धकनिका ज्ञान न होइ तातै इहाँ पूर्व स्पर्धकनिका किछू स्वरूप कहिए है—

सर्व कर्म परमाणूविषै जाविषै अनुभागके थोरे अविभागप्रतिच्छेद पाइए ऐसी जो परमाणू सो जघन्य वर्ग कहिए। ऐसी ऐसी समान परमाणूनिका पुंज ताका नाम जघन्य वर्गणा है। बहुरि जघन्य वर्गणातै एक अविभागप्रतिच्छेद जिनमे अधिक पाइए ऐसे एक एक वर्गणा परमाणू तिनका पु जकौ द्वितीय वर्गणा कहिए। ऐसै क्रमतै एक एक अविभागप्रतिच्छेद-करि बधती जे वर्ग कहिए वर्गका पु जरूप एक एक वर्गणा यावत् होइ तावत् पर्यंत जेती वर्गणा भई तिन सर्व वर्गणानिका पु जकौ जघन्य स्पर्धक कहिए। बहुरि ताके अनतरि जघन्य वर्गतै दूणा अविभागप्रतिच्छेदयुक्त जे वर्ग तिनका समूहरूप द्वितीय स्पर्धकको प्रथम वर्गणा हो है। बहुरि पूर्ववत् यातै एक एक अविभागप्रतिच्छेद बधती लीए वर्गनिका पु जरूप ताकी द्वितीयादि वर्गणा हो है। बहुरि ऐसै ही जघन्य वर्गतै तिगुणा चौगुणा आदि जेथवा स्पर्धक होइ तितना गुणा अविभागप्रतिच्छेद युक्त वर्गनिका समूहरूप जो वर्गणा होइ सो तो तृतीय चतुर्थ आदि स्पर्धक-निकी प्रथम वर्गणा जाननी। अर ऊपरि एक एक अविभागप्रतिच्छेद अधिक क्रम लीए वर्गनिका समूहरूप अपनी अपनी द्वितीयादि वर्गणा जाननी। इहा सर्व कर्म परमाणूनिका प्रमाणकौ किंचित् अधिक ड्योढगुणहानिका भाग दीए प्रथम वर्गणाके वर्गनिका प्रमाण आवे है। याकौ दोगुण-हानिका भाग दीए विशेषका प्रमाण आवै है सो एक विशेषकरि घटता द्वितीयादि वर्गणानिविषै वर्गनिका प्रमाण हो है। ऐसैं प्रथम गुणहानिविषै क्रम जानना। वहुरि प्रथम गुणहानितै द्वितीयादि गुणहानिनिविषै आधा आधा प्रमाण लीए वर्गणाके वर्गनिका अर विशेषका प्रमाण जानना। ऐसै

कर्म परमाणूनिविषै नाना गुणहानि पाइए है। इहा अनुभाग रचना विषै गुणहानि वा नाना गुणहानिनिका प्रमाण यथासम्भव अनत है। तहा एक एक गुणहानिविषै पूर्वोक्त प्रकार स्पर्धक अनत हैं। एक एक स्पर्धकविषै वर्गणा अनती है। सो एक गुणहानिविषै जो वर्गणानिका प्रमाण सोई गुणहानि आयामका प्रमाण जानना। ऐसी गुणहानि जेती पाइए तिनके प्रमाणका नाम नानागुणहानि है।

अकसदृष्टिकरि सर्व कर्म प्रदेशरूप द्रव्य इकतीससै ३१००, गुणहानिप्रमाण आठ, नानागुणहानि पाच तहा सर्व द्रव्यकौ किंचित् अधिक ड्योढ गुणहानिका भाग दीए प्रथम स्पर्धककी प्रथम वर्गणाविषै वर्ग दोयसै छप्पन है। याकौ दोगुणहानिका भाग दीए विशेष का प्रमाण सोलह सौ इतना इतना घादि द्वितीयादि वर्गणा होइ। बहुरि ऐसै क्रमतै जिस वर्गणाविषै प्रथम गुणहानिका प्रथम वर्गणातै आधा एकसौ अठाईस वर्ग पाइए सो द्वितीय गुणहानिकी प्रथम वर्गणा है। इस चयका प्रमाण भी आधा आठ है। तातै आठ आठ घटते द्वितीयादि वर्गणाके वर्ग जानने। ऐसै गुणहानि गुणहानि प्रति आधा आधा प्रमाण जानना। ऐसी पाच गुणहानि सर्व जाननी। ऐसै ही यथार्थ कथनका अर्थ जानना। तहा जघन्य स्पर्धकतैं लगाय अनत स्पर्धक लता भागरूप है। तिनके ऊपरि अनन्त स्पर्धक दारुभागरूप है। तिनके ऊपरि अनन्त स्पर्धक अस्थिभागरूप हैं। तिनके ऊपरि उत्कृष्ट स्पर्धक पर्यंत अनत स्पर्धक शैल भागरूप हैं। तहा प्रथम स्पर्धक देशघातीका जघन्य स्पर्धक है। तातै लगाय लताभागके सर्व स्पर्धक अर दारु भागके अनतवा भागमात्र स्पर्धक देशघाती हैं। तहा अंतविषै देशघाती उत्कृष्ट स्पर्धक भया। बहुरि ताके ऊपरि सर्व घातीका जघन्य स्पर्धक है। तातै लगाय ऊपरिके सर्व स्पर्धक सर्वघाती है। तहा अत स्पर्धक उत्कृष्ट सर्वघाती जानना। तहा केवल विना च्यारि ज्ञानावरण, तीन दर्शनावरण अर सम्यक्त्व मोहनी, सज्वलनचतुष्क, नोकषाय नव, अतराय पाच इन छबीस प्रकृतिनिकी लता समान स्पर्धककी प्रथम वर्गणा सो एक-एक वर्गके अविभागप्रतिच्छेदनिकी अपेक्षा समान है। बहुरि वेदनीय आयु नाम गोत्र इन अघाति कर्मनिकी भी प्रथम वर्गणा तैसैं ही परस्पर समान है। बहुरि मिथ्यात्व विना केवल ज्ञानावरण केवल दर्शनावरण निद्रा पाँच मिश्रमोहनी सज्वलन विना बारह कषाय इन सर्वघाती वीस प्रकृतिनिके देशघाती स्पर्धक हैं नाही, तातै सर्वघाती जघन्य स्पर्धक वर्गणा तैसैं ही परस्पर समान जाननी। तहाँ पूर्वोक्त देशघाती छब्बीस प्रकृतिनिकी अनुभाग रचना देशघाती जघन्य स्पर्धकतैं लगाय उत्कृष्ट देशघाती स्पर्धक पर्यंत होइ। तहाँ सम्यक्त्वमोहनीका तौ इहा ही उत्कृष्ट अनुभाग होइ निवरया, अवशेष पचीस प्रकृतिनिकी रचना तहाँतै ऊपरि सर्वघाती उत्कृष्ट स्पर्धक पर्यंत जाननी। बहुरि सर्वघाती वीस प्रकृतिनिकी रचना सर्वघातीका जघन्य स्पर्धकतैं लगाय उत्कृष्ट स्पर्धकपर्यंत है। तहा विशेष इतना— सर्वघाती दारुभागके स्पर्धकनिका अनन्त भागमात्र स्पर्धकपर्यन्त मिश्रमोहनीके स्पर्धक जानने। ऊपरि नाही हैं। बहुरि इहाँ पर्यंत मिथ्यात्वके स्पर्धक नाही है। इहाँतैं ऊपरि उत्कृष्ट स्पर्धक पर्यंत मिथ्यात्वके स्पर्धक है। बहुरि च्यारि अघातिया कर्मनिकी भी देशघाती जघन्यतैं लगाय उत्कृष्ट पर्यंत वा सर्वघाती जघन्यतैं लगाय उत्कृष्ट पर्यंत परस्पर समान अनुभाग रचना जाननी। ऐसै ससार अवस्थाविषै सभवते पूर्व स्पर्धक जानने[1] ॥४६५॥

१ तम्मि चेव पढमसमए अपुव्वफद्दयाणि णाम करेदि। तेसिं परूवणं वत्तइस्सामो। त जहा— सव्वस्स अक्खवगस्स सव्वकम्माण देसघादिफद्दयाणमादिवग्गणा तुल्ला। सव्वघादीण पि मोत्तूण भिच्छत्त

प्रमाण नव तिनकौ अधिक कीए लोभकाडकका प्रमाण पाँचसै उण्णीस ५१९ आवै है। अवशेष एक भागमात्र ५१२ दोय स्पर्धकप्रमाण लोभके अवशेष अनुभागसत्त्वका प्रमाण हो है। ऐसैं क्रोध
४।४।४।४
मान माया लोभ काडकका प्रमाण तौ विशेष अधिक क्रम लीएँ हो है। अर अवशेष रह्या अनुभागका प्रमाण अनन्तगुणा क्रम लीएँ हो है। तिनकी रचना ऐसी—

| नाम | क्रोध | मान | माया | लोभ |
|---|---|---|---|---|
| पूर्व अनुभाग | ५१५ | ५१२ | ५१८ | ५२१ |
| काडक अनुभाग | ३८७ | ४८० | ५१० | ५१९ |
| अवशेष अनुभाग | १२८ | ३२ | ८ | २ |

इहा काडक अनुभाग अर अवशेष अनुभागके बीचि ड्योढी लीक करी है सो हीनाधिक अनुभाग प्रगट करनेके अर्थि जानना। ऐसै क्रोधादिकविषै घटता क्रम लीए अनुभाग प्रगट करना सो अश्वकर्णकरण है, ताका वर्णन कीया।

अब्र अश्वकर्णकरण अवस्थाविषै ही भए अरपूर्वै ससार अवस्थाविषै सभवते थे जे पूर्व स्पर्धक तिनतैं अनतगुणा घटता अनुभाग लीए अैसे जे अपूर्व स्पर्धक तिनका स्वरूप कहिए है। सो पहिले पूर्व स्पर्धकनिका स्वरूप जाने विना अपूर्व स्पर्धकनिका ज्ञान न होइ तातैं इहाँ पूर्व स्पर्धकनिका किछू स्वरूप कहिए है—

सर्व कर्म परमाणूविषै जाविषै अनुभागके थोरे अविभागप्रतिच्छेद पाइए ऐसी जो परमाणू सो जघन्य वर्ग कहिए। ऐसी ऐसी समान परमाणूनिका पुंज ताका नाम जघन्य वर्गणा है। बहुरि जघन्य वर्गणातै एक अविभागप्रतिच्छेद जिनमे अधिक पाइए ऐसे एक एक वर्गणा परमाणू तिनका पु जकौ द्वितीय वर्गणा कहिए। ऐसैं क्रमतै एक एक अविभागप्रतिच्छेद-करि बधती जे वर्ग कहिए वर्गका पु जरूप एक एक वर्गणा यावत् होइ तावत् पर्यंत जेती वर्गणा भई तिन सर्व वर्गणानिका पु जकौं जघन्य स्पर्धक कहिए। बहुरि ताके अनतरि जघन्य वर्गतैं दूणा अविभागप्रतिच्छेदयुक्त जे वर्ग तिनका समूहरूप द्वितीय स्पर्धककी प्रथम वर्गणा हो है। बहुरि पूर्ववत् यातैं एक एक अविभागप्रतिच्छेद बधती लीए वर्गनिका पु जरूप ताकी द्वितीयादि वर्गणा हो है। बहुरि ऐसैं ही जघन्य वर्गतैं तिगुणा चौगुणा आदि जेथवा स्पर्धक होइ तितना गुणा अविभागप्रतिच्छेद युक्त वर्गनिका समूहरूप जो वर्गणा होइ सो तो तृतीय चतुर्थ आदि स्पर्धक-निकी प्रथम वर्गणा जाननी। अर ऊपरि एक एक अविभागप्रतिच्छेद अधिक क्रम लीए वर्गनिका समूहरूप अपनी अपनी द्वितीयादि वर्गणा जाननी। इहा सर्व कर्म परमाणूनिका प्रमाणकौ किंचित् अधिक ड्योढगुणहानिका भाग दीए प्रथम वर्गणाके वर्गनिका प्रमाण आवे है। याकौ दोगुण-हानिका भाग दीए विशेषका प्रमाण आवे है सो एक विशेषकरि घटता द्वितीयादि वर्गणानिविषै वर्गनिका प्रमाण हो है। ऐसैं प्रथम गुणहानिविषैं क्रम जानना। बहुरि प्रथम गुणहानितैं द्वितीयादि गुणहानिनिविषै आधा आधा प्रमाण लीए वर्गणाके वर्गनिका अर विशेषका प्रमाण जानना। ऐसैं

कर्म परमाणूनिविषै नाना गुणहानि पाइए है। इहा अनुभाग रचना विषै गुणहानि वा नाना गुणहानिनिका प्रमाण यथासम्भव अनत है। तहा एक एक गुणहानिविषै पूर्वोक्त प्रकार स्पर्धक अनत है। एक एक स्पर्धकविषै वर्गणा अनती है। सो एक गुणहानिविषै जो वर्गणानिका प्रमाण सोई गुणहानि आयामका प्रमाण जानना। ऐसी गुणहानि जेती पाइए तिनके प्रमाणका नाम नाना-गुणहानि है।

अकसद्दष्टिकरि सर्व कर्म प्रदेशरूप द्रव्य इकतीससै ३१००, गुणहानिप्रमाण आठ, नानागुणहानि पाच तहा सर्व द्रव्यको किंचित् अधिक ड्योढ गुणहानिका भाग दीए प्रथम स्पर्धककी प्रथम वर्गणाविषै वर्ग दोयसै छप्पन है। याको दोगुणहानिका भाग दीए विशेष का प्रमाण सोलह सो इतना इतना घादि द्वितीयादि वर्गणा होइ। बहुरि ऐसै क्रमतै जिस वर्गणाविषै प्रथम गुणहानिका प्रथम वर्गणातै आधा एकसौ अठाईस वर्ग पाइए सो द्वितीय गुणहानिकी प्रथम वर्गणा है। इस चयका प्रमाण भी आधा आठ है। तातै आठ आठ घटते द्वितीयादि वर्गणाके वर्ग जानने। ऐसै गुणहानि गुणहानि प्रति आधा आधा प्रमाण जानना। ऐसी पाच गुणहानि सर्व जाननी। ऐसै ही यथार्थ कथनका अर्थ जानना। तहा जघन्य स्पर्धकतै लगाय अनत स्पर्धक लता भागरूप है। तिनके ऊपरि अनन्त स्पर्धक दारुभागरूप है। तिनके ऊपरि अनन्त स्पर्धक अस्थिभागरूप है। तिनके ऊपरि उत्कृष्ट स्पर्धक पर्यंत अनत स्पर्धक शैल भागरूप है। तहा प्रथम स्पर्धक देशघातीका जघन्य स्पर्धक है। तातै लगाय लताभागके सर्व स्पर्धक अर दारु भागके अनतवा भागमात्र स्पर्धक देशघाती हैं। तहा अंतविषै देशघाती उत्कृष्ट स्पर्धक भया। वहुरि ताके ऊपरि सर्व घातीका जघन्य स्पर्धक है। तातै लगाय ऊपरिके सर्व स्पर्धक सर्वघाती है। तहा अत स्पर्धक उत्कृष्ट सर्वघाती जानना। तहा केवल विना च्यारि ज्ञानावरण, तीन दर्शनावरण अर सम्यक्त्व मोहनी, सज्वलनचतुष्क, नोकषाय नव, अतराय पाच इन छबीस प्रकृतिनिकी लता समान स्पर्धककी प्रथम वर्गणा सो एक-एक वर्गके अविभागप्रतिच्छेदनिकी अपेक्षा समान है। बहुरि वेदनीय आयु नाम गोत्र इन अघाति कर्मनिकी भी प्रथम वर्गणा तैसैं ही परस्पर समान है। बहुरि मिथ्यात्व विना केवल ज्ञानावरण केवल दर्शनावरण निद्रा पाँच मिश्रमोहनी सज्वलन विना वारह कषाय इन सर्वघाती वीस प्रकृतिनिके देशघाती स्पर्धक हैं नाही, तातै सर्वघाती जघन्य स्पर्धक वर्गणा तैसैं ही परस्पर समान जाननी। तहाँ पूर्वोक्त देशघाती छव्वीस प्रकृतिनिकी अनुभाग रचना देशघाती जघन्य स्पर्धकतैं लगाय उत्कृष्ट देशघाती स्पर्धक पर्यंत होइ। तहाँ सम्यक्त्वमोहनीका तौ इहा ही उत्कष्ट अनुभाग होइ निवरचा, अवशेष पचीस प्रकृतिनिकी रचना तहाँतैं ऊपरि सर्वघाती उत्कृष्ट स्पर्धक पर्यंत जाननी। बहुरि सर्वघाती वीस प्रकृतिनिकी रचना सर्वघातीका जघन्य स्पर्धकतैं लगाय उत्कृष्ट स्पर्धकपर्यंत है। तहा विशेष इतना—सर्वघाती दारुभागके स्पर्धकनिका अनन्त भागमात्र स्पर्धकपर्यन्त मिश्रमोहनीके स्पर्धक जानने। ऊपरि नाही हैं। बहुरि इहाँ पर्यंत मिथ्यात्वके स्पर्धक नाही हैं। इहाँतैं ऊपरि उत्कृष्ट स्पर्धक पर्यंत मिथ्यात्वके स्पर्धक हैं। वहुरि च्यारि अघातिया कर्मनिकी भी देशघाती जघन्यतैं लगाय उत्कृष्ट पर्यंत वा सर्वघाती जघन्यतैं लगाय उत्कृष्ट पर्यंत परस्पर समान अनुभाग रचना जाननी। ऐसैं ससार अवस्थाविषै सभवते पूर्व स्पर्धक जानने[1] ॥४६५॥

१ तम्मि चेव पढमसमए अपुव्वफद्दयाणि णाम करेदि। तेसिं परूवण वत्तइस्सामो। त जहा—सव्वस्स अक्खवगस्स सव्वकम्माण देशघादिफद्दयाणमादिवग्गणा तुल्ला। सव्वघादीण पि मोत्तूण मिच्छत्त

इस गाथा द्वारा दो बातोका निर्देश किया गया है। प्रथम तो प्रकृतमे घात करनेके लिए जो अनुभागकाण्डक ग्रहण किया जाता है उसका चारो सज्वलनोमे अल्पबहुत्व किसप्रकार प्राप्त होता है और दूसरे घात करनेपर जो अनुभाग सत्त्व शेष रहता है उसका अल्प बहुत्व किस क्रम से प्राप्त होता है। बात यह है कि अश्वकर्णकरण के पहले घातके लिये जो अनुभाग काण्डक ग्रहण किये जाते थे वे मान मे सबसे स्तोक होते थे, उनसे क्रोध, माया और लोभ मे उत्तरोत्तर विशेष अधिक होते थे। किन्तु अब अश्वकर्ण क्रिया करते समय काण्डकघातके लिए जो अनुभाग स्पर्धक ग्रहण किये जाते हैं व क्रोधमे सबसे थोडे होने है तथा क्रमसे मान, माया और लोभमे उत्तरोत्तर विशेष अधिक होते हैं। तथा घात करने पर जो अनुभागस्पर्धक सत्त्वरूपमे शेष रहते है वे लोभमे सबसे स्तोक रहते हैं। उनसे माया, मान और क्रोधमे अनन्तगुन शेष रहते हैं। यहाँ जयधवलामे उक्त दोनो गाथाओमे जिस तथ्यको स्पष्ट किया गया है उसे अक सदृष्टि द्वारा इस प्रकार स्पष्ट किया है—

| | क्रोध | मान | माया | लोभ |
|---|---|---|---|---|
| स्पर्धकरूपमे पूर्व सत्त्व | ९६ | ९५ | ९७ | ९८ |
| घातके लिए अनुभागकाण्डक प्रमाण | ६४ | ७९ | ८९ | ९५ |
| काण्डकधातेक बाद शेष रहे स्पर्धकसत्त्व | ३२ | १६ | ८ | ४ |

पण्डित जी ने इसी विषयको अपनी टीकामे स्पष्ट किया है, इसलिये यहाँ और अधिक नही लिखा जा रहा है। आशय एक ही है।

अब इहा अश्वकर्णकरणका प्रथम समयविषै भए ऐसे अपूर्व स्पर्धक तिनिका व्याख्यान करिए है—

**ताहे सजलणाण देसावरफड्डयस्स हेट्ठादो।**
**णतगुणूणमपुव्व फड्डयमिह कुणदि हु अणत[1] ॥४६६॥**

**तस्मिन् सज्वलनाना देशावरस्पर्धकस्य अधस्तनात्।**
**अनतगुणोनमपूर्व स्पर्धकमिह करोति हि अनंत ॥ ४६६ ॥**

स० च०—तहा अश्वकर्णका प्रारभ समय विषै च्यार्यो सज्वलन कषायनिका युगपत् अपूर्व स्पर्धक देशघाती जघन्य स्पर्धकतै नीचै अनतगुणा घटता अनुभागरूप करै है। पूर्व स्पर्धकनिविषै जघन्य स्पर्धककी जो जघन्य वर्गणा थी ताके नीचै घटता अनुभाग लीएँ कोई वर्गणा थी नाही सो अब इहा जघन्य स्पर्धककी जघन्य वर्गणाके नीचै अपूर्व स्पर्धकनिकी वर्गणाकी रचना भई। तहाँ पूर्व स्पर्धकनिकी जघन्य वर्गणातैं भी अपूर्व स्पर्धकनिकी उत्कृष्ट वर्गणाविषै भी अनुभागके अविभागप्रतिच्छेद अनतवा भाग मात्र हो हैं। ऐसैं अपूर्व स्पर्धक हो हैं तिनका प्रमाण अनत जानना ॥ ४६६॥

---

सेसाण कम्माण सव्वघादीणमादिवग्गणा तुल्ला। एदाणि पुव्वफद्दयाणि णाम क० चु० पृ० ७८९।

१ तदो चदुण्ह सजलणाणमपुव्वफद्दयाइ णाम करेदि। ताणि कध करेदि। लोभस्स तावलोभ सजलणस्स पुव्वफद्दएहिंतो पदेसग्गस्स असखेज्जदिभाग घेत्तूण पढमस्स देसघादिफद्दयस्स हेट्ठा अणतभागे अपुव्वफद्दयाणि णिव्वत्तयदि क० चु० पृ० ७८९।

विशेष—चारो सज्वलनोके पूर्व स्पर्धकोसे सम्बन्ध रखनेवाले प्रदेशपुजके असग्व्यातवे भागको ग्रहण कर प्रथम देशघाति स्पर्धकके नीचे अनन्तवे भागमे अन्य अपूर्व स्पर्धकोको रचता है। अश्वकर्णकरणके पहले सज्वलनके देशघाति जघन्य स्पर्धकका जितना अनुभाग होता है, इस समय उससे भी अनन्तवे भागप्रमाण अनुभाग स्पर्धकोको रचता है, इसलिये इनकी अपूर्व स्पर्धक सज्ञा है।

**गणणादेयपदेसगगुणहाणिट्ठाणफड्ढयाण तु।**
**होदि असखेज्जदिम अवरादु वर अणतगुण[1] ॥४६७॥**

**गणनादेकप्रदेशकगुणहानिस्थानस्पर्धकाना तु।**
**भवति असंख्येय अवरतो वरमनतगुणं ॥४६७॥**

स० च०—सो अनत कैसा है ? सो कहिए है—गणनाकरिकै प्रदेशगुणहानि कहिए अनुभाग रचना विषै जे वर्गणा तिनविषै प्रदेश जे परमाणु तिनका प्रमाण एक-एक विशेष घटतै सतै जहाँ आधा होइ तहातै पहलै एक गुणहानि कहिए। तिस एक गुणहानिविषै स्पर्धकनिका प्रमाण अभव्य राशितै अनतगुणा वा सिद्धराशिके अनतवे भागमात्र है। ताकौ अपकर्पणभागहारतै असख्यातगुणा जो भागहार ताका भाग दीए एक भागमात्र अपूर्व स्पर्धकनिका प्रमाण अनन्त सख्यातमात्र जानना। तहा जघन्य अपूर्व स्पर्धकतै उत्कृष्ट अपूर्व स्पर्धक विषै अनुभागके अविभागप्रतिच्छेद अनतगुणे जानना। सो अनुभागके अल्पबहुत्वका विशेष इहा कहिए है—

अपूर्व स्पर्धकनिविषै प्रथम स्पर्धककी प्रथम वर्गणाके अविभागप्रतिच्छेद जीवराशितै अनतगुणे हैं, तथापि औरनितैं स्तोक हैं। बहुरि याकौ अनतका भाग देइ तहा बहुभाग तिसहीमै मिलाए द्वितीय स्पर्धककी प्रथम वर्गणाके अविभागप्रतिच्छेद हो है। ऐसैं ही अत स्पर्धकपर्यंत क्रम जानना। सो यहु अल्पबहुत्व वर्गणानिविषै पाइए है। जे सर्व परमाणूँरूप वर्ग तिन सवनिकै अविभाग-प्रतिच्छेद मिलाय करि कह्या है। बहुरि एक-एक वर्गकी अपेक्षा प्रथम स्पर्धककी प्रथम वर्गणातै द्वितीय तृतीयादि स्पर्धकनिकी प्रथम वर्गणाविषै दूणे तिगुणे आदि अविभागप्रतिच्छेद जानने। जातैं आदि वर्गतै आदि वर्गके अविभागप्रतिच्छेदका प्रमाण जेथवा स्पर्धक होइ तितनागुणा ही हो है। कषायप्राभृत द्वितीय नाम महाधवलविषै[2] भी ऐसैं ही कह्या है। सोई विशेष करि कहिए है—

स्थितिसम्बन्धी असख्यातप्रमाण लीएँ जो स्पर्धकगुणहानि ताकरि गुणित्त समयप्रबद्धप्रमाण अपना-अपना द्रव्य स्थापि ताकौ अनुभागसम्बन्धी अनत्त प्रमाण लीएँ जो किंचिदून ड्योढ गुणहावि ताका भाग दीएँ प्रथम वर्गणाविषै परमाणूनिका प्रमाण आवै। एक गुणहानिविषैं जेता स्पर्धक-निका प्रमाण सो एक गुणहानि स्पर्धकशलाका कहिए है। एक स्पर्धकविषैं जेता वर्गणानिका प्रमाण सो एक स्पर्धकवर्गणा शलाका कहिए। इन दोऊनिकौं परस्पर गुणैं अनुभागसम्बन्धी गुणहानि आयामका प्रमाण होइ। बहुरि प्रथम वर्गणाकौ गुणहानितै दूणा प्रमाण लीए जो दो

---

१ ताणि पगणणादो अणताणि पदेसगुणहाणिट्ठाणतरफद्दयाणमसखेज्जदिभागो एत्तियमेत्ताणि ताणि अपुव्वफद्दयाणि। क० चु० पृ० ७८९।

२ यहाँ महाधवल पदसे जयधवल विवक्षित है।

गुणहानि ताका भाग दीए विशेषका प्रमाण आवै है। वर्गणा वर्गणा प्रति जितनी परमाणू घटैं ताका नाम इहा विशेष जानना सो विशेषकौ दो गुणहानिकरि गुणे प्रथम वर्गणा होइ। बहुरि एक परमाणु विषै जेते अविभागप्रतिच्छेद पाइए तिनके समूहका नाम वर्ग है, याकरि प्रथम वर्गणाकौ गुणं प्रथम स्पर्धककी प्रथम वर्गणाके अविभागप्रतिच्छेदनिका प्रमाण हो है। बहुरि यातै दूणे द्वितीय स्पर्धककी प्रथम वर्गणाके अविभागप्रतिच्छेद है, यातैं द्वितीय भाग अधिक तृतीय स्पर्धकको प्रथम वर्गणाके है, यातै तृतीय भाग अधिक चतुर्थ स्पर्धककी प्रथम वर्गणाके, ऐसै क्रमतैं उत्कृष्ट सख्यातवा भाग अधिक पर्यंत तौ सख्यातभागवृद्धि, ताके ऊपरि उत्कृष्ट असख्यातवा भाग अधिक पर्यंत असख्यात भागवृद्धि ताके ऊपरि अतपर्यंत अनत भागवृद्धि हो है। तहा द्विचरम स्पर्धककी प्रथम वर्गणाके अविभागप्रतिच्छेदनिकौ एक घाटि अपूर्व स्पर्धकप्रमाणका भाग देइ तहा एक भाग तामे जोडै चरम स्पर्धककी प्रथम वर्गणाके अविभागप्रतिच्छेदनिका प्रमाण हो है। सो प्रथम स्पर्धककी प्रथम वर्गणाके अविभागप्रतिच्छेदनितैं द्वितीय तृतीयादि स्पर्धकनिकी प्रथम वर्गणाके अविभागप्रतिच्छेद क्रमतैं दोय गुणा तिगुणा आदि होइ अत स्पर्धककी प्रथम वर्गणाविषै अपूर्व स्पर्धकप्रमाणकरि गुणित अविभागप्रतिच्छेद हो हैं। सो यहु स्थूलपनं कथन है।

सूक्ष्मपनेकरि जेते विशेष घरैं तिन विशेषनिके जेते वर्ग होइ तिनके अविभागप्रतिच्छेद घटावनेकौ द्वितीयादि स्पर्धकनिकी प्रथम वर्गणानिका स्थूलपनै जो अविभागप्रतिच्छेदनिका प्रमाण कह्या तामै किंचित् न्यूनपना जानना। तहा प्रथम स्पर्धककी प्रथम वर्गणातै द्वितीय वर्गणाविषै एक विशेष, तृतीय वर्गणाविषै दोय विशेष, चतुर्थ वर्गणाविषै तीन विशेष ऐसैं क्रमतैं विशेष घाटि घाटि पाइए है, तातैं सिद्धराशिके अनतवे भागि वा अभव्य राशितै अनतगुणी जो एक स्पर्धक वर्गणाशलाका तितने विशेष प्रथम स्पर्धककी प्रथम वर्गणातै द्वितीय स्पर्धककी प्रथम वर्गणाविषै घटते जानने। सो इन विशेषनिके परमाणूनिका प्रमाणकौ दूणा जघन्य वर्गकरि गुणैं जो प्रमाण होइ तितना द्वितीय स्पर्धककी प्रथम वर्गणाविषै ऋण जानना। बहुरि तृतीय स्पर्धककी प्रथम वर्गणानिविषै प्रथम स्पर्धककी प्रथम वर्गणातैं एक स्पर्धक वर्गणा शलाकामात्र विशेष घटैं तिनके परमाणूनिका प्रमाणकौ तिगुणा जघन्य वर्गकरि गुणै तहा ऋण हो है। ऐसैं क्रमतैं अत स्पर्धककी प्रथम वर्गणाविषै एक घाटि अपूर्व स्पर्धक प्रमाणकरि गुणित एक स्पर्धक वर्गणा शलाकामात्र विशेष घटैं तिनके परमाणूनिका प्रमाणकौ अपूर्व स्पर्धकका प्रमाणकरि गुणित जो जघन्य वर्ग ताकरि गुणै तहा ऋण हो है। ऐसै कह्या अपना-अपना ऋण ताकौ पूर्वोक्त अपना-अपना स्थूल प्रमाणमैं घटाएँ सूक्ष्म तारतम्यरूप अविभागप्रतिच्छेदनिका प्रमाण आवै है। ऐसैं अव्यवधान कहिए निरतरपनै स्पर्धकनिका अल्पबहुत्व कह्या। बहुरि व्यवधान कहिए सातर तीहिंकरि कहिए है—

प्रथम स्पर्धककी प्रथम वर्गणातैं अत स्पर्धककी प्रथम वर्गणाके अविभागप्रतिच्छेद अनतगुणे है। किंचित् ऊन अपूर्व स्पर्धक प्रमाणकरि गुणित जानने। ऐसैं क्रोध मान माया लोभके अपूर्व स्पर्धकनिविषै अनुभागके अविभागप्रतिच्छेदनिका अल्पबहुत्वका व्याख्यान समान जानना ॥४६७॥

विशेष—प्रथम देशघाति स्पर्धकके नीचे अनन्तवें भागमे जो अन्य अपूर्व स्पर्धक किये जाते हैं वे कितने होते हैं इसीका समाधान करते हुए यहाँ बतलाया है कि पूर्व स्पर्धकोमे जो यथा-विभाग डेढ गुणहानिमात्र समयप्रबद्ध सत्त्वरूपसे अवस्थित हैं इनमे अपकर्षण-उत्कर्षण भागहारका

द्रव्य हो है। तिसविषै अधस्तन शीर्ष १, अधस्तन कृष्टि २, मध्यम खड ३, उभय द्रव्यविशेष ४ ऐसै च्यारि विभाग करिए सो अधस्तन शीर्षादिकका स्वरूप उपशम चारित्रविषै सूक्ष्मकृष्टिका वर्णन करतै पूर्वै विशेषकरि कह्या है सो जानना। वा इहा भी किछू कहिए है—

तहा पूर्व समयविषै करी कृष्टि तिनविषै प्रथम कृष्टितै लगाय विशेष घटता क्रम है सो सर्व पूर्व कृष्टिनिकी आदि कृष्टि समान करनेके अर्थि घटे विशेषनिका द्रव्यमात्र जो द्रव्य तहा दीजिए ताका नाम अधस्तन शीर्ष विशेष द्रव्य है। बहुरि पूर्वै न थी ऐसी करी जे नवीन कृष्टि तिनिकौ पूर्व कृष्टिकी आदि कृष्टिके समान करनेके अर्थि जो द्रव्य दीया ताका नाम अधस्तन कृष्टिद्रव्य है। बहुरि इन सर्व पूर्व अपूर्व कृष्टिनिविषै आदि कृष्टितै लगाय अन्त कृष्टि पर्यंत विशेष घटता क्रम करनेके अर्थि जो द्रव्य दीया ताका नाम उभय द्रव्य विशेष द्रव्य है। बहुरि इन तीनोको जुदा कीए अवशेष जो द्रव्य रह्या ताकौ सर्व कृष्टिनिविषै समानरूप दीजिए ताका नाम मध्यम खड है। ऐसै सग्रह कृष्टिनिके पार्श्ववर्ती कृष्टिनिविषै तौ अधस्तन शीर्ष, मध्यम खड, उभय द्रव्य विशेषरूप तीन प्रकार द्रव्य दीजिए है। अर सग्रहकृष्टिनिके नीचै जे नवीन कृष्टि करी तिनविषै अधस्तन शीर्ष, मध्यम खड, उभय द्रव्य विशेषरूप तीन प्रकार द्रव्य दीजिए है। अब याका विशेष दिखाइए है-तहा द्वितीय समयविषै कैसै द्रव्य दीजिए है सो वर्णन कीजिए है—

क्रोध मान माया लोभके पूर्व अपूर्व स्पर्धकसम्बन्धी द्रव्यतै पहले समय जो अपकर्षण कीया द्रव्य तातै असख्यातगुणा द्रव्य अपकर्षण करै है। तहा सर्व द्रव्यकौ आठका भाग दीए एक एक भागमात्र लोभ माया मानका, पाच भागमात्र क्रोधका द्रव्य पूर्वोक्त प्रकार यथासम्भव साधिक वा किंचित् न्यूनपना लीए जानना। बहुरि याकौ पल्यका असख्यातवा भागका भाग दीए एक भागमात्र द्रव्य पूर्व अपूर्व स्पर्धकनिविषै देना। ताकौ जुदा राखि अवशेष द्रव्यका पल्यका प्रथम समयवत् बारह सग्रह कृष्टिनिविषै विभाग करिए तब सर्व द्रव्यकौ चौईसका भाग दीए तहा ग्यारह सग्रह कृष्टिनिका एक एक भागमात्र अर क्रोधकी तृतीय सग्रह कृष्टिका तेरह भागमात्र द्रव्य हो है। इहा साधिकपना वा न्यूनपना यथासम्भव जानि लेना।

अब द्वितीय समयविषै अपकर्षण कीया जो द्रव्य तिसविषै एक एक सग्रह कृष्टिका द्रव्य जो कह्या तिसविषै अधस्तन शीर्षादि च्यारि प्रकार द्रव्यका प्रमाण ल्याइए है—तहा प्रथम समयविषै अन्त कृष्टितै लगाय कृष्टि २ प्रति जितना द्रव्य घट्या सो एक विशेष है। ताका प्रमाण पूर्वै कह्या था सो आदिविषै जो विशेषका प्रमाण सो आदि अर एक एक विशेष कृष्टि कृष्टि प्रति बध्या तातै एक विशेष उत्तर अर प्रथम समयविषै कीनी कृष्टिनिका प्रमाणमात्र गच्छ सो ऐसै आदि उत्तर गच्छ स्थापि श्रेणी व्यवहार नाम गणितके अनुसारि—

रूपेणोनो गच्छो दलीकृत प्रचयताडितो मिश्र।
प्रभवेण पदाभ्यस्त सकलित भवति सर्वेषा ॥ १ ॥

इस सूत्रतै एक घाटि गच्छका आधाकौ विशेषकरि गुणि ताकौ आदिविषै जोडि ताकौ गच्छकरि गुणै सवनिका सकलित धन कहिए जोड्या हूवा प्रमाण हो है। सो जो जो प्रमाण होइ तितना तितना अधस्तन शीर्ष द्रव्य हो है। सोई कहिए है—

एक विशेष आदि एक विशेष उत्तर अर प्रथम कृष्टिविषै विशेष मिल्या नाही तातै एक

घाटि लोभकी प्रथम सग्रह् कृष्टिविषै प्रथम समयविषै कीनी अन्तर कृष्टिनिका प्रमाणमात्र गच्छ स्थापि तहा सकलन धनमात्र लोभको प्रथम सग्रहकृष्टिका जो द्वितीय समय विषै अपकर्षण द्रव्यविषै द्रव्य कह्या था तिस द्रव्यकौं द्वितीय समयविषै अपकर्षण किया तीहिविषै जो कृष्टिनिविषै देने योग्य द्रव्य कह्या था तीहिविषै अधस्तन शीर्ष द्रव्य हो है। बहुरि ऐसै ही लोभकी प्रथम सग्रह् कृष्टिकी अतर कृष्टिनिका प्रमाणमात्र विशेष तौ आदि अर एक विशेष उत्तर अर द्वितीय सग्रह् कृष्टिकी अतर सग्रह कृष्टिका प्रमाणमात्र गच्छ स्थापि तहा सकलन धनमात्र लोभकी द्वितीय सग्रह कृष्टिका द्रव्यविषै अधस्तन शीर्ष द्रव्य हो है। बहुरि लोभकी प्रथम द्वितीय सग्रह् कृष्टिनिविषै जो अन्तर कृष्टिनिका प्रमाण तितने विशेष तौ आदि अर एक विशेष उत्तर लोभकी तृतीय सग्रह् कृष्टिकी अन्तर कृष्टिनिका प्रमाणमात्र गच्छ स्थापि तहा सकलन धनमात्र लोभको तृतीय सग्रहकृष्टिका द्रव्यविषै अधस्तन शीर्ष द्रव्य हो है। बहुरि लोभकी प्रथम द्वितीय तृतीय सग्रहकृष्टिनिकी अन्तर कृष्टिनिका प्रमाणमात्र विशेष तौ आदि अर एक विशेष उत्तर अर मायाकी प्रथम सग्रह कृष्टिकी अन्तर कृष्टि प्रमाणमात्र गच्छ स्थापि तहा सकलन धनमात्र माया की प्रथम सग्रह कृष्टिका प्रमाणविषै अधस्तन शीर्ष द्रव्य हो है। ऐसै ही अवशेष आठ सग्रह् कृष्टिनिविषै अपने अपने नीचैकी सग्रह् कृष्टिनिको अन्तर कृष्टिनिका प्रमाणमात्र विशेष तौ आदि अर एक विशेष उत्तर अर अपना अपना अन्तर कृष्टिनिका प्रमाणमात्र गच्छ स्थापि तहा सकलन धनमात्र अपना अपना सग्रह् कृष्टिका द्रव्यविषै अधस्तन शीर्षका द्रव्य हो है। इस सर्वको जोडै एक विशेष आदि एक विशेष उत्तर एक घाटि प्रथम समयविषै कोनी सर्व कृष्टिनिका प्रमाणमात्र गच्छ स्थापै जो सकलन धन होइ तितना सर्व अधस्तन शीर्ष विशेष द्रव्य जानना।

बहुरि प्रथम समयविषै जो लोभकी प्रथम सग्रहकृष्टिकी जघन्य कृष्टिविषै द्रव्यका प्रमाण कह्या था तीहि प्रमाण एक एक घाटि कृष्टिका द्रव्य स्थापि ताकौ अपनी अपनी सग्रह कृष्टिनिविषै करी जे अन्तरकृष्टि नवीन कृष्टि तिनका प्रमाणकरि गुणै अपनी अपनी सग्रह् कृष्टिका द्रव्यविषै अधस्तन कृष्टिका द्रव्य प्रमाण हो है। सर्व कृष्टिनि का प्रमाणकरि ताहीकौ गुणै सर्व अधस्तन शीर्षकृष्टि द्रव्य हो है।

बहुरि प्रथम समय द्वितीय समयसम्बन्धी जो कृष्टिविषै देने योग्य द्रव्य ताकौं जोडै सर्व धन होइ याकौ पुरातन वा नवीन करी कृष्टिनिका प्रमाणमात्र जो गच्छ ताका भाग दीए मध्य धन हो है। ताकौ एक घाटि गच्छका आधा प्रमाणकरि न्यून दोगुणहानिका भाग दीए एक उभय द्रव्यका विशेष हो है। सो एक विशेष आदि एक विशेष उत्तर अर क्रोधकी तृतीय सग्रह कृष्टिकी पुरातन नवीन कृष्टि प्रमाण गच्छ स्थापि तहा पूर्वोक्त सूत्र अनुसारि सकलन धनमात्र क्रोधकी तृतीय सग्रह कृष्टिविषै जो द्वितीय समयविषै कृष्टिनिविषै देने योग्य अपकर्षण द्रव्य कह्या था तिसविषै उभय द्रव्य विशेष द्रव्यका प्रमाण हो है। बहुरि एक अधिक क्रोधकी तृतीय सग्रह कृष्टिका पुरातन नवीन कृष्टिनिका प्रमाणमात्र विशेष तौ आदि अर एक विशेष उत्तर अर क्रोधकी प्रथम द्वितीय कृष्टिकी पुरातन नवीन कृष्टिमात्र गच्छ स्थापि तहा सकलन धनमात्र क्रोधकी द्वितीय सग्रह् कृष्टिविषै उभय द्रव्य विशेष द्रव्य हो है। बहुरि एक अधिक क्रोधकी तृतीय द्वितीय सग्रह् कृष्टिनिका पुरातन नवीन कृष्टि प्रमाणमात्र विशेष आदि अर एक विशेष उत्तर अर क्रोधकी प्रथम सग्रह् कृष्टिकी पुरातन नवीन कृष्टिमात्र गच्छ स्थापि तहा सकलन धनमात्र क्रोधकी प्रथम सग्रह कृष्टिविषै उभय द्रव्य विशेष द्रव्य हो है। बहुरि एक अधिक क्रोधकी तीनो संग्रह कृष्टिनिकी पुरातन

नवीन कृष्टि प्रमाणमात्र विशेष आदि अर एक विशेष उत्तर अर मानकी तृतीय सग्रह कृष्टिकी पुरातन नवीन कृष्टि प्रमाणमात्र गच्छ स्थापि तहाँ सकलन धनमात्र मानकी तृतीय सग्रहकृष्टिविषै उभय द्रव्य विशेष हो है। ऐसै एक अधिक अपनी ऊपरिकी सग्रह कृष्टिनिको पुरातन नवीन कृष्टि प्रमाणमात्र विशेष तौ आदि अर एक विशेष उत्तर अर अपनी-अपनी सग्रह कृष्टिकी पुरातन नवीन कृष्टि प्रमाणमात्र गच्छ स्थापि सकलनकी अवशेष आठ सग्रहकृष्टिनिविषै भी उभय द्रव्य विशेष द्रव्यका प्रमाण आवै हैं। इस सर्वकौ जोडैं एक उभय द्रव्य विशेष आदि एक उभय द्रव्य विशेष उत्तर सब पुरातन नवीन कृष्टिनिका प्रमाणमात्र गच्छ स्थापि सकलन धन कोए सर्व उभय द्रव्य विशेष द्रव्यका प्रमाण आवै है। बहुरि द्वितीय समयविषै अपकर्षण कोया द्रव्यविषै जो कृष्टि सम्बन्धी द्रव्य तीहिंविषै पूर्वोक्त तीन प्रकार द्रव्य घटाएँ जो अवशेष द्रव्य रह्या ताकौ सर्व पुरातन नवीन कृष्टिके प्रमाणका भाग दीएँ एक खडका प्रमाण आवै ताकौ अपनी-अपनी पुरातन नवीन कृष्टिनिका प्रमाणकरि गुणैं अपनी-अपनी सगूह कृष्टिका द्रव्यविषै मध्यम खडका प्रमाण आवै है। बहुरि तिस एक खडकौ सर्व पुरातन नवीन कृष्टि प्रमाणकरि गुणैं सर्व मध्यम खण्डका द्रव्य हो है। इहाँ प्रथम समयविषै कीनी कृष्टिनिकौ पुरातन कहिए। द्वितीय समयविषै करिए है तिनकौ नवीन कहिए है। ऐसै द्वितीय समयविषै अपकर्षण कीया द्रव्यविषै जो कृष्टिसम्बन्धी द्रव्य तिसविषै च्यारि प्रकार कहे। अब इनके देनेका विधान कहिए है—

लोभकी प्रथम सगूह कृष्टिके नीचैं जे अपूर्व नवीन कृष्टि करी तिनकी जघन्य कृष्टिविषै बहुत द्रव्य दीजिए है। तहा अधस्तन शीर्षका द्रव्य तौ न दीजिए है अर अधस्तन कृष्टिका द्रव्यतैं एक कृष्टिका द्रव्य अर मध्यम खडका द्रव्यतैं एक खडका द्रव्य अर उभय द्रव्य विशेषका द्रव्यतैं सर्व नवीन पुरातन कृष्टिनिका जेता प्रमाण तितने विशेषनिका द्रव्य ग्रहि तहा ही दीजिए है। ऐसा यतिवृषभ आचार्यका तात्पर्य है। बहुरि द्वितीयादि अतपर्यंत जे नवीन कृष्टि तिनविषै अधस्तन कृष्टिका द्रव्यतैं एक कृष्टिका द्रव्य अर मध्यम खडतैं एक खड तौ समानरूप सर्वत्र दीजिए है अर उभय द्रव्य विशेष द्रव्यविषै एक एक विशेषमात्र द्रव्य घटता क्रमतैं दीजिए है। सो कृष्टि-कृष्टि प्रति उभय द्रव्यका एक विशेष जो घटया सो अनतवे भागमात्र घटया तातैं पूर्व कृष्टितैं उत्तर कृष्टिविषै अनतवे भागमात्र घटता द्रव्य दीया कहिए है। इहा प्रथम सगूहकृष्टि-का अधस्तन कृष्टि द्रव्य तौ समाप्त भया। बहुरि नवीन कृष्टिकी अत कृष्टिके ऊपरि पुरातन कृष्टिकी जघन्य कृष्टि है तीहिविषै मध्यम खडका द्रव्यतैं एक खड अर उभय द्रव्य विशेषतैं जितनी कृष्टि नीचैं नवीन होइ आई तिनके प्रमाणकरि हीन सर्व कृष्टिनिका प्रमाणमात्र विशेषनि-का द्रव्य दीजिए है। सो इहा नवीन कृष्टिकी अत कृष्टिविषै दीया द्रव्यतैं एक अधस्तन कृष्टिका द्रव्य अर एक उभय द्रव्यका विशेषका द्रव्य घटता दीया सो तिस नवीन अत कृष्टिविषै दीया द्रव्यतैं एक अधस्तन कृष्टिका द्रव्य तौ असख्यातवे भागमात्र अर एक उभय द्रव्यका विशेष अनतवें भागमात्र है तातैं तिस नवीन अत कृष्टितैं असख्यातवा भागमात्र द्रव्य पुरातन कृष्टिकी जघन्य कृष्टिविषै दीया कहिए है। इहा पुरातन जघन्य कृष्टिविषै प्रथम समयविषै दीया द्रव्य एक अधस्तन कृष्टिका द्रव्यके समान है। ताकी जोडै एक गोपुच्छाकार होइ जाइ परतु ताकी इहा विवक्षा नाही। इहा द्वितीय समयविषै दीया द्रव्य हीकी विवक्षा है तातैं असख्यातवा भाग घटता कह्या ऐसैं आगैं भी जहा नवीन अन्त कृष्टिविषै दीया द्रव्यतैं पुरातन जघन्य कृष्टिविषै दीया द्रव्य असख्यात बहुभागमात्र घटता है तहा ऐसी ही युक्ति जाननी। बहुरि याके ऊपरि

पुरातन कृष्टिकी द्वितीय कृष्टि तिसविषै अधस्तन शीर्षका द्रव्यतै एक विशेषका द्रव्य अर मध्यम खडतै एक खडका द्रव्य अर उभय द्रव्य विशेषतै जितनी कृष्टि नीचै नवीन अर एक पुरातन होइ आई तिनके प्रमाणकरि हीन सर्व कृष्टिनिका प्रमाणमात्र विशेषनिका द्रव्य दीजिए है। सो इहा पुरातन जघन्य कृष्टिविषै दीया द्रव्यतै एक अधस्तन शीर्षके विशेषका द्रव्य वध्या अर एक उभय द्रव्यका विशेष घट्या सो उभय द्रव्यका विशेष विषै प्रथम समयसम्बन्धी विशेषमात्र अधस्तन शीर्षका विशेष घटाए जो अवशेष रह्या सो पुरातन प्रथम कृष्टिविषै दीया द्रव्यके अनन्तवें भागमात्र है। तातै तिस पुरातन प्रथम कृष्टिविषै दीया द्रव्यतै इस द्वितीय कृष्टिविषै दीया द्रव्य अनन्तवें भागमात्र घटता कहिए है। बहुरि पुरातन कृष्टिकी तृतीयादि अन्त पर्यन्त कृष्टिनिविषै मध्यम खडतै एक एक खडका द्रव्य तौ समानरूप अर अधस्तन शीर्ष द्रव्यतै एक एक विशेषका द्रव्य क्रमतै वधता अर उभय द्रव्यविशेषतै एक एक विशेषतै एक एक विशेषका द्रव्य क्रमतै घटता दीजिए है। तातै अनन्तवा भागमात्र घटता द्रव्य दीया कहिए। ऐसै लोभकी प्रथम सग्रह कृष्टिसम्बन्धी च्यारि प्रकार द्रव्य देनेका विधान कह्या। बहुरि लोभकी प्रथम सग्रह कृष्टिकी पुरातन अन्त कृष्टिके ऊपरि लोभकी द्वितीय सग्रह कृष्टिकी नवीन कृष्टिकी जघन्य कृष्टि है तिसविषै लोभकी द्वितीय सग्रहकृष्टि सम्बन्धी च्यारि प्रकार द्रव्यविषै अधस्तन शीर्ष द्रव्य तौ न दीजिए है अर अधस्तन कृष्टिका द्रव्यतै एक कृष्टिका द्रव्य अर मध्यम खड द्रव्यतै एक खडका द्रव्य अर उभय द्रव्य विशेषतै नीचै होइ आई जे प्रथम सग्रह कृष्टिकी जे नवीन पुरातनकृष्टि तिनके प्रमाणकरि हीन सर्व कृष्टिनिका प्रमाणमात्र विशेषनिका द्रव्य दीजिए है। सो इहा प्रथम सग्रह कृष्टिकी पुरातन अन्त कृष्टिविषै दीया द्रव्यतै एक अधस्तन शीर्ष विशेषका द्रव्य अर एक उभय द्रव्य विशेषका द्रव्य तौ घटता अर एक अधस्तन कृष्टिका द्रव्य बधता दीया सो एक अधस्तन कृष्टिका द्रव्यविषै एक अधस्तन शीर्षका विशेष अर एक उभय द्रव्य विशेषका द्रव्य घटाए जो अवशेष रह्या सो प्रथम सग्रह कृष्टिकी पुरातन अन्त कृष्टिविषै दीया द्रव्य असख्यातवें भागमात्र है, तातै तिस पुरातन अन्तकृष्टिविषै दीया द्रव्यतैं याविषै दीया द्रव्य असख्यातवे भागमात्र बधता कहिए है। ऐसै इहा दीयमान द्रव्यकी अपेक्षा गोपुच्छका अभाव भया। ऐसै ही आगै भी जहा पुरातन कृष्टिकी अन्त कृष्टिविषै दीया द्रव्यतैं नवीन कृष्टिकी प्रथम कृष्टिविषै दीया द्रव्य असख्यातवा भागमात्र बधता है तहा ऐसी ही युक्ति जाननी। बहुरि याके ऊपरि नवीन कृष्टिकी द्वितीयादि अन्त पर्यन्त कृष्टिनिविषै एक एक उभय विशेष प्रमाण घटता द्रव्य दीजिए है। तहा क्रमतै अनन्तवा भाग घटता दीया द्रव्य क्रमतै जानना। इहा अधस्तन कृष्टि द्रव्य समाप्त भया।

बहुरि द्वितीय सग्रह कृष्टिकी तिस नवीन अन्त कृष्टिके ऊपरि पुरातन जघन्य कृष्टि है तिस विषै अधस्तन शीर्षका द्रव्यतै तौ नीचै होई जे प्रथम सग्रहसम्बन्धी पुरातन कृष्टि तिनके प्रमाण मात्र विशेषनिका द्रव्य अर मध्यम खड द्रव्यतै एक खडका द्रव्य अर उभय द्रव्य विशेषतैं नीचै होइ आई जे सर्व नवीन पुरातन कृष्टि तिनका प्रमाणकरि हीन सर्व कृष्टिनिका प्रमाणमात्र विशेषनिका द्रव्य दीजिए। सो एक एक अधस्तन कृष्टिका द्रव्य विषै इहा अधस्तन शीर्षका द्रव्य दीया सो घटाए अवशेष द्वितीय सग्रहकी जघन्य कृष्टिके समान होइ उभय द्रव्यका विशेष मिलाए जो द्रव्य भया सो नवीन अन्त कृष्टिविषै दीया द्रव्यके असख्यातवे भागमात्र है, तातैं नवीन अन्त कृष्टि विषै दीया द्रव्यतै इहा जघन्य पुरातन कृष्टिविषै दीया द्रव्य असख्यातवा भाग मात्र घटता द्रव्य दीया कहिए। बहुरि ताके ऊपरि द्वितीयादि अन्तपर्यंत पुरातन कृष्टि-

निविषै क्रमतै एक एक अधस्तन शीर्षका विशेष बधता अर एक एक उभय द्रव्यका विशेष घटता दीजिए है। तहा अनतवा भागमात्र घटता अनुक्रमतै पूर्वोक्त प्रकार है। ऐसै लोभकी द्वितीय सग्रह कृष्टिका च्यारि प्रकार द्रव्य देनेका विधान है। बहुरि ताके ऊपरि लोभकी तृतीय सग्रह कृष्टिकी नवीन पुरातन कृष्टि है तिन विषै द्रव्य देनेका विधान लोभकी तृतीय सग्रह कृष्टिका च्यारि प्रकार द्रव्य स्थापि तहा द्वितीय कृष्टिवत् जानना। विशेष इतना पुरातन कृष्टिनिविषै अधस्तन शीर्पका द्रव्यतै जेती नीचै पुरातन कृष्टि भईं तितने विशेषनिका द्रव्य देना अर नवीन वा पुरातन कृष्टिनि-विषै उभय द्रव्यका विशेषतै जेती नीचै नवीन पुरातन कृष्टि भईं तिनके प्रमाण करि हीन सर्व कृष्टिनिका प्रमाणमात्र विशेषनिका प्रमाण द्रव्य देना। इहा लोभकी तृतीय सग्रह कृष्टिका च्यारि प्रकार द्रव्य समाप्त भया। बहुरि लोभकी तृतीय सग्रह कृष्टिकी पुरातन अन्त कृष्टिके ऊपरि मायाकी प्रथम सग्रह कृष्टिकी नवीन जघन्य कृष्टि है तिस विषै मायाकी प्रथम सग्रह कृष्टिकी च्यारि प्रकार द्रव्यविषै अधस्तन शीर्षका द्रव्य बिना एक अधस्तन कृष्टिका द्रव्य एक मध्यम खडका द्रव्य अर लोभकी सर्व नूतन पुरातन कृष्टिनिका प्रमाणकरि हीन सर्व कृष्टिनिका प्रमाण-मात्र उभय द्रव्यके विशषनिका द्रव्य दीजिए है। सो एक अधस्तन कृष्टिका द्रव्यविषै लोभकी तृतीय सग्रह कृष्टिकी अन्त कृष्टिविषै जो अधस्तन शीर्षका द्रव्य दिया ताकौ घटाए अवशेष लोभकी तृतीय सग्रह कृष्टिकी अन्त कृष्टिका प्रथम समयविषै जो द्रव्य था ताका प्रमाण होइ तामै एक उभय द्रव्यका विशेष घटाए अवशेष द्रव्य लोभकी तृतीय सग्रह कृष्टिकी अन्त कृष्टिके असख्यातवे भागमात्र है, तातै लोभकी तृतीय सग्रह कृष्टिकी अन्त कृष्टिविषै दीया द्रव्यतै इहा मायाकी जघन्य नूतन कृष्टिविषै दीया द्रव्य असख्यातवा भागमात्र बधता जानना। बहुरि ताके ऊपरि द्वितीयादि अन्यपर्यंत नवीन कृप्टिनिविपै एक एक उभय द्रव्यका विशेषप्रमाण अनतवा भाग घटता क्रमकरि द्रव्य दीजिए है। बहुरि ताके ऊपरि मायाकी प्रथम सग्रह कृष्टिकी पुरातन जघन्य कृष्टितै लगाय क्रोधकी तृतीय सग्रह कृष्टिका पुरातन अन्त कृष्टिपर्यंत पूर्वोक्त प्रकार विधान द्रव्य देनेका जानना। तहा सर्व नूतन पुरातन कृष्टिनिविषै एक एक मध्यम खडका द्रव्यकौ देना अर जेती नीचै नूतन पुरातन कृष्टि भई तिनके प्रमाणकरि हीन सर्व नूतन पुरातन कृष्टि-निका प्रमाणमात्र उभय द्रव्यके विशेषनिका द्रव्यकौ देना अर नवीन कृष्टिनिविषै एक एक अधस्तन कृष्टिका द्रव्य देना अर पुरातन कृष्टिविषै जेती नीचै पुरातन कृष्टि भईं तिनके प्रमाणमात्र अधस्तन शीर्षके विशेषनिका द्रव्य देना। ऐसै द्वितीय समयविषै अपकर्षण कीया द्रव्य तिस विपै जो कृष्टिसम्बन्धी द्रव्य था तिसके निक्षेपण करनेका विधान कह्या। वहुरि जो अपना अपना पूर्व अपूर्व स्पर्धकसम्बन्धी द्रव्य था ताकौ "दिवडढगुण-हाणिभाजिदे पढमा" इत्यादि विधानकरि तिस द्रव्यकौ साधिक ड्योढ गुणहानिका भाग दीए लब्ध प्रमाणमात्र अपूर्व स्पर्धककी प्रथम वर्गणाविषै वहुत द्रव्य दीजिए है। वहुरि ऊपरि प्रथम गुणहानि पर्यंत चय घटता क्रमकरि दीजिए है। वहुरि ऊपरि गुणहानि गुणहानि प्रति आधा-आधा द्रव्य दीजिए है। या प्रकार जैसैं यहु द्वितीय समयविषै वर्णन कीया तैसै ही कृष्टिकरण कालका तृतीयादि अतपर्यंत समयनिविपै विधान जानना। विशेष इतना—समय समय प्रति अपकर्पण कीया द्रव्यका प्रमाण क्रमतैं असख्यातगुणा वधता जानना। अर नीचै-नीचै नवीन कृष्टि करिए हे तिनका प्रमाण क्रमतै असख्यातगुणा घटता जानना ॥५०३॥

पुव्वादिम्हि अपुव्वा पुव्वादि अपुव्वपढमगे सेसे ।
दिज्जदि असंखभागेणूण अहिय अणंतभागूणं ॥५०४॥

पूर्वादौ अपूर्वा पूर्वादौ अपूर्वप्रथमके शेषे ।
दीयते असंख्यभागेनोनमधिक अनंतभागोन ॥५०४॥

स० च०—अपूर्व जो नवीन कृष्टि ताकी अंत कृष्टितैं पूर्वें जो पुरातन कृष्टि ताकी आदि कृष्टिविषैं तौ असंख्यातवे भाग घटता द्रव्य दीजिए है। बहुरि पूर्वें जो पुरातन कृष्टिकी अंत कृष्टि तातैं अपूर्व जो नवीन कृष्टि ताकी प्रथम कृष्टिविषैं असंख्यातवा भागमात्र अधिक द्रव्य दीजिए है। बहुरि अवशेष सर्व कृष्टिनिविषैं पूर्व कृष्टितैं उत्तर कृष्टिविषैं द्रव्य अनंतवा भागमात्र घटता दीजिए है। सो कथन करिही आए है ॥५०४॥[1]

बारेक्कारमणंतं पुव्वादि अपुव्वआदि सेसं तु ।
तेवीसं ऊटकूडा दिज्जे दिस्से अणंतभागूणं ॥५०५॥

द्वादशैकादशमनंत पूर्वादि अपूर्वादि शेषं तु ।
त्रयोविंशतिरुष्ट्रकूटा देये दृश्ये अनंतभागोनम् ॥५०५॥

स० च०—तहाँ पुरातन प्रथम कृष्टि तौ बारह अर प्रथम संग्रहकी विना नवीन संग्रह कृष्टि ग्यारह अर अवशेष कृष्टि अनंत जाननी। ऐसैं देय जो देने योग्य द्रव्य तिसविषैं तेईस स्थाननिविषैं उष्ट्रकूट रचना हो है। जैसैं ऊँटकी पीठि पछाडी तौ ऊँची अर मध्यविषैं नीची अर आगैं ऊंची वा नीची हो है तैसैं इहां पहलैं नवीन जघन्य कृष्टि विषैं बहुत, बहुरि द्वितीयादि नवीन कृष्टिनिविषैं क्रमतैं घटता अर आगैं पुरातन कृष्टिनिविषैं अधस्तन शीर्षविशेष करि बधता अर अधस्तन कृष्टि अथवा उभय द्रव्य विशेषकरि घटता द्रव्य दीजिए है तातैं देयमान द्रव्य विषैं तेईस उष्ट्रकूट रचना हो है।[2] बहुरि दृश्यमानविषैं लोभकी प्रथम संग्रह कृष्टिकी नवीन जघन्य कृष्टितैं लगाय क्रोधकी तृतीय संग्रह कृष्टिकी पुरातन अंत कृष्टिपर्यंत अनंतवें भागमात्र घटता क्रम लीएँ द्रव्य जानना[3]। जातैं नवीन कृष्टिनिविषैं तौ विवक्षित समयविषैं दीया द्रव्य सोई दृश्यमान है अर पुरातन कृष्टिनिविषैं पूर्व समयनिविषैं दीया द्रव्य अर विवक्षित समयविषैं दीया द्रव्य मिलाएँ दृश्यमान द्रव्य हो है सो नूतन कृष्टिनिविषैं तौ अधस्तन कृष्टिका द्रव्य दीए अर पुरातन कृष्टिनिविषैं अधस्तन शीर्षका द्रव्य दीए तौ सर्व कृष्टि पुरातन प्रथम कृष्टिके समान हो

---

१ एदेण कमेण विदियसमए णिक्खिवमाणगस्स पदेसग्गस्स बारसस्स किट्टिट्ठाणेसु असंखेज्जदिभागहीणं एक्कारससु किट्टिट्ठाणेसु असंखेज्जदिभागुत्तरं दिज्जमाणगस्स पदेसग्गस्स सेसेसु किट्टिट्ठाणेसु अणंतभागहीणं दिज्जमाणगस्स पदेसग्गस्स। क० चु० पृ० ८०३।

२ विदियसमए दिज्जमाणयस्स पदेसग्गस्स एसा उट्टकूडसेढी। जहा विदियसमए किट्टीसु पदेसग्गं तहा सव्विस्से किट्टीकरणद्धाए दिज्जमाणगस्स पदेसग्गस्स तेवीसमुट्टकूडाणि। क० चु० पृ० ८०३।

३ जं पुण विदियसमए दीसदि किट्टीसु पदेसग्गं तं जहण्णियाए बहुअं, सेसासु सव्वासु अणंतभागहीणं।

है। तहाँ एक एक मध्यम खडको दीएँ तिनका समान प्रमाण ही रह्या। बहुरि उभय द्रव्य विशेष क्रमतैं एक-एक विशेष घटता दीया सो यहु विशेप विवक्षित कृष्टिकी नीचली कृष्टिका द्रव्यके अनतवे भागमात्र हैं। तातैं दृश्यमान द्रव्यकी अपेक्षा सर्वत्र अनतवा भागमात्र घटता क्रम कह्या है। वहुरि अत कृष्टितैं अपूर्व स्पर्धककी प्रथम वर्गणा विषै दीया द्रव्य अनतगुणा घटता है जातैं तहा एक भागविषै द्व्यर्ध गुणहानिका भाग दीए ताका प्रमाण हो है ॥५०५॥

**किट्टीकरणद्धाए चरिमे अतोमुहुत्तसजुत्तो ।**
**चत्तारि होंति मासा सजलणाण तु ठिदिबधो[1] ॥५०६॥**

**कृष्टिकरणद्धाया चरमे अतर्मुहूर्तसंयुक्ता ।**
**चत्वारो भवति मासा सज्वलनाना तु स्थितिबध ॥५०६॥**

स० च०—कृष्टि करणकाल अतमुंहूर्तमात्र है ताका अत समयविषैं अतमुंहूर्त अधिक च्यारि मासप्रमाण सज्वलन चतुष्कका स्थितिबध है। अपूर्व स्पर्धक करणकालका अत समय-विषैं आठ वर्षमात्र था सो एक-एक स्थितिबधापसरणविषै अतमुंहूर्तमात्र घटि इहा इतना रहै है ॥५०६॥

**सेसाण वस्साण सखेज्जसहस्सगाणि ठिदिबधो ।**
**मोहस्स य ठिदिसत अडवस्सतोमुहुत्तहियं[2] ॥५०७॥**

**शेषाणा वर्षाणां सख्येयसहस्रकानि स्थितिबध. ।**
**मोहस्य च स्थितिसत्त्वं अष्टवर्षोऽन्तर्मुहूर्ताधिक. ॥५०७॥**

स० च०—बहुरि अवशेष कर्मनिका स्थितिबध सख्यात हजार वर्षमात्र है। पूर्वै भी सख्यात हजार वर्षमात्र ही था सो सख्यातगुणा घटता क्रमरूप सख्यात हजार स्थितिबधा-पसरण भए भी आलापकरि इतना ही कह्या। बहुरि मोहनीयका स्थितिसत्त्व पूर्वै सख्यात हजार वर्षमात्र था सो घटिकरि इहा अतमुंहूर्त अधिक आठ वर्षमात्र रह्या है ॥५०७॥

**घादितियाण सख वस्ससहस्साणि होदि ठिदिसंत ।**
**वस्साणमसखेज्जसहस्साणि अघादितिण्ण तु[3] ॥५०८॥**

**घातित्रयाणा सख्यं वर्षसहस्राणि भवति स्थितिसत्त्वम् ।**
**वर्षाणामसख्येयसहस्राणि अघातित्रयाणा तु ॥५०८॥**

१ किट्टीकरणद्धाए चरिमसमए सजलणाण ट्ठिदिबधो चत्तारिमासा अतोमुहुत्तब्भिहिया। क० चु० पृ० ८०३।

२ सेसाण कम्माण ट्ठिदिबधो सखेज्जाणि वस्ससहस्साणि। तम्हि चेव किट्टीकरणद्धाए चरिमसमए मोहणीयस्स ट्ठिदिसतकम्म सखेज्जाणि वस्ससहस्साणि हाइदूण अट्ठवस्सगमतोमुहुत्तब्भहियं जाद। —क० चु०, पृ० ८०३–८०४।

३ तिण्ह घादिकम्माण ठिदिसतकम्म सखेज्जाणि वस्ससहस्साणि। णामा-गोद-वेदणीयाण ट्ठिदिसत-कम्ममसखेज्जाणि वस्ससहस्साणि। —क० चु०, पृ० ८०४।

स० च०—तीन घातियानिका सख्यात हजार वर्षप्रमाण स्थितिसत्त्व है। बहुरि तीन अघातियानिका असख्यात हजार वर्षमात्र इहा स्थितिसत्त्व है ॥५०८॥

**पडिपदमणतगुणिदा किट्टीयो फड्डया विसेसहिया।**
**किट्टीण फड्डयाण लक्खणमणुभागमासेज्ज[1] ॥५०९॥**

**प्रतिपदनतगुणिता कृष्टय स्पर्धका विशेषाधिका ।**
**कृष्टीना स्पर्धकाना लक्षणमनुभागमासाद्य ॥५०९॥**

स० च०—कृष्टि है ते तौ प्रतिपद अनतगुणा अनुभाग लीए है। प्रथम कृष्टिका अनुभागतैं द्वितीय कृष्टिका अनुभाग अनतगुणा, तातै तृतीय कृष्टिका, ऐसैं अत कृष्टि पर्यंत क्रमतै अनतगुणा अनुभाग पाइए है। बहुरि स्पर्धक है ते प्रतिपद विशेष अधिक अनुभाग लीए है। स्पर्धकनिकी प्रथम वर्गणातै द्वितीय वर्गणाविषै तातैं तृतीय वर्गणाविषैं ऐसैं अनत वर्गणापर्यंत क्रमतै किछू विशेष अधिक अनुभाग पाइए है। ऐसैं अनुभागकौं आश्रय करि कृष्टि अर स्पर्धकनिका लक्षण है। द्रव्य अपेक्षा तौ चय घटता क्रम दोऊनिविषैं ही है परतु अनुभागका क्रमकी अपेक्षा इनका लक्षण जुदा जानि जुदापना कह्या है ॥५०९॥

**पुव्वापुव्वप्फड्डयमणुहवदि हु किट्टिकारओ णियमा।**
**तस्सद्धा णिट्ठायदि पढमट्ठिदि आवलीसेसे[2] ॥५१०॥**

**पूर्वापूर्वस्पर्धकमनुभवति हि कृष्टिकारको नियमात्।**
**तस्याद्धा निष्ठापयति प्रथमस्थितौ आवलिशेषे ॥५१०॥**

स० च०—कृष्टि करनेवाला तिस कालविषै पूर्व अपूर्व स्पर्धकनिहीके उदयकौ नियम करि भोगवै है। जैसैं अपूर्व स्पर्धक करनेतैं पूर्व स्पर्धक सहित अपूर्व स्पर्धक भोगवै है तैसैं कृष्टि करतै कृष्टिकौ नाही भोगवै है ऐसा जानना। या प्रकार सज्वलन क्रोधका प्रथम स्थितिविषै उच्छिष्टावलिमात्र काल अवशेष रहैं तिस कृष्टिकरण कालकौं निष्ठापन करै समाप्त करै है। इति कृष्टिकरणाधिकार ॥५१०॥

अथ कृष्टिवेदनाधिकार कहिए हैं—

**से काले किट्टीओ अणुहवदि हु चारिमासमडवस्स ।**
**बधो सत मोहे पुव्वालाव तु सेसाण[3] ॥५११॥**

---

१ गुणसेढि अणतगुणा लोभादी कोधपच्छिमपदादो। कम्मस्स य अणुभागे किट्टीए लक्खण एद। —१६५ ग० क०, पृ० ८०७। किस कम्म कद जम्हा तम्हा किट्टी। क० चु०, पृ० ८०७–८०८।

२ किट्टीओ करेंतो पुव्वफद्दयाणि अपुव्वफद्दयाणि च वेदेदि, किट्टीओ ण वेदयदि। —क० चु०, पृ० ८०४।

३ से काले किट्टीओ पवेसदि। ताधे सजलणाण ट्ठिदिबधो चत्तारि मासा। ट्ठिदिसतकम्ममट्ठ वस्साणि। तिण्ह घादिकम्माण ट्ठिदिबधो ट्ठिदिसतकम्म च सखेज्जाणि वस्ससहस्साणि। वेदणीय-

स्वे काले कृष्टीन् अनुभवति हि चतुर्मासमष्टवर्षं ।
बंध सत्त्व मोहे पूर्वालापस्तु शेषाणाम् ।।५११।।

स० च०—कृष्टिकरण कालके अनतरि अपने कृष्टिवेदक कालविपैं कृष्टिनिके उदयकौ अनुभवै है। द्वितीय स्थितिके निषेकनिविषै तिष्ठती कृष्टिनिकौ प्रथम स्थितिके निषेकनिविषै प्राप्त करि भोगवै है। तिस भोगवने ही का नाम वेदना है। ताके कालका प्रथम समयविपैं च्यारि सज्वलनरूप मोहका स्थितिबध च्यारि मास है अर स्थिति सत्त्व आठ वर्षमात्र है। पूर्व अतर्मुहूर्त अधिक थे सो अतर्मुहूर्त घाटि इतने रहे। वहुरि अवशेष कर्मनिका स्थितिवध स्थितिसत्त्व यद्यपि घटती भया है तथापि आलापकरि पूर्वोक्त प्रकार जैसै कृष्टिकरण कालका अत समयविषै करै तैसैं ही जानना ।।५११।।

ताहे कोहुच्छिट्ठं मव्वं घादी हु देसघादी हु ।
दोसमऊणदुआवलिणवक ते फड्डयगदाओ[1] ।।५१२।।

तत्र क्रोधोच्छिष्टं सर्वं घाति हि देशघाति हि ।
द्विसमयोनद्व्यावलिनवक तत् स्पर्धकगतम् ।।५१२।।

स० च०—इहा अनुभागबध तौ गुड खड शर्करा अमृतरूप यथासभव उत्कृष्ट है। बहुरि अनुभागसत्त्व है सो क्रोधकी उच्छिष्टावलीका तौ सर्वघाती है। काहेतैं ?—समयघाटि आवली-प्रमाण क्रोधके निषेक उदयावलीकौ प्राप्त भये हैं। तिनविषैं पूर्व स्पर्धकरूप अनुभाग सत्त्व लता दारु समान शक्तियुक्त है। सो ऐसी शक्तिकी अपेक्षा इहा सर्वघाती न करै है। शैल समानादिकी अपेक्षा सर्वघाती न करे है। सो ए निषेक उदय कालविषै कृष्टिरूप परिणमि जो वर्तमान समयमे उदय आवने योग्य निषेक तिनविषैं उदयरूप होइ निर्जरै है। इहा आवलिविषै एक समय घाटि कह्या है सो उच्छिष्टावलिका प्रथम निषेक वर्तमान समयविषै कृष्टिरूप परिणमनेतैं परमुखरूप होइ उदय आवै है तातै कह्या है। बहुरि सज्वलन चतुष्कका जे दोय समय घाटि दोय आवलि मात्र नवक समयप्रबद्ध रहै हैं तिनविषैं अनुभाग देशघाति शक्ति करि सयुक्त है। जातैं कृष्टिकरण कालविषैं कृष्टिरूप बध नाही, तातैं ते स्पर्धकरूप शक्तिकरि युक्त है। ते दोय समयघाटि दोऊ आवली कालविषै कृष्टिरूप परिणमि सत्तानाशकौ प्राप्त होसी। नवक समयप्रबद्धका स्वरूप वा अन्यरूप परिणमनेका विधान पूर्वैं कह्या है सोई जानना। नवक बध अर उच्छिष्टावलिमात्र निषेक अवशेष रहे तिनका तौ ऐसै स्वरूप जानना अवशेष सर्व निषेक कृष्टिकरण कालका अन्त समयविषै ही कृष्टिरूप परिणमै हैं।। ५१२ ।।

विशेष—क्रोधसज्वलनका जो पूर्वानुभाग उदयावतिके भीतर अवस्थित है वह सर्वघाति-

---

णामा-गोदाण ट्ठिदिबधो सखेज्जाणि वस्ससहस्साणि। ट्ठिदिसतकम्ममसखेज्जाणि वस्ससहस्साणि।

—क० चु०, पृ० ८०४।

१ अणुभागसतकम्म कोहमजलणस्स ज सतकम्म समयूणाए उदयावलियाए च्छट्ठिदल्लिगाए त सव्वघादी। सजलणाण जे दो आवलियवधा दुसमयूणा ते देसघादी। त पुण फद्दयगद।

—क० चु०, पृ० ८०४।

रूपसे ही सम्भव है। इसलिए उसे सर्वघाति स्वीकार किया है। मात्र चारो सज्वलनोका जो नवक समयप्रबद्ध दो समयकम दो आवलिमात्र अवशिष्ट रहा है उनका अनुभाग अवश्य ही देशघाति है, क्योकि वह एक स्थानीयस्वरूप है। ऐसा होते हुए भी वह स्पर्धकस्वरूप है, क्योकि कृष्टिकरण के कालमे स्पर्धकगत अनुभागका ही बन्ध देखा जाता है।

**लोहादो कोहादो कारउ वेदउ हवे किट्टी ।**
**आदिमसगहकिट्टिं वेदयदि ण विदीय तिदिय च ॥५१३॥**

**लोभात् क्रोधात् कारको वेदको भवेत् कृष्टेः ।**
**आदिमसंग्रहकृष्टि वेदयति न द्वितीया तृतीया च ॥ ५१३ ॥**

स० च—कृष्टिका कारक तौ लोभतैं लगाय क्रम लीए है। अर वेदक है सो क्रोधतै लगाय क्रम लीए है। भावार्थ यहु—कृष्टिकरणविषै तौ पहिले लोभकी, पीछै मानकी, पीछै मायाकी, पीछै क्रोधकी ऐसैं क्रम लीए कृष्टि कही थी। इहा कृष्टिका वेदनेविषै पहिले क्रोधकी, पीछै मानकी, पीछै मायाकी, पीछै लोभकी कृष्टिनिका अनुभवन हो है। बहुरि इतना जानना—

कृष्टिकरणविषै याकौ तृतीय सग्रहकृष्टि कही है ताकौ तौ इहा कृष्टिवेदनविषै प्रथम कृष्टि कहनी अर जाकौ तहा प्रथम कृष्टि कही ताकौ इहा तृतीय कृष्टि कहनी[1]। जो ऐसैं न होइ तो पहलै स्तोक शक्ति लीए कृष्टिनिका अनुभवन होइ पीछै बहुत शक्ति लीए कृष्टिनिका अनुभवन होइ सो बनै नाही, जातै समय समय अनतगुणा घटता अनुभागका उदय हो है। तातैं सग्रहकृष्टिनिविषै कृष्टिकारकतैं कृष्टिवेदककै उलटा क्रम जानना। बहुरि तहा अतर कृष्टिनिविषै पूर्वोक्त प्रकार ही क्रम जानना। बहुरि इहा पहलै क्रोधकी प्रथम सग्रह कृष्टिकौ ही अनुभवै है द्वितीय तृतीय सग्रह कृष्टिकौ नाही अनुभवै है ऐसा जानना ॥ ५१३ ॥

**किट्टीवेदगपढमे कोहस्स य पढमसगहादो दु ।**
**कोहस्स य पढमठिदी पत्तो ओवट्टगो मोहे ॥५१४॥**

**कृष्टिवेदकप्रथमे क्रोधस्य च प्रथमसग्रहात् तु ।**
**क्रोधस्य च प्रथमस्थिति प्राप्त अपवर्तको मोहे ॥ ५१४ ॥**

स० च—कृष्टिवेदक कालका प्रथम समयविषै क्रोधकी प्रथम सग्रहकृष्टितै क्रोधकी प्रथम स्थिति करै है कैसै ? सो कहिए है—

कृष्टिकरण कालका अन्त समयपर्यंत तौ कृष्टिनिका तौ दृश्यमान प्रदेशनिका समूह है सो चय घटता क्रम लीए गोपुच्छाकाररूप अपने स्थानविषै तिष्ठै है अर स्पर्धकनिका अपने स्थान-

---

१ एत्थ कोहस्स पढमसगहकिट्टि त्ति भणिदे जा कारयस्स तदियसगहकिट्टी सा वेदगस्स पढम सगहकिट्टि त्ति घेतव्वा। तत्तो प्पहुडि पच्छाणुपुव्वीए जहाकममेव सगहकिट्टीणमेत्थ वेदगभावदसणादो।

जयध० पु०, पृ० ७०१४।

२ तम्हि चेव पढमसमए कोहस्स पढमसमयकिट्टीदो पदेसग्गमोकड्डियूण पढमट्ठिदिं करेदि।

—क० चु०, पृ० ८०४।

विषै प्रदेश समूह एक गोपुच्छाकाररूप तिष्ठै है। तहा कृष्टिनिका द्रव्यतै स्पर्धकनिका द्रव्य असख्यातगुणा है तातै कृष्टि अर स्पर्धकनिकै एक गोपुच्छाकार है नाही। बहुरि कृष्टिकरण कालकी समाप्तताके अनन्तरि सर्व ही द्रव्य कृष्टिरूप परिणमि एक गोपुच्छाकार तिष्ठै है। तहा सज्वलनके सर्व द्रव्यकौ आठका भाग देइ तहा एक एक भागमात्र लोभ माया मानका, पाच भाग-मात्र क्रोधका द्रव्य जानना। बहुरि बारह सग्रहकृष्टिनिविषै विभाग कीजिए तौ सर्व सज्वलन द्रव्यकौं चौईसका भाग दीए तहा अन्य सग्रह कृष्टिनिका एक एक भागमात्र, क्रोधकी प्रथम सग्रह-कृष्टिका तेरह भागमात्र द्रव्य है इहा साधिकपना न्यूनपना है सो यथासम्भव पूर्वोक्त प्रकार जानना। पूर्वै कृष्टिकरण कालका द्वितीय समयविषै जैसै विधान कह्या है तैसै कहना। बहुरि प्रथम समयविषै करी कृष्टिनिका प्रमाणविषै ताके असख्यातवे भागमात्र द्वितीयादि समयनिविषै करी कृष्टिनिका प्रमाण जोडै सर्व पूर्व अपूर्व कृष्टिनिका प्रमाण हो है। सो कृष्टिवेदकका प्रथम समयविषै क्रोधकी प्रथम सग्रहकृष्टिका जो द्रव्य ताकौ अपकर्षण भागहारका भाग देइ तहा एक भाग ग्रहि ताकौ पल्यका असख्यातवा भागका भाग देइ तहा एक भागमात्र द्रव्यकौ ग्रहि प्रथम स्थितिकौ करै है। सो क्रोधकी प्रथम सग्रहकृष्टि वेदकका कालतै उच्छिष्टावलीमात्र अधिक प्रथम स्थितिके निषेकनिका प्रमाण है। सोई इहा गुणश्रेणि आयाम जानना। ताके वर्तमान उदयरूप प्रथम निषेकविषै तौ स्तोक द्रव्य दीजिए है। तातै द्वितीयादि अत समय पर्यन्त असख्यातगुणा क्रम लीए द्रव्य दीजिए है। ऐसै तिस एक भागमात्र द्रव्यका गुणश्रेणिरूप देना हो है। इहा प्रथम स्थितिका जो अतका निषेक ताहीका नाम गुणश्रेणिशीर्ष है। बहुरि अवशेष बहुभागमात्र द्रव्य कह्या ताकौ स्थितिकी अपेक्षा क्रोधकी द्वितीय तृतीय सग्रह कृष्टितै भी अपकर्षण कीया जो द्रव्य तामै मिलाए जो द्रव्य भया ताकी इहा आठ वर्षमात्र स्थिति है ताकी सख्यात आवली भई सोई गच्छ, ताका भाग दीए मध्यधन होइ। तामै एक घाटि गच्छका आधा प्रमाणमात्र चय मिलाए द्वितीय स्थितिका प्रथम निषेकविषै दीया द्रव्यका प्रमाण हो है सो यहु गुणश्रेणिशीर्षविषै दीया द्रव्यतै असख्यातगुणा है। बहुरि ताके असख्यातवा भाग-मात्र विशेषका प्रमाण है सो द्वितीयादि निषेकनिविषै अतिस्थापनावलीके नीचै एक एक विशेष घटता क्रम लीए द्रव्य दीजिए है। ऐसै क्रमकरि समय समय प्रति उदयादि गलितावशेष गुणश्रेणि कीजिए है। बहुरि इहा मोहका अपवर्तन घात हो है। इहातै पहलै अश्वकर्णरूप अनुभाग अतर्मुहूर्त-करि सम्पूर्ण होइ ऐसा काडकघात वर्तै था। अब सज्वलनकी बारह सग्रहकृष्टि तिनका समय समय प्रति अनतगुणा घटता अनुभाग होनेकरि अपवर्तनघात वर्तै है ॥५१४॥

विशेष—कृष्टिवेदन कालके प्रथम समयमे कृष्टियोको उदयावलिमे प्रवेश कराते हुए क्रोध-सज्वलन की प्रथम सग्रह कृष्टिके प्रदेशपुजका अपकर्षण कर अपने वेदककालसे एक आवलि अधिक करके प्रथम स्थितिको उत्पन्न करता है। यह प्रथम स्थिति इसके ऊपर जो क्रोधवेदककाल है उसके साधिक तृतीय भाग प्रमाण होती है। इस प्रकार प्रथम स्थितिको करके उदयमे सबसे स्तोक देता है, उसके बादकी स्थितिमे असख्यातगुणे प्रदेशपुजको देता है। इस प्रकार देता हुआ प्रथम सग्रह कृष्टिके वेदककालसे एक आवलिप्रमाण स्थितियोकी अधिक करके उत्तरोत्तर असख्यातगुणे क्रमसे निक्षिप्त करता है। उसके बाद द्वितीय स्थितिको प्रथम स्थितिमे असख्यातगुणे द्रव्यको निक्षिप्त करता है। इसके आगे सर्वत्र असख्यात भागरूपसे विशेष हीन द्रव्यको निक्षिप्त करता है। मात्र गुणश्रेणिनिक्षेप गलितशेष जानना चाहिये। यहाँ पर क्रोधकी प्रथम सग्रह कृष्टि ऐसा कहने

पर करनेकी अपेक्षा जो तीसरी सग्रह कृष्टि है उसे प्रथम जानना चाहिये। कारण कि जो अनुभाग की अपेक्षा जिसमे बहुत अनुभाग है उसका पहले उदय होता है। उत्तरोत्तर जो अनन्तगुणी विशुद्धि होती है उसके माहात्म्यवश इन सग्रह कृष्टियोका उदय इस विधिसे होता है ऐसा यहाँ जानना चाहिये।

**पढमस्स सगहस्स य असखभागा उदेदि कोहस्स।**
**बधे वि तहा चेव य माणतियाण तहा बधे[1] ॥५१५॥**

**प्रथमस्य सग्रहस्य च असंख्यभागान् उदयति क्रोधस्य।**
**बधेऽपि तथा चैव च मानत्रयाणा तथा बधे ॥५१५॥**

स० च०—कृष्टिवेदकका प्रथम समयविषै क्रोधकी प्रथम सग्रहकृष्टिसम्बन्धी जे अतर कृष्टि तिनके प्रमाणकौ असख्यातका भाग दीए तहा बहुभागमात्र कृष्टि उदय आवै है। तहा एक भागमात्र नीचेकी ऊपरिकी कृष्टिकौ छोडि बीचिकी बहुभागमात्र कृष्टिनिका उदय हो है। जे प्रथम द्वितीयादि कृष्टि तिनकौ नीचली कृष्टि कहिए। बहुरि अत उपान्त आदि जे कृष्टि तिनकौ ऊपरली कृष्टि कहिए है। तहा उदयरूप न होइ ऐसी नीचली कृष्टि ते तौ अनन्तगुणा वधता अनुभागरूप होइ करि अर ऊपरिकी कृष्टि अनन्तगुणा घटता अनुभागरूप होइ करि ते कृष्टि बीचिकी कृष्टिरूप परिणमि उदय आवै है। बहुरि बधविषै भी नीचली ऊपरली असख्यातवा भागमात्र कृष्टि छोडि बीचिकी असख्यात बहुभागमात्र कृष्टि जाननी। उदयरूप कृष्टिनिविषै जो ऊपरली अनुदय कृष्टिनिका प्रमाण तातै साधिक दूणा प्रमाण लीए नीचली ऊपरली कृष्टिनिका प्रमाण घटाए बधरूप कृष्टिनिका प्रमाण हो है। इनका बध इहा हो है। बहुरि इहा मानादिककी अपनी अपनी प्रथम सग्रह कृष्टिकी नीचली ऊपरली कृष्टिप्रमाणका असख्यातवा भागमात्र कृष्टिनिकौ नीचै ऊपरि छोडि बीचिकी बहुभागमात्र कृष्टि बधै है। बहुरि इहा मानादिकनिकी तीनो ही सग्रह कृष्टिनिका उदय नाही है अर क्रोधकी द्वितीय तृतीय सग्रहकृष्टिका बध वा उदय नाही है, ऐसा जानना ॥५१५॥

विशेष—नियम यह है कि क्रोधकी प्रथम सग्रह कृष्टिसम्बन्धी जघन्य कृष्टिसे लेकर अधस्तन असख्यातवें भागको और उसीकी उत्कृष्ट कृष्टिसे लेकर उपरिम असख्यातवे भागको छोडकर शेष असख्यात बहुभागप्रमाण मध्यम कृष्टियाँ उस समय उदयको प्राप्त होती है, क्योकि अधस्तन और उपरिम असख्यातवें भागप्रमाण सदृश धनवाली कृष्टियोका परिणामविशेषके कारण मध्यम कृष्टिरूपसे ही उदय होता है यह इसका तात्पर्य है। तथा बन्ध भी इसी प्रकार जानना चाहिये।

**कोहस्स पढमसगहकिट्टिस्स य हेट्ठिमणुभयट्ठाणा।**
**तत्तो उदयट्ठाणा उवरिं पुण अणुभयट्ठाणा ॥५१६॥**
**उवरिं उदयट्ठाणा चत्तारि पदाणि होंति अहियकमा।**
**मज्झे उभयट्ठाणा होंति असखेज्जसगुणियां ॥५१७॥**

---

१ ताहे कोहस्स पढमाए सगहकिट्टीए असखेज्जा भागा उदिण्णा। एदिस्से चेव कोहस्स पढमाए सग्रहकिट्टीए असखेज्जा भागा वज्झति। क० चु०, पृ० ८०४।

२ सेसाओ दो सगहकिट्टीओ ण वज्झति ण वेदिज्जति। पढमाए सगहकिट्टीए हेट्ठदो जाओ

**क्रोधस्य प्रथमसग्रहकृष्टेश्चाधस्तनानुभयस्थानानि ।**
**तत उदयस्थानानि उपरि पुनरनुभयस्थानानि ॥१६॥**
**उपरि उदयस्थानानि चत्वारि पदानि भवति अधिकक्रमाणि ।**
**मध्ये उभयस्थानानि भवति असख्येयसगुणितानि ॥५१७॥**

स० च०– क्रोधकी प्रथम सग्रहकृष्टिकी अतर कृष्टिनिविषै अधस्तन कहिए प्रथम द्वितीयादि नीचली जे अनुभय स्थान कहिए जिनका उदय अर बध दोऊ नाही ऐसी नीचली कृष्टि तिनिका प्रमाण स्तोक है। ताकी सदृष्टि दोयका अक २। बहुरि तातै ताहीकौ पल्यका असख्यातवा भागका भाग देइ तहा एक भागमात्र विशेषकरि अधिक तिनि अनुभय कृष्टिनिके ऊपरिवर्त्ती जे नीचली उययस्थाना कहिए जिनिका उदय पाइए बध न पाइए ऐसी कृष्टि तिनिका प्रमाण है। ताकी सदृष्टि तीनका अक ३। वहुरि तातै ताहीकौ पल्यका असख्यातवा भागका भाग दीए तहा एक भागमात्र विशेषकरि अधिक उपरितन कहिए अन्त उपान्त आदि ऊपरिकी अनुभयस्थाना कहिए बध उदय रहित कृष्टि तिनका प्रमाण है। ताकी सदृष्टि च्यारिका अक ४। बहुरि तातै ताहीकौ पल्यका असख्यातवा भागका भाग देइ तहा एक भागमात्र विशेषकरि अधिक तिनि कृष्टिनिके नीचै पाइए ऐसो ऊपरली उदयस्थाना कहिए उदय सहित बध रहित कृष्टि तिनका प्रमाण है। ताकी सदृष्टि सातका अक ७, ऐसै च्यारि पद तौ अधिक क्रम लीए है बहुरि तातैं असख्यातगुणा वीचिकी उभयस्थाना कहिए जिनिका बध भी पाइए अर उदय भी पाइए ऐसी कृष्टिनिका प्रमाण है। सोई कहिए है—

क्रोधकी प्रथम सग्रहकृष्टिविषै जो कृष्टिनिका प्रमाण ताकौ पल्यका असख्यातवा भागका भाग देइ तहा बहुभागमात्र तौ वीचिकी उभय कृष्टिनिका प्रमाण। बहुरि अवशेष एक भाग रह्या ताकौ 'प्रक्षेपयोगोद्धृतमिश्रपिंड' इत्यादि सूत्र विधानतै अक सदृष्टि अपेक्षा दोय तीन च्यारि सात शलाकानिकौ जोडै सोलह भया ताका भाग देइ जो एक भागका प्रमाण आया ताकौं अपनी अपनी दोय आदि शलाकानिकरि गुणैं नीचली अनुभय कृष्टि आदिकनिका प्रमाण आवै है। ऐसैं ही बारह सग्रह कृष्टिनिका वेदक कालका प्रथय समय विषै अल्पबहुत्व जानना ॥ ५१६–५१७ ॥

विशेष—क्रोध सज्वलनकी प्रथम सग्रहकृष्टिसम्बन्धी अधस्तन जघन्य कृष्टिसे लेकर असख्यातवें भागप्रमाण जिन कृष्टियोका बध और उदय दोनो नही होते वे स्तोक है। उनसे उपरिम कृष्टिसे लेकर समस्त कृष्टि अध्वानके असख्यातवे भागप्रमाण जिन कृष्टिओका मात्र उदय होता है, बध नही होता वे विशेष अधिक हैं। यहाँ विशेषका प्रमाण अधस्तन अध्वानके असख्यातवे भागप्रमाण है। तात्पर्य यह कि अधस्तन अध्वानमे पल्यके असख्यातवे भागका भाग देने पर जो प्रमाण उपलब्ध है उतना विशेषका प्रमाण है। उसी प्रथम सग्रह कृष्टिकी ऊपर जिन कृष्टियोका न बध होता और न उदय होता वे सकल कृष्टि अध्वानके असख्यातवें भागप्रमाण होकर भी पूर्वोक्त उदय कृष्टियोसे विशेष अधिक हैं। यहाँ भी विशेषका प्रमाण पहलेके समान जानना चाहिये। इनसे ऊपर जिन कृष्टियोका मात्र उदय होता है बध नही होता वे विशेष

---

किट्टीओ ण वज्झति ण वेदिज्जति ताओ थोवाओ। । मज्झे जाओ किट्टीओ वज्झति च वेदिज्जति च ताओ असखेज्जगुणाओ। क० चु०, पृ० ८०४–८०५।

अधिक हैं। यहाँ भी विशेषका प्रमाण पहलेके समान जानना चाहिये। यहाँ पूर्वोक्त अग्रस्तन और उपरिम असख्यातवे भागप्रमाण कृष्टियोको छोडकर उदय और वधको प्राप्त होनेवाली शेष समस्त मध्यम कृष्टियाँ पूर्वोक्त कृष्टियोसे असख्यातगुणी हैं। यहाँ गुणकार तत्प्रायोग्य पल्योपमके असख्यातवे भागप्रमाण है।

**विदियादिसु चउठाणा पुव्विल्लेहिं असखगुणहीणा।**
**तत्तो असखगुणिदा उवरिमणुभया तदो उभया ॥ ५१८ ॥**

**द्वितीयादिसु चतु स्थानानि पूर्वेभ्योऽसख्यगुणहीनानि।**
**तत• असख्यगुणितानि उपर्यनुभयानि तत उभयानि ॥ ५१८ ॥**

स० च०—अब कृष्टिकरण कालका द्वितीयादि समयनिविषै कहिए है—पूर्व समयविषै जे नीचली वंध रहित केवल उदय कृष्टि थी ते तौ उत्तर समयविषै उभय कृष्टिरूप हो है। अर पूर्व समयविषै अनुभय कृष्टि थी तिनविषै अतकी केते इक कृष्टि उभयरूप तिनतै नीचली केती इक केवल उदयरूप उत्तर समयविषै हो है। बहुरि पूर्व समयविषै जे ऊपरिकी केवल उदय कृष्टि थी ते सर्व उत्तर समयविषै अनुभयरूप हो हैं। बहुरि पूर्व समयविषैं जे उभय कृष्टि थी तिनविषै अतकी केती इक कृष्टि अनुभयरूप तिनतै नीचैं केती इक केवल उदयरूप कृष्टि उत्तर समयविषै हो है। ऐसैं समय समय प्रति बध अर उदयविषै अनुभागका घटना हो है जातै नीचली कृष्टिनिविषै अनुभाग स्तोक पाइए है, ऊपरिकी कृष्टिनिविषै अनुभाग बहुत पाइये है। ऐसै होतै अल्पवहुत्व कहिए है—

नीचेकी अनुभय कृष्टि तौ स्तोक है तातै तिनके ऊपरि जे नीचली केवल उदय कृष्टि ते विशेष अधिक हैं। तातै परै उपरि पूर्व समयविषै जो उत्कृष्ट अनुभाग लीए अतकी बधरूप कृष्टि थी तातै लगाय नीचैं जे उत्तर समयविषै अनुभय कृष्टि भई ते विशेष अधिक है। तातै तिनके नीचै जे विवक्षित समयविषै केवल उदयरूप कृष्टि भईं ते विशेष अधिक है। ऐसै ए च्यारि स्थान तौ पूर्व समयविषै नीचली अनुभय कृष्टि आदिका प्रमाण जो था तातै असख्यातगुणे घाटि है। बहुरि तिन उदय कृष्टिनितै पूर्व समयविषै जो ऊपरिकी उदय कृष्टि थी तिनविषै स्तोक अनुभाग लीए जो आदिकी जघन्य कृष्टि तीहि समान कृष्टितै लगाय जे उत्तर समयविषै सर्व अनुभय कृष्टि भईं ते असख्यातगुणी है। जातै पूर्व समयविषै जो ऊपरिकी अनुभय कृष्टिनिका प्रमाण था ताके असख्यातवे भागमात्र कृष्टि पूर्व समयसबधी ऊपरिकी जघन्य उदय कृष्टितै नीचै उत्तरोत्तर समयविषै ऊपरिकी जघन्य अनुभय कृष्टि हो हैं। बहुरि तातै पूर्व समयसबधो ऊपरिकी उदय कृष्टिनिका प्रमाणके असख्यातवे भागमात्र कृष्टि नीचैं उतरै इस विवक्षित समयविषै ऊपरिकी जघन्य उदय कृष्टि हो है। बहुरि तिन अनुभय कृष्टिनिका प्रमाणतै वीचिविषै जे बध उदय युक्त उभय कृष्टि है ते असख्यातगुणी है। ऐसै द्वितीयादि समयनिविषै कृष्टिनिका अल्पबहुत्व जानना ॥५१८॥

विशेष—उत्तरोत्तर परिणामोमे विशुद्धि होते जानेके कारण एक तो सत्तामे स्थित अनु-

---

१ पढमसमयकिट्टीवेदगस्स कोधकिट्टी उदए उक्कस्सिया बहुगी। बधे उक्कस्सिया किट्टी अणतगुणहीणा। विदियसमये उदए उक्कस्सिया किट्टी अणतगुणहीणा। बधे उक्कस्सिया किट्टी अणतगुणहीणा। एव सव्विस्से किट्टीवेदगद्धाए। ध० पु० ६, पृ० ३८४।

भागमे उत्तरोत्तर हानि होती जाती है दूसरे प्रति समय बँधनेवाले अप्रशस्त कर्मोके अनुभागमे हानि होती जाती है, इसलिये प्रथम समयकी अपेक्षा द्वितीयादि समयोमे उक्त प्रकारसे अल्पबहुत्व प्राप्त होता है यह उक्त कथनका तात्पर्य है। इसी तथ्यको आगेकी तीन गाथाओ द्वारा स्पष्ट किया गया है।

**पुव्विल्लबधजेट्ठा हेट्ठासंखेज्जभागमोदरिय।**
**सपडिगो चरिमोदयवरमवरं अणुभयाण च ॥५१९॥**

**पौर्विकबधज्येष्ठात् अधस्तनमसख्येयभागमवतीर्य।**
**साप्रतिक चरमोदयवरमवर अनुभयाना च ॥५१९॥**

स० च०—पूर्व समयसबधी बधकी उत्कृष्ट कृष्टि कहिए अतकी बध कृष्टि तातै लगाय पूर्व समयसबधी उभय कृष्टिनिके असख्यातवे भागमात्र कृष्टि नीचै उतरिकरि साम्प्रतिक कहिए वर्तमान उत्तर समयसम्बन्धी अतकी केवल उदयरूप उत्कृष्ट कृष्टि हो है। अर ताके अनतरि उपरि अनुभय कृष्टिकी जघन्य कृष्टि पाइए है। बहुरि तिस उत्कृष्ट उदय कृष्टितै नीचै पूर्व समयसम्बन्धी उदय कृष्टिके असख्यातवे भागमात्र कृष्टि नीचै उतरि साम्प्रतिक उदयकी जघन्य कृष्टि हो है। ताके अनतर नीचै उभय कृष्टिकी उत्कृष्ट कृष्टि हो है ऐसैं तौ ऊपरि भी कृष्टिनिविषै विधान जानना ॥५१९॥

**हेट्ठिमणुभयवरादो असखबहुभागमेत्तमोदरिय।**
**सपडिबधजहण्ण उदयुक्कस्स च होदि त्ति ॥५२०॥**

**अधस्तनानुभयवरात् असख्यबहुभागमात्रमवतीर्य।**
**सप्रतिबंधजघन्य उदयोत्कृष्ट च भवतीति ॥५२०॥**

स० च०—पूर्व समयसम्बन्धो अनुभय कृष्टिकी जो उत्कृष्ट कृष्टि कहिए अत कृष्टि तातै पूर्व समयसम्बन्धी अनुभय कृष्टिनिका असख्यात बहुभागमात्र कृष्टि नीचै ऊपरि साम्प्रतिक बन्ध कृष्टि जो बन्ध उदय युक्त उभय कृष्टि ताकी जघन्य कृष्टि हो है। बहुरि ताके अनन्तरि नीचली कृष्टि सो केवल उदय कृष्टिनिकी उत्कृष्ट कृष्टि है। तातै लगाय पूर्व समयसम्बन्धी उदय कृष्टि-निके असख्यातवे भागमात्र कृष्टि उतरि करि साम्प्रतिक उदय कृष्टिकी जघन्य कृष्टि हो है। ताके नीचैं पूर्व समयसम्बन्धी अनुभय कृष्टिनिके असख्यातवे भाग मात्र कृष्टि नीचैं उतरि साम्प्रतिक जघन्य अनुभय कृष्टि हो है। सोई सर्व कृष्टिनिविषैं जघन्य कृष्टि है। ऐसैं नीचली कृष्टिनिविषै विधान जानना। ऐसैं समय-समय प्रति पूर्व समयसम्बन्धी नीचली अनुभय उदय कृष्टि ऊपरली उदय अनुदय कृष्टिनिका प्रमाणतैं उत्तर समयसम्बन्धी तिनका प्रमाण असख्यात-गुणा घटता है। अर बीचिविषै जो उभय कृष्टि है तिनका प्रमाण विशेष अधिक हो है ऐसा जानना ॥५२०॥

**पडिसमय अहिगदिणा उदये बधे च होदि उक्कस्स।**
**बंधुदये च जहण्णं अणतगुणहीणया किट्टी[1] ॥५२१॥**

---

१ पढमसमयकिट्टीवेदगस्स कोहकिट्टीउदये उक्कस्सिया बहुगी। बधे उक्कस्सिया अणतगुणहीणा। विदियसमये उदये उक्कस्सिया अणतगुणहीणा। बधे उक्कस्सिया अणतगुणहीणा। एव सव्विस्से किट्टी-वेदगद्धाए। क० चु० पृ० ८५०–८५१।

**प्रतिसमयमहिगतिना उदये बंधे च भवति उत्कृष्ट।**
**बधोदये च जघन्य अनतगुणहोनका कृष्टि ॥५२१॥**

स० च०—समय-समय प्रति सर्पकी गतिवत् उत्कृष्ट कृष्टि तौ उदय अर वन्ध विपै वहुरि जघन्य कृष्टि बन्ध अर उदय विषैं अनन्तगुणा घटता क्रमलीए अनुभाग अपेक्षा जाननी। सोई कहिए है—

सर्व कृष्टिनिके अनत बहुभागमात्र बीचिकी कृष्टि वंधरूप है, तिनतै साधिक उदयरूप हैं। तिन विषैं जो सर्वतै स्तोक अनुभाग लीए प्रथम कृष्टि सो जघन्य कृष्टि कहिए। सर्वतै अधिक अनुभाग लीए अन्त कृष्टि सो उत्कृष्ट कृष्टि कहिए। तहाँ कृष्टिवेदकका प्रथम समय विपै जो उदयकी उत्कृष्ट कृष्टि सो बहुत अनुभागयुक्त है। तातै तिसही समयविषै वन्धकी उत्कृष्ट कृष्टि अनतगुणा घटता अनुभाग लीए है। तातै द्वितीय समयविषैं उदयकी उत्कृष्ट कृष्टि अनतगुणा घटता अनुभाग लीए है। तातै तिसही समयविषै बन्धकी उत्कृष्ट कृष्टि अनतगुणा घटता अनुभाग लीए है। तातै तीसरा समय विषै उदयकी उत्कृष्ट कृष्टि अनतगुणा घटता अनुभाग लीए है। तातैं तिस समय विषै बन्धकी उत्कृष्ट कृष्टि अनन्तगुणा घटता अनुभाग लीए है। या प्रकार जैसैं सर्प इधरतै इधर उधरतै इधर गमन करै है तैसैं विवक्षित समयविषै उदयकीतै बन्धकी अर पूर्व समय सम्बन्धी बन्धकीतै उत्तर समयसम्बन्धी उदयकी उत्कृष्ट कृष्टिविषै अनन्तगुणा घटता अनुभाग क्रमतैं जानना। बहुरि कृष्टिवेदकका प्रथम समयविषै बन्धकी जघन्य कृष्टि बहुत अनुभागयुक्त है। तातैं तिस समयविषैं उदयकी जघन्य कृष्टि अनन्तगुणा घटता अनुभागयुक्त है। तातै दूसरा समय विषै बन्धकी जघन्य कृष्टि अनतगुणा घटता अनुभागयुक्त है, तातैं तिस समयविषै उदय की जघन्य कृष्टि अनन्तगुणा घटता अनुभागयुक्त है। ऐसैं सर्पकी चालवत् एक समयविषैं बन्धकीतै उदयकी अर पूर्व समयसम्बन्धी उदयकीतै उत्तर समयसम्बन्धी बन्धकी जघन्य कृष्टि विषै अनन्तगुणा अनन्तगुणा घटता अनुभाग जानना। ऐसी प्ररूपणा क्रोधकी प्रथम सग्रह कृष्टि वेदककालका अत समय पर्यंत है। वहुरि ताकी द्वितीय तृतीय सग्रह कृष्टि वेदककै भी ऐसैं ही क्रम जानना ॥५२१॥

विशेष—क्रोधसज्वलनकी जो प्रथम सग्रह कृष्टियाँ बन्ध उदयरूपसे प्रवृत्त होती है उनमेसे नीचे और ऊपरकी असख्यातवें भागप्रमाण कृष्टियोको छोडकर मध्यम कृष्टिरूपसे प्रवृत्त होती है। इस प्रकार प्रवृत्त होनेवाले बन्ध और उदयकी अग्र स्थितियाँ प्रत्येक समयमे अनन्तगुणी हीन होकर प्रवृत्त होती है। उन मध्यम कृष्टियोमेसे प्रथम समयमे उदयमे प्रवेश होनेवाली जो अनन्त मध्यम कृष्टियाँ है उनमे जो सवसे उपरिम उत्कृष्ट कृष्टि है वह तीव्र अनुभागवाली है। उससे बँधनेवाली जो उत्कृष्ट कृष्टि है वह अनन्तगुणी हीन है, क्योकि उदयको प्राप्त होनेवाली उत्कृष्ट कृष्टि है उससे अनन्त कृष्टियाँ नीचे उतरकर इसका अवस्थान देखा जाता है। उससे दूसरे समयमे उदयको प्राप्त होनेवाली उत्कृष्ट कृष्टि अनन्तगुणी हीन है। तथा उससे दूसरे समयमे बँधनेवाली उत्कृष्ट कृष्टि अनन्तगुणी हीन है। इसी प्रकार पूरे कृष्टि वेदककालमे अल्प-वहुत्व जानना चाहिये।

अब सक्रमण द्रव्यका विधान कहिए है—

**सकमदि संगहाण दव्वं सगहेट्ठिमस्स पढमो त्ति ।**
**तदणुदये सखगुण इदरेसु हवे जहाजोग्ग[1] ॥५२२॥**

**सक्रामति सग्रहाणा द्रव्य स्वकाधस्तनस्य प्रथम इति ।**
**तदनूदये संख्यगुणमितरेषु भवेत् यथायोग्यम् ॥५२२॥**

स० च०—सग्रह कृष्टिनिका द्रव्य है सो विवक्षित स्वकीय कषायके नीचै जो कषाय ताकी प्रथम सग्रह कृष्टिपर्यंत सक्रमण करै है। भावार्थ यहु—जो स्वस्थानविषै विवक्षित कषायकी सग्रह कृष्टिका द्रव्य तिस ही कषायकी अन्य सग्रह कृष्टिविषै सक्रमण करै तौ तीसरी सग्रह कृष्टिपर्यन्त करै। अर परस्थानविषै जो अन्य कषायविषैं सक्रमण करै तौ तिस विवक्षित कषायतै लगती जो कषाय ताकी प्रथम सग्रह कृष्टिविषै सक्रमण करै। जो द्रव्य जिसविषै सक्रमण करै सो द्रव्य तिस ही रूप परिणमै है। तहाँ जिस सग्रह कृष्टिकौ भोगवै है ताका अपकर्षण कीया हुआ द्रव्यतै ताकै अनन्तरि भोगने योग्य जो सग्रह कृष्टि तिसविषै सख्यातगुणा द्रव्य सक्रमण हो है। औरनिविषै यथायोग्य सक्रमण हो है। सोई कहिए है—

जैसैं प्रवृत्तिविषै जमा-खरच कहिए तैसै इहा आय द्रव्य व्यय द्रव्य कहिए है। जो अन्य सग्रह कृष्टिनिका द्रव्य सक्रमण करि विवक्षित सग्रह कृष्टि विषै आया—प्राप्त भया ताका नाम आय द्रव्य है। बहुरि विवक्षित सग्रह कृष्टिका द्रव्य सक्रमण करि अन्य सग्रह कृष्टिनिविषैं गया ताका नाम व्यय द्रव्य है। बहुरि इहा क्रोधका प्रथम सग्रह कृष्टि बिना अन्य ग्यारह सग्रह कृष्टिनिका अपना-अपना जो द्रव्य ताकौ अपकर्षण भागहारका भाग दीए जो एक भाग मात्र द्रव्य सक्रमण करै है सो एक द्रव्य कहिए है। बहुरि क्रोधकी प्रथम सग्रह कृष्टिका द्रव्यकौ अपकर्पण भागहारका भाग दीए जो एक भागमात्र द्रव्य सक्रमण करै सो तेरह द्रव्य कहिए है, जातै अन्य सग्रह कृष्टिका द्रव्यतै क्रोधकी प्रथम सग्रह कृष्टिका द्रव्य नोकषायके द्रव्य मिलनेतैं तेरहगुणा है[2]। तहा लोभकी तृतीय सग्रह कृष्टिविषै लोभकी प्रथम सग्रह कृष्टि अर द्वितीय सग्रह कृष्टिका अपकर्षण कीया द्रव्य सक्रमण करै है, तातै ताकै आय द्रव्य दो है। बहुरि लोभकी द्वितीय सग्रह कृष्टिविषैं लोभकी प्रथम सग्रह कृष्टिका ही अपकर्षण कीया द्रव्य सक्रमण करै है,

---

१ कोहविदियकिट्टीदो पदेसग्ग कोहतदिय च माणपढम च गच्छदि। कोहस्स तदियादो किट्टीदो माणस्स पढम चेव गच्छदि। माणस्स पढमादो किट्टीदो माणस्स विदिय तदियाए मायाए पढम च गच्छदि। माणस्स विदियकिट्टीदो माणस्स तदिय च मायाए पढम च गच्छदि। माणस्स तदियकिट्टीदो मायाए पढम गच्छदि। मायाए पढमादो पदेसग्ग मायाए विदिय तदिय च लोभस्स पढम किट्टि च गच्छदि मायाए विदियादो किट्टीदो पदेसग्ग मायाए तदिय लोभस्स पढम च गच्छदि। मायाए तदियादो किट्टीदो पदेसग्ग लोभस्स पढम गच्छदि। लोभस्स पढमादो किट्टीदो पदेसग्ग लोभस्स विदिय च तदिय च गच्छदि। लोभस्स विदियादो पदेसग्ग लोभस्स तदिय गच्छदि। क० चु० पृ० ८५६।

२ कोहस्स विदियाए सगहकिट्टीए पदेसग्ग थोव। पढमाए सगहकिट्टीए पदेसग्ग सखेज्जगुण, तेरसगुणमेत्त । क० चु० पृ० ८११–८१२।

तातै ताके आय द्रव्य एक है। बहुरि लोभकी प्रथम संग्रह कृष्टिविषै मायाकी प्रथम द्वितीय तृतीय संग्रह कृष्टिका अपकर्षण कीया द्रव्य संक्रमण करै है तातै ताकै आय द्रव्य तीन है। बहुरि मायाकी तृतीय संग्रह कृष्टिविषै मायाकी द्वितीय प्रथम संग्रह कृष्टिका अपकर्षण कीया द्रव्य संक्रमण करै है, तातैं ताकै आय द्रव्य दोय हैं। बहुरि मायाकी द्वितीय संग्रह कृष्टिविषै मायाकी प्रथम संग्रह कृष्टिका अपकर्षण कीया द्रव्य संग्रह करै है, तातै ताकै आय द्रव्य एक है। बहुरि मायाकी प्रथम संग्रह कृष्टिविषैं मानकी प्रथम, द्वितीय, तृतीय संग्रह कृष्टिका अपकर्षण कीया द्रव्य संक्रमण हो है, तातैं ताकैं आय द्रव्य तीन है। बहुरि मानकी तृतीय संग्रह कृष्टिविषै मानकी द्वितीय तृतीय संग्रह कृष्टिका अपकर्षण कीया द्रव्य संक्रमण हो है, तातैं ताकै आय द्रव्य दोय है। बहुरि मानकी द्वितीय संग्रह कृष्टिविषै मानकी प्रथम संग्रह कृष्टिका ही अपकर्षण कीया द्रव्य संक्रमण हो है, तातैं ताकै आय द्रव्य एक है। बहुरि मानकी प्रथम संग्रह कृष्टिविषै क्रोधकी प्रथम द्वितीय तृतीय संग्रह कृष्टिका अपकर्षण कीया द्रव्य संक्रमण हो है, तातै ताकै आय द्रव्य पंद्रह है। बहुरि क्रोधकी तृतीय संग्रह कृष्टिविषैं क्रोधकी प्रथम द्वितीय कृष्टिका अपकर्षण कीया द्रव्य संक्रमण हो है, तातै ताकै आय द्रव्य चोदह है। बहुरि क्रोधकी द्वितीय संग्रह कृष्टिविषै क्रोधकी प्रथम संग्रह कृष्टिका अपकर्षण कीया द्रव्य तेरह तातै चौदहगुणा संक्रमण हो है, तातै ताकै आय द्रव्य एकसौ वियासी है। इहा चौदहगुणा करनेका प्रयोजन कहिए है—

अनंतरि भोगने योग्य संग्रह कृष्टिविषै संख्यातगुणा द्रव्यका संक्रमण होना कह्या है सो इहा संख्यातका प्रमाण अपने गुणकारतै एक अधिक जानना। सो यहु क्रोधकी प्रथम संग्रह कृष्टिकौ भोगवै है। अर ताके अनंतरि क्रोधकी द्वितीय संग्रह कृष्टिकौ भोगवै है, तातै क्रोधकी प्रथम कृष्टिका अपकर्षण कीया द्रव्यतै संख्यातगुणा द्रव्यका द्वितीय संग्रह कृष्टिविषै संक्रमण हो है। बहुरि इहा प्रथम कृष्टिका द्रव्यविषै तेरहका गुणकार है, तातै एक अधिक कीए संख्यातका प्रमाण चौदह इहा जानना। अन्य संग्रह कृष्टि वेदकविषै संख्यातका प्रमाण अन्य होगा सो आगे कहैंगे। बहुरि क्रोधकी प्रथम संग्रह कृष्टिविषै आय द्रव्य है नाही, जातै आनुपूर्वी संक्रमण पाइए है। इहा संक्रमण द्रव्यकौ अपकर्षण द्रव्यका अनुभाग घटनेकी अपेक्षा हानि होनेतै कह्या है। ऐसैं आय द्रव्यका विभाग कह्या। अब व्यय द्रव्यका विभाग कहिए है—

क्रोधकी प्रथम संग्रह कृष्टिका द्रव्य क्रोधकी द्वितीय तृतीय मानकी प्रथम संग्रह कृष्टिविषै गया, तातै एकसौ वियासी तेरह तेरह द्रव्य मिलि ताकै व्यय द्रव्य दोयसै आठ हो है। बहुरि क्रोधकी द्वितीय कृष्टिका द्रव्य क्रोधकी तृतीय मानकी प्रथम संग्रह कृष्टिविषै गया, तातै ताकै व्यय द्रव्य दोय हो है। बहुरि क्रोधकी तृतीय कृष्टिका द्रव्य मानकी प्रथम संग्रह कृष्टिहीविषै गया, तातै ताके व्यय द्रव्य एक है। बहुरि मानकी प्रथम संग्रह कृष्टिका द्रव्य मानकी द्वितीय तृतीय मायाकी प्रथम संग्रह कृष्टिविषै गया, तातै ताकै व्यय द्रव्य तीन है। बहुरि मानकी द्वितीय संग्रह कृष्टिका द्रव्य मानकी तृतीय मायाकी प्रथम संग्रह कृष्टिविषै गया, तातै ताकै व्यय द्रव्य दोय हैं। बहुरि मानकी तृतीय संग्रह कृष्टिका द्रव्य मायाकी प्रथम संग्रह कृष्टि ही विषै गया, तातै ताके व्यय द्रव्य एक है। बहुरि मायाकी प्रथम संग्रह कृष्टिका द्रव्य मायाकी द्वितीय तृतीय लोभकी प्रथम संग्रह कृष्टिविषै गया, तातै ताकै व्यय द्रव्य तीन है। बहुरि मायाकी द्वितीय कृष्टिका द्रव्य मायाकी तृतीय लोभकी प्रथम संग्रह कृष्टिविषै गया, तातै ताकै व्यय द्रव्य दोय हैं। बहुरि मायाकी तृतीय संग्रह कृष्टिका द्रव्य लोभकी प्रथम संग्रह कृष्टिविषै ही गया, तातै ताकै व्यय द्रव्य एक है।

बहुरि लोभकी प्रथम सग्रह कृष्टिका द्रव्य लोभकी द्वितीय तृतीय सग्रह कृष्टिविषै गया, तातै ताकैं व्यय द्रव्य दोय है। बहुरि लोभकी द्वितीय सग्रह कृष्टिका द्रव्य लोभकी तृतीय सग्रह कृष्टिविषै गया, तातै ताकैं व्यय द्रव्य एक है। बहुरि लोभकी तृतीय सग्रह कृष्टिका द्रव्य अन्यत्र न जाय है, जातै विपरीत सक्रमणका अभाव है तातै ताकैं व्यय द्रव्य नाही है। ऐसै व्यय द्रव्यका विभाग कह्या ॥ ५२२ ॥

विशेष—अक सदृष्टिकी अपेक्षा मोहनीयका पूरा द्रव्य ४९ अक प्रमाण है। पुन इसके दो भाग करनेपर उनमेसे असख्यातवे भागसे अधिक एक भाग चारो सज्वलन कषायोका द्रव्य है और असख्यातवाँ भाग हीन एक भाग नोकषायोका द्रव्य है। उसका प्रमाण २४ है। कषायके द्रव्यको १२ सग्रह कृष्टियोमे विभाजित करनेपर क्रोधकी प्रथम सग्रह कृष्टिको १२वाँ भाग प्राप्त होता है जो २ अक प्रमाण है। वह मोहनीयके पूरे द्रव्यकी अपेक्षा कुछ कम २४ वें भाग प्रमाण होता है। अक सदृष्टिकी अपेक्षा वह २ अक प्रमाण है। किन्तु नोकषायका समस्त द्रव्य क्रोध सज्वलनकी प्रथम सग्रह कृष्टिमे सक्रमित होता है, क्योकि उसका वेदककी प्रथम संग्रह कृष्टिरूपसे परिणमन देखा जाता है। अतएव नोकषायके समस्त द्रव्यके साथ क्रोधकी प्रथम सग्रह कृष्टिका कुल द्रव्य ( २४ + २ = २६ ) अक प्रमाण हो जाता है। इसे क्रोधकी द्वितीय सग्रह कृष्टिके २ अक प्रमाण द्रव्यसे भाजित करने पर २६ – २ = १३ होता है, इसीलिये क्रोधकी प्रथम सग्रह कृष्टिके द्रव्य को उसीकी दूसरी सग्रह कृष्टिकी अपेक्षा १३ गुणा कहा है।

आगै अनुसमय अपवर्तनकी प्रवृत्तिका क्रम कहिए है—

**पडिसमयमसखेज्जदिभागं[1] णासेदि कंडयेण विणा।**
**बारससगहकिट्टीणग्गदो किट्टिवेदगो णियमा[2] ॥ ५२३ ॥**

**प्रतिसमयमसख्येयभागं नाशगति काडकेन विना।**
**द्वादशसग्रहकृष्टीनामग्रत कृष्टिवेदको नियमात् ॥ ५२३ ॥**

स० च—कृष्टिवेदक जीव है सो काडक बिना बारह् सग्रह कृष्टिनिका अग्रभागतै सर्व कृष्टिनिके असख्यातवे भागमात्र कृष्टिनिकौ नष्ट करै है नियमतैं। भावार्थ—कृष्टिकरण कालका अत समयपर्यंत तौ अतर्मुहूर्त कालकरि निष्पन्न जो काडक विधान ताकरि अनुभागका नाश होता था अब कृष्टि भोगनेका प्रथम समयतै लगाय समय समय प्रति अग्रयात होने लगा। तहा बारह् सग्रह कृष्टिनिका जे अतर कृष्टि तिनविषै अत कृष्टितैं लगती जे बहुत अनुभाग युक्त ऊपरिकी केते इक कृष्टि तिनका नाशकरि तिनि कृष्टिनिके द्रव्यकौ स्तोक अनुभाग यक्त नीचली कृष्टिनिविषै निक्षेपण करिए है। तहा जिनि कृष्टिनिका नाश कीया तिनिका नाम घात कृष्टि है सो अपनी अपनी सग्रह कृष्टिविषै अन्तर कृष्टिनिका प्रमाण स्थापि ताकौ अपकर्षण भागहारके असख्यातवें भागमात्र जो असख्यात ताका भाग दीए अपनी अपनी घात कृष्टिनिका प्रमाण आवै है।

---

१ मु० प्रतौ पडिसमय सखेज्जदिभाग इति पाठ ।

२ किट्टीण पढमसमयवेदगो वारसण्ह पि सगहकिट्टीणमग्गकिट्टिमादिं कादूण एक्केक्किस्से सगहकिट्टीए असखेज्जदिभाग विणासेदि। क० चु० पृ० ८५२।

लीएं द्रव्य दीजिए है। भावार्थ—द्वितीयादि बादर कृष्टिनिविषै एकादि एक एक बधता क्रम लीएं अधस्तन शीर्षके विशेष अर एकादि एक अधिककरि हीन सर्व बादर कृष्टिप्रमाणमात्र उभयद्रव्यके विशेष अर एक एक मध्यम खण्ड तहा दीजिए है। सो एक उभय द्रव्यका विशेषविषै एक अधस्तन शीर्ष विशेष घटाइए है। इतना इतना क्रमतै घटता द्रव्य दीजिए है सो सक्रमण द्रव्यकरि निपजी अपूर्व कृष्टि पर्यन्त यहु अनुक्रम जानना। बहुरि जहा सक्रमण द्रव्यतै नवीन अपूर्व कृष्टि निपजी तिसविषै सक्रमणातर कृष्टिसम्बन्धी समान खण्ड उभय द्रव्य विशेष द्रव्यतै भई कृष्टिनिका प्रमाण करि हीन सर्व कृष्टिनिका प्रमाणमात्र विशेष ग्रहि दीजिए है। सो यहु अपनी नीचली पूर्व कृष्टिविषै दीया द्रव्यतै असख्यातगुणा है। बहुरि ताके ऊपरि पूर्व कृष्टिविषै भईं कृष्टिनिका प्रमाणमात्र अधस्तन शीर्षके विशेष एक मध्यम खण्ड, भई कृष्टिनिकरि हीन सर्व कृष्टिनिका प्रमाणमात्र उभय द्रव्यके विशेष दीजिए है। सो यहु यातै नीचली अपूर्व कृष्टिविषै दीया द्रव्यतै असख्यातगुणा घाटि है। बहुरि ताके ऊपरि भी पूर्वोक्त प्रकार द्रव्य दीजिए है। बहुरि द्वितीय सग्रह कृष्टिकी जघन्य कृष्टिविषै भईं कृष्टिनिका प्रमाणमात्र अधस्तन शीर्षके विशेष, एक मध्यम खण्ड, भईं कृष्टिनिका प्रमाणकरि हीन सर्व कृष्टिनिका प्रमाणमात्र उभय द्रव्यके विशेष दीजिए है। ताके ऊपरि एक-एक अधस्तन शीर्षविशेष बधता अर एक उभय द्रव्यका विशेष घटता क्रमकरि द्रव्य दीजिए है। विशेष इतना—

बधकृष्टिकी जघन्य कृष्टितै लगाय उभय द्रव्यका विशेषविषै एक विशेषका अनतवा भागमात्र घटता क्रमकरि द्रव्य दीजिए है। अर तहा बध द्रव्यतै एक एक मध्यम खड अर भई बन्ध कृष्टिनिकरि हीन सर्वकृष्टिनिका प्रमाणमात्र बन्ध विशेषकौ ग्रहि दीजिए है। ऐसै क्रम होतै जहा बन्ध द्रव्यकरि अपूर्व कृष्टि निपजाइए है तहाँ बन्धद्रव्यतै बधातर कृष्टिसम्बन्धी समान खण्ड द्रव्यतै एक खण्ड अर बधातर कृष्टिसम्बन्धी विशेष द्रव्यतै भई सर्व कृष्टिनिका प्रमाणकरि हीन सर्व कृष्टिनिका प्रमाणमात्र विशेष ग्रहिकरि दीजिए है। सो यहु नीचली कृष्टिविषै दीया बध द्रव्यतै अनन्तगुणा है। ताके ऊपरि पूर्व कृष्टिविषै तीन प्रकार घात द्रव्य दोय प्रकार बन्ध द्रव्य दीजिए है। सो इहा दीया बन्ध द्रव्य अपूर्व अतर कृष्टिविषै दीया द्रव्यतै अनतगुणा घाटि है। ताके ऊपरि बन्धरूप पूर्व कृष्टि वा बन्धकरि निपजी अपूर्व कृष्टि वा बन्ध रहित पूर्व कृष्टिनिविषै द्रव्य देनेका विधान पूर्वोक्त प्रकार ही जानना। ऐसै प्रथम समयविषै सूक्ष्म कृष्टिसम्बन्धी प्ररूपण समाप्त भया ॥५७०॥

विशेष—प्रथम समयमे सूक्ष्मसाम्पराय कृष्टियोको करनेवाला जीव उक्त कृष्टियोमे अपकर्षित द्रव्यका किस प्रकार बटवारा करता है, प्रकृत गाथा मे इसका निर्देश करते हुए बतलाया गया है कि जघन्य सूक्ष्म कृष्टिमे सबसे अधिक प्रदेशपुजको देता है, दूसरी कृष्टिमे अनन्तवे भागप्रमाण विशेष हीन द्रव्य देता है। इसी प्रकार अन्तिम सूक्ष्म कृष्टिके प्राप्त होने तक उत्तरोत्तर विशेष हीन विशेष हीन द्रव्य देता है। आगे जघन्य बादर कृष्टिमे अन्तिम सूक्ष्म कृष्टिकी अपेक्षा असख्यातगुणा हीन द्रव्य देता है। आगे सर्वत्र उत्तरोत्तर अनन्तवाँ भागप्रमाण विशेष हीन विशेष हीन द्रव्य देता है। तात्पर्य यह है कि अपकर्षित द्रव्यमे से बहुभाग प्रमाण द्रव्य सूक्ष्म कृष्टियोमे देता है और एक भागप्रमाण द्रव्य बादर कृष्टियोमे देता है। किस विधिसे देता है इसका निर्देश पूर्वमे किया ही है।

विदियादिसु समयेसु अपुव्वाओ पुव्वकिट्टिहेट्ठाओ ।
पुव्वाणमंतरेसु वि अंतरजणिदा असंखगुणा[1] ॥५७१॥

द्वितीयादिषु समयेषु अपूर्वा पूर्वकृष्ट्यधस्तनाः ।
पूर्वासामंतरेष्वपि अंतरजनिता असंख्यगुणा ॥५७१॥

स० चं०—द्वितीयादि समयनिविषै अपूर्व नवीन सूक्ष्म कृष्टि करिए है। ते पूर्व समयविषै कीनी जे सूक्ष्म कृष्टि तिनके नीचै करिए है अर तिनके बीचि करिए है। नीचै करिए तिनकौं अधस्तन कृष्टि कहिए। बीचि करिए तिनकौं अन्तर कृष्टि कहिए। तहां अधस्तन कृष्टिनिका प्रमाण स्तोक है। तिनतै अन्तर कृष्टिनिका प्रमाण असंख्यातगुणा है ॥५७१॥

दव्वगपढमे सेसे देदि अपुव्वेसणंतभागूणं ।
पुव्वापुव्वपवेसे असंखभागूणमहियं च[2] ॥५७२॥

द्रव्यकप्रथमे शेषे ददाति अपूर्वेष्वनंतभागोनम् ।
पूर्वापूर्वप्रवेशे असंख्यभागोनमधिकं च ॥५७२॥

स० चं०—द्वितीयादि समयनिविषै प्रथम समयवत् द्रव्य दीजिए है। विशेष इतना—सूक्ष्म कृष्टिसम्बन्धी द्रव्यकौ अधस्तन अपूर्व कृष्टिनिविषै अनन्तवाँ भाग घटता क्रम लीए बहुरि पूर्व कृष्टिका प्रवेशविषै असंख्यातवा भागमात्र घटता अर अपूर्व कृष्टिका प्रवेश होतै असंख्यातवा भागमात्र अधिक द्रव्य दीजिए है। सोई विशेषकरि कहिए है—

द्वितीयादि समयनिविषै घात द्रव्य अर संक्रमण द्रव्यका विभाग तौ पूर्ववत् करना। बहुरि सूक्ष्म कृष्टिके अर्थि अपकर्षण कीया द्रव्य समय समय प्रति असंख्यातगुणा है। ताका विभागविषै विशेष है सो कहिए है—

तिस अपकर्षण कीया द्रव्यतै पूर्व समयविषैं कीनी कृष्टिसम्बन्धी एक विशेष आदि, एक विशेष उत्तर, पूर्व समयविषैं कीनी कृष्टिनिका प्रमाणमात्र गच्छ स्थापि तहां सकलन धनमात्र द्रव्य ग्रहि जुदा स्थापना। याका नाम अधस्तन शीर्षविशेष है। बहुरि पूर्व समयविषै कीनी कृष्टिनिविषै

१ सुहुमसांपराइयकिट्टीकारगो विदियसमये अपुव्वाओ सुहुमसांपराइयकिट्टीओ करेदि असंखेज्ज-गुणहीणाओ। ताओ दोसु ट्ठाणेसु करेदि। तं जहा—पढमसमए कदाणं हेट्ठा च अंतरे च। हेट्ठा थोवाओ। अंतरेसु असंखेज्जगुणाओ। क० चु० ८६५।

२ विदियसमये दिज्जमाणगस्स पदेसग्गस्स सेढिपरूवणा। जा विदियसमए जहण्णिया सुहुमसांपराइय-किट्टी तिस्से पदेसग्गं दिज्जदि बहुअं। विदियाए किट्टीए अणंतभागहीणं। एवं गंतूण पढमसमए जा जहण्णिया सुहुमसांपराइयकिट्टी तस्स असंखेज्जदिभागहीणं। तत्तो अणंतभागहीणं जाव अपुव्वं णिव्वत्तिज्जमाणगं ण पावदि। अपुव्वाए णिव्वत्तिज्जमाणियाए किट्टीए असंखेज्जदिभागुत्तरं। पुव्वणिव्वत्तिदं पडिवज्जमाणगस्स पदेसग्गस्स असंखेज्जदिभागहीणं। परं परं पडिवज्जमाणगस्स अणंतभागहीणं। जो विदियसमए दिज्जमाणगस्स पदेसग्गस्स विधी सो चेव विधी सेसेसु वि समएसु जाव चरिमसमयबादरसांपराइओ त्ति। क० चु०, पृ० ८६६।

जो जघन्य कृष्टि ताका द्रव्यमात्र एक खण्ड ताकौ इस वर्तमान समयविषै कीनी अधस्तन कृष्टिनिका प्रमाणकरि गुणैं जो द्रव्य होइ ताकौं ग्रहि जुदा स्थापना। याका नाम अधस्तन शीर्ष अपूर्व कृष्टिसम्बन्धी समान खड द्रव्य है। वहुरि तिस ही जघन्य पूर्व कृष्टिका द्रव्यमात्र एक खडकौ वर्तमान समयविषै कीनी अतर अपूर्व कृष्टिनिका प्रमाणकरि गुणै जो द्रव्य हो ताकौ ग्रहि जुदा स्थापना। याका नाम अतर अपूर्व कृष्टिसम्बन्धी समान खड द्रव्य है। बहुरि पूर्व समय अर इस विवक्षित समयसम्बन्धी सर्व सूक्ष्म कृष्टिके द्रव्यकौ पूर्व अपूर्व सर्व सूक्ष्म कृष्टिनिका प्रमाणमात्र जो गच्छ ताकौ एक घाटि गच्छका आधा प्रमाणकरि हीन दो गुणहानिकरि गुणि ताका भाग दीए एक उभय द्रव्यसम्बन्धी विशेष होइ। ताकौ सर्व पूर्व अपूर्व सूक्ष्म कृष्टिप्रमाण गच्छका एक-बार सकलन धनमात्र प्रमाणकरि गुणे जो द्रव्य होइ ताकौ सर्व पूर्व अपूर्व सूक्ष्म कृष्टिप्रमाण गच्छका एक बार सकलन धनमात्र प्रमाणकरिगुणैं जो द्रव्य होई ताकौ ग्रहि जुदा स्थापना। याका नाम उभय द्रव्यविशेष द्रव्य है। वहुरि ऐसैं कह्या च्यारि प्रकार द्रव्यकौ इस विवक्षित समयविषै अपकर्षण कीया द्रव्यमैं घटाए अवशेष जो द्रव्य रह्या ताकौ सर्व पूर्व अपूर्व सूक्ष्म कृष्टिनिके प्रमाणका भाग दीए एक खड होइ ताकौ तिस भागहारमात्र प्रमाणकरि गुणैं जो द्रव्य होइ ताकौ जुदा स्थापना। याका नाम मध्यम धन खण्ड द्रव्य है। ऐसैं सूक्ष्म कृष्टिके अर्थि अपकर्षण कीया द्रव्यके पाच प्रकार विभाग कहे। तिनके सूक्ष्म कृष्टिनिविषै देनेका विधान अर पूर्वोक्त प्रकार बादर कृष्टिसम्बन्धी च्यारि प्रकार सक्रमण द्रव्यका तृतीय सग्रह कृष्टिविषै देनेका विधान अर च्यारि प्रकार बध द्रव्य तीन प्रकार घात द्रव्यका अनतवा भागका द्वितीय सग्रह कृष्टिविषै देनेका विधान इस विवक्षित समय विषै निरूपण कीजिए है—

विवक्षित समयविषै कीनी अधस्तन अपूर्व कृष्टि तिनकी जघन्य कृष्टिविषै बहुत द्रव्य दीजिए है। तहा इस प्रकार सूक्ष्म कृष्टिसम्बन्धी द्रव्यनिविषै अधस्तन कृष्टिसम्बन्धी समान खण्ड द्रव्यतै एक खण्ड, मध्यम द्रव्यतै एक 'खण्ड', उभय द्रव्यविशेष द्रव्यतै, सर्व पूर्व अपूर्व कृष्टिमात्र विशेष ग्रहि दीजिए है। बहुरि द्वितीय कृष्टिविषै अनतवा भाग घटता द्रव्य दीजिए है। तहा एक अधस्तन कृष्टिसम्बन्धी समान खण्ड, एक मध्यम खण्ड, एक घाटि सर्व पूर्व अपूर्व कृष्टिमात्र उभय द्रव्यविशेष ग्रहि दीजिए है। ऐसैं ही तृतीयादि अन्तपर्यन्त अधस्तन अपूर्व कृष्टिनिविषै एक एक उभय द्रव्यका विशेषमात्र घटता क्रमकरि दीजिए है।

बहुरि तिस अत कृष्टिविषै दीया द्रव्यतै पूर्व समयसम्बन्धी सूक्ष्म कृष्टिनिकी जो जघन्य कृष्टि तिसविषै असख्यातवा भागमात्र घटता द्रव्य दीजिए है। तहा मध्यम खडतै एक खण्ड, उभय द्रव्यविशेष द्रव्यतै भई कृष्टिनिकरि हीन सर्व सूक्ष्म कृष्टिनिका प्रमाणमात्र विशेष द्रव्य ग्रहि दीजिए है। बहुरि ताके ऊपरि द्वितीय पूव कृष्टिविषै अनतवा भाग घटता द्रव्य दीजिए है। तहा अधस्तन शीर्षविशेष द्रव्यतै एक विशेष, मध्यम खडतै एक खड, उभय द्रव्यविशेषतै भई कृष्टिनिकरि सर्व सूक्ष्म कृष्टिनिका प्रमाणमात्र विशेष ग्रहि दीजिए है। ऐसैं ही तृतीयादि पूर्व कृष्टिनिविषै एक एक अधस्तन शीर्षविशेष बधता अर एक एक उभय द्रव्यविशेष घटता अर एक एक मध्यम खण्ड समानरूप द्रव्य दीजिए है। यावत् अपूर्व अन्तर कृष्टि प्राप्त न होइ तावत् ऐसा क्रम जानना। बहुरि ऐसैं पल्यका असख्यातवा भागमात्र कृष्टि भए तहा अन्त कृष्टिविषैं दीया द्रव्यतैं ताके ऊपरि नवीन निपजाई जो अपूर्व अन्तर कृष्टि तिसविषै असख्यातवाँ भागमात्र कृष्टि भए तहा अन्तविषैं दीया द्रव्यतै ताके ऊपरि नवीन निपजाई जो अपूर्व अन्तर कृष्टि तिसविषै

असख्यातवा भागमात्र अधिक द्रव्य दीजिए है। तहा अन्तर कृष्टिसम्बन्धी समान खण्ड द्रव्यतै एक खण्ड अर मध्यम खडतैं एक खड अर उभय द्रव्यविशेष द्रव्यतै भई कृष्टिनिकरि हीन सर्व सूक्ष्म कृष्टिनिका प्रमाणमात्र विशेष ग्रहि दीजिए है। बहुरि तातै ताके ऊपरि पूर्व कृष्टि तिसविषै असख्यातवा भागमात्र घटता द्रव्य दीजिए है। तहा अधस्तन शीर्षविशेषतै एक घाटि भई पूर्व कृष्टिनिका प्रमाणमात्र विशेष अर मध्यम खण्डतै एक खण्ड अर उभय द्रव्य विशेषतै भई सर्व कृष्टिनिकरि हीन सर्व कृष्टिनिका प्रमाणमात्र विशेष ग्रहि दीजिए है। बहुरि ताके ऊपरि एक एक अधस्तन शीर्षविशेष बधता, एक एक उभय द्रव्यविशेष घटता, एक एक मध्यम खण्ड समान-रूप दीजिए है यावत् अपूर्व अन्तर कृष्टि न प्राप्त होइ। बहुरि ताके ऊपरि अपूर्व अन्तर कृष्टि-विषै एक अन्तर कृष्टिसम्बन्धी समान खण्ड, एक मध्यम खण्ड, भई कृष्टिनिकरि हीन सर्व कृष्टि प्रमाणमात्र उभय द्रव्यविशेष दीजिए है। सो यहु दीया द्रव्य अपनी नीचली कृष्टिनिविषै दीया द्रव्यतै असख्यातवा भागमात्र अधिक है। बहुरि ताके ऊपरि पूर्व कृष्टिविषै एक घाटि भई पूर्व कृष्टि प्रमाणमात्र अधस्तन शीर्षविशेष, एक मध्यम खण्ड, भई सर्व कृष्टिनिकरि हीन सर्व कृष्टि प्रमाणमात्र उभय द्रव्य विशेष द्रव्य दीजिए है सो यहु तिस अपूर्व अन्तर कृष्टिविषै दीया द्रव्यतै असख्यातवा भागमात्र घटता है। ताके ऊपरि पूर्व अपूर्व कृष्टिनिविषै ऐसे ही अनुक्रमकरि द्रव्यका देना जानना। यावत् प्रथम समयकृत सूक्ष्म कृष्टिनिकी अत कृष्टि होइ। बहुरि ताके ऊपरि लोभकी तृतीय बादर सग्रहकृष्टिकी जघन्य कृष्टि तिसविषै अन्त सूक्ष्म कृष्टिविषै दीया द्रव्यतै असख्यातगुणा घटता दीजिए है। तहा च्यारि प्रकार सक्रमण द्रव्यविषै मध्यम खण्डतैं एक खण्ड, उभय द्रव्य विशेषतै सर्व बादर कृष्टिमात्र विशेष ग्रहि दीजिए है। बहुरि ताके ऊपरि तृतीय सग्रह कृष्टिविषै च्यारि प्रकार सक्रमण द्रव्य देनेका अर द्वितीय सग्रहकृष्टिविषै च्यारि प्रकार बन्ध द्रव्य, तीन प्रकार घात द्रव्य देनेका विधान द्वितीय सग्रहकी उत्कृष्ट कृष्टिपर्यन्त जैसै प्रथम समय विषै द्रव्य देनेका विधान कह्या तैसै ही जानना। या प्रकार द्वितीयादि समयनिविषैं द्रव्य देनेका विधान जानना ॥५७२॥

विशेष—दूसरे समयमे जिन सूक्ष्म कृष्टियोको करता है उनमेसे जघन्य सूक्ष्म कृष्टिमे बहुत प्रदेशपुजका निक्षेप करता है। उससे दूसरी सूक्ष्म कृष्टिमे अनन्तवे भाग हीन प्रदेशपुजका निक्षेप करता है। इस प्रकार उत्तरोत्तर निक्षेप करते हुए अपकर्षण भागहार प्रमाण स्थान ऊपर जाकर उस स्थानसम्बन्धी कृष्टि अन्तरमे प्राप्त होनेवाली अपूर्व कृष्टिको नही प्राप्त करके तदनन्तर अधस्तन पूर्व कृष्टिको प्राप्त करता है। यहाँ जो कृष्टि अन्तररूप सन्धिका निर्देश किया है उसमे रची जानेवाली जो अपूर्व कृष्टि हैं उसमे असख्यातवे भाग अधिक प्रदेशपुजका निक्षेप करता है। पुन इसके आगे पूर्व कृष्टिमे असख्यातवे भागहीन प्रदेशपुजका निक्षेप करता है। इस प्रकार आगे भी जहा जहा उक्त विधिसे पूर्व और अपूर्व कृष्टियोका सन्धिस्थान प्राप्त हो वहा-वहा उक्तरूपसे ही प्ररूपणा करनी चाहिये। इस प्रकार पूर्व कृष्टिसे अपूर्व कृष्टिको और अपूर्व कृष्टिसे पूर्व कृष्टिको प्राप्त करनेवालेके जो सन्धि स्थान हैं उनमे तो उक्त विधिसे ही प्ररूपणा करनी चाहिये। किन्तु इनको छोडकर सभी स्थानोमे पूर्व कृष्टिसे पूर्व कृष्टिको प्राप्त होनेपर अनन्त भागहीन ही प्रदेशपुजका निक्षेप करना चाहिये। इस प्रकार इस विधिसे अन्तिम सूक्ष्म साम्पराय कृष्टिके प्राप्त होने तक जानना चाहिये। इस लिये अन्तिम सूक्ष्मसाम्पराय कृष्टिसे जघन्य बादर साम्पराय कृष्टिमे दिया जानेवाला प्रदेशपुज असख्यातगुणा हीन होता है। इस

प्रकार दूसरे समयमे दिये जानेवाले प्रदेशपुंजकी जो विधि कही वही विधि शेष समयोमे भी जाननी चाहिये।

**पढमादिसु दिस्सकमं सुहुमेसु अणंतभागहीणकमं।**
**बादरकिट्टिपदेसो असंखगुणिदं तदो हीणं[1] ॥५७३॥**

**प्रथमादिसु दृ म सूक्ष्मेष्वनंतभागहीनक्रमं।**
**बादरकृष्टिप्रदेशः असंख्यगुणितस्ततो हीनं ॥५७३॥**

स० च०—अब दीया द्रव्य वा पूर्व द्रव्य मिलैं कृष्टिनिविषै देनेमे आया ऐसा दृश्यमान द्रव्य ताका क्रम कहिए है—

प्रथमादि समयनिविषै जघन्य सूक्ष्म कृष्टिविषै दृश्यमान द्रव्य बहुत है। ताके ऊपरि द्वितीयादि अन्तपर्यन्त सूक्ष्म कृष्टिनिविषै अनन्तगुणा घटता क्रम लीए दृश्यमान द्रव्य है। एक-एक विशेष मात्र घटता है। बहुरि ताके ऊपरि तृतीय सग्रहकी बादर जघन्य कृष्टि ताका प्रवेश होतै तिसविषै दृश्यमान द्रव्य अंत सूक्ष्म कृष्टिका दृश्यमान द्रव्यतै असंख्यातगुणा है। ताके ऊपरि द्वितीयादि द्वितीय सग्रहकी अंत बादर कृष्टिपर्यन्त दृश्यमान द्रव्य अनतगुणा घटता क्रम लीए एक एक विशेष मात्र घटता है ऐसा जानना ॥ ५७३ ॥

विशेष—अब सूक्ष्म कृष्टियो को करनेवाले जीवके दृश्यमान प्रदेशपुंज किस प्रकार होता है यह बतलाते हैं—जघन्य सूक्ष्म कृष्टिमे द्रव्य बहुत होता है। उससे आगे अन्तिम सूक्ष्म कृष्टिके प्राप्त होने तक उत्तरोत्तर अनन्तवाँ भागहीन द्रव्य होता है। उस अन्तिम सूक्ष्म कृष्टिसे बादर कृष्टिमे प्रदेशपुंज असंख्यातगुणा होता है, क्योंकि बादर कृष्टियोमेसे असंख्यातवें भाग प्रमाण प्रदेशपुंजका अपकर्षण करके सूक्ष्म कृष्टियोको करनेवाले जीवके सूक्ष्म कृष्टियोमे दिखनेवाले प्रदेशपुंजसे बादर कृष्टियोमे दिखनेवाले प्रदेशपुंजके असंख्यातगुणे होनेमे कोई प्रत्यवाय नही दिखाई देता। अनन्तरोपनिधाकी अपेक्षा विचार करने पर बादर कृष्टियोमे उत्तरोत्तर अनन्तवाँ भागहीन प्रदेशपुंज होता है ऐसा जानना चाहिये। सूक्ष्म कृष्टियोको करनेवालेकी अपेक्षा सभी समयोमे दृश्यमान प्रदेशपुंजोकी यह व्यवस्था है ऐसा जानना चाहिये।

**लोहस्स य तदियादो सुहुमगदं विदियदो दु तदियगदं।**
**विदियादो सुहुमगदं दव्वं संखेज्जगुणिदकमं[2] ॥५७४॥**

---

१ सुहुमसांपराइयकिट्टीकारगस्स किट्टीसु दिस्समाणपदेसग्गस्ससेढि परूवणं। तं जहा—जहण्णियाए सुहुमसांपराइयकिट्टीए पदेसग्गं बहुगं। तत्तो अणंतभागहीणं जाव चरिमसुहुमसांपराइयकिट्टी त्ति। तदो जहण्णियाए बादरसांपराइयकिट्टीए पदेसग्गमसंखेज्जगुणं। णवरि सेणीयादो जदि बादरसांपराइय-किट्टीओ धरेदि तस्स पदेसग्गं विसेसहीणं होज्ज। क० चु०, पृ० ८६६–८६७।

२ सुहुमसांपराइयकिट्टीसु लोभस्स चरिमादो बादरसांपराइयकिट्टीदो सुहुमसांपराइयकिट्टीए संकमदि पदेसग्गं थोवं। लोभस्स विदियकिट्टीदो चरिमबादरसांपराइयकिट्टीए संकमदि पदेसग्गं संखेज्जगुणं। लोभस्स विदियकिट्टीदो सुहुमसांपराइयकिट्टीए संकमदि पदेसग्गं संखेज्जगुणं। क० चु० पृ० ८६७।

लोभस्य च तृतीयत सूक्ष्मगत द्वितीयस्तु तृतीयगत ।
द्वितीयत सूक्ष्मगत द्रव्य सख्येयगुणितक्रम ॥५७४॥

स० च०—लोभकी तृतीय सग्रह कृष्टितै जो द्रव्य सूक्ष्म कृष्टिरूप परिनम्या सो स्तोक है। तातैं लोभकी द्वितीय सग्रह कृष्टितै जो द्रव्य लोभकी तृतीय सग्रह कृष्टिरूप परिनम्या सो सख्यातगुणा है। तातै लोभकी द्वितीय सग्रह कृष्टितै जो द्रव्य सूक्ष्म कृष्टिरूप परिनम्या सो सख्यातगुणा है, जातैं लोभकी तृतीय सग्रहकी कृष्टिनिका प्रमाणतै सूक्ष्म कृष्टिका प्रमाण सख्यातगुणा है ॥५७४॥

किट्टीवेदगपढमे कोहस्स य विदियदो दु तदियादो ।
माणस्स य पढमगदो माणतियादो दु मायपढमगदो ॥५७५॥
मायतियादो लोभस्सादिगदो लोभपढमदो विदिय ।
तदिय च गदा दव्वा दसपदमहियकमा होंति ॥५७६॥

कृष्टिवेदकप्रथमे क्रोधस्य च द्वितीयतस्तु तृतीयत. ।
मानस्य च प्रथमगतं मानत्रयात् तु मानप्रथमगत. ॥५७५॥
मायात्रिकात् लोभस्यादिगत. लोभप्रथमत द्वितीय ।
तृतीय च गतानि द्रव्याणि दशपदमधिकक्रमाणि भवति ॥५७६॥

स० च०—इहा सूक्ष्म कृष्टिनिविषै सक्रमण भया द्रव्यके प्रमाण ल्यावनेका साधक ऐसा बादर कृष्टिविषैं सक्रमण भया प्रदेशनिका अल्पबहुत्व कहिए है—

बादर कृष्टिवेदक कालका प्रथम समयविषैं क्रोधकी द्वितीय सग्रह कृष्टितैं मानकी प्रथम सग्रह कृष्टिविषैं सक्रमण भया द्रव्य स्तोक है। तातैं क्रोधकी तृतीय सग्रह कृष्टितै मानकी प्रथम सग्रह कृष्टिविषै सक्रमण भया द्रव्य विशेष अधिक है। जातै स्तोक अनुभागयुक्त तृतीय सग्रह विषैं कृष्टिनिका प्रमाण है सो वह अनुभागयुक्त द्वितीय सग्रहकी कृष्टिनिका प्रमाणतै विशेष अधिक है, तातैं सक्रमण द्रव्य भी विशेष अधिक जानना। इहा पात्रके अनुसारि अधिकपना जानना। पात्रके अनुसारि कहा ? द्वितीय सग्रहको कृष्टिनिका प्रमाणतै तृतीय सग्रहकी कृष्टिनिका प्रमाण जैसैं अधिक कह्या तैसैं ही सक्रमण द्रव्य भी अधिक कहना। सो इहा पल्यका असख्यातवाँ भागका भाग दीए एक भाग मात्र अधिक जानना। बहुरि तातै मानकी प्रथम सग्रह कृष्टितै मायाकी प्रथम सग्रह कृष्टिविषै सक्रमण भया द्रव्य विशेष अधिक है। इहाँ भी पात्रानुसारि क्रोधकी तृतीय सग्रहकी कृष्टिनितैं मानकी प्रथम सग्रहकी कृष्टि जैसै अधिक है तैसै ही आवलीका असख्यातवा भागका भाग दीए एक भागमात्र अधिक जानना। बहुरि तातैं मानकी द्वितीय सग्रह कृष्टितै मायाकी प्रथम सग्रह कृष्टिविषै सक्रमण भया द्रव्य विशेष अधिक है। तातै मानकी तृतीय सग्रह-कृष्टितै मायाकी प्रथम सग्रहकृष्टिविषै सक्रमण भया द्रव्य विशेष अधिक है इहा दोऊ जायगा पात्रानुसारि अधिकका प्रमाण पल्यका असख्यातवा भागका भाग दीए एक भागमात्र है। बहुरि

१ पढमसमयकिट्टीवेदगस्स कोहस्स विदियकिट्टीदो माणस्स पढमसगहकिट्टीए सकमदि पदेसग्ग थोव। कोहस्स तदियकिट्टीदो माणस्स पढमाए सग्रहकिट्टीए सकमदि पदेसग्ग विसेसाहिय।

—क० चु० पृ० ८६७-८६८।

तातैं मायाकी प्रथम सग्रह् कृष्टितैं लोभकी प्रथम सग्रहकृष्टिविपैं सक्रमण भया प्रदेश विशेष अधिक है। इहा पात्रानुसारि विशेषका प्रमाण आवलीका असख्यातवा भागका भाग दीए एक भागमात्र है। बहुरि तातैं मायाकी द्वितीय सग्रहतैं लोभकी प्रथम सग्रहकृष्टिविषै सक्रमण भया प्रदेश विशेष अधिक है। तातै मायाकी तृतीय सग्रहतै लोभकी प्रथम सग्रह विषै सक्रमण भया प्रदेश विशेष अधिक है। इहा दोऊ जायगा विशेषका प्रमाण पल्यका असख्यातवा भागका भाग दीए एक भागमात्र है। तातै लोभकी प्रथम सग्रह कृष्टितै लोभकी द्वितीय सग्रह कृष्टिविषै सक्रमण भया प्रदेश समूह विशेष अधिक है। इहा पात्रानुसारि विशेषका प्रमाण आवलीका असख्यातवा भागका भाग दीए एक भागमात्र है। इहा प्रश्न—

जो अन्य कषायकी सग्रहकृष्टिका द्रव्य अन्य कषायकी सग्रह कृष्टिविषैं सक्रमण होना कह्या तहा परस्थान सक्रमणविषैं अपने अपने द्रव्यकौ अध प्रवृत्त भागहारका भाग दीए एक भागमात्र द्रव्य सक्रमण हो है, तातै अन्य कषायविपै सक्रमण द्रव्यतै विशेष अधिकका क्रम कह्या सो तौ बनै है। बहुरि लोभकी प्रथम सग्रहतैं ताहीकी द्वितीय सग्रहविपै सक्रमण भया सो इहा स्वस्थान सक्रमण है। सो इहा अपने द्रव्यकौ अपकर्ष भागहारका भाग दीए एकभागमात्र द्रव्य सक्रमण हो है। अर अध प्रवृत्त भागहारतै अपकर्षण भागहार असख्यातगुणा घटता है, तातैं पूर्वोक्त सक्रमण द्रव्यतै याका सक्रमण द्रव्य असख्यातगुणा कहौ, विशेष अधिक कैसे कहौ हो ? ताका समाधान—

इहा परिणामके अतिशयतै अध प्रवृत्त भागहार भी अपकर्षण भागहारहीके अनुसारि बतैं है सो ऐसा विशेष इहा ही सभवै है, अन्यत्र सर्वत्र अध प्रवत्त भागहारतैं अपकर्षण भागहार असख्यातगुणा घटता ही जानना। बहुरि तातैं लोभकी प्रथम सग्रह कृष्टितै लोभकी तृतीय सग्रह कृष्टिविषैं सक्रमण भया प्रदेश विशेष अधिक है। इहा पात्रानुसारि विशेषका प्रमाण पल्यका असख्यातवा भागका भाग दीए एक भागमात्र है। ऐसैं दश स्थान [1]अधिक क्रम लीए जानने ॥५७५–५७६॥

विशेष—कृष्टिकरण कालके समाप्त होने पर तदनन्तर समयमे जो क्रोधकी प्रथम सग्रह कृष्टिका अपकर्षण कर वेदन करता है वह प्रथम समयवर्ती कृष्टिवेदक कहलाता है। उसके क्रोधकी द्वितीय सग्रह कृष्टिसे मानकी प्रथम कृष्टिमे सक्रमित होनेवाला प्रदेशपुज सबसे थोडा है। उससे क्रोधकी तृतीय सग्रह कृष्टिसे मानकी प्रथम सग्रह कृष्टिमे सक्रमित होनेवाला प्रदेशपुज विशेष अधिक है। क्रोधकी तृतीय सग्रह कृष्टिमे पल्योपमके असख्यातवे भागका भाग देने पर जो एक भाग प्राप्त हो उतना विशेषका प्रमाण है। उससे मानकी प्रथम सग्रह कृष्टिसे मायाकी प्रथम कृष्टिमे सक्रमित होनेवाला प्रदेशपुज विशेष अधिक है। यहाँ मानकी प्रथम सग्रह कृष्टिमे आवलिके असख्यातवें भागका भाग देने पर जो एक भाग प्राप्त हो उतना विशेषका प्रमाण है। इसी प्रकार आगे जानना चाहिये। टीकामे स्पष्टीकरण किया ही है।

**कोहस्स य पढमादो माणादी कोधतदियविदियगद।**
**तत्तो सखेज्जगुणं अहिय सखेज्जसगुणिय[1] ॥ ५७७ ॥**

---

१ कोहस्स पढमसगहकिट्टीदो माणस्स पढमसगहकिट्टीए सकमदि पदेसग्ग सखेज्जगुण। कोहस्स

**क्रोधस्य च प्रथमात् मानादौ क्रोधतृतीयद्वितीयगतम् ।**
**तत. सख्येयगुणमधिक सख्येयसगुणितम् ।। ५७७ ।।**

स० च० —बहुरि तिस पूर्वोक्त क्रोधकी प्रथम सग्रह कृष्टितै मानकी प्रथम सग्रहविषै सक्रमण भया द्रव्य सख्यातगुणा है, जातै लोभकी प्रथम सग्रह कृष्टिका द्रव्यतै क्रोधकी प्रथम सग्रहका द्रव्य तेरहगुणा है। बहुरि तातैं क्रोधकी प्रथम सग्रह कृष्टितैं क्रोधकी तृतीय सग्रह कृष्टिविषैं संक्रमण भया प्रदेश विशेष अधिक है। इहा विशेषका प्रमाण पात्रानुसारि पल्यका असख्यातवा भागमात्र है। बहुरि तातैं क्रोधकी प्रथम सग्रह कृष्टितै क्रोधकी द्वितीय सग्रह कृष्टिविषैं सक्रमण भया प्रदेश समूह सख्यातगुणा हैं[1]। यद्यपि इहा पूर्वोक्ततै पात्र अल्प है, स्तोक कृष्टिनिका प्रमाण है तथापि वेदिये है जो सग्रह कृष्टि ताका द्रव्य है सो ताके अनतरि जो सग्रह कृष्टि वेदनेमे आवै तहा सक्रमण होने योग्य औरनितै सख्यातगुणा कह्या है, तातै इहा वेद्यमान क्रोधकी प्रथम सग्रहका ताके अनतरि वेद्यमान द्वितीय सग्रह विषै सक्रमण भया द्रव्य सख्यातगुणा कह्या है। ऐसैं इस कथनका अवसर उल्लघि आए तो भी इहा कथन कीया, सो सूक्ष्म कृष्टिका प्रमाण ल्यावनेकौ पूर्वैं कथन कीया ता कर्म मिलावनेकौं कह्या है। कैसैं ? लोभकी द्वितीय सग्रह कृष्टितै जो ताकी तृतीय सग्रह कृष्टिविषैं मक्रमण प्रदेश भया तातै सख्यातगुणा प्रदेश सूक्ष्म कृष्टिरूप हो है। ऐसैं यह अनुक्रम कह्या, सो इहा ही यह गुणकारकी प्रवृत्ति नाहो भई है। पूर्वैं वादर कृष्टिविषैं भी सख्यातगुणे द्रव्यतै सक्रमण भया द्रव्य सख्यातगुणा कहा है। ऐसैं क्रोधका द्रव्य तेरहगुणा था, तातैं सक्रमण भया द्रव्य चौदहका गुणकार लीए कह्या था, ऐसैं ही क्रमतै इहा लोभकी द्वितीय कृष्टिका द्रव्य तेईसगुणा है, तातै सक्रमण भया द्रव्य चौईसका गुणकार लीए जानना। इस अनुक्रम जाननेकौ इहा यह कथन कीया है ।। ५७७ ।।

**लोभस्स विदियकिट्टिं वेदयमाणस्स जाव पढमठिदी ।**
**आवलितियमवसेस आगच्छदि विदियदो तदियं[2] ।। ५७८ ।।**

**लोभस्य द्वितीयकृष्टिं वेद्यमानस्य यावत् प्रथमस्थिति ।**
**आवलित्रिकमवशेषमागच्छति द्वितीयतस्तृतीयं ।। ५७८ ।।**

स० च०—या प्रकार लोभकी द्वितीय सग्रहकृष्टिकौ वेदता जीवकै ताकी प्रथम स्थितिविषै यावत् तीन आवली अवशेष रहैं तावत् द्वितीय सग्रहतै तृतीय सग्रहकौ द्रव्य सक्रमणरूप होइ प्राप्त हो है। सो कहिए है—

लोभकी द्वितीय सग्रहकी प्रथम स्थितिविषै विश्रमणावली सक्रमणावली उच्छिष्टावली ए तीन अवशेष रहैं तावत् लोभकी द्वितीय सग्रहका द्रव्य लोभकी तृतीय सग्रहविषै दीजिए है। जातै

---

पढमसगहकिट्टीदो कोहस्स चेव विदियसगहकिट्टीए सकमदि पदेसग्ग सखेज्जगुण। एसो पदेससकमो अइक्कतो उक्खेदिदो सुहुमसापराइयकिट्टीसु कीरमाणीसु आसओ त्ति कादूण। क० चु० पृ० ८६८।

१ हिन्दी टीका में 'असख्यातगुणा हैं' यह पाठ मुद्रित है।

२ एदेण कमेण लोभस्स विदियकिट्टि वेदयमाणस्स जा पणमट्ठिदी तिस्से पढमट्ठिदीए आवलिया समयाहिया सेसा त्ति तम्हि समये चरिमसमयवादरसापराइओ। क० चु० पृ० ८६८।

तृतीय सग्रहविषैं सक्रमण भया जो द्रव्य सो तहा विश्रमणावली पर्यन्त तौ तहा ही विश्रामकरि तिष्टै, पीछैं सक्रमणाबलीविषै सूत्मकृष्टिरूप होइ सक्रमण करै, तब उच्छिष्टावलीमात्र प्रथम स्थिति अवशेष रहि जाय, तातै तीन आवली अवशेष रहै तावत् द्वितीय सग्रहका द्रव्य तृतीय सग्रहविषै सक्रमण होना कह्या। बहुरि ताके ऊपरि द्वितीय सग्रहका द्रव्य अपकर्षण सक्रमणकरि सूत्मकृष्टि हीविषै सक्रमण करै है। यावत् दोय आवली अवशेष रहै तावत् ऐसैं जानना। बहुरि तहा आगाल प्रत्यागालकी व्युच्छित्ति करि बहुरि समय घाटि आवलीमात्र निषेकनिकौ अधोगलनरूप क्रमतै भोगि समय अधिक आवली अवशेष राखै है ॥५७८॥

**तत्तो सुहुम गच्छदि समयाहियआवलीयसेसाए।**
**सव्व तदिय सुहुमे णव-उच्छिट्ठ विहाय विदिय[1] च ॥५७९॥**

**तत सूक्ष्मं गच्छति समयाधिकावलीशेषायाम्।**
**सर्वं तृतीय सूक्ष्मे नवकमुच्छिष्ट विहाय द्वितीयं च ॥५७९॥**

स० च०—बहुरि तहाँ द्वितीय सग्रहकी प्रथम स्थितिविषै समय अधिक आवली अवशेष रहैं अनिवृत्तिकरणका अन्त समय हो है। तहा लोभकी तृतीय सग्रहकृष्टिका तौ सर्व द्रव्य सूक्ष्म-कृष्टिकौ प्राप्त हो है। बहुरि लोभकी द्वितीय सग्रहका द्रव्यविषैं समय अधिक उच्छिष्टावलीमात्र निषेक अर समय घाटि दोय आवलीमात्र नवक समयप्रबद्ध एतौ बादर कृष्टिरूप रहै हैं। अन्य सर्व द्रव्य सूक्ष्मकृष्टिरूप द्रव्यार्थिक नय अपेक्षा तौ इस सममयविषै परिनमै है। बहुरि पर्यायार्थिक नय अपेक्षा अगले समयविषै उच्छिष्टावलीमात्र निषेक अर दोय समय घाटि दोय आवलीमात्र नवक समयप्रबद्ध विना अन्य सर्व द्वितीय सग्रहका द्रव्य सूक्ष्मकृष्टिरूप परिनमै है ऐसा जानना ॥५७९॥

**लोभस्स तिघादीण ताहे अघादीतियाण ठिदिबंधो।**
**अतो दु मुहुत्तस्स य दिवसस्स य होदि वरिसस्स[2] ॥५८०॥**

**लोभस्य त्रिघातिना तत्राघातित्रयाणा स्थितिबध।**
**अंतस्तु मुहुर्तस्य च दिवसस्य च भवति वर्षस्य ॥५८०॥**

स० च०—तहाँ अनिवृत्तिकरणका अत समयविषै सज्वलन लोभका जघन्य स्थितिबध अतर्मुहूर्तमात्र है। इहाँ ही मोहबधकी व्युच्छित्ति भई। बहुरि तीन घातियानिका एक दिनतै किछू घाटि अर तीन अघातियानिका एक वर्षतै किंचित् न्यून स्थितिबध हो है ॥५८०॥

---

१ एदेण कमेण लोभस्स विदियकिट्टि वेदयमाणस्स जा पढमट्ठिदी तिस्से पढमट्ठिदीए आवलिया समयाहिआ सेसा त्ति तम्हि समये चरिमसमयबादरसापराइओ। तम्हि चेव समये लोभस्स चरिमबादरसापराइय-किट्टी सछुब्भमाणा सछुद्धा। लोभस्स विदियकिट्टीए वि दोआवलियबधे समयूणे मोत्तूण उदयावलियपविट्ठ च मोत्तूण सेसाओ विदियट्ठिदीए अतरकिट्टीओ सछुब्भमाणाओ सछुद्धाओ। क० चु० पृ० ८६८-८६९।

२ तम्हि चेव लोभसजलणस्स ठिदिबधो अतोमुहुत्त। तिण्ह घादिकम्माण ठिदिबधो अहोरत्तस्स अतो। णामा-गोद-वेदणीयाण बादरसापराइयस्स जो चरिमो ट्ठिदिबधो सो सखेज्जेहिं वस्ससहस्सेहिं हाइदूण वरसस्स अतो जादो। क० चु० पृ० ६६९।

**ताणं पुण ठिदिसतं कमेण अंतोमुहुत्तय होइ ।**
**वस्साणं संखेज्जसहस्साणि असंखवस्साणि[1] ॥५८१॥**

**तेषा पुन स्थितिसत्त्व क्रमेणातर्मुहूर्तक भवति ।**
**वर्षाणा सख्येयसहस्राणि असख्यवर्षाणि ॥५८१॥**

स० च०—तहा तिनिका स्थितिसत्त्व क्रमकरि लोभका अतर्मुहूर्त, तीन घातियानिका यथायोग्य सख्यात हजार वर्षमात्र, तीन अघातियानिका यथायोग्य असख्यात वर्षमात्र है ॥५८१॥

**से काले सुहुमगुण पडिवज्जदि सुहुमकिट्टिठिदिखड ।**
**आणायदि तद्दव्व उक्कट्टिय कुणदि गुणसेढिं[2] ॥५८२॥**

**स्वे काले सूक्ष्मगुणं प्रतिपद्यते सूक्ष्मकृष्टिस्थितिखड ।**
**आनयति तद्द्रव्य अपकृष्य करोति गुणश्रेणि ॥५८२॥**

स० च०—अनिवृत्तिकरणका अत समयके अनतरि सूक्ष्म कृष्टिनिकौ वेदतौ सतौ अपने कालविषै सूक्ष्मसापराय गुणस्थानकौ प्राप्त हो है। इहा ताका प्रथम समयविषै लोभकी सूक्ष्म कृष्टिनि-की जो अतर्मुहूर्तमात्र स्थिति है ताके सख्यातवें भागमात्र स्थितिकाडकआयाम लाछित हो है। बहुरि मोहका कृष्टिकौ प्राप्त भया अनुभाग ताका तौ अनुसमयापवर्तन अर ज्ञानावरणादिकनिका स्थितिकाडकघात अनुभागकाडकघात सो पूर्वोक्तवत् वर्तै है। बहुरि तिस समयविषै द्रव्यनिक्षेपणका विधान कहिए है—

सूक्ष्म कृष्टिसम्बन्धी स्थितिविषै प्राप्त जो मोहका सर्व द्रव्य ताकौ अपकर्षण भागहारका भाग देइ तहा एक भाग अपकर्षणकरि गुणश्रेणि करै है ॥५८२॥

**गुणसेढि अंतरट्ठिदि विदियट्ठिदि इदि हवति पव्वतिया ।**
**सुहुमगुणादो अहिया अवट्ठिदुदयादिगुणसेढी[3] ॥५८३॥**

**गुणश्रेणिरतरस्थिति द्वितीयस्थितिरिति भवति पर्वत्रयाणि ।**
**सूक्ष्मगुणतोऽधिका अवस्थितोदयादिगुणश्रेणी ॥५८३॥**

---

१ चरिमसमयबादरसापराइयस्स मोहणीयस्स ट्ठिदिसतकम्ममतोमुहुत्त । तिण्ह घादिकम्माण ठिदि-सतकम्म सखेज्जाणि वस्ससहस्साणि । णामा-गोद-वेदणीयाण ठिदिसतकम्ममसखेज्जाणि वस्साणि ।

क० चु० पृ० ८६९ ।

२ से काले पढमसमयसुहुमसापराइयो जादो । ताधे चेव सुहुमसापराइयकिट्टीण जाओ ठिदीओ तदो ठिदिखडयमागाइद । तदो पदेसमोकड्डिदूण उदये थोव दिण्ण । अतोमुहुत्तद्धमेत्तमसखेज्जगुणाए सेढीए देदि । क० चु० पृ० ८६९ ।

३ गुणसेढिणिक्खेवो सुहुमसापराइयअद्धादो विसेसुत्तरो । क० चु० पृ० ८६९ । एत्थ जइ वि सुहुमसापराइयकिट्टीण अतरापूरणवसेण एक्का चेव जादा, तो वि अणयट्टिचरिमसमयावेक्खाए पढम-विदिय-ट्ठिदिभेद काढूण अतरचरमट्ठिदी विदियट्ठिदी आदिट्ठिदी च घेत्तव्वा । जयध० ता० प्र०, पृ० २२१० ।

स० च०—गुणश्रेणि १ अतर स्थिति २ द्वितीय स्थिति ३ ए तीन पर्व है। अपकर्षण कीया हुआ द्रव्य इन तीनविषै विभागकरि दीजिए है। इहा यावत् अपकर्षण कीया द्रव्यकौ असख्यातगुणा क्रम लीए दीजिए ताका नाम गुणश्रेणि है। बहुरि ताके ऊपरिवर्ती जिनि निषेकनिका पूर्वै अभाव कीया था तिनका प्रमाणरूप अन्तरस्थिति है। ताके उपरिवर्ती अवशेष सर्वस्थिति ताका नाम द्वितीय स्थिति है। तहा सूक्ष्म सापरायका जो काल तातै किछू विशेषकरि अधिक है तौ भी इहा सभवता ज्ञानावरणादिकनिका गुणश्रेणि आयामतैं अन्तर्मुहूर्तमात्र घटता ऐसा इहा गुणश्रेणि आयाम है सो यहु उदयादि अवस्थित है। उदयरूप जो वर्तमान समय तातै लगाय यहु पाइए है। पूर्ववत् उदयावली भए पीछै नाही है, तातै उदयादि कहिए है। बहुरि अवस्थितिप्रमाण लीए है। पूर्वै गलितावशेष गुणश्रेणि आयामविषै एक एक समय व्यतीत होतै गुणश्रेणि आयामविषै घटता होता था अब एक एक समय व्यतीत होतें ताके अनन्तरवर्ती अन्तरायामका एक-एक समय मिलि गुणश्रेणि आयामका जेताका तेता रहै है, तातै अवस्थित कहिए ॥५८३॥

**ओकड्डिदइगिभाग गुणसेढीए असखबहुभाग ।**
**अ तरहिद विदियठिदी सखसलागा हि अवहरिया ॥५८४॥**
**गुणिय चउरादिखंडे अ तरसयलट्ठिदिम्हि णिक्खिवदि ।**
**सेसवहुभागमावलिहीणे वितियट्ठिदीए हू[1] ॥५८५॥**

**अपकर्षितैकभाग गुणश्रेण्यामसंख्यबहुभागम् ।**
**अतरहिते द्वितीयस्थिति· सख्यशलाका हि अपहृरिता ॥५८४॥**
**गुणित्वा चतुरादिखडे अतरसकलस्थितौ निक्षिपति ।**
**शेषबहुभागमावलिहीने द्वितीयस्थितौ हि ॥५८५॥**

स० च०—अपकर्षण कीया जो द्रव्य ताकौ पल्यका असख्यातवा भागमात्र असख्यातका भाग दीए तहा एकभागमात्र द्रव्यकौ गुणश्रेणी आयामविषै दीजिए हैं। बहुरि अवशेष बहुभाग-मात्र द्रव्यकौ अन्तर स्थितिका भाग द्वितीय स्थितिकौ दीए जो सख्यातप्रमाण लीए एकशलाकाका प्रमाण आवै ताका भाग दीजिए तहा एकभागकौ सदृष्टि अपेक्षा च्यारिकरि गुणिए इतना द्रव्य अन्तर स्थितिविषै दीजिए है। बहुरि अवशेष सर्वद्रव्य सो अन्तविषैं अतिस्थापनावलीकरि हीन जो द्वितीय स्थिति तीहविषै दीजिए है। सोई दिखाइए है—

अन्तरस्थितिका प्रमाण सर्वतै स्तोक सो सदृष्टिकरि चौगुणा अतमुहूर्तमात्र, बहुरि तातै स्थितिकाडकायामका प्रमाण सख्यातगुणा, सो सदृष्टिकरि सोलहगुणा अन्तमुहूर्तमात्र, बहुरि तातै स्थितिकाडकके नीचैं जो अवशेष स्थिति रहै ताका प्रमाण सख्यातगुणा सो सदृष्टिकरि चौसठि-

---

१ गुणसेढिणिक्खेवो सुहुमसापराइयअद्धादो विससुत्तारो। गुणसेढिसीसगादो जा अतरट्ठिदी तत्थ असखेज्जगुण। तत्तो विसेसहीण ताव जाव पुव्वसमये अतरमासी, तस्स अतरस्स चरिमादो अतरट्ठिदीदो त्ति। चरिमादो अतरट्ठिदीदो पुव्वसमये जा विदियट्ठिदी तिस्से आदिट्ठिदीएदिज्जमाणग पदेसग्ग सखेज्जगुणहीण। तत्तो विसेसहीण। पढमसमयसुहुमसापराइयस्स जमोकड्डिज्जदि पदेसग्ग तमेदीए सेढीए णिक्खवदि।
क० चु० पृ० ८७०।

गुणा अन्तर्मुहूर्तमात्र, स्थितिकाडकायाम अर अवशेष स्थिति जोडें सर्व द्वितीय स्थितिका प्रमाण होइ सो असोगुणा अन्तर्मुहूर्तमात्र, स्थितिकाडकायामका भाग द्वितीय स्थिति आयामकों दीए सदृष्टिकरि बीस पाए, सो ऐसा सख्यातप्रमाण लीए जो शलाका ताका भाग असख्यात बहुभाग-मात्र अपकर्षण द्रव्यकौ दीए तहा एक खडकौ अन्तर स्थितिविषै देना कहिए तौ अन्तर स्थितिका अन्त निषेकविषै दीया द्रव्यतै द्वितीय स्थितिविषै दीया द्रव्य किंचित् ऊन होइ, अर दोय खण्ड देना कहिए तौ किंचित् न्यून त्रिभागमात्र होइ। ऐसैं क्रमकरि यथायोग्य सख्यात खण्ड ग्रहि अतर स्थितिविषै दीजिए है। सो यहु अपकर्षण कीया सर्व द्रव्यके सख्यातवें भागमात्र होइ। सदृष्टिकरि तिस असख्यात बहुभागमात्र द्रव्यकौ बीसका भाग देइ च्यारिकरि गुणैं अतर स्थितिविषै दीया द्रव्यका प्रमाण आवै है। बहुरि तिस असख्यात बहुभागमात्र द्रव्यविषै इतना घटाए जो अवशेष रहा सो द्वितीय स्थितिविषै अन्तविषै अतिस्थापनावली छोडि सर्वत्र दीजिए है। सदृष्टि करि तिस असख्यात बहुभागमात्र द्रव्यकौ बीसका भाग देइ तहा सोलह भागमात्र द्रव्य द्वितीय स्थितिविषै दीजिए है॥ ५८४—५८५॥

विशेष—विशेष स्पष्टीकरण टीकामे अकसदृष्टि द्वारा किया ही है। टीकामे जो अक सदृष्टि दी है उसका भाव यह है कि गुणश्रेणिनिक्षेपको १ मानकर उससे अन्तर स्थितिका प्रमाण ४ गुणा है, स्थितिकाण्डकायामका प्रमाण १६ गुणा है, स्थितिकाण्डकायामके नीचे जो अवशेष स्थिति रही उसका प्रमाण ६४ गुणा है, इसलिये स्थितिकाण्डकायाम और अवशेष स्थितिका प्रमाण मिलकर ८० गुणा हुआ, यही द्वितीय स्थितिका प्रमाण है। अब यह देखना है कि गुणश्रेणिमे दिये द्रव्यके बाद जो असख्यात बहुभागमात्र अपकर्षित द्रव्य शेष रहता है उसमेसे कितना द्रव्य अन्तर स्थितिमे दिया जाता है और कितना द्रव्य द्वितीय स्थितिमे दिया जाता है। इसके लिये पहले जो द्वितीय स्थितिका प्रमाण ८० गुणा बतलाया है उसमे स्थितिकाण्डकायामका भाग भी सम्मिलित है, यहाँ इसकी २० शलाका मान ली गई हैं। अत असख्यात बहुभागमात्र द्रव्यमे २० का भाग देकर चारसे गुणा करने पर जो द्रव्य प्राप्त हुआ उतना अन्तर स्थिति आयाममे निक्षिप्त होता है और शेष बहुभागप्रमाण द्रव्य अतिस्थापनावलिको छोडकर द्वितीय स्थितिमे निक्षिप्त होता है ऐसा समझना चाहिये। यहाँ द्वितीयादि समयोमे प्रथम समयके समान जाननेकी सूचना की है सो अपकर्षित द्रव्यके निक्षेपकी जो विधि प्रथम समयमे बतलाई है वही विधि द्वितीयादि समयोमे भी जानना चाहिये यह इसका भाव है।

**अतरपढमठिदि त्ति य असखगुणिदक्कमेण दिज्जदि हु।**
**हीणकमं सखेज्जगुणूण हीणक्कम तत्तो[1]॥ ५८६॥**

अतरप्रथमस्थित्यत असख्यगुणितक्रमेण दीयते हि।
हीनक्रम सख्येयगुणोन हीनक्रम तत ॥५८६॥

स० च०—अतरायामकी प्रथम स्थिति जो प्रथम निषेक तहा पर्यन्त तौ असख्यातगुणा

---

१ पढमसमयसुहुमसापराइयस्स जमोकड्डिज्जदि पदेसग्ग तमेदीए सेढीए णिक्खिवदि। विदियसमए वि एव चेव। तदियसमए वि एव चेव। एस कमो ओकड्डियूण णिसिंचमाणगस्स पदेसग्गस्स ताव जाव सुहुमसापराइयस्स पढमट्ठिदिखडय णिल्लेविद। क० चु० पृ० ८७०।

स० च०—गुणश्रेणि १ अतर स्थिति २ द्वितीय स्थिति ३ ए तीन पर्व है। अपकर्षण कीया हुआ द्रव्य इन तीनविषै विभागकरि दीजिए है। इहा यावत् अपकर्षण कीया द्रव्यकौ असख्यातगुणा क्रम लीए दीजिए ताका नाम गुणश्रेणि है। बहुरि ताके ऊपरिवर्ती जिनि निषेकनिका पूर्वै अभाव कीया था तिनका प्रमाणरूप अन्तरस्थिति है। ताके उपरिवर्ती अवशेष सर्वस्थिति ताका नाम द्वितीय स्थिति है। तहा सूक्ष्म सापरायका जो काल तातै किछू विशेषकरि अधिक है तौ भी इहा सभवता ज्ञानावरणादिकनिका गुणश्रेणि आयामतै अन्तर्मुहूर्तमात्र घटता ऐसा इहा गुणश्रेणि आयाम है सो यहु उदयादि अवस्थित है। उदयरूप जो वर्तमान समय तातै लगाय यहु पाइए है। पूर्ववत् उदयावली भए पीछै नाही है, तातै उदयादि कहिए है। बहुरि अवस्थितिप्रमाण लीए है। पूर्वै गलितावशेष गुणश्रेणि आयामविषै एक एक समय व्यतीत होतै गुणश्रेणि आयामविषै घटता होता था अब एक एक समय व्यतीत होतै ताके अनन्तरवर्ती अन्तरायामका एक-एक समय मिलि गुणश्रेणि आयामका जेताका तेता रहै है, तातै अवस्थित कहिए ॥५८३॥

**ओकड्डिदइगिभाग गुणसेढीए असखबहुभाग ।**
**अ तरहिद विदियठिदी सखसलागा हि अवहरिया ॥५८४॥**
**गुणिय चउरादिखंडे अ तरसयलट्ठिदिम्हि णिक्खिवदि ।**
**सेसबहुभागमावलिहीणे वितियट्ठिदीए हू ॥५८५॥**

**अपकर्षितैकभाग गुणश्रेण्यामसंख्यबहुभागम् ।**
**अतरहिते द्वितीयस्थिति· सख्यशलाका हि अपहरिता· ॥५८४॥**
**गुणित्वा चतुरादिखडे अतरसकलस्थितौ निक्षिपति ।**
**शेषबहुभागमावलिहीने द्वितीयस्थितौ हि ॥५८५॥**

स० च०—अपकर्षण कीया जो द्रव्य ताकौ पल्यका असख्यातवा भागमात्र असख्यातका भाग दीए तहा एकभागमात्र द्रव्यकौ गुणश्रेणी आयामविषै दीजिए है। बहुरि अवशेष बहुभागमात्र द्रव्यकौ अन्तर स्थितिका भाग द्वितीय स्थितिकौ दीए जो सख्यातप्रमाण लीए एकशलाकाका प्रमाण आवै ताका भाग दीजिए तहा एकभागकौ सदृष्टि अपेक्षा च्यारिकरि गुणिए इतना द्रव्य अन्तर स्थितिविषै दीजिए है। बहुरि अवशेष सर्वद्रव्य सो अन्तविषैं अतिस्थापनावलीकरि हीन जो द्वितीय स्थिति तीहविषैं दीजिए है। सोई दिखाइए है—

अन्तरस्थितिका प्रमाण सर्वतै स्तोक सो सदृष्टिकरि चौगुणा अतमुंहूर्तमात्र, बहुरि तातै स्थितिकाडकायामका प्रमाण सख्यातगुणा, सो सदृष्टिकरि सोलहगुणा अन्तमुंहूर्तमात्र, बहुरि तातै स्थितिकाडकके नीचैं जो अवशेष स्थिति रहै ताका प्रमाण सख्यातगुणा सो सदृष्टिकरि चौसठि-

---

१ गुणसेढिणिक्खेवो सुहुमसापराइयअद्धादो विसंसुत्तारो। गुणसेढिसीसगादो जा अतरट्ठिदी तत्थ असखेज्जगुण। तत्तो विसेसहीण ताव जाव पुव्वसमये अतरमासी, तस्स अतरस्स चरिमादो अतरट्ठिदीदो त्ति। चरिमादो अतरट्ठिदीदो पुव्वसमये जा विदियट्ठिदी तिस्से आदिट्ठिदीएदिज्जमाणग पदेसग्ग सखेज्जगुणहीण। तत्तो विसेसहीण। पढमसमयसुहुमसापराइयस्स जमोकड्डिज्जदि पदेसग्ग तमेदोए सेढीए णिक्खवदि।

क० चु० पृ० ८७०।

गुणा अन्तर्मुहूर्तमात्र, स्थितिकाडकायाम अर अवशेष स्थिति जोडें सर्व द्वितीय स्थितिका प्रमाण होइ सो असंगुणा अन्तर्मुहूर्तमात्र, स्थितिकाडकायामका भाग द्वितीय स्थिति आयामकों दीए सदृष्टिकरि बीस पाए, सो ऐसा सख्यातप्रमाण लीए जो शलाका ताका भाग असख्यात बहुभागमात्र अपकर्षण द्रव्यकौ दीए तहा एक खडकौ अन्तर स्थितिविषै देना कहिए तौ अन्तर स्थितिका अन्त निषेकविषै दीया द्रव्यतै द्वितीय स्थितिविषै दीया द्रव्य किंचित् ऊन होइ, अर दोय खण्ड देना कहिए तौ किंचित् न्यून त्रिभागमात्र होइ। ऐसैं क्रमकरि यथायोग्य सख्यात खण्ड ग्रहि अतर स्थितिविषै दीजिए है। सो यहु अपकर्षण कीया सर्व द्रव्यके सख्यातवे भागमात्र होइ। सदृष्टिकरि तिस असख्यात बहुभागमात्र द्रव्यको बीसका भाग देइ च्यारिकरि गुणैं अतर स्थितिविषै दीया द्रव्यका प्रमाण आवै है। बहुरि तिस असख्यात बहुभागमात्र द्रव्यविषै इतना घटाए जो अवशेष रहा सो द्वितीय स्थितिविषै अन्तविषै अतिस्थापनावली छोडि सर्वत्र दीजिए है। सदृष्टि करि तिस असख्यात बहुभागमात्र द्रव्यकों बीसका भाग देइ तहा सोलह भागमात्र द्रव्य द्वितीय स्थितिविषै दीजिए है॥ ५८४—५८५॥

विशेष—विशेष स्पष्टीकरण टीकामे अकसदृष्टि द्वारा किया ही है। टीकामे जो अक सदृष्टि दी है उसका भाव यह है कि गुणश्रेणिनिक्षेपको १ मानकर उससे अन्तर स्थितिका प्रमाण ४ गुणा है, स्थितिकाण्डकायामका प्रमाण १६ गुणा है, स्थितिकाण्डकायामके नीचे जो अवशेष स्थिति रही उसका प्रमाण ६४ गुणा है, इसलिये स्थितिकाण्डकायाम और अवशेष स्थितिका प्रमाण मिलकर ८० गुणा हुआ, यही द्वितीय स्थितिका प्रमाण है। अब यह देखना है कि गुणश्रेणिमे दिये द्रव्यके बाद जो असख्यात बहुभागमात्र अपकर्षित द्रव्य शेष रहता है उसमेसे कितना द्रव्य अन्तर स्थितिमे दिया जाता है और कितना द्रव्य द्वितीय स्थितिमे दिया जाता है। इसके लिये पहले जो द्वितीय स्थितिका प्रमाण ८० गुणा बतलाया है उसमे स्थितिकाण्डकायामका भाग भी सम्मिलित है, यहाँ इसकी २० शलाका मान ली गई है। अत असख्यात बहुभागमात्र द्रव्यमे २० का भाग देकर चारसे गुणा करने पर जो द्रव्य प्राप्त हुआ उतना अन्तर स्थिति आयाममे निक्षिप्त होता है और शेष बहुभागप्रमाण द्रव्य अतिस्थापनावलिको छोडकर द्वितीय स्थितिमे निक्षिप्त होता है ऐसा समझना चाहिये। यहाँ द्वितीयादि समयोमे प्रथम समयके समान जाननेकी सूचना की है सो अपकर्षित द्रव्यके निक्षेपकी जो विधि प्रथम समयमे बतलाई है वही विधि द्वितीयादि समयोमे भी जानना चाहिये यह इसका भाव है।

**अतरपढमठिदि त्ति य असखगुणिदक्कमेण दिज्जदि हु।**
**हीणकमं सखेज्जगुणूण हीणक्कम तत्तो[1] ॥ ५८६ ॥**

**अतरप्रथमस्थित्यत असख्यगुणितक्रमेण दीयते हि।**
**हीनक्रम सख्येयगुणोन हीनक्रम तत ॥५८६॥**

स० च०—अतरायामकी प्रथम स्थिति जो प्रथम निषेक तहा पर्यन्त तौ असख्यातगुणा

१ पढमसमयसुहुमसापराइयस्स जमोकड्डिज्जदि पदेसग्ग तमेदीए सेढीए णिक्खिवदि। विदियसमए वि एव चेव। तदियसमए वि एव चेव। एस कमो ओकड्डियूण णिसिंचमाणगस्स पदेसग्गस्स ताव जाव सुहुमसापराइयस्स पढमट्ठिदिखडय णिल्लेविद। क० चु० पृ० ८७०।

क्रम लीए द्रव्य दीजिए है। ताके ऊपरि हीन क्रम लीए सख्यातगुणा घटता बहुरि हीन क्रमलीए द्रव्य दीजिए है। सोई कहिए है।

गुणश्रेणिआयामका प्रथम निषेकविषैं दीया द्रव्यकी एक शालाका, तातै द्वितीय निषेकविषैं दीया द्रव्यकी शालाका पल्यकी असख्यातवा भागगुणी है। ऐसैं क्रमतै गुणकार लीए अन्त निपेकपर्यंत जेती शालाका होइ तिनका जोड दीए जो प्रमाण होइ ताका भाग गुणश्रेणिविषैं देने योग्य पूर्वोक्त द्रव्यकौ देइ तहा एक भागकौ अपनी अपनी शालाका प्रमाणकरि गुणें प्रथमादि निषेकनिविषै द्रव्य देनेका प्रमाण आवै है। अक सदृष्टिकरि जैसैं एकतैं लगाय चौगुणी-चौगुणी शलाका च्यारि निषेकनिविषै स्थापि १।४।१६।६४। जोडैं पिचासी होइ। ताका भाग द्रव्यकौ देइ एक च्यारि आदिकरि गुणें प्रथमादि निषेकनिविषै दीया द्रव्यका प्रमाण आवै है। इहा गुणकारविषै जोड देनेका प्रमाण करणसूत्र यह जानना—

पदमितगुणहतिगुणितप्रभेद स्याद्गुणधन तदा तदा द्व्यून।
एकोनगुणविभक्त गुणसकलित विजानीयात् ॥१॥

गच्छमात्र गुणकारनिकौ परस्पर गुणैं गुणधन होइ। तहा प्रथम स्थान घटाइ अवशेषकौ एक घाटि गुणकारका भाग दीए गुणकार विषैं सकलनधन आवै है। जैसै इहा सदृष्टिविषै गच्छ च्यारि, गुणकार च्यारि, सो च्यारि जायगा च्यारि च्यारि माडि परस्पर गुणें दोयसै छप्पन होइ, तामै आदि एक घटाइ अवशेषकौ एक घाटि गुणकार तीन, ताका भाग दीए जोड पिच्यासी हो है। सो ऐसैं वर्तमान उदयरूप गुणश्रेणिका प्रथम निषेकतैं लगाय गुणश्रेणि शीर्षपर्यंत दीजिए है। गुणश्रेणिका अन्तका निषेककौ गुणश्रेणिशीर्ष कहिए है, सो सूक्ष्मसापरायका प्रथम समयविषैं तो इहा कह्या गुणश्रेणि आयाम ताका जो अन्त निषेक सोई गुणश्रेणिशीर्ष है। बहुरि द्वितीयादि समयनिविषै एक एक समय व्यतीत होतै जो अन्तरायामका प्रथमादि निषेक गुणश्रेणिविषै (श्रेणि) मिल्या सो गुणश्रेणीशीर्ष है। जातै इहा अवस्थित गुणश्रेणिआयाम है। बहुरि गुणश्रेणिके उपरिवर्ती जो अतरायामके निषेक तिनिविषैं द्रव्य देनेका विधान कहिए है—

अतरायामविषैं देनेयोग्य जो पूर्वोक्त द्रव्य ताकौ अतरायाममात्र गच्छका भाग दीए मध्यम धन होइ। तीहिविषै एकघाटि गच्छका आधा प्रमाणमात्र विशेष जोडैं जो होइ तितना द्रव्य अतरायामका प्रथम निपेकविषै दीजिए है सो यहु द्रव्य गुणश्रेणिशीर्षविषै दीया द्रव्यतै असख्यातगुणा है। तातै सूत्रविषै अन्तरायामका प्रथम निषेकपर्यंत असख्यातगुणा देय द्रव्य कह्या। बहुरि ताके ऊपरि अतरायामके द्वितीयादि निषेकनिविषै एक एक विशेषकरि घटता क्रमलीए द्रव्य दीजिए है सो यावत् अतरायामका अत निषेक होइ तावत् ऐसा क्रम जानना। अब द्वितीय स्थितिनिषेकनिविषै द्रव्य देनेका विधान कहिए है—

द्वितीय स्थितिविषै देनेयोग्य जो पूर्वोक्त द्रव्य ताकौ आवली रहित द्वितीय स्थितिका प्रमाणमात्र जो गच्छ ताका भाग दीए मध्यधन होइ। यामै एक घाटि गच्छका आधा प्रमाणमात्र विशेप जोडैं जो होइ तितना द्रव्य द्वितीय स्थितिका प्रथम निषेकविषैं दीजिए है। सो यहु दीया द्रव्य अतरायामका अत निषेकविषै दीया द्रव्यतैं सख्यातगुणा घटता है। तातै सूत्रविषै इहा दीया द्रव्य सख्यातगुणा घटता कह्या। बहुरि ताके उपरि द्वितीय स्थितिके द्वितीयादि निषेकनिविषैं एक एक विशेप घटता क्रमकरि द्रव्य दीजिए है। ऐसे देय द्रव्यका विधान कह्या ॥५८६॥

**अतरपढमठिदि त्ति य असखगुणिदक्कमेण दिस्सदि हु।**
**हीणक्कमेण असखेज्जेण गुणं तो विहीणकम[1] ॥**

**अतरप्रथमस्थित्यतं च असख्यगुणितक्रमेण दृश्यते हि।**
**हीनक्रमेण असंख्येयेन गुणमतो विहीनक्रमम् ॥५८७॥**

स० च०--पूर्व द्रव्य वा दीया द्रव्य मिलि जो दृश्यमान होइ ताका विधान कहिए है—वर्तमान समयसम्वन्धी निषेकविषै दृश्यमान द्रव्य स्तोक है, तातैं अन्तरायामका प्रथम निषेक पर्यन्त असख्यातगुणा क्रम लीए है। बहुरि ताके ऊपरि अन्तरायामका अन्त निषेकपर्यन्त विशेष घटता क्रम लीए है। इहा पर्यन्त देय द्रव्यका जैसैं क्रम कह्या तैसैं ही दृश्यमान द्रव्यका भी क्रम जानना। बहुरि तातैं ताके उपरि द्वितीय स्थितिके प्रथम निषेकका दृश्यमान द्रव्य असख्यातगुणा है। बहुरि ताके ऊपरि ताका अन्त निषेकपर्यन्त विशेष घटता क्रमलीए दृश्यमान द्रव्य है। याप्रकार सूक्ष्मसापरायका प्रथम समयतैं लगाय प्रथम स्थितिकाडकका घात यावत् न होइ निवरै तावत् ऐसा क्रम जानना। विशेष इतना अपकर्षण कीया द्रव्यका प्रमाण समय समय असख्यातगुणा जानना ॥ ५८७ ॥ तहा प्रथम काडककी अन्त फालिके द्रव्यका प्रमाण ल्यावने निमित्ति कहिए है—

**कडयगुणचरिमठिदी सविसेसा चरिमफालिया तस्स।**
**सखेज्जभागमतरठिदिम्हि सव्वे तु बहुभाग[2] ॥ ५८८ ॥**

**काडकगुणचरमस्थितिः सविशेषा चरमस्फालिका तस्य।**
**सख्येयभागमतरस्थितौ सर्वाया तु बहुभागम् ॥ ५८८ ॥**

स० च०—काडकायामकरि गुणित जो विशेषसहित अन्त स्थिति तीहि प्रमाण अन्त फालि द्रव्य है। ताका सख्यातवा भाग तौ अन्तर स्थित्तिविषैं, बहुभाग सर्व स्थित्तिविषैं दीजिए है, सोइ कहिए है—

द्वितीय स्थितिका प्रथम निषेकविषैं एक घाटि द्वितीय स्थिति आयाममात्र विशेष घटाए ताका अन्त निषेकका द्रव्य होइ, तिसतैं लगाय नीचेके काडक आयाममात्र निषेकनिका द्रव्य अन्त फालिविषैं ग्रहण करिए हैं। तातैं तिस अन्त निषेकके द्रव्यकौ जो काडक आयाम सोई फालिका आयाम ताकरि गुणें तहा नीचले निषेकनिविषै जे विशेष अधिक पाइए है तिनकौ अधिक कीए अन्त फालिके सर्व द्रव्यका प्रमाण हो है। यामे नीचले निषेकनिका अपकर्षण कीया जो द्रव्य ताकौ जोडैं जो द्रव्य होइ ताकौ पल्यका असख्यातवा भागका भाग देइ एक भागकौ गुणश्रेणीआयामविषै दीए पीछैं अवशेष जो द्रव्य रह्या ताके देनेका विधान कहिए है—

अन्तरायामका भाग फालिके आयामकौ दीए जो सख्यातमात्र प्रमाण होइ ताका भाग

---

१ पढमसमयसुहुमसापराइयस्स उदये दिस्सदि पदेसग्ग थोव। विदियाए ट्ठिदीए असखेज्जगुण दीसदि ताव जाव गुणसेढिसीसयादो अण्णा च एक्का ट्ठिदि त्ति। तत्तो विसेसहीण ताव जाव अतरट्ठिदि त्ति। तत्तो असखेज्जगुण। तत्तो विसेसहीण ८७०।

२ जयध० ता० मु० पृ० २२११, २२१२।

क्रम लीए द्रव्य दीजिए है। ताके ऊपरि हीन क्रम लीए सख्यातगुणा घटता बहुरि हीन क्रमलीए द्रव्य दीजिए है। सोई कहिए है।

गुणश्रेणिआयामका प्रथम निषेकविषै दीया द्रव्यकी एक शालाका, तातैं द्वितीय निषेकविषै दीया द्रव्यकी शालाका पल्यकी असख्यातवा भागगुणी है। ऐसैं क्रमतैं गुणकार लीए अन्त निपेकपर्यंत जेती शालाका होइ तिनका जोड दीए जो प्रमाण होइ ताका भाग गुणश्रेणिविषै देने योग्य पूर्वोक्त द्रव्यकौ देइ तहा एक भागकौ अपनी अपनी शालाका प्रमाणकरि गुणें प्रथमादि निषेकनिविषै द्रव्य देनेका प्रमाण आवै है। अक सदृष्टिकरि जैसैं एकतैं लगाय चौगुणी-चौगुणी शलाका च्यारि निषेकनिविषै स्थापि १।४।१६।६४। जोडैं पिचासी होइ। ताका भाग द्रव्यकौ देइ एक च्यारि आदिकरि गुणे प्रथमादि निषेकनिविषै दीया द्रव्यका प्रमाण आवै है। इहा गुणकारविषै जोड देनेका प्रमाण करणसूत्र यह जानना—

पदमितगुणहतिगुणितप्रभेद स्याद्गुणधन तदा तदा द्व्यून।
एकोनगुणविभक्त गुणसकलित विजानीयात् ॥१॥

गच्छमात्र गुणकारनिकौं परस्पर गुणैं गुणधन होइ। तहा प्रथम स्थान घटाइ अवशेषकौ एक घाटि गुणकारका भाग दीए गुणकार विषै सकलनधन आवै है। जैसै इहा सदृष्टिविषैं गच्छ च्यारि, गुणकार च्यारि, सो च्यारि जायगा च्यारि च्यारि माडि परस्पर गुणै दोयसै छप्पन होइ, तामै आदि एक घटाइ अवशेषकौ एक घाटि गुणकार तीन, ताका भाग दीए जोड पिच्यासी हो है। सो ऐसैं वर्तमान उदयरूप गुणश्रेणिका प्रथम निषेकतैं लगाय गुणश्रेणि शीर्षपर्यंत दीजिए है। गुणश्रेणिका अन्तका निषेककौ गुणश्रेणिशीर्ष कहिए है, सो सूक्ष्मसापरायका प्रथम समयविषै तो इहा कह्या गुणश्रेणि आयाम ताका जो अन्त निषेक सोई गुणश्रेणिशीर्ष है। बहुरि द्वितीयादि समयनिविषै एक एक समय व्यतीत होतै जो अन्तरायामका प्रथमादि निषेक गुणश्रेणिविषै (श्रेणि) मिल्या सो गुणश्रेणीशीर्ष है। जातै इहा अवस्थित गुणश्रेणिआयाम है। बहुरि गुणश्रेणि-के उपरिवर्ती जो अतरायामके निषेक तिनिविषैं द्रव्य देनेका विधान कहिए है—

अतरायामविषै देनेयोग्य जो पूर्वोक्त द्रव्य ताकौं अतरायाममात्र गच्छका भाग दीए मध्यम धन होइ। तीहिविषै एकघाटि गच्छका आधा प्रमाणमात्र विशेष जोडै जो होइ तितना द्रव्य अतरायामका प्रथम निषेकविषै दीजिए है सो यहु द्रव्य गुणश्रेणिशीर्षविषै दीया द्रव्यतै असख्यात-गुणा है। तातै सूत्रविषै अन्तरायामका प्रथम निषेकपर्यंत असख्यातगुणा देय द्रव्य कह्या। बहुरि ताके ऊपरि अतरायामके द्वितीयादि निषेकनिविषै एक एक विशेषकरि घटता क्रमलीए द्रव्य दीजिए है सो यावत् अतरायामका अत निषेक होइ तावत् ऐसा क्रम जानना। अब द्वितीय स्थितिनिषेकनिविषै द्रव्य देनेका विधान कहिए है—

द्वितीय स्थितिविषै देनेयोग्य जो पूर्वोक्त द्रव्य ताकौ आवली रहित द्वितीय स्थितिका प्रमाणमात्र जो गच्छ ताका भाग दीए मध्यधन होइ। यामै एक घाटि गच्छका आधा प्रमाणमात्र विशेष जोडै जो होइ तितना द्रव्य द्वितीय स्थितिका प्रथम निषेकविषै दीजिए है। सो यहु दीया द्रव्य अतरायामका अत निषेकविषै दीया द्रव्यतै सख्यातगुणा घटता है। तातै सूत्रविषै इहा दीया द्रव्य सख्यातगुणा घटता कह्या। बहुरि ताके उपरि द्वितीय स्थितिके द्वितीयादि निषेकनिविषै एक एक विशेष घटता क्रमकरि द्रव्य दीजिए है। ऐसे देय द्रव्यका विधान कह्या ॥५८६॥

**अंतरपढमठिदि त्ति य असंखगुणिदक्कमेण दिस्सदि हु।**
**हीणकमेण असंखेज्जेण गुणं तो विहीणकमं[1] ॥**

**अंतरप्रथमस्थित्यंत च असंख्यगुणितक्रमेण दृश्यते हि।**
**हीनक्रमेण असंख्येयेन गुणमतो विहीनक्रमम् ॥५८७॥**

स० च०—पूर्व द्रव्य वा दीया द्रव्य मिलि जो दृश्यमान होइ ताका विधान कहिए है—वर्तमान समयसम्बन्धी निषेकविषै दृश्यमान द्रव्य स्तोक है, तातैं अन्तरायामका प्रथम निषेक पर्यन्त असंख्यातगुणा क्रम लीए है। बहुरि ताके ऊपरि अन्तरायामका अन्त निषेकपर्यन्त विशेष घटता क्रम लीए है। इहा पर्यन्त देय द्रव्यका जैसैं क्रम कह्या तैसैं ही दृश्यमान द्रव्यका भी क्रम जानना। बहुरि तातैं ताके उपरि द्वितीय स्थितिके प्रथम निषेकका दृश्यमान द्रव्य असंख्यातगुणा है। बहुरि ताके ऊपरि ताका अन्त निषेकपर्यन्त विशेष घटता क्रमलीए दृश्यमान द्रव्य है। याप्रकार सूक्ष्मसांपरायका प्रथम समयतैं लगाय प्रथम स्थितिकांडकका घात यावत् न होइ निवरै तावत् ऐसा क्रम जानना। विशेष इतना अपकर्षण कीया द्रव्यका प्रमाण समय समय असंख्यात-गुणा जानना ॥ ५८७ ॥ तहा प्रथम कांडककी अन्त फालिके द्रव्यका प्रमाण ल्यावने निमित्ति कहिए है—

**कंडयगुणचरिमठिदी सविसेसा चरिमफालिया तस्स।**
**संखेज्जभागमंतरठिदिम्हि सव्वे तु बहुभागं[2] ॥ ५८८ ॥**

**कांडकगुणचरमस्थिति- सविशेषा चरमस्फालिका तस्य।**
**संख्येयभागमंतरस्थितौ सर्वाया तु बहुभागम् ॥ ५८८ ॥**

स० च०—कांडकायामकरि गुणित जो विशेषसहित अन्त स्थिति तीहिं प्रमाण अन्त फालि द्रव्य है। ताका संख्यातवा भाग तौ अन्तर स्थितिविषैं, बहुभाग सर्व स्थितिविषैं दीजिए है, सोइ कहिए है—

द्वितीय स्थितिका प्रथम निषेकविषैं एक घाटि द्वितीय स्थिति आयाममात्र विशेष घटाए ताका अन्त निषेकका द्रव्य होइ, तिसतैं लगाय नीचेके कांडक आयाममात्र निषेकनिका द्रव्य अन्त फालिविषैं ग्रहण करिए हैं। तातैं तिस अन्त निषेकके द्रव्यकौ जो कांडक आयाम सोई फालिका आयाम ताकरि गुणे तहा नीचले निषेकनिविषैं जे विशेष अधिक पाइए हैं तिनकौ अधिक कीए अन्त फालिके सर्व द्रव्यका प्रमाण हो है। यामें नीचले निषेकनिका अपकर्षण कीया जो द्रव्य ताकौ जोडैं जो द्रव्य होइ ताकौ पल्यका असंख्यातवा भागका भाग देइ एक भागकौ गुणश्रेणीआयाम-विषै दीए पीछैं अवशेष जो द्रव्य रह्या ताके देनेका विधान कहिए है—

अन्तरायामका भाग फालिके आयामकौं दीए जो संख्यातमात्र प्रमाण होइ ताका भाग

---

१ पढमसमयसुहुमसांपराइयस्स उदये दिस्सदि पदेसग्गं थोवं। विदियाए ट्ठिदीए असंखेज्जगुणं दीसदि ताव जाव गुणसेढिसीसयादो अण्णा च एक्का ट्ठिदि त्ति। तत्तो विसेसहीणं ताव जाव अंतरट्ठिदि त्ति। तत्तो असंखेज्जगुणं। तत्तो विसेसहीणं ८७०।

२ जयध० ता० मु० पृ० २२११, २२१२।

तिस अवशेष द्रव्यकौ दीए जो एक खड होइ तामै पूर्व जो अन्तर स्थितिविषै द्रव्य दीया था ताकौ घटाय अवशेषको अङ्गीकार करि बहुरि इतना द्रव्य घटाए जो अवशेष द्रव्य रह्या ताकौ काडकके नीचै अवशेष स्थिति जो पाइए ताकौ अन्तरायामका भाग दीए जो सख्यातका प्रमाण आवै तामैं एक अधिक करि ताका भाग दीए जो एक खडका प्रमाग होइ ताकौ पूवै अङ्गीकार किया द्रव्यविषै जोडैं जेता होइ तितना द्रव्य अन्तरायामविषै पूर्वोक्त प्रकार गोपुच्छ आकार करि चय घटता क्रम लीए देना। बहुरि तिस बहुभागमात्र द्रव्यविषै इतना द्रव्य घटाए जो अवशेष रह्या ताकौ द्वितीय स्थितिविषै पूर्वोक्त प्रकार गोपुच्छ-आकारकरि चय घटता क्रमलीए देना। तहा अन्तर स्थितिका अन्त निषेकविषै दीया द्रव्यतै द्वितीय स्थितिका आदि निषेकविषै दीया द्रव्य सख्यातगुणा घटता जानना। ऐसै ही अन्त फालिका द्रव्यका सख्यातवा भाग अन्तरायामविषैं बहुभाग द्वितीय स्थितिविषै देनेका विधान जानना। इहा सद्दष्टिविषै सख्यातकी सहनानी च्यारि जानि कथन समझना। इहा इतना जानना—

जो काडकविषै स्थिति घटाइए, तिसके द्रव्यकौ नीचले निषेकनिविषै देनेके अर्थि समय समय जेता ग्रहण करिए सो तौ फालिद्रव्य कहिए। अर गुणश्रेणी आदिके अर्थि जो सर्व स्थितिके द्रव्य अपकर्षण करि ग्रहिए सो अपकृष्टि द्रव्य कहिए हैं। तहा काडकको प्रथमादि फालि पतन समयविषै तौ अपकृष्टि द्रव्य बहुत है। फालिद्रव्य स्तोक है, तातै अपकृष्टि द्रव्यहीका मुख्यपनै देनेका विधान कह्या, बहुरि अन्त फालिविषै फालि द्रव्य बहुत है, अपकृष्टि द्रव्य स्तोक है, तातै फालि द्रव्यविषै अवशेष रही स्थितिका अपकृष्टि द्रव्यकौ साधिक करि द्रव्य देनेका विधान कह्या है। या प्रकार प्रथम काडक काल सपूर्ण होतै अन्तर पूरण भया। जिनि वीचिके निषेकनिका अभाव भया था तिनका सद्भाव भया। तब अन्तर पूरण होनेकरि गुणश्रेणि-आयाम बिना ऊपरिके सर्व निषेकनिविषै एक गोपुच्छ भया। ऐसै सूक्ष्मसापराय कालका प्रथम समयतै लगाय प्रथम काडककी अन्त फालि पतनपर्यन्त तौ तीन स्थाननिविषैं द्रव्य देनेका विधान समानरूप कह्या। अब द्वितीयादि काडकनिविषै देय द्रव्य दृश्य द्रव्यका विधान कहिए है ॥ ५८८ ॥

विशेष—प्रथम स्थितिकाण्डककी अन्त फालिके पतित होने पर जो प्रदेश-विन्यासका क्रम है उसे वतलाते हैं—द्वितीय स्थितिके समस्त द्रव्यके सख्यातवे भागप्रमाण अन्तिम फालिको ग्रहण कर उदयमे स्तोक प्रदेशपुजको देता है, उससे दूसरी स्थितिमे असख्यतागुणे प्रदेशपुजको देता है। इस प्रकार गुणश्रेणिशीर्षके प्राप्त होने तक उत्तरोत्तर असख्यातगुणे द्रव्यको देता है। यह गुणश्रेणिमे पतित हुआ द्रव्य अन्तिम फालिके द्रव्यके असख्यातवे भागप्रमाण ही जानना चाहिये। इसलिए गुणश्रेणिशीर्षके ऊपर अनन्तर जो एक स्थिति है उसमे असख्यातगुणे द्रव्यको देता है। उसके आगे भूतपूर्वन्यायसे अन्तरसवधी अन्तिम स्थितिके प्राप्त होने तक उत्तरोत्तर विशेष हीन विशेषहीन द्रव्य देता है। गुणश्रेणिशीर्षसे ऊपर इस अन्तररूप कालमे पतित हुआ समस्त द्रव्य अन्तिम फालिके द्रव्यका सख्यातवां भागमात्र ही है। पुन अन्तरकी अन्तिम स्थितिके वाद द्वितीय स्थितिकी जो आदि स्थिति है उसमे सख्यातगुणे हीन द्रव्यका निक्षेप करता है। उसके वाद समस्त स्थितियोमे उत्तरोत्तर असख्यातवे भागहीन द्रव्यका निक्षेप करता है।

द्वितीय स्थितिकी आदि स्थितिमे जो सख्यातगुणे हीन द्रव्यका निक्षेप करता है उसका कारण यह है कि प्रथम स्थितिकाण्डकको द्विचरम फालिके पतन होने तक प्रत्येक समयमे अपकर्षित

अब इहां कोऊ कहै कि केवलीकै असाता वेदनीयके उदयतै क्षुधादि परीषह पाइए है तातै आहारादि क्रिया सभवै है तिस प्रति कहै है—

**ज णोकसायविग्घचउक्काण बलेण दुक्खपहुदीण ।**
**असुहपयडिणुदयभव ददियखेद हवे दुक्ख ॥६१४॥**

**यत् नोकषायविघ्नचातुष्काणा बलेन दुःखप्रभृतीनाम् ।**
**अशुभप्रकृतीनामुदयभव इद्रियखेद भवेत् दु.खं ॥६१४॥**

स० च०—जो नोकषाय अर अन्तरायचतुष्क इनका उदयके बलकरि दु खरूप असाता वेदनीय आदि अशुभ प्रकृतिनिका उदय करि उपज्या ऐसा इद्रियकै खेद आकुलता ताका नाम दु ख है। सो केवलीकै नाही सभवै है ॥६१४॥

**ज णोकसायविग्घचउक्काण बलेण सादपहुदीण ।**
**सुहपयडीणुदयभव इदियतोस हवे सोक्खं ॥६१५॥**

**यत् नोकषायविघ्नचातुष्काणा बलेन सातप्रभृतीना ।**
**शुभप्रकृतीनामुदयभव इंदियतोषं भवेत् सौख्यं ॥६१५॥**

स० च०—जो नोकषाय अर अन्तराय चतुष्कका उदयके बलकरि सात वेदनीय आदि शुभ प्रकृतिनिका उदयकरि उपज्या इन्द्रियनिके सतोष किछू निराकुलता ताका नाम इद्रिय-जनित सुख है सो भी केवलीके नाही सभवै है ॥६१५॥

**णट्ठा य रायदोसा इदियणाण च केवलिम्हि जदो ।**
**तेण दु सादासादजसुहदुक्ख णत्थि इदियज ॥६१६॥**

**नष्टौ च रागद्वेषौ इद्रियज्ञानं चा केवलिनि यत ।**
**तेन तु सातासातजसुखदु.ख नास्ति इद्रियज ॥६१६॥**

स० च०—जातै केवलीविषै राग द्वेष नष्ट भए है। बहुरि इद्रियजनित ज्ञान भी नष्ट भया है, तातै साता असाता वेदनीयका उदयकरि निपज्या ऐसा इन्द्रियजनित सुख दु ख नाही है। इस हेतुतै यहु सिद्ध भया जो कारणके सद्भावतै केवलीकै असातावेदनीयके उदयतै उपजे ऐसै परीषह उपचारमात्र कहिए है, तथापि तिनका दु ख नाही व्यापे है, जातै घातिकर्मनिका उदय केवल होतै वेदनीयका उदयतै सुख दु ख व्यापै है। जैसै उपघात परघात नाम कर्मका उदय होतै भी घाति कर्मनिके बल विना अपना वा अन्यका घात न हो है जो ऐसै न होइ तो परीषहनिके निमित्ततै केवलीकौ दु ख होइ तब लाभके अर्थि कार्य करै। जैसै मूल नाश होइ तैसै यहु कार्य भया सो न सभवै है तातै केवलीकै भोजन है ऐसा वचन अयुक्त है ॥ ६१६ ॥

अब अन्य हेतु कहै है—

**समयट्ठिदिगो बधो सादस्सुदयप्पिगो जदो तस्स ।**
**तेण असादस्सुदओ सादसरूवेण परिणमदि ॥६१७॥**

समयस्थितिको बध. सातस्योदयात्मको यत , तस्य ।
तेन असातस्योदय. सातस्वरूपेण परिणमति ॥६१७॥

स० च०—जातै केवलीकैं एक समयमात्र स्थिति लीए सातावेदनीयका वध हो है सो उदयरूप ही है, तातै ताकै असाताका उदय है सो भी सातारूप होइ परिनमै है। जातै इहा परम विशुद्धताकरि साताका अनुभागकी वहुत अधिकता पाइए है, तातै असाताजनित क्षुधादि परिषहकी वेदना नाही है। वेदना विना ताका प्रतिकाररूप आहार कैसै सभवै है ? ॥६१७॥

इहा कोऊ कहै कि जो आहार न सभवै तौ शास्त्रनिविषै केवलीकै आहार मार्गणाका सद्भाव कैसै कह्या है ? सो कहिए है—

पडिसमय दिव्वतम जोगी णोकम्मदेहपडिवद्ध ।
समयपवद्ध बधदि गलिदवसेसाउमेत्तठिदी ॥६१८॥

प्रतिसमय दिव्यतमं योगी नोकर्मदेहप्रतिवद्धम् ।
समयप्रबद्ध बध्नाति गलितावशेषायुर्मात्रस्थितिः ॥६१८॥

स० च०—सयोगी जिन है सो समय समय प्रति नोकर्म जो औदारिक शरीर तीहिसम्वन्धी जो समयप्रवद्ध ताकौ बाघे है ग्रहण करै है। ताकी स्थिति आयु व्यतीत भए पीछे जेता अवशेष रह्या तावन्मात्र जाननी। सो नोकर्मवर्गणाका ग्रहण हीका नाम आहारमार्गणा है, ताका सद्भाव केवलीकै है, जातै ओज १ लेप्य १ मानस १ केवल १ कर्म १ नोकर्म १ भेद तै छह प्रकार आहार है। तहा केवलीकै कर्म-नोकर्म ए दोय आहार सभवै हैं। साता वेदनीयका समयप्रवद्धकौ ग्रहै है सो कर्म आहार है। औदारिक शरीरका समयप्रबद्ध ग्रहै है सो नोकर्म आहार है ॥७१८॥

णवरि समुग्घादगदे पदरे तह लोगपूरणे पदरे ।
णत्थि तिसमये णियमा णोकम्माहारय तत्थ ॥६१९॥

नवरि समुद्घातगते प्रतरे तथा लोकपूरणे प्रतरे ।
नास्ति त्रिसमये नियमात् नोकर्माहारकस्तत्र ॥६१९॥

स० च०—इतना विशेष जो केवल समुद्घातकौ प्राप्त केवलीविषै दोय तौ प्रतरके समय अर एक लोकपूरणका समय इनि तीन समयनिविषैं नोकर्मका आहार नियमतै नाही है, अन्य सर्व सयोगी जिनका कालविषै नोकर्मका आहार है ॥६१९॥

अव इहाँ समुद्घात कब हो है सो कहना—तहाँ क्षीणकषायके अतरि ईर्यापथबधकौ कारण जौ योग तिनकरि सहित जो तीर्थंकर केवली भया सो समवसरणविषैं मडपके मध्य तीन पीठिका ऊपरि जो सिंहासन तीहिविषैं विराजमान है। अष्ट प्रातिहार्य चौतीस अतिशयसहित है। धातु-मलरहित, परम औदारिक शरीरसहित है। सर्व लोकपूज्य है। वहुरि एक योजन विषैं तिष्टते ऐसैं दूर वा निकटवर्ती तिर्यंच वा मनुष्य वा देव तिनकी अठारह महाभाषा सातसै क्षुल्लकभाषा ताके आकारि तद्रूप परिनम्या ऐसा जो दिव्यध्वनि ताकरि आसन्न भव्य जीवनिकौ ससारतै पार करै है। जैसैं विना इच्छा चद्रमा समुद्रकौ बधावै है तैसैं अबुद्धिपूर्वकपनैं केवली जगतका

हितकौ करै हैं। जातैं सर्व जीवनिका उपकाररूप परिणामनितैं ऐसा कर्म पूर्वं बध्या है जाके उदयतैं सर्व जीवनिका स्वयमेव उपकार हो है अर भव्य जीवनिका भला होना हैं, तातैं ऐसा निमित्त बना है। बहुरि भगवान विहार करैं तब आकाशविषै दोयसैं पचीस कमलनीके ऊपरि स्वयमेव गमन करैं हैं। सो या प्रकार उत्कृष्ट तौ किंचित् ऊन कोडि पूर्व अर जघन्य पृथक्त्व वर्षप्रमाण तीर्थंकर केवलीकी स्थिति सयोग गुणस्थानविषै जाननी। सामान्य केवलीनिकैं अतिशयादिक यथासभव जानना अर जघन्य स्थिति अतर्मुहूर्त जाननी। तहाँ सयोगीका प्रथम समयतैं लगाय उदयादि अवस्थित गुणश्रेणिनिर्जरा पाइए है। तहाँ प्रथम समयविषै वेदनीय नाम गोत्रका द्रव्यकौं अपकर्षण भागहारका भाग देइ तहाँ एक भागमात्र द्रव्य ग्रहि पूर्वोक्त प्रकार गुणश्रेणिविषै देनै योग्य द्रव्यकौ उदयरूप प्रथम निषेकविषैं तौ स्तोक अर द्वितीयादि गुणश्रेणिशीर्षपर्यंत निषेकनिविषै असख्यातगुणा क्रम लीए निक्षेपण करिए है। बहुरि उपरितन स्थितिविषै देने योग्य द्रव्यको प्रथम निषेकविषै गुणश्रेणिशीर्षविषै दीया द्रव्यतैं असख्यातगुणा अर द्वितीयादि अतिस्थापनावली यावत् न प्राप्त होइ तावत् निषेकनिविषै विशेष घटता क्रम लीए निक्षेपण करिए है। इहा क्षीणकषाय करि अपकर्षण कीया द्रव्यतैं सयोगकेवलीकरि अपकर्षण कीया द्रव्य असख्यातगुणा जानना। बहुरि ताके गुणश्रेणिआयामतै याका गुणश्रेणिआयाम सख्यातगुणा घटता जानना। बहुरि सयोगकेवलीका द्वितीयादि समयनिविषै भी ऐसा ही विधान जानना। परिणाम अवस्थित है, तातै अपकर्षण कीया द्रव्यकी अर गुणश्रेणीआयामकी समानता जाननी। इतना ही विशेष गुणश्रेणिआयाम अवस्थित है, तातैं ज्यू-ज्यू गुणश्रेणिआयामका एक-एक समय व्यतीत हो है त्यूं त्यू उपरितन स्थितिका एक-एक समय गुणश्रेणिविषैं मिलै है। या प्रकार सयोगीका काल बहुत व्यतीत होतै समुद्घातक्रिया जिस कालविषै हो है सो कहिए है—

**अतोमुहुत्तमाऊ परिसेसे केवली समुग्घाद ।**
**दड कवाट पदर लोगस्स य पूरणं कुणई[1] ॥६२०॥**

**अतर्मुहूर्तमायुषि परिशेषे केवली समुद्घात ।**
**दड कपाटं प्रतर लोकस्य च पूरणं करोति ॥६२०॥**

स० च०—अपना आयु अन्तर्मुहूर्तमात्र अवशेष रहैं केवली समुद्घात क्रिया करै है। तहाँ दड कपाट प्रतर लोकपूरणरूप समुद्घात क्रियाकौ करैं है ॥६२०॥

**हेट्ठा दडस्सतोमुहुत्तमावज्जिदं हवे करण ।**
**त च समुग्घादस्स य अहिमुहभावो जिणिंदस्स[2] ॥६२१॥**

**अघस्तन दडस्यातर्मुहूर्तमावर्जित भवेत् करणं ।**
**तच्च समुद्घातस्य च अभिमुखभावो जिनेन्द्रस्य ॥६२१॥**

---

१ स केवलिसमुद्घातो दड-कवाट-प्रतर-लोकपूरणभेदेन चतुरवस्यात्मक प्रत्येतव्य । जयध० ता० मु०, पृ० २२७८।

२ अतोमुहुत्ते आउगे सेसे तदो आवज्जिदकरणे कदे तदो केवलिसमुग्घाद करेदि। क० चु०, पृ० ९००।

स० च०—दंड समुद्घात करनेका कालकैं अंतर्मुहूर्त काल आधा कहिए पहलैं आवर्जित नामा करण हो है सो जिनेंद्रदेवकैं जो समुद्घात क्रियाकौं सन्मुखपना सोई आवर्जितकरण कहिए ॥६२१॥

विशेष—जब केवली जिनकी अन्तर्मुहूर्तप्रमाण आयु अवशिष्ट रहती है तब केवली भगवान् अघाति कर्मोकी स्थितिको समान करनेके लिए केवलि समुद्घातके पहले आवर्जितकरण नामकी दूसरी क्रिया करते है। केवली जिनका केवलि समुद्घातके समुख होना इसका नाम आवर्जितकरण है। उसे वे अन्तर्मुहूर्तकालतक करते है, क्योकि यह करण किए विना केवलि समुद्घातके समुख होना सम्भव नही है। उसी समय केवली जिन उदयादि अवस्थित गुणश्रेणिकी रचना करते हैं। इसे करते हुए उदयमे स्तोक प्रदेशपुंजका निक्षेप करते हैं। इसके आगे गुणश्रेणिशीर्षके प्राप्त होनेतक उत्तरोत्तर असख्यातगुणे प्रदेशपुंजका निक्षेप करते हैं। यह गुणश्रेणिशीर्ष तदनन्तर पिछले समयमे विद्यमान सयोगि केवलीके द्वारा किये गये गुणश्रेणि आयामसे सख्यातगुणे स्थान नीचे जाकर स्थित रहता है, परन्तु प्रदेशपुंजकी अपेक्षा उससे असख्यातगुणे प्रदेशपुंजसे युक्त होता है। गुणश्रेणिके ऊपर अनन्तर समयमे असख्यातगुणे प्रदेशपुंजको देते है। इससे ऊपर सर्वत्र विशेष-हीन विशेषहीन प्रदेशपुंजका निक्षेप करते हैं। इस प्रकार आवर्जितकरणके भीतर सर्वत्र गुणश्रेणि-निक्षेप जानना चाहिये। यहाँसे लेकर सयोगी केवलीके द्विचरम कांडककी अन्तिम फालितक अवस्थितरूपसे इस गुणश्रेणिनिक्षेपके आयामकी प्रवृत्ति जाननी चाहिये। और यह असिद्ध भी नही है, क्योकि सूत्रके अविरुद्ध परम गुरु सम्प्रदायके बलसे इसका निश्चय होता है।

**सट्ठाणे आवज्जिदकरणे वि य णत्थि ठिदिरसाण हदी।**
**उदयादि अवट्ठिदया गुणसेढी तस्स दव्व च ॥६२२॥**

**स्वस्थाने आवर्जितकरणेऽपि च नास्ति स्थितिरसयो, हतिः।**
**उदयादिअवस्थितका गुणश्रेणि, तस्य द्रव्य च ॥६२२॥**

स० च०—आवर्जितकरण करने पहलैं जो स्वस्थान तीहिंविषैं अर आवर्जितकरणविषै भी सयोगकेवलीकैं कांडकादि विधानकरि स्थिति अनुभागका घात नाही है। बहुरि उदयादि अवस्थितरूप गुणश्रेणिआयाम है अर तिस गुणश्रेणिका द्रव्य भी अवस्थित है। तहा विशेष इतना जो स्वस्थान केवलीका गुणश्रेणिआयामतैं आवर्जितकरणयुक्त केवलीका गुणश्रेणि आयाम सख्यातगुणा घाटि है। बहुरि स्वस्थान केवलीकरि अपकर्षण कीया द्रव्यतैं आवर्जितकरणयुक्त केवलीकरि अपकर्षण कीया द्रव्य असख्यातगुणा है, जातै गुणश्रेणिनिर्जराके ग्यारह स्थान कहे हैं तहाँ ऐसा ही क्रम कह्या हैं। यद्यपि केवलीकैं परिणामनिकी समानता है, तथापि आयुका अंतर्मुहूर्तमात्र अवशेष रहनेका निमित्त पाइ विशेष होनेतैं स्वस्थान जिनतै समुद्घातकौं सन्मुख जिनकै गुणश्रेणिआयाम वा अपकर्षण कीया द्रव्यकी समानता नाही कही है। बहुरि स्वस्थान जिनकैं प्रथमादि अंत समयपर्यन्त गुणश्रेणिआयाम अर अपकर्षण कीया द्रव्य समान है, तातैं अवस्थित जानना। बहुरि आयुवर्जित करणका प्रथम समयतैं लगाय सयोगीकैं द्विचरम स्थितिकांडककी अंतफालिका पतन जिस समय होगा तहा पर्यन्त गुणश्रेणिआयाम अर अपकर्षण कीया द्रव्य समान है तातैं अवस्थित जानना ॥६२२॥

अब आवर्जितकरणविषै गुणश्रेणिआयाम कितना है ? सो कहिए है—

**जोगिस्स सेसकाले गयजोगी तस्स सखभागो य ।**
**जावदिय तावदिया आवज्जिदकरणगुणसेढी[1] ॥६२३॥**

**योगिन शेषकाले गतयोगी तस्य संख्यभागश्च ।**
**यावत् तावत्कं आवर्जितकरणगुणश्रेणि ॥६२३॥**

स० च०—आवर्जितकरण करनेके पहले समय जो सयोगीका अवशेष काल रह्या अर अयोगीका सर्वकाल अर अयोगीके कालका सख्यातवा भाग इनकौ मिलाए जितना होइ तितना आवर्जितकरण कालका प्रथम समयतै लगाय द्विचरम काडकको अतफालिका पतन समयपर्यंत समयनिविषै अवस्थित गुणश्रेणिआयाम जानना। तहाँ अपकर्षण कीया द्रव्य देनेका विधान जैसैं स्वस्थान जिनविषै कह्या तैसैं जानना।

या प्रकार अन्तर्मुहूर्तमात्र आवर्जितकरण कालविषै क्रियाविशेष कहे, ताके अनतरि समुद्घातक्रिया हो है। सो अघाति कर्मनिकी स्थिति समान करनेके अर्थि जीवके प्रदेशनिका समुद्गमन फैलना ताका नाम समुद्घात है। सो दड कपाट प्रतर लोकपूरणभेदतैं च्यारि प्रकार है। सो समुद्घात करनेवाले जीव पूर्वकौ सन्मुख वा उत्तरकौ सन्मुख हो हैं। बहुरि पद्मासन वा कायोत्सर्ग आसनयुक्त हो हैं। सो प्रथम समयविषै दड समुद्घात करै हैं। तहा उत्कृष्ट अवगाहयुक्त केवलीका शरीर एक सौ आठ प्रमाणागुल प्रमाण ऊँचो होइ, ताके नवमे भाग चौडाई होइ। सो बारह अगुल चौडाईकी सूक्ष्म परिधि सैंतीस अगुल अर एक अगुलका एकसौ तेरह भागमे पिच्याणवैं भागमात्र हो है। सो यहु तो कायोत्सर्ग स्थित केवलीके परिधिका प्रमाण जानना। बहुरि पद्मासन स्थितिके चौडाईका प्रमाण तातैं तिगुणा छत्तीस अगुल है। ताके सूक्ष्म परिधिका प्रमाण एकसौ तेरह अगुल अर एक अगुलका एकसौ तेरह भाग सत्ताईस भागमात्र हो है। ऐसैं परिधिरूप होइ किंचिदून चौदह राजू ऊँचे प्रदेश हो हैं। इहाँ नीचले ऊपरले वातवलयनिविषैं जीवके प्रदेश न फैलैं हैं, तातैं तिनके घटावनेके अर्थि किंचिदून कह्या है। ऐसैं दडके आकारि प्रदेश फैलनेतैं दड समुद्घात कह्या[2]।

१ केवलिसमुग्घादस्स अहिमुहीभावो आवज्जिदकरणमिदि भण्णदे। तमतोमुहुत्तमणुपालेदि। जयध० ता० मु० २२७७। ताधेव णामा-गोद-वेदणीयाण पदेसपिंडमोकड्डियूण उदए पदेसग्ग थोव देदि, से काले असखेज्जगुण। एव असखेज्जगुणाए सेढीए णिक्खिवमाणो गच्छइ जाव सेससजोगिअद्धादो अजोगिअद्धादो च विसेसाहियभावेण समवट्ठिदगुणसेढिसीसय त्ति। जयध० ता० मु०, पृ० २२७७–२२७८।

२ अतोमुहुत्ताउगे सेसे केवलीसमुग्घाद करेमाणो पुव्वाहिमुहो उत्तराहिमुहो वा होदूण काउस्सग्गेण वा करेदि पलियकासणेण वा। तत्थ काउस्सग्गेण दडसमुग्घाद कुणमाणस्स मूलसरीरपरिहाणेण देसूणचोद्दसरज्जुआयामेण दडायारेण जीवपदेसाण विसप्पण दडसमुग्घादो णाम। एत्थ देसूणपमाणं हेट्ठा उवरिं च लोयपेरतवादवलयरुद्धखेत्तमेद होदि त्ति दट्ठव्व। सहावदो चेव तदवत्थाए वादवलयब्भतरे केवलिजीवपदेसाण पवेसाभावादो। एव चेव पलियकासणेण समुदहस्स वि दडसमुग्घादो वत्तव्वो। णवरि मूलसरीरपरिट्ठयादो दडसमुग्घादपरिट्ठिओ तत्थ तिगुणो होदि। कारणमेत्थ सुगम। एवविहो अवत्थाविसेसो दडसमुग्घादो त्ति भण्णदे। जयध० ता० मु० २२७८–२२७९।

बहुरि द्वितीय समयविषै कपाट समुद्घात करै है। तहा पूर्व दिशा सन्मुख कायोत्सर्ग आसनयुक्त केवलीके प्रदेश किंचिदून चौदह राजू ऊँचे सात राजू चौडे बारह अगुल मोटे हो हैं। बहुरि पूर्व सन्मुख पद्मासन स्थित केवलीके प्रदेश ऊँचे चौडे पूर्वोक्त मोटे छत्तीस अगुल हो है। बहुरि उत्तर सन्मुख कायोत्सर्गस्थित केवलीके प्रदेश किंचिदून चौदह राजू ऊँचे अर नीचे सात राजू, क्रमतै घटि मध्य लोक निकटि एक राजू, क्रमतै बधि ब्रह्म स्वर्ग निकटि पाच राजू, क्रमतै घटि ऊपरि एक राजू चौडे अर बारह अगुल मोटे प्रदेश हो है। बहुरि उत्तर सन्मुख पद्मासन स्थित केवलीके प्रदेश ऊँचे चौडे तैसै ही अर मोटे छत्तीस अगुल है। ऐसैं कपाट आकारि प्रदेश फैलनेतैं कपाट कह्या[1]।

बहुरि तीसरे समय प्रतर करै है। तहाँ वातवलय विना अवशेष सर्व लोकविषै आत्माके प्रदेश फैलैं हैं, सो याका नाम मथान भी है[2]।

बहुरि चतुर्थ समयविषै लोकपूरण हो है। तहा वातवलयसहित सर्व लोकविषै आत्माके प्रदेश फैले है।[3] ऐसैं च्यारि समयनिविषै दण्ड कपाट प्रतर लोकपूरण क्रमतैं प्रदेश फैलै है ॥६२३॥

तहाँ कार्यविशेष हो है सो कहिए हैं—

**ठिदिखडमसखेज्जे भागे रसखडमप्पसत्थाण।**
**हणदि अणता भागा दडादी चउसु समएसु[4] ॥६२४॥**

**स्थितिखंडमसख्येयान् भागान् रसखडमप्रशस्ताना।**
**हति अनतान् भागान् दडादिच ˚ समयेषु ॥६२४॥**

स० च०—दडादिकके च्यारि समयनिविषै स्थित खड तौ असख्यात बहुभागमात्र, अप्रशस्तनिका अनुभागखड अनत भागमात्र ताको घाते है। सोई कहिए है—

दडरूप प्रथम समयविषै जो नाम गोत्र वेदनीयका स्थितिसत्त्व पूर्वै पल्यका असख्यातवाँ

१ कपाटमिव कपाट। क उपमार्थ? यथा कपाट बाहल्येण स्तोकमेव भूत्वा विष्कम्भायामाभ्या परिवर्धते, एवमयमपि जीवप्रदेशावस्थाविशेष मूलशरीरबाहल्येन तत्त्रिगुणबाहल्येन वा देसूणचोद्दसरज्जु-आयामेण सत्तरज्जुविक्खभेण वड्ढि-हाणिगदविक्खभेण वा वड्ढियूण चिट्ठदि त्ति कवाडसमुग्घादो त्ति भण्णदे। जयध० ता० मु० पृ० २२७९।

२ मथ्यतेऽनेन कर्मेति मन्थ। अघादिकम्माण ट्ठिदिअणुभागणिम्महणट्ठो केवलिजीवपदेसाण-मवत्थाविसेसो पदरसण्णिदो मथो त्ति वुत्त होइ। एदम्मि अवत्थाविसेसे वट्टमाणस्स केवलिणो जीवपदेसा चदुहिं मि पासेहिं पदरागारेण विसप्पियूण समतदो वादवलयवदिरित्तासेमलोगागासपदेसे आवूरिया चिट्ठति त्ति दट्ठव्व, सहावदो चेव तदवत्थाए केवलिजीवपदेसाण वादवलयब्भतरे सचाराभावादो। एदस्स चेव पदरसण्णा रुजगसण्णा च आगमरूढिबलेण दट्ठव्वा। जयध० ता० मु० पृ० २२८०।

३ वादवलयावरुद्धलोगागासपदेसु वि जीवपदेसेसु समतदो पविट्ठेसु लोगपूरणसण्णिद चतुत्थ केवलिसमुद्धादविसेसो तदवत्थाए पडिवज्जदि त्ति भणिद होदि। जयध० ता० मु० पृ० २२८०।

४ तम्हि ठिदीए असखेज्जे भागे हणइ। सेसस्स च अणुभागस्स अप्पसत्थाणमणताभागे हणदि। क० चु० पृ० ९०१।

भागमात्र था ताकौ असख्यातका भाग दीए तहाँ बहुभागमात्र घटाइ एक भागमात्र अवशेष राखे है। बहुरि अप्रशस्त प्रकृतिनिकौ क्षीणकषायका अन्त समयविषै जो अनुभाग रह्या था ताकौ अनन्तका भाग दीए तहाँ बहुभाग घटाइ एक भागमात्र अवशेष राखै है। बहुरि कपाटरूप द्वितीय समयविषै जो दड समयविषै स्थिति अनुभाग रहे थे तिनकौ क्रमतै असख्यात अनतका भाग दीए तहाँ बहुभाग घटाइ एक भागमात्र अवशेष राखे है। बहुरि प्रतररूप तीसरा समयविषै कपाट समयविषै जो स्थिति अनुभाग रह्या ताकौ असख्यात अनतका भाग क्रमतै दीए तहाँ बहुभाग घटाइ एक भागमात्र अवशेष राखै है। बहुरि लोकपूरणरूप चौथा समय विषै जो प्रतर समयविषैं स्थिति अनुभाग रह्या था ताकौ असख्यात अनतका भाग क्रमतैं दीए तहाँ बहुभाग घटाइ एक भागमात्र अवशेष राखै है। प्रशस्त प्रकृतिनिका स्थितिघात हो है, अनुभागघात न हो है ऐसा जानना। बहुरि गुणश्रेणिनिर्जरा आवर्जित करणवत् हो है ॥६२४॥

**चउसमएसु रसस्स य अणुसमओवट्टणा असत्थाण ।**
**ठिदिखडस्सिगिसमयिगघादो अतोमुहुत्तुवरिं[1] ॥**

**चातुःसमयेषु रसस्य च अनुसमयापर्वतनमशस्ताना ।**
**स्थितिखडस्यैकसमयिकघातो अंतर्मुहूर्तोपरि ॥६२५॥**

स० च०—ऐसैं च्यारि समयनिविषै अप्रशस्त प्रकृतिनिके अनुभागका अनुसमयापर्वतन भया। समय-समय अनुभागका घटना भया। बहुरि स्थितिखण्डका एक समयकरि घात भया। एक-एक समयविषैं एक-एक स्थितिकाडकघात कीया सो यह माहात्म्य समुद्घात क्रियाका जानना। बहुरि लोकपूरणके अनन्तरि अन्तर्मुहूर्तमात्र स्थितिकाडक वा अनुभागकाडकका आयाम जानना। अन्तर्मुहूर्त कालकरि स्थिति-अनुभागका घटावना जानना[2] ॥६२५॥

**जगपूरणम्हि एक्का जोगस्स य वग्गणा ठिदी तत्थ ।**
**अतोमुहुत्तमेत्ता सखगुणा आउआ होदि[3] ॥६२६॥**

**जगत्पूरणे एका योगस्य च वर्गणा स्थितिस्तत्र ।**
**अतर्मुहूर्तमात्रा सख्यगुणा आयुषो भवति ॥६२६॥**

स० च०—लोकपूरणका समयविषै योगनिकी एक वर्गणा है। पूर्वै आत्माके प्रदेशनिविषैं हीनाधिक योगनिके अविभागप्रतिच्छेद थे। इहा आत्माके सर्व प्रदेशनिविषैं समान प्रमाण लीए योगनिके अविभागप्रतिच्छेद भए। याका नाम समयोग परिणाम है। सो यहु सूक्ष्मनिगोदियाकैं

१ एदेसु चदुसु समएसु अप्पसत्थकम्मसाणमणुभागस्स अणुसमयमोवट्टणा। एगसमइओ ठिदिखडयस्स घादो। क चु पृ ९०३।

२ एत्तो सेसिगाए ठिदीए सखेज्जे भागे हणइ। सेसस्स च अणुभागस्स अणते भागे हणइ। एत्तो पाए ठिदिखडयस्स अणुभागखडयस्स च अतोमुहुत्तिया उक्कीरणद्धा। क० चु० पृ० ९०३।

३ तदो चउत्थसमये लोग पूरेदि। लोगे पुण्णे एक्का वग्गणा जोगस्स त्ति समजोगो त्ति णायव्वो। लोगे पुण्णे अतोमुहुत्त ठिदि ठवेदि। सखेज्जगुणमाउआदो। क०, चू०, पृ० ९०२।

जो जघन्य योगस्थान है ताकी जघन्य वर्गणातै असख्यातगुणी जो यथायोग्य मध्यम वर्गणा ताका वर्गनिके समान इहा सर्व आत्मप्रदेशनिविषै समानरूप अविभागप्रतिच्छेद हो हैं। सो यहु एक समय ही रहे है। पीछे हीनाधिकता लीए पूर्व स्पर्धकरूप योग परिणमि जाय हैं। बहुरि तहाँ लोकपूरण समयविषै अतर्मुहूर्तमात्र स्थिति अवशेष राखिए है। सो यहु अवशेष रह्या आयुतै सख्यातगुणा जानना। इहा पूर्व स्थिति थी तामै इतनी स्थिति विना अवशेष सर्व स्थितिका काडककरि घात भया है ॥६२६॥

इस लोकपूरण क्रियाके अनतरि समुद्धातक्रियाकौ समेटे हैं सो क्रम कहिए है—

**एत्तो पदर कवाड दड पच्चा चउत्थसमयम्हि।**
**पविसिय देह तु जिणो जोगणिरोध करेदीदि ॥६२७॥**

**अत प्रतर कपाटं दड प्रतीत्य चातुर्थसमये।**
**प्रविश्य देह तु जिनो योगनिरोध करोतीति ॥६२७॥**

स० च०—इस लोकपूरणके अनतरि प्रथम समयविषै लोकपूरणकौ समेटि प्रतररूप आत्मप्रदेश करै है। द्वितीय समयविषै प्रतर समेटि कपाटरूप आत्मप्रदेश करै है। तीसरे समय कपाट समेटि दडरूप आत्मप्रदेश करै है। ताके अनन्तरि चौथा समयविषै दड समेटि सर्वप्रदेश मूल शरीरविषै प्रवेश करै है। इहा समुद्धात क्रियाके करने समेटनेविषैं सात समय भए। तहा दडके दोय समयनिविषै औदारिक काययोग है, जातै इहाँ अन्य योग न सभवै है। बहुरि कपाटके दोय समयनिविषै औदारिकमिश्रकाययोग है, जातै इहा मूल औदारिकशरीर अर कार्मणशरीर इन दोऊनिका अवलबनकरि आत्मप्रदेश चचल हो हैं। बहुरि प्रतरके दोय समय अर लोकपूरणका एक समयविषैं कार्मण काययोग है, जातै तहाँ मूल शरीरका अवलबन करि आत्मप्रदेश चचल न हो हैं। वा शरीर योग्य नोकर्मरूप पुद्गलकौ नाही ग्रहण करै हैं। तहा अनाहारक है ऐसा जानना। पीछैं मूल शरीरविषैं प्रवेशकरि तिस शरीरप्रमाण आत्मा भया तहा औदारिकयोग ही है। ऐसैं समुद्धात क्रियाका वर्णन किया।

बहुरि लोकपूरण पीछैं स्थिति-अनुभागकाडकघातका आरम्भ किया था सो मूल शरीर विषै प्रवेशकरि शरीर प्रमाण आत्मा होई अन्तर्मुहूर्त काल तहा विश्राम कीया। तहाँ सख्यात हजार स्थिति काडक भए पीछैं योगनिका निरोध करै है। इहा निरोध नाम नाशका जानना ॥६२७॥

**बादरमण वचि उस्सास कायजोग तु सुहुमजचउक्क।**
**रुभदि कमसो बादरसुहुमेण य कायजोगेण[1] ॥६२८॥**

**बादरमनो वच उच्छ्वासकाययोगं तु सूक्ष्मजचतुष्क।**
**रुणद्धि क्रमशो बादरसूक्ष्मेण च काययोगेन ॥६२८॥**

---

१ एत्तो अतोमुहुत्त गतूण बादरकायजोगेण बादरमणजोग णिरुभइ। तदो अतोमुहुत्तेण बादरकायजोगेण बादरवचिजोग णिरुभइ तदो अतोमुहुत्तेण बादरकायजोगेण बादरउस्सासनिस्सास णिरुभइ। तदो अतोमुहुत्तेण बादरकायजोगेण सभवबादरकायजोग णिरुभइ ००००००। क चु पृ ९०३।

स० च०—बादर काययोगरूप होइ बादर मनोयोग वचनयोग उश्वास काययोग इन च्यारयोको क्रमतै नष्ट करै है। बहुरि सूक्ष्म काययोगरूप होइ तिन चारयो सूक्ष्मनिकौ क्रमतै नष्ट करै है। सोई कहिए है—

केवली भगवान् बादर काययोग प्रवर्तती सतौ पहले बादर मनोयोगको नष्टकरि सूक्ष्म कृष्टिरूप करै है। पीछे बादर वचनयोगकौ नष्टकरि सूक्ष्मरूप करै है। पीछै बादर उश्वासको नष्टकरि सूक्ष्मरूप करै है। पीछै बादर काययोगकौ नष्टकरि सूक्ष्मरूप करै है या प्रकार जो बादररूप इनकी शक्ति पूर्वे थी ताकौ घटाइ सूक्ष्म करी। बहुरि केवली सूक्ष्म काययोगरूप प्रवर्तती पहलै सूक्ष्म मनोयोगकौ पीछै सूक्ष्म वचनयोगकौ पीछै सूक्ष्म उश्वासकौ पीछै सूक्ष्म काययोगकौ नष्ट करै है। इहा प्रश्न—

जो विद्यमानका नाश सभवै। इहाँ काययोगरूप प्रवर्तना अन्य योग है नाही, जातै सिद्धातविषै एकै कालि एक योग कह्या है। बहुरि जे योग नाही तिनका नाश कैसें करै है ? ताका समाधान—जो वर्तमान व्यक्तरूप काययोग ही प्रवर्तै है, परतु मन-वचनयोगकी वर्गणानिविषै मन-वचनयोग उपजावनेकी शक्ति तहाँ पाइए है ताकौं नष्ट करै है। तिनकी पहलैं बादरयोग उपजावनेकी शक्ति दूर करि सूक्ष्म कृष्टि योग उपजावनेकी शक्तिरूप तिनकौं करै है। पीछै ताकौं भी मिटाइ योग उपजावनेकी शक्तिकरि रहित करै है। ऐसा अर्थ जानना। इहा कारणविषै कार्यका उपचार हो है इस न्यायकरि योगकौ कारण जो वर्गणानिविषै शक्ति ताकौ योग कहिए है ॥६२८॥

इहाँ पूर्वे बादरयोग थे तिनकौं सूक्ष्मरूप परिनमाएँ ते कैसैं भएँ ? सो कहिए है—

**सण्णिविसुहुमणि पुण्णे जहण्णमणवयणकायजोगादो।**
**कुणदि असखगुणूणं सुहुमणिपुण्णवरदो वि उस्सास[1] ॥६२९॥**

**सज्ञिद्विसूक्ष्मनिपूर्णे जघन्यमनोवचनकाययोगत.।**
**करोति असख्यगुणोन सूक्ष्मनिपूर्णावरतोऽपि उच्छ्वास ॥६२९॥**

स० च०—सज्ञी पर्याप्तकै जो जघन्य मनोयोग पाइए है तातै असख्यातगुणा घटता ऐसा सूक्ष्म मनोयाग करै है। अर वेंद्रिय पर्याप्तकै जो जघन्य वचन योग पाइए है तातै असख्यातगुणा बादर वचनयोग था ताकौ घटाइ तातै असख्यातगुणा घटता सूक्ष्म वचन योग करै है। बहुरि सूक्ष्म निगोद पर्याप्तका जघन्य काययोगतै असख्यातगुणा बादर काययोग था ताकौ मिटाइ तातै असख्यातगुणा घटता सूक्ष्म काययोग करै है। बहुरि सूक्ष्म निगोदिया पर्याप्तका जघन्य उश्वासतैं असख्यातगुणा बादर उश्वास था ताकौ मिटाइ तातै असख्यातगुणा घटता सूक्ष्म उश्वास करै है ॥६२९॥

**एक्कक्कस्स णिठभणकालो अतोमुहुत्तमेत्तो हु।**
**सुहुम देहणिमाणमाण हियमाणि करणाणि[2] ॥६३०॥**

---

१ जयध० ता मु पृ २२८३–२२८४।

२ तदो अतोमुहुत्तेण सुहुमकायजोया सुहुमउस्सास णिरुभइ। तदो अतोमुहुत्त गतूण सुहुमकायजोगण सुहुमकायजोग णिरुभमाणो इमाणि करणाणि करेदि। क चु पृ, ९०४।

**एकैकस्य निष्टभनकालो अतर्मुहूर्तमात्रो हि ।**
**सूक्ष्म देहनिर्माण आन हीयमान करणानि ॥६३०॥**

स० च०—एक एक बादर सूक्ष्म मनोयोगादिकके निरोध करनेका काल प्रत्येक अतर्मुहूर्तमात्र जानना । बहुरि सूक्ष्म काययोगविषै तिष्ठता सूक्ष्म उश्वासकौ नष्ट करनेके अनतरि सूक्ष्म काययोग नाश करनेकौ प्रवर्तै है । ताकै विना इच्छा अबुद्धिपूर्वक आगै कहिए है ते कार्य हो हैं ॥६३०॥

**सुहुमस्स य पढमादो मुहुत्तअतो त्ति कुणदि हु अपुव्वे ।**
**पुव्वगफड्ढगहेट्ठा सेढिस्स असखभागमिदो[२] ॥६३१॥**

**सूक्ष्मस्य च प्रथमात् मुहूर्तान्तमिति करोति हि अपूर्वान् ।**
**पूर्वस्पर्धकाधस्तन श्रेण्या असख्यभागमित ॥६३१॥**

स० च०—सूक्ष्म काययोग होनेका प्रथम समयतै लगाय अतर्मुहूर्त कालपर्यन्त पूर्व स्पर्धकनिके नीचै जगच्छ्रेणिके असख्यातवै भागमात्र अपूर्व स्पर्धक करै है । सोई कहिए है—

पूर्व स्पर्धकनिका स्वरूप गोम्मटसारका कर्मकाडविषै जो बध-सत्त्व-उदय अधिकार है तिसविषै प्रदेशबधका कथनका प्रसग पाइ योगनिका वर्णन कीया है, तहाँतै जानना । इहाँ भी किछू कहिए है—

जघन्य योगस्थानयुक्त जीव ताके लोकमात्र प्रदेश तिनविषै जिस प्रदेशविषै सबतै स्तोक योगशक्ति पाइए ताकौ स्थापि ताके उपरि तिसतै बधती अर अन्य प्रदेशनितै हीन जिस अन्य प्रदेशविषै योगशक्ति पाइए ताकौ स्थापै तिस प्रदेशतै याविषै जितनी योग शक्ति बधती है ताका नाम अविभागप्रतिच्छेद है । बुद्धिविषै इतने प्रमाण खड कल्पि याकरि योगशक्तिका प्रमाण कीजिए तब जघन्य शक्तियुक्त प्रदेशनिविषै असख्यात लोकमात्र अविभागप्रतिच्छेद हो है । इनका समूहरूप जो एक प्रदेश ताकौ जघन्य वर्ग कहिए है । बहुरि इतने इतने अविभागप्रतिच्छेद जिनि प्रदेशनिविषैं समानरूप पाइए तिनिका समूहका नाम जघन्य वर्गणा है । ते प्रदेश कितने है ?

सर्व जीवके प्रदेशनिकौ साधिक ड्योढ गुणहानिका भाग दीएँ एक भागमात्र है, सो असख्यात जगत्प्रतरप्रमाण हैं । इहा एक गुणहानिविषै जो स्पर्धकनिका प्रमाण ताकौ एक स्पर्धकविषैं जो वर्गणानिका प्रमाण ताकौ गुणैं जो होइ सो एक गुणहानिका प्रमाण जानना । बहुरि ताके उपरि जघन्य वर्गणाके अविभागप्रतिच्छेदनितै एक अविभागप्रतिच्छेद जिनिविषै अधिक पाइए ऐसैं वर्गनिका समूहरूप द्वितीय वर्गणा है । ते वर्गरूप प्रदेश कितने है ?

जघन्य वर्गणाके प्रदेशनितै एक विशेषमात्र घटती हैं । विशेषका प्रमाण जघन्य वर्गणाकौ दोय गुणहानिका भाग दीएँ जो होइ सो जानना । बहुरि इहातै ऊपरि द्वितीय गुणहानिकी प्रथम वर्गणापर्यन्त वर्गणानिविषै प्रदेशरूप वर्गणानिका प्रमाण एक एक विशेषमात्र घटता क्रमतैं जानना ।

तहा द्वितीय वर्गणाका वर्गके अविभागप्रतिच्छेदनितै एक अधिक अविभागप्रतिच्छेदयुक्त वर्गनिका समूहरूप तृतीय वर्गणा होइ ऐसैं एक एक अधिक अविभागप्रतिच्छेदयुक्त वर्गनिका क्रम लीएँ जगच्छ्रेणिका असख्यातवा भागमात्र वर्गणानिकी रचना करिए, इनका समूहका

२ पढमसमए अपुव्वफद्दयाणि करेदि पुव्वफद्दाण हेट्ठदो । क चु पृ, ९०४ ।

नाम जघन्य स्पर्धक है। बहुरि ताके ऊपरि जघन्य वर्गके अविभागप्रतिच्छेदनितै दूणा अविभागप्रतिच्छेदयुक्त वर्गनिका समूहरूप द्वितीय स्पर्धककी प्रथम वर्गणा हो है। ताके ऊपरि तातै एक अधिक अविभागप्रतिच्छेदयुक्त वर्गनिका समूहरूप ताकी द्वितीय वर्गणा है। ऐसैं क्रम लीए श्रेणिका असख्यातवा भागमात्र वर्गणा होइ तिनके समूहका नाम द्वितीय स्पर्धक है। बहुरि ताके ऊपरि जघन्य वर्गके अविभागप्रतिच्छेदनितै तिगुणा अविभागप्रतिच्छेदयुक्त वर्गनिका समूहरूप तृतीय स्पर्धककी प्रथम वर्गणा होइ। ताके ऊपरि पूर्वोक्तवत् एक एक अधिक अविभागप्रतिच्छेद अधिकयुक्त वर्गनिका समूहरूप द्वितीयादि वर्गणा होइ। ऐसैं श्रेणिका असख्यातवा भागमात्र वर्गणा होइ तिनके समूहका नाम तृतीय स्पर्धक है। या प्रकार अविभागप्रतिच्छेद बधनेका यावत् अनुक्रम होइ तावत् सोई स्पर्धक अर युगपत् अनेक स्पर्धक बँधै अन्य स्पर्धक होइ। सो ऐसैं जगच्छ्रे णिके असख्यातवैं भागमात्र स्पर्धक भए तिनिका समूहरूप प्रथम गुणहानि हो है। बहुरि ताके ऊपरि एक गुणहानिविषै जो स्पर्धकनिका प्रमाण तातै एक अधिक प्रमाणकरि गुणित जो जघन्य वर्गके अविभाग प्रतिच्छेदनिका प्रमाण होइ तितने अविभागप्रतिच्छेदयुक्त वर्गनिका समूहरूप द्वितीय गुणहानिका प्रथम स्पर्धककी प्रथम वर्गणा होइ। याविषै वर्गनिका प्रमाण गुणहानिकी प्रथम वर्गणाके वर्गनिका प्रमाणतैं आधा जानना। बहुरि ताके ऊपरि प्रथम गुणहानिवत् अनुक्रम जानना। वर्गणानिविषै वर्गनिका प्रमाण एक एक विशेष घटता है। सो इहाँ विशेषका प्रमाण प्रथम गुणहानिके विशेषतै आधा जानना। ऐसैं द्वितीय गुणहानि समाप्त होइ है।

ऐसैं जघन्य स्पर्धकतै लगाय जितने स्पर्धक होइ तितना गुणकारकरि जघन्य वर्गके अविभागप्रतिच्छेदनिकौ गुणैं विवक्षित स्पर्धककी प्रथम वर्गणाका वर्गविषै अविभाग प्रतिच्छेदनिका प्रमाण होइ। ऊपरि द्वितीयादि वर्गणानिविषै एक एक अविभागप्रतिच्छेद बधता क्रम लीए वर्ग पाइए है। असख्यात लोकमात्र अविभागप्रतिच्छेदनिका समूहरूप एक प्रदेशका नाम वर्ग है। असख्यात जगत्प्रतरमात्र वर्गनिका समूहरूप एक वर्गणा है। जगच्छ्रे णिके असख्यातवैं भागमात्र वर्गणानिका समूहरूप एक स्पर्धक है। ताके असख्यातवैं भागमात्र जगच्छ्रे णिका असख्यातवाँ भाग प्रमाण स्पर्धकनिका समूहरूप एक गुणहानि हो है। गुणहानि गुणहानि प्रति वर्गणानिविषैं वर्गनिका प्रमाण वा विशेषका प्रमाण क्रमतैं आधा आधा हो है। याहीतैं गुणहानि ऐसा नाम है। ऐसैं पल्यका असख्यातवाँ भागमात्र नाना गुणहानिका समूहरूप जघन्य योगस्थान हो है। स्पर्धकनिकी सदृष्टि इहा जघन्य वर्गविषै अविभागप्रतिच्छेद आठ सो ऐसै वर्गनिका समूहरूप प्रथम वर्गणा है। ताके ऊपरि नव नव अविभागप्रतिच्छेदयुक्त वर्गनिका समूहरूप द्वितीय वर्गणा ऐसैं एक एक वधता क्रम ग्यारह अविभागप्रतिच्छेदयुक्त वर्गपर्यन्त कीया इहा प्रथम स्पर्धक भया। वहुरि दूसरे स्पर्धकके प्रथम वर्गणाके वर्गनिविषै सोलह सोलह अविभागप्रतिच्छेद, ऊपरि एक एक वधता, वहुरि तीसरे स्पर्धककी प्रथम वर्गणाके वर्गनिविषैं चौईस चौईस ऊपरि एक एक वधता अविभागप्रतिच्छेद है। ऐसैं अकसद्दष्टिकरि पूर्वोक्त कथनके अनुसारि रचना जाननी—

| | अतर | | अतर | | अतर | | अतर | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ११ | ० | १९ | ० | २७ | ० | ३५ | ० | ४३ |
| १० १० | ० | १८ १८ | ० | २६ २६ | ० | ३४ ३४ | ० | ४२ ४२ |
| ९ ९ ९ | ० | १७ १७ १७ | ० | २५ २५ २५ | ० | ३३ ३३ ३३ | ० | ४१ ४१ ४१ |
| ८ ८ ८ ८ | ० | १६ १६ १६ १६ | ० | २४ २४ २४ २४ | ० | ३२ ३२ ३२ ३२ | ० | ४० ४० ४० ४० |

ऐसैं जघन्य योगस्थान सूक्ष्म निगोदिया लब्धिअपर्याप्तका विग्रहगतिविषैं प्रथम समयवर्ती जीवकै हो है। ताके प्रदेशनिविषै योगशक्तिकी हीन-अधिकता पूर्वोक्त प्रकार जाननी। बहुरि याविषै सूच्यगुलका असख्यातवा भागमात्र जे जघन्य स्पर्धक तिनके जेते अविभागप्रतिच्छेद होइ तिनने मिलाए दूसरा स्थान हो है। तिस जघन्य योगस्थानतैं वधता औरनितैं घटता योगस्थान कोई जीवके होइ तो दूसरा स्थान होइ, यातैं घाटि न होइ। या प्रकार एक एक स्थानप्रति सूच्यगुलका असख्यातवा भागमात्र जघन्य स्पर्धक वधै। ऐसैं जगच्छ्रेणिका असख्यातवा भागमात्र स्थान भए सर्वोत्कृष्ट योगस्थान हो है। सो सज्ञी पर्याप्तककै सभवै है। या प्रकार योगस्थान हैं, तिननिषै सयोगि जिन हैं सो पहिले सज्ञी पर्याप्तिकै सभवता जो वादर काययोगरूप स्थान तिस-रूप प्रवर्तंतौ ताकौ नष्टकरि सूक्ष्म निगोदियाका जघन्य स्थानतैं असख्यातगुणा घटता सूक्ष्म काययोग तिसरूप प्रवर्त्या। वहुरि तिस पूर्व स्पर्धकरूप सूक्ष्म काययोगकी शक्तिकौ अपूर्व स्पर्धक-रूप परिणमावे है। इहातैं पहले कवहू ऐसी क्रिया न भई तातैं सार्थक अपूर्व स्पर्धक नाम है। ते अपूर्व स्पर्धक योगनिका जघन्य स्थानसम्बन्धी जघन्य स्पर्धकके नीचै असख्यातगुणा घटता अविभागप्रतिच्छेद लीए हो है। तिनका प्रमाण जगच्छ्रेणिके असख्यातवा भागप्रमाण है ॥६३१॥

विशेष—जब सूक्ष्म काययोग करनेके बाद यह जीव सूक्ष्म काययोगकी परिस्पन्द शक्तिको सूक्ष्म निगोदिया जीवोके जघन्य योगसे भी असख्यातगुणी हीन परिणमाता हुआ उसे भी अत्यधिक अपकर्षित करके अपूर्व स्पर्धकरूपसे परिणमाता है तब इसकी अपूर्व स्पर्धककरण सज्ञा होती है। अतएव यहाँ इस करणका प्ररूपण करनेके लिए पूर्व स्पर्धकको श्रेणिके असख्यातवें भागरूपसे रचना करनी चाहिये। ऐसा करनेपर सूक्ष्म निगोदियाके जघन्य स्थानसम्बन्धी स्पर्धकोसे वे स्पर्धक असख्यातगुणे हीन होकर स्थित होते हैं, अन्यथा उनसे ये सूक्ष्मपनेको नही प्राप्त हो सकते। इस प्रकार पूर्व स्पर्धकोसे अपूर्व स्पर्धक करनेकी यह प्रक्रिया है।

**पुव्वादिवग्गणाण जीवपदेसा विभागपिंडादो।**
**होदि असखं भाग अपुव्वपढमम्हि ताण दुगं[1] ॥६३२॥**

**पूर्वादिवर्गणाना जीवप्रदेशाविभागपिंडतः।**
**भवति असख्य भागमपूर्वप्रथमे तयोर्द्विकम् ॥६३२॥**

स० चं०—पूर्वस्पर्धकनिके जीवके प्रदेशनिका पिंडतैं अर आदि वर्गणाका अविभाग-प्रतिच्छेदनिका पिंडतै अपूर्व स्पर्धकका प्रथम समयविषै तिनके ते दोऊ असख्यातवे भागमात्र हो हैं। भावार्थ—

पूर्व स्पर्धकनिके सर्व प्रदेश साधिक द्व्यर्धगुणहानिगुणित प्रथम वर्गणामात्र है। तिनकौ अपकर्षण भागहारमात्र असख्यातका भाग दीए जो एक भागमात्र प्रदेश तिनकौ अपूर्व स्पर्धकरूप हो है। वहुरि पूर्व स्पर्धकनिकी जो आदि वर्गणा ताका वर्गविषै जे ते अविभागमात्र प्रदेश तिनकौ अपूर्व स्पर्धकरूप हो है। वहुरि पूर्व स्पर्धकनिकी जो आदि वर्गणा ताका वर्गविषै जेते अविभाग-

---

१ आदिवग्गणाए अविभागपडिच्छेदाणमसखेज्जदिभागमोकड्डदि। जीवपदेसाण च असखेज्जदिभाग-मोकड्डदि। एवमतोमुहुत्तमपुव्वफद्दयाणि करेदि। क चु पृ ९०४।

प्रतिच्छेद पाइए है ताकौ पल्यके असख्यातवा भागमात्र असख्यातका भाग दीए तहा एकभागमात्र अपूर्व स्पर्धककी अत वर्गणाका वर्गविषै अविभागप्रतिच्छेद पाइए है। इहा प्रथम समयविषै अपकर्षण कीए जे जीवके प्रदेश तिनिविषै अपूर्व स्पर्धककी प्रथम वर्गणाविषै तो बहुत प्रदेश दीजिए है। अर द्वितीयादि अन्त पर्यन्त वर्गणानिविषै विशेष घटता क्रम लीए दीजिए है। इहा विशेषका प्रमाण प्रथम वर्गणाकौ जगच्छ्रेणिका असख्यातवा भागका भाग दीए आवै है। बहुरि अपूर्व स्पर्धककी अन्त वर्गणाविषै दीया प्रदेशसमूहकौ साधिक अपकर्षण भागहारका भाग दीए एक भागमात्र पूर्वस्पर्धककी प्रथम वर्गणाविषै दीया प्रदेश समूह हो है। ताके ऊपरि यथोचित विशेष घटता क्रमलीए प्रदेश दीजिए है। इहा प्रदेश देनेका अर्थ यहु जानना जो प्रदेशनिकौ ऐसै योगरूप परिनमाइए है। इहा प्रथम समयविषै कीने अपूर्व स्पर्धकनिका प्रमाण जो एक गुणहानिविषैं पूर्वस्पर्धकनिका प्रमाण है ताके असख्यातवै भागमात्र जानना ॥६३२॥

**ओंकड्डदि पडिसमय जीवपदेसे असंखगुणियकमे ।**
**कुणदि अपुव्वफड्डय तग्गुणहीणक्कमेणेव[1] ॥६३३॥**

**अपकर्षति प्रतिसमय जीवप्रदेशान् असंख्यगुणितक्रमेण ।**
**करोति अपूर्वस्पर्धक तद्गुणहीनक्रमेणैव ॥६३३॥**

स० च०—द्वितीयादि समयनिविषैं समय समय प्रति असख्यातगुणा क्रमकरि जीव प्रदेशनिकौ अपकर्षण करै है। बहुरि असख्यातगुणा घटता क्रमकरि नवीन अपूर्व स्पर्धक करिए है। तहा द्रव्य देनेका विधान कहिए है—

द्वितीय सकयविषै जेते प्रथम समयविषैं प्रदेश अपकर्षण कीए तिनितै असख्यातगुणा प्रदेशनिकौ अपकर्षण करि प्रथम समयविषैं कीने थे जे अपूर्वस्पर्धक तिनके नीचै इस समयविषै नवीन अपूर्व स्पर्धक करिए है। तहा अपकर्षण कीए प्रदेशनिविषै तिन नवीन कीए अपूर्व स्पर्धककी प्रथम वर्गणाविषै वहुत प्रदेश दीजिए है। ताके ऊपरि द्वितीयादि अन्त पर्यन्त वर्गणानिविषै विशेष घटता क्रम लीए दोजिए है। यहा प्रथम समयविषै कीए अपूर्व स्पर्धकनितै द्वितीय समयविषै कीए नवीन अपूर्व स्पर्धकनिका प्रमाण असख्यात गुणा घटता कानना। बहुरि तिसकी अन्त वर्गणाके ऊपरि प्रथम समयविषैं कीए अपूर्व स्पर्धकनिकी प्रथम वर्गणा तीहिविषैं तातैं असख्यातगुणा घटता दोजिए है। ताके ऊपरि पूर्व स्पर्धककी अन्त वर्गणापर्यन्त विशेष घटता क्रम लीए दीजिए है। वहुरि तृतीयादि ममयनिविषै भी ऐसै ही विधान जानना। विशेष इतना—

समय-समय प्रति अपकर्षण कीए प्रदेशनिका प्रमाण असख्यातगुणा क्रमतैं जानना। अर नीचै नीचै नवीन अपूर्व स्पर्धक करिए है तिनका प्रमाण असख्यातगुणा घटता क्रमतै जानना। वहुरि तहाँ अपकर्पण कीया प्रदेशनिविपैं नवीन स्पर्धककी प्रथम वर्गणाविषै वहुत प्रदेश होइ। ताके ऊपरि ताकी अन्त वर्गणापर्यन्त तौ विशेप घटता क्रमलीए देना। अर ताके ऊपरि पूर्व समयविपै कीने स्पर्धककी प्रथम वर्गणा विपैं असख्यातगुणा घटता दीजिए है। ताके ऊपरि विशेप घटता क्रम लीए दीजिए है। ऐसै देय प्रदेशनिका विधान कह्या अर दृश्यमान प्रदेश सर्व समयनिविपै पूर्व अपूर्व स्पर्धकनिकै विशेप घटता क्रमलीए ही जानना ॥६३३॥

१ क० चु० पृ० ९०४।

सेढिपदस्स असखं भाग पुव्वाण फड्डयाण वा ।
सव्वे होंति अपुव्वा हु फड्डया जोगपडिबद्धा[1] ॥६३४॥

श्रेणिपदस्यासंख्य भाग पूर्वेषा स्पर्धकाना वा ।
सर्वे भवति अपूर्वा हि स्पर्धका योगप्रतिबद्धा ॥६३४॥

स० च०—सर्व समयनिविषै कीए योगसम्बन्धी अपूर्व स्पर्धक तिनिका जो प्रमाण सो जगच्छ्रेणिका प्रथम वर्गमूलके असख्यातवै भागमात्र है। अथवा सर्व पूर्व स्पर्धकनिका प्रमाण के असख्यातवैं भागमात्र है। जातै पूर्व स्पर्धकनिविषै पल्यका असख्यातवा भागमात्र गुणहानि पाइए है। तहा एक गुणहानिविषै जो स्पर्धकनिका प्रमाण ताके असख्यातवै भागमात्र सर्व अपूर्व स्पर्धकनिका प्रमाण है। ऐसै अन्तर्मुहूर्त कालविषै अपूर्व स्पर्धक क्रिया हो है। इहाँ स्थिति-अनुभागकाडकका घात गुणश्रेणीनिर्जरा पूर्ववत् ही प्रवर्तै है ॥६३४॥

एत्तो करेदि किट्टिं मुहुत्तअतो त्ति ते अपुव्वाण ।
हेट्ठादु फड्डयाण सेढिस्स असखभागमिदं[2] ॥६३५॥
इत करोति कृष्टि मुहूर्तान्तमिति ता अपूर्वेषाम्।
अधस्तनात् स्पर्धकाना श्रेण्या असख्यभागमिताम् ॥६३५॥

स० च०—याके अनतरि अन्तर्मुहूर्त कालपर्यन्त अपूर्व स्पर्धकनिके नीचै सूक्ष्म कृष्टि करै है। जो पूर्व अपूर्व स्पर्धकरूप योगशक्ति थी ताकौ घटाइ असख्यातगुणी घाटि करै है। तिन सूक्ष्म कृष्टिनिका प्रमाण जगच्छ्रेणिके असख्यातवैं भागमात्र है। एक स्पर्धकविषै जो वर्गणानिका प्रमाण ताके असख्यातवै भागमात्र है ॥६३५॥

अपुव्वादिवग्गणाण जीवपदेसाविभागपिंडादो ।
होंति असख भागं किट्टीपढमम्हि ताण दुग[3] ॥६३६॥

अपूर्वादिवर्गणाना जीवप्रदेशाविभागपिडत. ।
भवति असख्यं भाग कृष्टिप्रथमे तयोर्दिकम् ॥६३६॥

स० च०—अपूर्व स्पर्धकसम्बन्धी सर्व जीव प्रदेशनिकै अर अपूर्व स्पर्धककी प्रथम वर्गणाके अविभागप्रतिच्छेदनिके असख्यातवें भागमात्र कृष्टिकरणका प्रथम समयविषैं तिनके ते दोऊ हो हैं। भावार्थ—

सर्व पूर्व अपूर्व स्पर्धकनिका जो प्रदेश समूह ताकौं अपकर्षण भागहारका भाग दीए

---

१ अपुव्वफद्दयाणि सेढीए असखेज्जदिभागो। सेढिवग्गमूलस्स वि असखेज्जदिभागो। पुव्वफद्दयाण वि असखेज्जदिभागो सव्वाणि अपुव्वफद्दयाणि। क० चु०, पृ० ९०५।

२ एतो अतोमुहुत्त किट्टीओ करेदि। क० चु०, पृ० ९०५।

३ अपुव्वफद्दयाणमादिवग्गणाए अविभागपडिच्छेदाणमसखेज्जदिभागमोकड्डदि। जीवपदेसाणम-सखेज्जदिभागमोकड्डदि। क० चु० पृ० ९०५।

एकभागमात्र प्रदेश प्रथम समयविषैं ग्रहि कृष्टि करिए है। सो इनिका प्रमाण सर्व अपूर्व स्पर्धकनिके प्रदेशनिका प्रमाणके असख्यातवै भागमात्र है। बहुरि अपूर्व स्पर्धकनिकी जघन्य वर्गणाका वर्गके जैते अविभागप्रतिच्छेद है तिनके असख्यातवें भागमात्र उत्कृष्ट अन्त कृष्टिके एक प्रदेशसम्बन्धी अविभागप्रतिच्छेदनिका प्रमाण हो है। वहुरि इहा प्रथम समयविषै अपकर्षण कीया प्रदेश देनेका विधान कहिए है—

जघन्य कृष्टिविषैं बहुत प्रदेश दीजिए है। ताके ऊपरि द्वितीयादि अन्त पर्यन्त कृष्टिनिविषै विशेष घटता क्रम लीए द्रव्य दीजिए है। इहा विशेषका प्रमाण प्रथम कृष्टिकों जगच्छ्रेणिका असख्यातवा भागका भाग दीए आवै है। बहुरि अन्त कृष्टितै अपूर्व स्पर्धककी प्रथम वर्गणा विषैं असख्यातगुणा घाटि दीजिए है। बहुरि उपरि विशेष घटता क्रम लीए प्रदेश दीजिए है। इहा प्रथम समय विषै कीनी कृष्टिनिका प्रमाण है सो एक स्पर्धक विषै जितना वर्गणानिका प्रमाण ताके असख्यातवें भागमात्र है ॥६३६॥

**ओकड्डदि पडिसमयं जीवपदेसे असखगुणियकमे।**
**तग्गुणहीणकमेण य करेदि किट्टिं तु पडिसमए[1] ॥६३७॥**

**अपकर्षति प्रतिसमय जीवप्रदेशान् असख्यगुणितक्रमेण।**
**तद्गुणहीनक्रमेण च करोति कृष्टि तु प्रतिसमय ॥६३७॥**

स० च०—द्वितीयादि समयनिविषैं समय समय प्रति असख्यातगुणा क्रमकरि जीवके प्रदेशनिकों अपकर्षण करै है। बहुरि समय समय प्रति पूर्व समयविषैं कीनी जे कृष्टि तिनके नीचैं असख्यातगुणा घटता क्रम लीए नवीन कृष्टि करै है। इहा अपकर्षण कीया प्रदेश देनेका विधान कहिए है—

नवीन कृष्टिकी प्रथम कृष्टिविषैं जो बहुत प्रदेश दीजिए है ताके ऊपरि द्वितीयादि अन्त पर्यन्त कृष्टिनिविषैं विशेष घटता क्रम लीए दीजिए है। ताके ऊपरि पूर्व समयविषैं कीनी कृष्टिकी प्रथम कृष्टिविषैं असख्यातगुणा घटता दीजिए है। इस कृष्टिविषैं पूर्व जेते प्रदेश थे तितने अर एक विशेष इतना प्रदेश नवीन अन्त कृष्टितै याविषै घाटि दीजिए है। बहुरि ताके ऊपरि अन्त कृष्टिपर्यन्त विशेष घटता क्रम लीए दीजिए है। इहा मध्यम खडादिविधान पूर्वोक्त प्रकार जानना। बहुरि अन्त कृष्टिविषैं दीया द्रव्यतैं अपूर्व स्पर्धककी आदि वर्गणाविषैं दीया प्रदेश सख्यात-गुणा जानना। ताके ऊपरि अन्त पूर्व स्पर्धक वर्गणापर्यन्त विशेष घटता क्रम लीए प्रदेश दीजिए है ॥६३७॥

**सेढिपदस्स असख भागमपुव्वाण फड्ढयाण व।**
**सव्वाओ किट्टीओ पल्लस्स असखभागगुणिदकमा[2] ॥६३८॥**

---

१ एत्थ अतोमुहुत्त करेदि किट्टीओ असखेज्जगुणहीणाए सेढीए। जीवपदेसाणमसखेज्जगुणाए सेढीए। क० चु०, पृ० ९०५।

२ किट्टीगुणगारो पलिदोवमस्स असखेज्जदिभागो। किट्टीओ सेढीए असखेज्जदिभागो। अपुव्वफद्दयाण पि असखेज्जदिभागो। क० चु०, पृ० ९०५।

श्रेणिपदस्य असख्य भाग अपूर्वेषा स्पर्धकाना वा ।
सर्वा. कृष्टय पल्यस्य असख्यभागगुणितक्रमा ॥६३८॥

स० च०—सर्व समयनिविषै कीनी कृष्टिनिका प्रमाण जगच्छ्रेणिका असख्यातवा भागमात्र है । अथवा अपूर्व स्पर्धकनिका प्रमाणके असख्यातवा भागमात्र है इहा कोऊ कहै—

स्पर्धक अर कृष्टिविषै विशेष कहा ? ताका समाधान—अविभागप्रतिच्छेद अपेक्षा स्पर्धक तौ विशेष बधता क्रमलीएँ है । अपूर्व स्पर्धकनिविषै भी पूर्व स्पर्धकवत् ही अविभागप्रतिच्छेदनिका क्रम पाइए हैं । बहुरि कृष्टि है सो गुणकार बधता क्रमलीएँ है ऐसा विशेष है । कृष्टिनिविषै गुणकार पल्यका असख्यातवा भागमात्र जानना । अत कृष्टिविषै समान अविभागप्रतिच्छेदयुक्त असख्यात जगत्प्रतरप्रमाण जीवप्रदेश है । तिनविषै जो एक प्रदेश तीहिविषै जेते अविभागप्रतिच्छेद हैं तिनतै द्वितीय कृष्टिका एक प्रदेशविषै पल्यका असख्यातवा भागगुणे हैं । तातै तृतीय कृष्टिका एक प्रदेशविषै तितनेगुणे हैं । ऐसै अत कृष्टिपर्यन्त क्रम जानना । अत कृष्टितै अपूर्व स्पर्धककी प्रथम वर्गणाका एक प्रदेशविषै अविभागप्रतिच्छेद पल्यका असख्यातवा भागगुणा हैं । इस गुणकारकौ कृष्टिस्पर्धकसबधी कहिए । ताके ऊपरि द्वितीयादि वर्गणानिके प्रदेशनिविष यथासभव स्पर्धक विधानवत् विशेष बधते अविभागप्रतिच्छेद पाइए है ऐसैं एक एक प्रदेश अपेक्षा कथन कीया । नाना प्रदेशनिकी अपेक्षा जघन्य कृष्टिके सर्व प्रदेशसबधी अविभागप्रतिच्छेदनिका प्रमाण हो है । ऐसै अत कृष्टिपर्यन्त गुणकार जानना । बहुरि अत कृष्टितै अपूर्व स्पर्धककी प्रथम वर्गणाके सर्व प्रदेशसबधी अविभागप्रतिच्छेद असख्यातगुणे घाटि है । जातै अपूर्व स्पर्धककी प्रथम वर्गणाविषै अविभागप्रतिच्छेद अत कृष्टितै जेते गुणे है तिस गुणकारतै असख्यातगुणे गुणकार करि गुणित तिस प्रथम वर्गणाके प्रदेशमात्र अत कृष्टिके प्रदेश पाइए हैं ॥६३८॥

एत्थापुव्वविहाण अपुव्वफड्ढयविहिं व सजलणे ।
बादरकिट्टिविहिं वा करण सुहुमाण किट्टीण ॥६३९॥

अत्रापूर्वविधान अपूर्वस्पर्धकविधिरिव सज्वलने ।
बादरकृष्टिविधिरिव करणं सूक्ष्माणा कृष्टीनाम् ॥६३९॥

स० च०—इहाँ योगनिके अपूर्व स्पर्धक करनेका विधान जैसै पूर्वे सज्वलन कषायके अपूर्व स्पर्धक करनेका विधान कह्या तैसे जानना । बहुरि यहा योगनिकी सूक्ष्म कृष्टि करनेका विधान पूर्वै जैसै सज्वलन कषायकी बादर कृष्टि करनेका विधान कह्या है तैसे जानना । प्रमाणादिकका विशेष है सो विशेष जानना ॥६३९॥

किट्टीकरणे चरमे से काले उभयफड्ढये सव्वे ।
णासेइ मुहुत्त तु किट्टीगदवेदगो जोगी[1] ॥६४०॥

कृष्टिकरणचरमे स्वे काले उभयस्पर्धकान् सर्वान् ।
नाशयति मुहुर्तं तु कृष्टिगतवेदको योगी ॥६४०॥

१ किट्टीकरणद्धे णिट्ठिदे से काले पुव्वफद्दयाणि अपुव्वफद्दयाणि च णासेदि । अतोमुहुत्त किट्टीगदजोगो होदि । क० चु०, पृ० ९०५ ।

स० च०—कृष्टिकरण कालका अन्त समय भए ताके अनतरि अपने कालविषै सर्व पूर्व अपूर्व स्पर्धकरूप प्रदेशनिकौ नष्ट करै है। कृष्टिकरण कालका अन्त समयपर्यंत पूर्व अपूर्व स्पर्धक दृश्यमान थे अब ते सर्व ही कृष्टिरूप परिणमे बहुरि इस समयतै लगाय सयोगी गुणस्थानका अन्तपर्यत जो अन्तर्मुहूर्त काल तिसविषै कृष्टिको प्राप्त योग ताकौ वेदे है—अनुभवे है प्रदेशनिविषै जो कृष्टिरूप योगशक्ति भई सो अब वह प्रगट परिणमै है ॥

**पढमे असखभागं हेट्ठुवरिं णासिदूण विदियादी।**
**हेट्ठुवरिमसखगुणं कमेण किट्टिं विणासेदि[1] ॥६४१॥**

**प्रथमे असख्यभाग अघस्तनोपरि नाशयित्वा द्वितीयादौ।**
**अधस्तनोपर्यसंख्यगुण क्रमेण कृष्टि विनाशयति ॥६४१॥**

स० च०—कृष्टिवेदक कालका प्रथम समयविषैं स्तोक अविभागप्रतिच्छेदयुक्त नीचंकी अर बहुत अविभागप्रतिच्छेदयुक्त ऊपरिकी जे कृष्टि तिनकौ बीचिकी कृष्टिरूप परिणमाइ नष्ट करै है। तिनका प्रमाण सर्व कृष्टिनिके असख्यातवे भागमात्र है। बहुरि द्वितीयादि समयनिविषैं तिनतै असख्यातगुणा क्रमलीए ऊपरिकी कृष्टिनिकौ तैसै ही नष्ट करै है। इहाँ ऐसा जानना—

नीचै ऊपरिकी कृष्टिनिकौ नाही वेदै है। बीचिकी कृष्टिनिकौ वेदै है। वेदककालविषै नीचै ऊपरिकी कृष्टि है तिनिकौ वीचिकी कृष्टिरूप परिणमाइ वेदै है ॥६४१॥

**मज्झिम बहुभागुदया किट्टिं पक्खिय विसेसहीणकमा।**
**पडिसमय सत्तीदो असखगुणहीणया होंति[2] ॥**

**मध्या बहुभागोदया कृष्टिमपेक्ष्य विशेषहीनक्रमा।**
**प्रतिसमय शक्तित. असख्यगुणहीनका भवति ॥६४२॥**

स० च०—सर्व कृष्टिनिकौ असख्यातका भाग दीए तहा वहुभागमात्र जे बीचिकी कृष्टि ते उदयरूप हो हैं। ते प्रथम समयतै द्वितीयादि समयनिविषैं विशेष घटता क्रम लीए जाननी। ऐसैं कृष्टिनाश करनेतै अविभागप्रतिच्छेदरूप शक्ति अपेक्षा प्रथम समयतै द्वितीयादि सयोगीका अत समयपर्यंत असख्यातगुणा घटता क्रम लीए योग पाइए हैं ॥६४२॥

**किट्टिगजोगी झाण झायदि तदिय खु सुहुमकिरिय तु।**
**चरिमे असखभागे किट्टीण णासदि सजोगी[3] ॥६४३॥**

१ पढमसमय किट्टिवेदगो किट्टीणमसखेज्जे भागे वेदेदि। पुणो विदियसमए पढमसमयवेदिदकिट्टीण हेट्ठिमोपरिमाणसखेज्जभागविसयाओ किट्टीओ सगसरूव छडिय मज्झिमकिट्टीसरूवेण वेदिज्जति त्ति पढमसमयजोगादो विदियसमयजोगो असखेज्जगुणहीणो होइ। एव तदियादिसमएसु वि णेदव्व । जयध० ता० मु०, पृ० २२९०।

२ तदो पढमसमए वहुगीओ किट्टीओ वेदेदि, विदियसमए विसेसहीणाओ वेदेदि। एव जाव चरिमसमओ त्ति विसेसहीणकमेण किट्टीओ वेदेदि त्ति वत्तव्व। जयध० ता० मु०, पृ० २२९०।

३ सुहुमकिरियपडिवादझाण झायदि। किट्टीण चरिमसमए असखेज्जे भागे णासेदि। क० चु०, पृ० ९०५।

कृष्टिगयोगी ध्यान ध्यायति तृतीयं खलु सूक्ष्मक्रिय तु ।
चरमे असख्यभागान् कृष्टीना नाशयति सयोगी ॥६४३॥

स० च०—ऐसै सूक्ष्म कृष्टिका वेदक जो सयोगी जिन सो तीसरा सूक्ष्मक्रियाऽप्रतिपाति नामा शुक्लध्यानकौं ध्यावै है। सूक्ष्म कृष्टिकौ प्राप्त काययोग जनित इहाँ क्रिया जो परिस्पद सो पाइए है। अर अप्रतिपाति कहिए पडनेतैं रहित है, तातैं तिस ध्यानका नाम सार्थ है। याका फल योगनिरोध होना ही जानना। यद्यपि प्रत्यक्ष निरतर ज्ञानीकै चितानिरोध लक्षणरूप ध्यान सभवै नाही तथापि योगनिका निरोध होतैं आस्रव निरोध होनेरूप ध्यान फलकौ देख उपचारतैं केवलीकै ध्यान कह्या है। अथवा छद्मस्थनिकै चिताका कारण योग है, तातैं कारण विपै कार्यका उपचार करि योगका भी नाम चिता है। ताका इहा निरोध हो है। तातैं भी ध्यान कहना सभवै है। छद्मस्थनिकै चिताका निरोधका नाम ध्यान है। केवलीक योगनिरोधका नाम ध्यान है ऐसा जानना। ऐसैं पूर्वोक्त प्रकार समय समय प्रति असख्यातगुणा क्रम लीए कृष्टिनिकौ नष्ट करता सता सयोगीका अत समय विषै जे कृष्टिनिका सख्यात बहुभागमात्र वीचिकी कृष्टि अवशेष रही तिनिकौ नष्ट करै है जातैं याके अनतरि अयोगी होना है ॥६४३॥

जोगिस्स सेसकाल मोत्तूण अजोगिसव्वकाल च ।
चरिम खड गेण्हदि सीसेण य उवरिमठिदीओ[1] ॥६४४॥

योगिन. शेषकाल मुक्त्वा अयोगिसर्वकाल च ।
चरम खड गृह्णाति शीर्षेण च उपरिमस्थिती ॥६४४॥

स० च०—सयोगी गुणस्थानका अतर्मुहूर्तमात्र काल अवशेष रहै वदनी नाम गोत्रका अत स्थितिकाडककौ ग्रहै है। ताकरि सयोगीका जो अवशेष काल रह्या सो अर अयोगीका सव काल मिलाए जो होइ तितने निषेकनिकौं छोडि अवशेष सर्व स्थितिके गुणश्रेणिशीर्षसहित जे उपरितन स्थितिके निषेक तिनकौं लाछित करै है—नष्ट करनेकौ प्रारभै है ॥६४४॥

तत्थ गुणसेढिकरण दिज्जादिकमो य सम्मखवण वा ।
अ तिमफालीपडण सजोगगुणठाणचरिमम्हि[2] ॥६४५॥

तत्र गुणश्रेणिकरण देयादिक्रमश्च सम्यक्त्वक्षपणमिव ।
अतिमस्फालिपतन सयोगगुणस्थानचरिमे ॥६४५॥

स० च०—तहाँ गुणश्रेणिका करना वा तहा देय द्रव्यादिकका अनुक्रम सो जैसै पूर्वै क्षायिक सम्यक्त्व होतैं सम्यक्त्व मोहनीका क्षपणा विधानविषै कह्या था तैसैं जानना। अत काडकके द्रव्यकौ अपकर्षण करि पूर्वोक्त क्रमतैं उदय निषेकविषै स्तोक द्रव्य दीजिए है। ताके ऊपरि काडकघात भए पीछै जो अवशेष स्थिति रहैगी ताका अत समय पर्यन्त असख्यातगुणा

---

१ सपहि णामा-गोद-वेदणीयाण चरिमट्ठिदिखडयमागाएतो जेत्तियजोगिअद्धा से समजोगिकालो च एत्तियमेत्तट्ठिदीओ मोत्तूण गुणसेढि सीसएण सह उवरिमसव्वट्ठिदीओ आगाएदि। क० चु० पृ० २२९१।
२ जयध० ता० मु०, पृ० २२९१।

क्रम लीए द्रव्य दीजिए है। यहाँ यहु गुणश्रेणि आयाम प्रारभ भया सो गलितावशेष जानना। बहुरि इसका अत समयसवधी निषेकहीका नाम गुणश्रेणिशीर्ष है। बहुरि इसतै याके ऊपरि जो स्थितिकाडकका प्रथम निषेक ताविषै असख्यातगुणा द्रव्य दीजिए है। ताके ऊपरि पूर्व जो गुणश्रेणिआयाम था ताका अतपर्यन्त विशेष घटता क्रमकरि दीजिए है। ताके ऊपरि जो अनतरवर्ती निषेक ताविषै असख्यातगुणा घटता द्रव्य दीजिए है। ताके ऊपरि विशेष घटता क्रम लीए द्रव्य दीजिए है। ऐसै अत काडकोत्करणका प्रथमादि समयविषै द्रव्य देनेका विधान है। सो ऐसे अत काडककी द्विचरम फालिका पतनरूप जो सयोगीका द्विचरम समय तहाँ पर्यन्त तौ ऐसै ही विधान है। बहुरि सयोगीका अत समयविषै तिनकी अन्त फालिका पतन हो है। तहाँ तिस अन्त फालि द्रव्यकौ उदय निषेकविषैं स्तोक अर द्वितीयादि अयोगीका अन्त समयसवधी पर्यन्त निषेकनिविषै असख्यातगुणा क्रम लीए द्रव्य दीजिए है। तहाँ विशेष है सो जानि लेना। ऐसै सयोगीका अन्त समयविषै अघातियानिके अन्त काडककी अन्त फालिका पतन अर योगका निरोध अर सयोग गुणस्थानको समाप्ति युगपत् हो है। यातै उपरि गुणश्रेणि अर स्थिति-अनुभागका घात न हो है। अध स्थिति गलनकरि एक-एक समयविषै एक-एक निषेक क्रमतै उदयरूप होइ निर्जरै है। सो समय समय असख्यातगुणा द्रव्यकी निर्जरा प्रवर्तै है। ऐसै सयोग गुणस्थानका प्ररूपण समाप्त भया ॥४६५॥

**से काले जोगिजिणो ताहे आउगसमा हि कम्माणि।**
**तुरियं तु समुच्छिण्णं किरियं झायदि अयोगिजिणो[1] ॥६४६॥**

**स्वे काले योगिजिन. तत्र आयुष्कसमानि कर्माणि।**
**तुरीयं तु समुच्छिन्नक्रियं ध्यायति अयोगिजिन. ॥६४६॥**

स० च०—ताके अनतरि अपने कालविषै अयोगी जिन हो है। तहाँ आयु समान तीन अघातियानिकी स्थिति हो है। सो अयोगी जिन, चौथा समुच्छिन्नक्रियानिवृत्तिनामा शुक्ल ध्यानकौ ध्यावै है। सो समुच्छिन्न कहिए उच्छेद भई मन वचन कायकी क्रिया अर निवृत्ति जो प्रतिपात ताकरि रहित यहु ध्यान है तातैं याका नाम सार्थ है। इहाँ भी ध्यानका उपचार पूर्वोक्त प्रकार जानना जातै वस्तुवृत्तिकरि एकाग्र चिंतानिरोध ध्यानका लक्षण है सो केवलीविषै सभवै नाही। समस्त आस्रव रहित केवलीकै अवशेष कर्म निर्जराको कारण जो स्वात्माविषै प्रवृत्ति ताहीका नाम ध्यान है ॥६४६॥

**सीलेसिं संपत्तो णिरुद्धणिस्सेसआसओ जीवो।**
**बंधरयविप्पमुक्को गयजोगो केवली होइ[2] ॥६४७॥**

**शीलेशत्व सप्राप्तो निरुद्धनि शे वो जीव ।**
**बन्धरजोविप्रमुक्त· गतयोग. केवली भवति ॥६४७॥**

---

१ जोगम्हि णिरुद्धम्हि आउगसमाणि कम्माणि होंति । समुच्छिण्णकिरियमणियट्टिसुक्कज्झाण झायदि। क० चु०, पृ० ९०५–९०६।

२ तदो अतोमुहुत्त सेलेसिय पडिवज्जदि। क० चु०, पृ० ९०५।

स० च०—गया है योग जाका ऐसा अयोगकेवली जीव है सो समस्त शीलगुणका स्वामीपना होनेतैं शैलेश्य अवस्थाको प्राप्त हो गया है। यद्यपि सयोगी जिनकी समस्त शीलगुणका स्वामीपना सम्भवै है, परन्तु योगनिका आस्रव पाइए हैं। तातैं सकल सवरके न सभवतै ताके शैलेश्य अवस्था न सभवै है। अयोगीकै योगास्रव भी न पाइए है, तातैं सकल सवर होनेतैं ताके शैलेश्य अवस्था सम्भवै है। बहुरि सो अयोगी जीव निरोधे है समस्त आस्रव जानै ऐसा है। बहुरि कर्मबन्धरूपी रजकरि विप्रमुक्त कहिए रहित है। भावार्थ यहु—अयोगी जिन सर्वथा निरास्रव निर्बंध भया है ॥६४७॥

**बाहत्तरिपयडीओ दुचरिमगे तेरस च चरिमम्हि।**
**झाणजलणेण कवलिय सिद्धो सो होदि से काले[2] ॥६४८॥**

**द्वासप्ततिप्रकृतय द्विचरमके त्रयोदश च चरमे।**
**ध्यानज्वलनेन कवलित सिद्ध स भवति स्वे काले ॥६४८॥**

स० च०—अयोगीका काल पाच ह्रस्व अक्षर जेते कालकरि उच्चारण करिए तित्तना है। तहा एक-एक समयविषै एक-एक निषेक गलनरूप जो अध स्थितिगलन ताकरि क्षीण हुई तिस कालका द्विचरम समयविषैं बहत्तरि प्रकृति अर अन्त समय विषै तेरह प्रकृति शुक्लध्यानरूपी ज्वलन जो अग्नि ताकरि कवलित कहिए ग्रासीभूत हो हैं। तहा अनुदयरूप वेदनीय १ देवगति १ शरीर ५ बधन ५ सघात ५ सस्थान ६ अगोपाग ३ सहनन ६ वर्णादिक २० देवगत्यानुपूर्वी १ अगुरुलघु १ उपघात १ परघात १ उस्वास १ अप्रशस्त प्रशस्त विहायोगति दोय २ अपर्याप्त १ प्रत्येक १ स्थिर १ अस्थिर १ शुभ १ अशुभ १ दुर्भग १ सुस्वर १ दु स्वर १ अनादेय १ अयशस्कीर्ति १ निर्माण १ नीचगोत्र १ ए बहत्तरि प्रकृति तौ द्विचरमविषै क्षय भईं। बहुरि उदयरूप वेदनीय १ मनुष्य आयु १ मनुष्यगति १ पचेंद्री जाति १ मनुष्यानुपूर्वी १ त्रस १ बादर १ पर्याप्त १ सुभग १ आदेय १ यशस्कीर्ति १ तीर्थंकर १ उच्चगोत्र १ ए तेरह प्रकृति अत समयविषै क्षय भईं। ऐसै क्षयकरि अनतर समयविषैं सिद्ध हो है। जैसैं कालिमा रहित शुद्ध सोना निष्पन्न होइ तैसै सर्व कर्ममल रहित कृतकृत्य दशारूप निष्पन्न आत्मा हो है ॥६४८॥

**तिहुवणसिहरेण मही वित्थारे अट्ठजोयणुदयथिरे।**
**धवलच्छत्तायारे मणोहरे ईसिपब्भारे ॥६४९॥**

**त्रिभुवनशिखरेण मही विस्तारे अष्ट योजनान्युदयस्थिरा।**
**धवलछत्राकारा मनोहरा ईषत्प्राग्भारा ॥६४९॥**

स० च०—सो जीव ऊर्ध्व गमन स्वभावकरि तीन लोकके शिखरविषैं ईषत्प्राग्भार है नाम जाका ऐसी जो आठवी पृथ्वी ताके ऊपरि एक समयमात्र कालकरि जाइ तनुवात वलयका अन्तविषै विराजमान हो है। कैसी है वह पृथ्वी? मनुष्य पृथ्वीके समान पैंतालीस लाख योजन

---

२ सेलेसिं अद्धाए झीणाए सव्वकम्मविप्पमुक्को एगसमएण सिद्धिं गच्छइ। क० चु०, पृ० ९०६, जयध० ता० मु०, पृ० २२९३।

चौडी गोल आकार है। बहुरि आठ योजन ऊँची है। बहुरि स्थिर है। बहुरि श्वेत छत्रके आकारि है सो श्वेतवर्ण है। बीचिमे मोटी छेहडै पतली ऐसी है। बहुरि मनोहर है। यद्यपि ईषत्प्राग्भार नामा पृथ्वी घनोदधि वात वलयपर्यन्त है परन्तु इहा तिस पृथ्वीके वीचि पाइए है जो सिद्धशिला ताकी अपेक्षा ऐसा प्ररूपण कीया है। धर्मास्तिकायके अभावतैं तहातै ऊपरी गमन न हो है। तहा ही चरम शरीरतै किंचित् ऊन आकाररूप जीव द्रव्य अनंत ज्ञानानदमय विराजै है ॥६४९॥

**पुव्वण्हस्स तिजोगो सतो खीणो य पढमसुक्क तु ।**
**विदियं सुक्क खीणो इगिजोगो झायदे झाणी ॥६५०॥**

**पूर्वज्ञस्य त्रियोग. शातः क्षीणश्च प्रथमशुक्लं तु ।**
**द्वितीय शुक्लं क्षीण एकयोगो ध्यायति ध्यानी ॥६५०॥**

स० च—शुक्लध्यान च्यारि प्रकार है तहा सूक्ष्मक्रियाप्रतिपाति व्युपरतक्रियानिर्वृति ए दोऊ तो सयोगी अयोगी केवलीके हो है ते पूर्वे कहे। अर दोय शुक्लध्यान कौनकै हो है ? सो गाथामे वर्णन न कीया था सो अब इहा वर्णन करिए है—

जो महामुनि पूर्वनिका ज्ञाता तीन योगनिका धारक उपशमश्रेणी वा क्षपकश्रेणीवर्ती सो पृथक्त्ववितर्कवीचारनामा पहला शुक्लध्यानकौ ध्यावै है। बहुरि दूसरे शुक्लध्यानकौ क्षीणकषाय गुणस्थानवर्ती तीन योगनिविषै एक योगका धारक होइ सो ध्यावै हैं। इहा पृथक्त्व कहिए जुदा जुदा वितर्क कहिए भावश्रुतज्ञान ताकरि वीचार कहिए अर्थ व्यजन योगनिका सक्रमण तहाँ अर्थनैं ध्यावने योग्य द्रव्य वा पर्याय तिनका अर व्यजन श्रुतके शब्द तिनका अर योग मन वा वचन वा काय तिनका जो पलटना सो वीचार है। ऐसैं जिस ध्यानविषै प्रवृत्ति होइ सो पृथक्त्ववितर्कवीचार जानना। बहुरि जहाँ एकत्व कहिए एकता लिए वितर्क कहिए भाव श्रुत ताकरि अवीचार कहिए जिस अर्थकौं जिस श्रुतशब्दरूप जिस योगकी प्रवृत्ति लीए ध्यावै ताकौं तैसैं ही ध्यावै पलटना न होइ ऐसै एकत्वतर्कअवीचार ध्यानविषै प्रवृत्ति जाननी ॥६५०॥

**सो मे तिहुणअमहियो सिद्धो बुद्धो णिरंजणो णिच्चो ।**
**दिसदु वरणाणदसणचरित्तसुद्धिं समाहिं च ॥६५१॥**

**स मे त्रिभुवनमहित सिद्धः बुद्धो निरंजनो नित्य. ।**
**दिशतु वरज्ञानदर्शनचारित्रशुद्धि समाधि च ॥६५१॥**

स० च०—सो सिद्ध भगवान त्रिभुवनकरि पूजित अर बुद्ध कहिए सबका ज्ञाता अर निरजन कहिए कर्म रहित अर नित्य कहिए विनाश रहित ऐसा है सो मुझको उत्कृष्ट ज्ञान दर्शन चारित्रकी शुद्धता अर समाधि कहिए अनुभवदशा वा सन्यासमरण ताकौं द्यो प्राप्त करो। इहा सिद्धनिकै जो मोक्ष अवस्था भई ताकौ स्वरूप सर्व कर्मका सर्वथा नाशतैं सपूर्ण आत्मस्वरूपकी प्राप्तिरूप जानना। बहुरि अन्यमती अन्यथा कहै है सो न श्रद्धान करना। तहाँ—

बौद्ध तौ कहै जैसै दीपकका निर्वाण कहिए बुझना तैसैं आत्माका स्कधसतानका नाश होनेतैं जो अभाव होना सोई निर्वाण है ताको कहिए हैं—

